महाप्रभु श्रीवल्लभाचायुविरचितं

# ।। पत्रावलम्बनम् ।।

विविधटीकोपेतम्



।।श्रीकृष्णाय नमः।।

।।श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः।।

## *सम्पादकीय*

महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरणके स्वतन्त्र ग्रन्थोंमें लघुकाय प्रकरणग्रन्थके रूपमें प्रस्तुत 'पत्रावलम्बन' ग्रन्थका एक अपना ही वैशिष्ट्य है. महाप्रभुविरचित उपदेशात्मक प्रकरणग्रन्थ तो अनेक हैं परन्तु वादात्मक प्रकरणग्रन्थ तो यही एकमात्र है. महर्षि जैमिनिने तथा महर्षि बादरायणने वेदके पूर्वोत्तरकाण्डस्थ वाक्यार्थोकी मीमांसाके रूपमें सूत्र लिखे हैं. इन सूत्रोंके आधारपर वेदके दोनों काण्डोंमें किसी तरहकी एकवाक्यता सम्भव है या नहीं? अर्थात् इन दोनों सूत्रोंके कारण वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंके बीच केवल श्रुतिरूप शब्द होने भरकी एकता रह गयी है; अथवा अधिकार्यैक्य विषयैक्य सम्बन्धैक्य या प्रयोजनैक्य का कोई समान अनुबन्ध सिद्ध हो सकता है या नहीं? इस प्रश्नका समाधान खोजना ही पत्रावलम्बन ग्रन्थका उद्देश्य एवं प्रमुख प्रतिपाद्य विषय है.

गूढ़ अर्थगम्भीर तथा सूत्रात्मक भाषाशैलीमें लिखा गया यह ग्रन्थ सम्भवतः प्रथम तो कारिकाओंके रूपमें ही लिखा गया होगा. स्वयं महाप्रभुने ही, बादमें कभी, जैसे 'सेवाफल' ग्रन्थपर स्वोपज्ञ विवरण लिखा है, उसी तरह इसपर भी स्वोपज्ञ टिप्पणी लिखी होगी ऐसा अनुमान होता है. एक अनुश्रुतिके अनुसार जब यह ग्रन्थ एक पत्रिकाके रूपमें काशीस्थ श्रीविश्वनाथजीके मन्दिरके द्वारपर चौंटाया गया था, तब कुछ मात्सर्यग्रस्त व्यक्तिओंने इसे फाड़ दिया था. इसी कारणवश, या पठन-पाठनमें अधिक उपयोग न लिये जानेके कारण; अथवा अन्य किन्हीं ऐतिहासिक हेतुओंके कारण आज यह ग्रन्थ समग्र रूपमें उपलब्ध भी होता है या नहीं? यह भी आज विचारणीय विषय बन गया है.

इस ग्रन्थपर 'विवरण' व्याख्याके लेखक श्रीपुरुषोत्तमजी (तृतीय/२गृह-सुरत)के अभिप्रायके अनुसार यह ग्रन्थ त्रुटित ही है. निर्णयार्णवकार श्रीलालुभट्टजीके अनुसार:महाप्रभुके निजहस्ताक्षरोंमें, इस ग्रन्थके कुछ त्रुटित पत्र श्रीपुरुषोत्तमजीको कहींसे प्राप्त हुवे थे, वे श्रीपुरुषोत्तमजीके द्वारा बादमें पत्रावलम्बनमें जोड़े गये हैं(द्र.:निर्ण.पृ.१४-१५). वैसे सम्भवतः स्वयं श्रीपुरुषोत्तमजीने, जोड़े गये अंशके निःसंदिग्धतया पत्रावलम्बनके त्रुटित अंश होनेकी दृढ़ धारणाके कारण, इस बारेमें कुछ भी उल्लेख करना अनावश्यक ही माना है. इस अंशको जोड़नेके बाद भी

श्रीपुरुषोत्तमजी इस ग्रन्थको पूर्ण हुवा तो मानते नहीं हैं; तथा क्या-क्या विषय इसमें छूट गये हैं, इस बारेमें भी आनुमानिक सूचना भी देते ही हैं(द्र.:पत्रा.विव.पृ.४४-४५). श्रीपुरुषोत्तमजीकेद्वारा जोड़े गये अंशको मान्य रखनेपर भी श्रीलालुभट्टजीको अभिमत पाठकी वाक्यानुपूर्वी और श्रीपुरुषोत्तमजीको अभिमत पाठकी वाक्यानुपूर्वी परस्पर भिन्न-भिन्न ही हैं(तुलनीय:पृ.१२-१६तथा पृ.३५-४५).

प्राचीनतम व्याख्या इस ग्रन्थपर प्रभुचरणके प्रथमात्मज श्रीगिरिधरजीकी कही जाती है. उसमें यह जोड़ा हुवा अंश जैसे उपलब्ध नहीं होता है, ऐसे ही अन्य भी कुछ अंश उपलब्ध नहीं होते हैं. यहां यह उल्लेखनीय हो जाता है कि पत्रावलम्बनकी कारिकाओंमें कुछ थोड़ा-बहुत पाठभेद स्वीकारनेके बावजूद इन कारिकाओंकी आनुपूर्वीके बारेमें श्रीगिरिधरजी श्रीहरिरायजी या श्रीपुरुषोत्तमजी की व्याख्याओंमें प्रायः कोई उल्लेखनीय अन्तर दिखलायी नहीं देता. श्रीलालुभट्टजीद्वारा निरूपित आनुपूर्वीमें जो थोड़ा-बहुत अन्तर दिखलायी देता है, वह स्वयं उन्हें उपलब्ध आनुपूर्वीमें आन्तरिक सङ्गति बैठती न होनेसे योजित आनुपूर्वी है, वे स्वयमेव ऐसा स्वीकार करते हैं.

इससे हमारे इस अनुमानकी पुष्टि ही होती है कि मूलतः पत्रावलम्बन ग्रन्थ कारिकात्मक ही लिखा गया होगा; और बादमें कभी ग्रन्थगत क्लिष्टताके निवारणार्थ स्वयं महाप्रभुने अलगसे इन कारिकाओंपर टिप्पणी लिखी होगी. यह टिप्पणीभाग, बादमें कभी, कारिकाभागके साथ एकग्रन्थतया प्रचलित हो गया होना चाहिये. अतएव इस विचारदिशामें अग्रसर हो कर कारिकाभाग और गद्यभाग को अलग-अलग पढ़नेपर ग्रन्थाशयकी दुरूहता थोड़ी कम होती सी लगती तो है. प्रस्तुत संस्करणमें, अतएव, मूल पत्रावलम्बनके पाठको पुनःसंयोजित करनेका मैंने भी कुछ दुःसाहस किया है. ऐसा करनेसे महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरणको वस्तुतः अभिप्रेत पाठकी वाक्यानुपूर्वीमें कुछ अन्यथाभाव हो रहा हो तो वे महाकारुणिक अपना मूढ़ बालक जानकर मुझे अवश्य क्षमा करेंगे ही. साथ ही साथ सभी विचारक-पाठकगण भी इसे क्षन्तव्य मानेंगे. इस ग्रन्थमें अनेकविध वाक्यानुपूर्विओंको देखनेपर एक और वाक्यानुपूर्वी मुझे भी सहज सम्भव लग रही है. बस इस सम्भावनाको केवल अपने विचारोंतक सीमित न रख कर, सभी विचारशील अध्येताओंकी इसमें आपसी साझेदारीकी अपेक्षासे ही, इसे मैं भी प्रकाशित कर रहा हूं.



वैसे इस पुनःसंयोजित पाठरूपको अन्य किसी व्याख्याकारपर जबरन थोपनेकी कुचेष्टा तो सर्वथा अवांछनीय तथा अप्रामाणिक होनेसे, जिस टीकाकारने जो वाक्यानुपूर्वी स्वीकार कर व्याख्या लिखी है, उस व्याख्याके साथ मूल पत्रावलम्बन ग्रन्थको उसी वाक्यानुपूर्वीमें यथावत् सम्पादित किया गया है. इस स्पष्टीकरणको ध्यानमें लानेपर इस संस्करणमें मूल पत्रावलम्बन ग्रन्थमें, विशेषतः इसके गद्यभागमें, चार तरहकी वाक्यानुपूर्वी देख कर पाठकोंको धीरज नहीं खो देनी चाहिये. महाप्रभुके मूलहस्ताक्षरोंमें जबतक इस ग्रन्थके दर्शन न मिल पायें तबतक इदमित्थतया वास्तविक वाक्यानुपूर्वीका निर्धार अशक्य न भी हो परन्तु दुःशक तो लगता ही है.

वैसे वि.सं.१९७९में प्रकाशित 'वेणुनाद' नामकी पत्रिकाके द्वितीय वर्षके १०-११-१२वें संयुक्ताङ्कके १६वें पृष्ठपर श्रीमूलचन्द तेलीवाला लिखते हैं:-

> आ ग्रन्थ उपर त्रण टीका प्राप्य छे:१.श्रीपुरुषोत्तमजी, २.श्रीगिरिधरजी, ३.तापीशभट्ट नी. श्रीहरिरायजीनी पण आ ग्रन्थ उपर टीका छे. तथापि अमारी जोवामां आवेली प्रतो त्रुटित हती. श्रीगिरिधरजी ते श्रीगुसांईजीना ज्येष्ठ पुत्र के कांकरोलीमा थई गयेला श्रीगिरिधरजी ते हजु निर्णय थयो नथी.

इस विषयमें मेरा अभिप्राय यह है कि प्रस्तुत पत्रावलम्बन ग्रन्थपर तत्त्वविवेकके कर्ता श्रीगिरिधरजीको यदि कांकरोलीवाले मानना हो तो 'गिरिधरजी' नामवाले प्राचीन दो गोस्वामिओंका उल्लेख वंशवृक्षमें मिलता है:-

१.श्रीद्वारकेशात्मज गिरिधरजी(जन्म:वि.सं.१६६२).

२.श्रीव्रजभूषणात्मजगिरिधरजी(जन्म:वि.सं.१७४५).

इस वंशवृक्षमें परवर्ती भी 'गिरिधरजी'नामवाले किसी भी व्यक्तिके विट्ठलेशात्मज गिरिधरजी होनेका उल्लेख मिलता नहीं है. जबकि तत्त्वविवेक टीकाकी इतिश्रीमें लेखकके विट्ठलेशात्मज होनेका स्पष्ट उल्लेख मिल रहा है. अतः कांकरोलीवाले किसी गिरिधरजीद्वारा इस टीकाके लिखे होनेकी सम्भावना क्षीण ही लगती है. साथ ही साथ श्रीपुरुषोत्तमजी(तृतीय/२गृह सुरत. जन्म:वि.सं.१७२४)से परवर्ती किसी भी लेखकद्वारा तत्त्वविवेकको लिखा हुवा माननेपर, श्रीपुरुषोत्तमजीके पाठसे भिन्न पाठको न स्वीकारनेकी बात तो समझमें आ सकती है; परन्तु उस पाठभेदके अनुल्लेखके तथ्यपर सहसा विश्वास नहीं हो पाता है. क्योंकि श्रीलालुभट्टजी तो श्रीपुरुषोत्तमजीसे ज्येष्ठ समकालिक होनेपर भी

इसका उल्लेख अपरिहार्य मान कर चले हैं, जबकि श्रीपुरुषोत्तमजीवाले पाठकी किसी भी तरहकी सम्भावनाको भी सूचित किये बिना श्रीगिरिधरजी मूलग्रन्थके व्याख्यानमें प्रवृत्त हुवे हैं. यह तत्त्वविवेककारके श्रीपुरुषोत्तमजीसे प्राचीन होनेके प्रमाणतया स्वीकारा जा सकता है. अतः बहुत सम्भव है कि तत्त्वविवेककार प्रभुचरणात्मज श्रीगिरिधरजी ही हैं.

इन टीकाओंमें श्रीतापीशभट्टकी टीकाकी जो प्रति मुझे मिली, वह तो मानों पत्रावलम्बन ग्रन्थके आधारपर किसी बालकको समासचक्र पढ़ानेको लिखी गयी हो, ऐसी लगती होनेसे इस संस्करणमें उसे प्रकाशित करना मैंने आवश्यक नहीं समझा. अलबत्ता श्रीहरिरायजी तथा श्रीगिरिधरजी की टीकायें वि.सं.२०१७में सम्प्रदायके सुप्रसिद्ध विद्वान् प्राध्यापक श्रीगोविन्दलाल हरगोविन्द भट्टने अतीव परिश्रमपूर्वक सम्पादित करके पुष्टिमार्गीय युवक परिषद्के अध्यक्ष गोस्वामी श्रीदीक्षितजी महाराजकी प्रेरणानुसार उक्त परिषद्द्वारा प्रकाशित करवायी थी. मूलतः इसी संस्करणपर सर्वाधिक निर्भर होते हुवे प्रस्तुत संस्करणमें श्रीलालुभट्टजी, श्रीपुरुषोत्तमजी, श्रीगिरिधरजी तथा श्रीहरिरायजी यों सभीके व्याख्यानोंके साथ यथोपलब्ध सर्वाङ्गपूर्ण इस पत्रावलम्बन ग्रन्थका अब पुनःप्रकाशन हो रहा है.

यह ग्रन्थ, सबसे पहले, श्रीरणछोड़दास वृन्दावनदास पटवारी(मुख्य कारभारी राज्य-पालनपुर)ने वि.सं.१९६७में श्रीमोहनलाल काशीराम शास्त्रीद्वारा सम्पादित श्रीपुरुषोत्तमजीके मूलविवरण और उसके गुजराती अनुवादके साथ प्रकाशित किया था. प्रस्तुत संस्करणमें पाठभेदनिर्धारणार्थ उसे **'मो.'** पाठके रूपमें सङ्केतित किया गया है.

श्रीपुरुषोत्तमजीके विवरणके सहित पत्रावलम्बन ग्रन्थका द्वितीय संस्करण वि.सं.१९८२में श्रीरणछोड़दास वरजीवनदास श्रौफने श्रीमूलचन्द तुलसीदास तेलीवालाद्वारा सम्पादित करवा कर प्रकाशित किया था. इस द्वितीय संस्करणमें मूल पत्रावलम्बनको तीन हस्तलिखित तथा दो मुद्रित प्रतियोंके आधारपर संशोधित किया था. श्रीपुरुषोत्तमजीके विवरणके संशोधनमें दो हस्तलिखित प्रतियोंको तथा एक **'मो'** पाठको आधार बनाया गया था. प्रस्तुत संस्करणमें पाठभेदनिर्धारणार्थ इसे **'ते.'** पाठके रूपमें सङ्केतित किया गया है.

पत्रावलम्बनका उल्लिखित तृतीय संस्करण, जो वि.सं.२०१७ वर्षमें श्रीगोविन्दलालद्वारा सम्पादित किया गया था, उसमें पत्रावलम्बनके मूलपाठको एक हस्तलिखित प्रति तथा पूर्वोक्त दो **'मो.'** एवं **'ते.'** मुद्रित पाठोंके



आधारपर संशोधित किया गया था. श्रीपुरुषोत्तमजीके विवरणके पाठनिर्धारणमें पूर्वोक्त दो मुद्रित प्रतियोंके अलावा दो हस्तलिखित प्रतियोंका भी आधार बनाया गया था. श्रीगिरिधरजीके तत्त्वविवेक तथा श्रीहरिरायजीके विवरण के पाठनिर्धारणार्थ श्रीगोविन्दलालको केवल एक-एक ही हस्तलिखित प्रतियां उपलब्ध हो पायी थी. इसे **'गो.'**पाठके रूपमें इस संस्करणमें सङ्केतित किया गया है. इस **'गो.'** संस्करणमें प्रदत्त आधारभूत प्रतियोंके सम्पूर्ण विवरणको प्रस्तुत चतुर्थ संस्करणमें परिशिष्टतया प्रदत्त श्रीगोविन्दलाल भट्टके INTRODUCTION अर्थात् आठ पृष्ठोंके सम्पादकीयमें देखा जा सकता है. इसके साथ-साथ श्रीभट्टद्वारा अखिल भारतीय विद्वद्गोष्ठिमें प्रस्तुत किये गये निबन्ध 'Vallabhacarya and purvamimamsa' by G.H.Bhatt : An essay read at the 15th Session of the All India Oriental Conference को भी यहां परिशिष्टतया पुनःप्रकाशित किया जा रहा है, अपनी हार्दिक कृतज्ञताके विज्ञापनके साथ.

इन तीन मुद्रित संस्करणोंके अलावा प्रस्तुत चतुर्थ संस्करणमें श्रीपुरुषोत्तमजीके विवरणके पाठभेदोंके निर्धारणमें गोस्वामी श्रीकिशोरचन्द्रजी महाराज (जूनागढ़) द्वारा उदारतापूर्वक प्रदत्त एक विवरणकी हस्तलिखित प्रतिसे भी मुद्राप्यमाण विवरणको संवादित किया गया है. इसे **'जूनागढ़'** पाठके रूपमें सङ्केतित किया गया है. मुझे लगता है कि यह प्रति श्रीपुरुषोत्तमजीद्वारा लिखित विवरणका प्रथम प्रारूप है, क्योंकि इसमेंके कई पाठोंको बादकी प्रतियोंमें उचिततया संशोधित-परिवर्धित किया गया है. यहां यह भी उल्लेखनीय हो जाता है कि **'मो.'** पाठ और **'जूनागढ़'**पाठ के बीच काफी समानता दृष्टिगोचर होती है. यद्यपि इस प्रतिके लिपिकारके हस्ताक्षरोंमें श्रीपुरुषोत्तमजीके हस्ताक्षरोंके साथ, निगाहमें उड़ कर सामने आये ऐसी, समानता भी है तथापि स्वयं यह प्रति श्रीपुरुषोत्तमजीके हस्ताक्षरोंमें न होकर उनके साक्षात् हस्तलेखनकी अनुलिपि तो लगती ही है. क्योंकि इसके लेखनमें श्रीपुरुषोत्तमजीद्वारा अपनायी गयी अल्पविराम, पूर्णविराम, अनुच्छेदविराम आदिके यथावत् अनुकरणके अलावा, प्रायः निरपवादतया 'नैयायिक' शब्दको 'नैयायक' ही लिखनेकी श्रीपुरुषोत्तमजीकी आदतका भी इसमें अनुकरण किया गया है.

महाप्रभुकृत पूर्वमीमांसाकारिका, मूलपत्रावलम्बन तथा श्रीपुरुषोत्तमजीके विवरण की एक-एक हस्तलिखित प्रति मुंबई-विद्यापीठके ग्रन्थागारसे भी प्राप्त हुयी हैं. इन प्रतियोंमें मूलतः सौ-सवासौ वर्ष पूर्व काशीके नेत श्रीरामकृष्ण भट्टके संग्रहकी

प्रतियां होनेका उल्लेख ग्रन्थोंके आदिम और अन्तिम पृष्ठोंपर मिलता है. ये ग्रन्थ वर्तमानमें मुंबई–विद्यापीठके ग्रन्थागारको '''गुजराती'' पत्रनी लायब्रेरी'द्वारा भेंटस्वरूप दिये गये संग्रहके रूपमें उपलब्ध हैं. इसे **'मुं.'** पाठके रूपमें सङ्केतित किया है. इनकी ज़ेरोक्स प्रति हमें प्रदान करनेके हेतु उक्त ग्रन्थागारके अधिकारी श्रीमान् एस.आर.गनपुलेके भी हम हृदयसे आभारी हैं.

इसके अलावा यहां दो और ग्रन्थ महाप्रभुद्वारा विरचित समाविष्ट किये जा रहे हैं:–

१.पूर्वमीमांसाकारिका

२.जैमिनिसूत्रभावार्थपादभाष्य

इन दोनों ही ग्रन्थोंपर भी श्रीपुरुषोत्तमजीके ही विवरण लिखे हुवे मिलते हैं. इनमेंसे २.जैमिनिसूत्रभावार्थपादभाष्यविवरण को ग्रन्थकारने अपने पितामह श्रीयदुपतिजीको समर्पित करनेकी भावनासे इतिश्री उनके नामपर लिखी हैं.

इनमें पूर्वमीमांसाकारिका, विवरणसहित,का प्रथम प्रकाशन वि.सं.१९७१में 'पुष्टिभक्तिसुधा' नामकी पत्रिकाके ५वें वर्षके २रे अङ्कमें हुवा था. इसके बाद वि.सं.१९७३में इसी पत्रिकाके ७वें वर्षके २–३–४संयुक्ताङ्कमें मूल भावार्थपादभाष्य प्रकाशित हुवा था; और विवरण इसी ७वें वर्षके ५–६, ७–८ और ९ यों कुल तीन अङ्कोंमें क्रमशः प्रकाशित हुवा था. इस मुद्रित संस्करणके अलावा नि.ली.गोस्वामी श्रीरणछोड़ाचार्य 'प्रथमेश' महाराजश्रीने पूर्ण उदारताके साथ अपने संग्रहमेंसे पूर्वमीमांसाकारिका और उसपर विवरण के हस्तलिखित प्रतिकी ज़ेरोक्सप्रति मुझे प्रदान की थी. इस **'प्र.'** पाठतया निर्दिष्ट हस्तलिखित प्रतिके साथ मुद्रित प्रतिको संवादित करनेसे पाठभेदोंके निर्धारणमें कुछ तो सौकर्य हुवा ही है, तदर्थ कृतज्ञतापूर्वक उनका स्मरण करना मेरेलिये आवश्यक कर्तव्य हो जाता है. भावार्थपादभाष्यविवरणकी एक हस्तलिखित प्रतिकी ज़ेरोक्सप्रति गोस्वामी श्रीकिशोरचन्द्रजी महाराज (जूनागढ़)द्वारा प्राप्त हुयी. यह प्रति पर्याप्त प्राचीन है; और प्राचीन किन्हीं श्रीद्वारकेशजीके संग्रहकी होनेका उल्लेख भी इसके आद्यपृष्ठपर उपलब्ध होता है. पाठभेदनिर्धारणार्थ यह हस्तलिखित प्रति भी बहोत उपकारक हुयी, एतदर्थ श्रीकिशोरचन्द्रजीके प्रति भी कृतज्ञता ज्ञापित करता हूं.

शास्त्रार्थप्रकरणकी पांचवी कारिकाके प्रकाशमें, जो–जो ग्रन्थ आपश्री लिखना चाहते हैं, उसकी योजनाका उल्लेख करते हुवे महाप्रभु कहते हैं:–

शास्त्रार्थं सर्वनिर्णयं श्रीभागवतरूपं च त्रयं वच्मि...'च'कारात्



मीमांसाद्वयभाष्यं प्रकरणानि भागवतटीका च गृहीता...

अतः यह माननेका कोई कारण दिखलायी नहीं देता कि इस अपनी योजनाके अन्तर्गत आपने जैमिनिसूत्रके प्रथमसूत्रपर कुछ कारिकायें लिख कर मध्यपाती सभी अधिकरण–पाद–सूत्रोंकी उपेक्षा करते हुवे सहसा केवल भावार्थपादका ही चयन भाष्यलेखनार्थ किया होगा दूसरी समस्या यह सामने आती है कि प्रथमसूत्रपर यदि कारिकात्मक भाष्य लिखना प्रारम्भ किया तो भावार्थपादमें सहसा गद्यात्मक भाषा क्यों अपना ली? सम्भवतः इन्हीं समस्याओंके कारण मीमांसाकारिका और भावार्थपादभाष्य दो स्वतन्त्र ग्रन्थोंके रूपमें मान्य किये जाते लगते हैं.

वैसे पूर्वमीमांसाकारिकाके और भावार्थपादपादभाष्यके विवरणोंके प्रारम्भमें श्रीपुरुषोत्तमजी कहते हैं:–

(१) श्रीमदाचार्याचरणाः पूर्वमीमांसाभाष्यं चिकीर्षन्तः तत्र विस्तरेण प्रतिपिपादयिषितं जिज्ञासासूत्रार्थं सङ्क्षेपेण कारिकाभिः सञ्जिघृक्षन्तः...व्युत्पादयन्ति...

(२) अथ द्वितीयाध्यायार्थं व्याचिख्यासवः प्रकृतस्य पूर्वेण सह उपजीवकत्वरूपां सङ्गतिं बोधयितुं...

इन दो विधानोंके कारण जिज्ञासासूत्रकारिका और भावार्थपादभाष्य के एक ही ग्रन्थ होनेकी सम्भावनापर बरबस ध्यान आकृष्ट हो ही जाता है.

कभी ऐसा भी लगता है कि कारिकात्मक श्लोकवार्तिक और गद्यात्मक तन्त्रवार्तिक की श्रीकुमारिल भट्टवाली शैली ही कहीं महाप्रभुने भी अपनानी तो नहीं चाही थी

अन्यथा एक तीसरी सम्भावना यह भी कौंधती है कि जैसे महाप्रभुने ब्रह्मसूत्रके शास्त्राध्यायपादों और भागवतके शास्त्रस्कन्धप्रकरणाध्यायों पर कारिकात्मक व्याख्यान; और दोनों शास्त्रोंके वाक्यपदाक्षरोंपर गद्यात्मक व्याख्यान श्रीमध्वाचार्यवाली शैलीमें लिखना चाहा था, उसी तरह जैमिनिसूत्रोंपर भी लिखना चाहा हो. और इसी कारणसे आज यह भिन्नरूपता प्रकट हो रही हो हम जानते हैं कि भागवतपर तो आपके उभयविध व्याख्यान त्रुटित ही सही परन्तु उपलब्ध तो होते ही हैं. ब्रह्मसूत्रोंपर उभयविध व्याख्यान अब उपलब्ध नहीं होते हैं. क्योंकि महाप्रभुविरचित भाष्यकारिकायें, जो प्रभुचरणको उपलब्ध हुयी थी, उन्हें प्रभुचरणने गद्यांशके साथ समायोजित कर ली थी. इस विषयका स्पष्टीकरण अणुभाष्यके चतुर्थ भागके मेरे प्रकाशकीयमें हो ही चुका है.

इस सन्दर्भमें वास्तविक ऐतिह्य क्या है इसे जानना हो तो तत्त्वान्वेणमें रुचि रखनेवाले सभी जनोंके संयुक्त प्रयासद्वारा गहरी खोजबीन करनी आवश्यक है.

सम्प्रदायके दुर्भाग्यवश प्रायः आधुनिक आचार्यवंशज ऐसी कोई खोजबीन करनेके बजाय महायज्ञोंके रूपमें छप्पनभोग-कुंडवाराकी वक़ालत करनेमें और तदर्थ धनदाता सेठियाओंकी खोजबीनमें ही अपने कर्तव्यकी इतिश्री मान बैठे हैं. अतः वाल्लभ सम्प्रदायके नामपर चलती गतिविधियां आज एक करुणान्तिकासे अधिक किसी रूपमें प्रकट नहीं हो पा रही हैं कुछ आचार्यवंशजोंके अभिप्रायके अनुसार आचार्यचरणविरचित ग्रन्थोंका अध्ययनानाध्यापन तो पंक्ति लगानेका कोरा पाखंड ही होता है. दूसरे कुछ आचार्यवंशज इसे पाण्डित्यका ऐसा अजीर्ण मानते हैं कि जिसे भावी पीढ़ी कभी क्षमा ही नहीं कर पायेगी. महाप्रभुके सिद्धान्तोंसे विपरीत ही आचरण करनेके दुराग्रही कुछ महाप्रभुके अन्ववाय होनेपर भी महाबकके अनुगामी हो कर सरेआम विधान करने लगे हैं कि पुष्टिमार्ग तो केवल प्रमेयबलसे प्रकट होनेवाला, प.भ.वैष्णवोंके द्रव्यका भगवद्विनियोग करानेकी भाव-भावनावाला परम्परासिद्ध मार्ग ही है; अतः इस मार्गमें सिद्धान्तग्रन्थोंके अनुसार चलनेकी दुर्मनोवृत्ति रासमें शंखचूड़दैत्यकी बाधाके समान विघ्नकारिणी ही होगी ग्रन्थोक्त वचन तो हमें पुष्टिप्रभुके प्रति गोपीभावसे विरहित ही बनानेवाले होनेसे, आवश्यकता इन उपायोंकी नहीं; परन्तु मंगलभोग राजभोग फुलमंडली छप्पनभोग-कुंडवारा अर्थात् मठड़ी-मोहनथाल-लड्डु-पूड़ीको बेच कर (प्रसादग्रहण करनेवालोंके भीतर डायाबीटिज़ और ब्लडकोलॅस्टरोल बढ़ाकर) सच्ची जनसेवा करनेकी ही है

इन क्षुद्रस्वार्थप्रेरित अभिप्रायोंकी मनोमीमांसा करनेपर हम आधुनिक पुष्टिमार्गियोंके बारेमें भगवान्की तो अधोनिनीषा ही बलीयसी लगती है

अस्तु, सन् साठके दशकसे ले कर अभीतक करीब आठेक बार विभिन्न विद्यार्थिओंको मुझे पत्रावलम्बन ग्रन्थ पढ़ानेका सौभाग्य प्राप्त हुवा है. अतएव इस ग्रन्थके साथ मेरा कुछ सविशेष ही लगाव रहा है. इस अध्यापनोपयोगी निरन्तर चिन्तनके कारण यह ग्रन्थ मुझे जिस तरह समझमें आया है वह मेरी समझ मैंने ग्रन्थान्तमें ''ब्रह्मवादकी भूमिकाके रूपमें पत्रावलम्बन ग्रन्थके कथ्य और महत्त्व का अध्ययन'' निबन्धके रूपमें प्रस्तुत की है. इस निबन्धमें पुनःसंयोजित मूल पत्रावलम्बनके भावानुवादके अलावा, प्रस्तुत ग्रन्थगत विधानोंके जो ऐतिहासिक या वैचारिक पूर्वपक्षीय वाचनिकसन्दर्भ हैं उन्हें भी भावानुवादके साथ प्रस्तुत



करनेका प्रयास मैंने किया है. पत्रावलम्बन ग्रन्थके अध्ययनकी इस शैलीके औचित्यानौचित्यका अथवा साफल्य-वैफल्यका निर्धारण तो मनीषी पाठकोंके निजी नीरक्षीरविवेकपर ही छोड़ देना चाहूंगा

प्रस्तुत संस्करणमें कुछ नूतन सम्पादनशैलीको अपनानेका भी प्रयास या दुःसाहस किया गया है. मुझे विश्वास है कि यह नूतनता विद्वत्स्वभाववाले नयनोंमें कुछ आंखकी किरकिरी जैसी भले ही लगे परन्तु विविदिषु ग्रन्थाध्येताओंके नयनोंको ग्रन्थस्थ क्लिष्ट पंक्तियोंके तात्पर्यावगाहनमें निश्चय ही सहायक बनेगी

उदाहरणतयाः-

श्लोकोंके पूर्णविराम, खड़ी रेखाके रूपमें निभाते हुवे भी, गद्यात्मक वाक्योंके पूर्णविरामोंको बिन्दु(.)के रूपमें दिया गया है. ''संहितैकपदे नित्या नित्या धातूपसर्गयोः नित्या समासे वाक्येतु सा विवक्षामपेक्षते'' नीतिका अनुसरण करते हुवे जहां संहिताको नित्यविहित माना गया है, वहां तो सन्धिविच्छेद नहीं किया गया है अन्यथा वाक्य सर्वत्र सन्धिविच्छेदपूर्वक ही दिये गये हैं. फिर भी इस नियमके अपवादतया 'एव', 'अपि' 'तु' आदि निपात जुड़े हुवे ही रखे गये हैं. 'च' यदि अवधारणार्थक हो तो पूर्वगामी पदसे जुड़ा हुवा ही रखा गया है, अन्यथा समुच्चय अन्वाचय आदि अर्थवाले 'च'को पृथक् ही रखा गया है. संयुक्त-निपातों- 'अपितु' 'किन्तु' 'परन्तु' 'किञ्च' 'अथच' 'अथवा' 'प्रत्युत' सदृश निपातोंको संयुक्त ही रखा गया है.

शङ्कासमाधानार्थक वचन जो प्रायः इन रूपोंमें दिये जाते हैं.:-

''ननु...इति चेत्, न, यस्मात्...''

अथवा

''नच......वाच्यं, यस्मात्......''

इन शङ्कासमाधानार्थक वाक्योंके ऋजु अर्थात् एकोद्देश्यविधेयभावघटित होनेपर तो कोई समस्या नहीं उठती; परन्तु अनेक अवान्तरवाक्योंसे घटित होनेपर ''ननु-इति-चेत्-न'' या ''नच-वाच्यम्'' एकदूसरेसे इतनी दूर पहुंच जाते हैं कि उनका परस्परान्वय परिश्रमपूर्वक खोजनेपर ही कहीं मिल पाता है. इस क्लिष्टताको दूर करनेकेलिये साधारणतया लम्बे होनेपरः-

''ननुह्व...इतिह्वचेत्, न, यस्मात्...''

अथवा

''नचह्व...ह्ववाच्यं, यस्मात्...''

यों दो डेशोंका प्रयोग किया गया है. कभी कोई शङ्कासमाधानार्थक वाक्य कई अवान्तर, उपावान्तर; अथवा शास्त्रवचनोंके उद्धरणोंसे अतीव जटिल रूप धारण कर लेता हो तबः-

''ननु*...इति*चेत्, न, यस्मात्''

अथवा

''नच*...*वाच्यं, यस्मात्...''

यों आद्यन्तपदोंके अन्वयद्योतक दो *...*चिह्नोंके उपयोगद्वारा अन्वयान्वेषणपरिश्रमके वारणका प्रयास किया है. प्रत्येक प्रतिज्ञावाक्यके बाद आते हेतुवाक्यसे पूर्व अल्पविराम(,)के विन्यासका प्रयास किया गया है. इसी तरह कई पदों या वाक्यों के अनुक्रमशः आनेपर बीच-बीचमें विराम अल्पविरामके प्रयोगद्वारा वाक्यांशों या पदांशों को पृथक्-पृथक् निहारा जा सके, इस तरह प्रयोग किया गया है:''..., ...; ...च''.

इसी तरह 'इति'निपात यदि हेत्वर्थक हो तो उसे जुड़ा हुवा रखा गया है. अन्यथा पदवाक्योद्धरणार्थक'इति', प्रकारार्थक'इति'; अथवा समाप्तिद्योतक'इति' पदोंकी सन्धियोंको तोड़ कर उनकी अन्यतमार्थकता दरसानेका प्रयास किया गया है. पदोंके उद्धरण एकल '...'उद्धरणचिन्होंके रूपमें दिये गये हैं, जबकि वाक्योंके उद्धरण युगल ''...''उद्धरणचिन्होंके रूपमें दिये गये हैं. उद्धरणान्तर्गत किसी वाक्यांश या पद के अवान्तरोद्धरणतया दिये गये होनेपर उनके अंशांशिभावको ऐसे दरसाया गया है:'''...'.......''.

सम्पूर्ण पदको कहीं उद्धृत करनेके बजाय पदके आरम्भिक अंशको, उदाहरणतया, 'ज्ञानजननप्रकारनिरूपणम्'ऐसे सम्पूर्ण समस्तपदको उद्धृत करनेके बजाय व्याख्याकार प्रायः 'ज्ञानेति' या 'ज्ञानजननेति' प्रतीकोपन्यासद्वारा उद्धृत करते हैं. ऐसी स्थितिमें 'इति'पद उद्धरणार्थक ही प्रायः होता है परन्तु सन्धि तोड़नेपर निर्विभक्तिक पदप्रयोगका दोष उत्पन्न हो जाता होनेसे उसे इस प्रकार दिया गया है:'ज्ञानजनन...'इति.

मूलवाक्यमें कुछ त्रुटित या अध्याहार्य अथवा ऊह्य उल्लेखनीय लगता हो तो उसे कोष्ठक...में दिया गया है. पाठभेदोंके सङ्केत प्रायः पादटिप्पणीके रूपमें देने चाहे हैं. मूलवाक्यगत किसी पदके सन्दिग्ध होनेपर /? द्वारा प्रयोगकी



सन्दिग्धता प्रकट की गयी है. इसी तरह सुबोध बनानेको शीर्षकोपशीर्षकोंके अलावा (क) (ख) (ग), (१) (२) (३); अथवा क/ख/ग... १/२/३... यों वर्णो या अङ्कों के विन्यासद्वारा अनुच्छेदांशोंको विभक्त किया गया है. उद्धरणोंके आकरस्थल जो भी मिले उनके तो ग्रन्थनाम तथा काण्ड-अध्याय-सूत्र-कारिकादिकी संङ्ख्या तो ऐसे दी गयी है: ''.......'' (क.ख.१।२।३). जिन उद्धरणोंके, किन्तु, आकरस्थल मेरे सीमित शास्त्रीय ज्ञानके कारण मैं खोज नहीं पाया उन उद्धरणोंको इस तरह छोड़ दिया है:''.......''( ).

सम्पादनकी इस प्रक्रियाको अपनानेके कारण कहीं ग्रन्थाशयमें किसी तरहका अन्यथात्व हुवा हो, जो मानवसुलभ बुद्धिप्रमाद या दृष्टिप्रमाद के कारण सहज ही सम्भव है, उसे; और इसी तरह प्रतिज्ञात होनेपर भी प्रमादवश यह प्रक्रिया कहीं अपनायी न जा सकी हो; अथवा अप्रसक्त होनेपर भी कहीं इस प्रक्रियाका प्रयोग प्रमादवश हो गया हो तो उसे भी, महाकारुणिक ग्रन्थकार तथा सहृदय ग्रन्थाध्येता क्षन्तव्य मानेंगे-''नहि सद्वर्त्मना गच्छन् स्खलितेष्वपोद्यते''की औदार्यपूर्ण मनोवृत्तिको रखते हुवे

इस ग्रन्थके सम्पादनमें अनेकानेक व्यक्तिओंका अथक सहयोग मुझे महाप्रभुके अनुग्रहवश प्राप्त हुवा. मूलप्रतियोंसे यथानिर्देश अनुलिपि करना, उद्धरणोंके सन्दर्भ खोजना, उनकी तालिका बनानी, मुद्रणाशुद्धियोंको खोजना; और कम्प्युटरमें फीड करना आदि अनेक कार्योंमें श्रीशरद् गोस्वामी, श्रीपीयूष गोस्वामी, श्रीयोगेश गोस्वामी, श्रीमनिष बाराई, श्रीविपुल बाराई, श्रीधर्मेन्द्र झाला, श्रीमती नीपा और श्रीअसित शाह; एवं श्रीराणे आदि अनेक नाम मुझे सहयोग प्रदान करनेवालोंके गिनाये जा सकते हैं.

अकेले तो, अन्यथा, मुझसे यह कार्य सम्पन्न होना अतीव दुष्कर ही था. इन सभीके आत्मीय उत्साहके साथ स्वमार्गीय ग्रन्थोंकी सेवामें जुटे रहनेकी निष्ठाको पुष्टिप्रभु, महाप्रभु एवं प्रभुचरण की बरसती कृपावृष्टिके कारण ही उपजनेवाली उपलब्धि मैं मानता हूं. किमधिकम्...

श्रीगोपीनाथ प्रभुचरणोत्सव
वि.सं.२०५१.
च गृहीता...

गोस्वामी श्याम मनोहर
पार्ले(मुंबई)-किशनगढ़.

# विषयानुक्रमणिका

**।।श्रीकृष्णाय नमः।।**

**महाप्रभुश्रीमद्वल्लभाचार्यविरचितं**

# ।।पत्रावलम्बनम्।।

**(स्वोपज्ञटिप्पण्युपेतम्)**[१]

**(उपक्रमः)**

**लौकिको वैदिकश्चैव व्यवहारो द्विधा मतः।**
**लोकसिद्धं पुरस्कृत्य वैदिको बोध्यते यथा।।१।।**
**लोके शब्दार्थसम्बन्धो रूपं तेषां च यादृशम्।**
**न विवादस्तत्र कार्यो लोकोच्छित्तिस्तथा भवेत्।।२।।**
**ब्रह्मवादे निरुक्तिस्तु न वक्तव्यैव कुत्रचित्।**
**वस्तुतो ब्रह्म सर्वं हि व्यवहारस्तु लोकतः।।३।।**

---

१. श्रीमदाचार्यचरणविरचितस्य कारिकात्मकस्य पत्रावलम्बनस्य विरचनकालएव पश्चाद् वा सेवाफल-विवरणमिव पृथगेव स्वोपज्ञा टिप्पण्यपि तैः विरचिता - एतयोः एकग्रन्थतया प्रसिद्धिः उत्तरकाले जाता इति सम्भाव्यते. तस्यैतस्य गद्यात्मकस्य ग्रन्थभागस्य कश्चन अंशः पृथक्त्वादेव ग्रन्थाद् विभक्तः पुनश्च ''श्रीपुरुषोत्तमगोस्वामिभिः श्रीमदाचार्यहस्ताक्षरपत्रात् कुतश्चिद् लब्धाद् आनीतोऽस्ती''ति श्रीपुरुषोत्तमचरणसमकालिकाः श्रीलालुभट्टचरणाः उल्लिखन्ति. तत्र गद्यभागानां कारिकान्तःश्लिष्टतया पठने ग्रन्थकर्तुः अभिप्रायः प्रायशो दुरूहो भवतीति पादटिप्पणीतया योजनपूर्वकं तत्पठनेनतु कारिकाः गद्यभागाश्च सुगमाभिप्रायाः भवन्ति इति मे मनःप्रत्ययः. यस्मात् श्रीलालुभट्टचरणाअपि उल्लिखन्ति यत् ''पत्रावलम्बनग्रन्थे कतिचन फक्किकाः स्वपूर्वोत्तरफक्किकाभिः न संयुज्यन्ते; यतो अन्यत्र स्थिताः फक्किकाः कस्यचिद् लेखकादेः दोषवशाद् अन्यत्र पतिताः'' इति; तस्मात् पुनः तासां यथावस्थित-संयोजनप्रयासो मया विहितः. एवंकरणेन कश्चन अन्यथाभावः श्रीमदाचार्यचरणवचनेषु सञ्जातः चेत्, मूढोऽपि बालकोऽयं नैजः इति विभाव्य क्षमन्तु ते परमकारुणिकाः इति प्रार्थये. तत्र 'कारिकाभागः'इति अक्षराकृत्या

'टिप्पणीभागः'इति अक्षराकृत्या च योजितोऽस्ति इति सुधिभिराकलनीयम्.

ये धातुशब्दाः यत्रार्थे उपदेशे प्रकीर्तिताः।
तथैवार्थो वेदराशेः कर्तव्यो नान्यथा क्वचित्।।४।।

(वेदाध्ययनविधिविचारः)

काण्डद्वयार्थसिद्ध्यर्थं स्वाध्यायविधिरुच्यते।
वाक्यत्रयं तथा वेदे.......................।

(क)''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः''(तै.आ.२।१५)
(ख)''अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयीत तमध्यापयीत''(१)
(ग)''साङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च''(२) इति.

.................अनारभ्योक्तमेव हि।।५।।
एकार्थता तु सर्वत्र विशेषोऽप्युच्यते स्फुटः।

(क)

'स्वाध्याय' शब्दो वेदे हि रूढो योगेऽपि वर्तते।।६।।
सुष्ठ्वासमन्तादध्येयः शोभनं नियमैर्युतः।
देशे काले गुरौ स्वस्मिन् अपेक्ष्यन्ते गुणा इह।।७।।
'आ' सर्वतः पुनस्तत्र यथा शङ्का न जायते।
शब्दे ह्यर्थे ह्यनुष्ठाने तथाध्येयो हि वैदिकैः।।८।।
अपर्णताद्यपहतपाप्मादिसकलैः गुणैः।
प्रजापतिमुखैः वेदो यथा हि पठितः पुरा।।९।।
तादृग्गुणविशिष्टोऽत्र वेदः 'स्वाध्याय' उच्यते।
'तव्य'स्त्वावश्यके प्रोक्तो न विधिर्ज्ञातृबोधनात्।।१०।।

---

१. ''गायत्रो वै ब्राह्मणो अष्टाक्षरा वै गायत्री; तस्माद् अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयीत''इति या.स्मृ.(१।२।१४)–बालक्रीडायाम्. २. ''ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयः''इति (१।१।१)पातञ्जलमहाभाष्ये च सन्दर्भोल्लेखरहितागमवचनतया पाठान्तरेण च उदाहृते कुत्रत्ये वचने इमे इति तत्रापि न ज्ञातुं शक्यते.



'स्वाध्याय' पदतो ज्ञेयं तन्माहात्म्यं फलं तथा।

(ख)

ज्ञातृज्ञापनतासिद्ध्यै द्वितीयं वाक्यमीर्यते।।११।।
वसुरुद्रादित्यवर्षैः त्रयो वर्णाः क्रमाद् द्विजाः।
अध्याप्या इति तस्यापि नियोगः श्रुतिचोदितः।।१२।।
पराधीनतया बाले न विधिः श्रुतिचोदितः।

(ग)

तथाध्यापनसिद्ध्यर्थं तृतीयं वाक्यमीर्यते।।१३।।
साङ्गऽधीते तथा ज्ञाते स्वाध्यायस्तस्य सिध्यति।

(वाक्यत्रयनिष्कर्षः)

अध्यापनप्रयुक्तं हि प्रथमं 'लिङ्'प्रयोगतः।।१४।।
आत्मनेपदतः स्वस्य स्यातां वृत्तिश्च सेत्स्यति।
''उपनीय तु यः शिष्यं वेदमध्यापयेद् द्विजः।
सकल्पं सरहस्यं च तमाचार्यं प्रचक्षते।।''(म.स्मृ.२।१४०)
''आचार्यवान् पुरुषो वेद'' (छा.उ.६।१४।२)
''आचार्यं मां विजानीयात् (भाग.११।१७।२७)
''गच्छेदाचार्यसंसदि'' ( ) इति.
स्वातन्त्र्ये वयसा जाते तस्यावश्यकमीर्यते।।१५।।

(परमतं तन्निराकरणं च)

मर्यादाभङ्गतः केचित् कृत्ये विध्यर्थतां जगुः।
शब्दार्थमनपेक्ष्यैव निर्णयं च स्वबुद्धितः।।१६।।

अध्यापनप्रयुक्तं हि तस्मादध्ययनं मतम्।
एतर्ह्यपि तथैवैतन्न कार्या कल्पना ततः ।।१७।।

(वेदार्थस्वरूपविचारः)

तत्र संशयमापन्ना बुद्धिर्वाक्यार्थनिर्णये।
एकवाक्यत्वसन्देहाद् ऐकार्थ्याभावतः स्फुटम्।।१८।।
स एकोऽर्थोऽत्र वक्तव्यो यच्छरीरप्रवेशतः।
एकार्थतां श्रुतिर्याति तदभावे तु निष्फला।।१९।।
कुण्ठितैव भवेन्नूनं वेदाध्ययनबोधने।
''वेदोऽखिलो धर्ममूलं'' (म.स्मृ.२।६),
''धर्मो यस्यां मदात्मकः'' (भाग. ११।१४।३)।।२०।।
एवं पूर्वर्षिभिः प्रोक्तं जैमिनिः प्रथमं स्वयम्।
निश्चित्य लोकशिक्षार्थम् अर्थप्राधान्यतस्तथा।।२१।।
धर्मं विचारयामास प्रामाण्यादिपुरस्सरम्।

(वेदवेदान्तयोरभेदो भेदो वेति शङ्कासमाधाने)

सन्देहस्तु पुनर्जातो वेदान्तेषु यथा पुरा।।२२।।
एकवाक्यत्वमेषां हि धर्मकाण्डे कथं भवेत्।
धर्मः पञ्चविधो द्वेधा षड्भिः सम्पद्यते तु सः ।।२३।।
देश-काल-द्रव्य-कर्तृ-मन्त्र-कर्म-विभेदतः।
सर्वो वेदस्तेषु लीनो वेदान्तेषु विचार्यते।।२४।।
''यदेव विद्यये'' (छा.उ.१।१।१०)त्याह
''ब्रह्मा ब्रह्मिष्ठ''(ऐ.आ.३।९।६-
आप.श्रौ.सू.३।१८।१)एवच।
तज्ज्ञानं तेषु हि प्रोक्तं कर्तृशेषास्ततस्तु ते।।२५।।
''ज्ञाननिष्ठाय देयानि कव्यानी''(भाग. ७।१५।२)
........................ति यथा तथा।



फलश्रुत्या पूर्वकाण्डसमाप्त्या चावगम्यते।।२६।।
''ब्रह्मविद् ब्रह्म भवति''(मु.उ.३।२।९),
''परं वाप्नोति''(द्र.:तै.उ.२।१।१) कुत्रचिद्।
''वेदमनूच्य आचार्य''(तै.उ.१।११।१)
................ इत्युक्तोपनिषद्वचः।।२७।।
शास्त्रान्तरेऽप्येवमेव वैदिकानां मतं तथा।
अतः स्वतन्त्रता वाच्या तथा चेन्नैकवाक्यता।।२८।।
''वेदोऽखिलो धर्ममूलम्'' इत्यादिश्च विरुद्ध्यते।
वैदिकानामभिध्यानं स्वरादिनियमैर्युतम्।।२९।।
वेदाएव नचान्यार्था वाच्या बुद्धिमता क्वचित्।

(तत्र प्रत्यक्षसिद्धे जगति ब्रह्मत्वारोपापवादोपदेशाद् 'वेदान्तत्व'निरुक्तिः)

ननु वेदान्तत्वं कथम्? तच्च एवं - लोकसिद्धस्य जगतो लोकप्रतीतिं बाधित्वा ब्रह्मत्वेन अलौकिकत्वं सम्पाद्यतइति अर्धजरतीयन्यायात् तदन्तत्वम्.

ननु लोकनिपुणाः कथं मन्यन्ते! शब्दार्थविचारेण इति ब्रूमः. कथम्? शब्दानाम् अर्थे विचार्यमाणे ब्रह्मैव सर्वं भवति.

'घटपटा'दिशब्दाः धर्मवाचकाएव भवितुम् अर्हन्ति, घटत्वादिविशिष्टवाचकाः हि एते इति लोकप्रसिद्धिः. 'घटत्वम्' इति घटगतो धर्मः कश्चिद् यत्सद्भावाद् 'घट'पदवाच्यता धर्मिणः. ''तस्य भावः त्वतलौ'' (पा.सू.५।१।११९) इति त्वो भावप्रत्ययः. 'भावः' इति 'भू'धातोः घञि रूपम्. 'भू'धातुः सत्तायां व्याप्तौ वा. उभयथापि व्यापकस्य सतो वा धर्मस्य=व्यापकवस्तुवृत्तिघटत्वरूपधर्मस्य सदुपादानकघटसत्तारूपस्य वा वाचको भवति. 'घञ्'च स्वार्थे, अन्यथा अनवस्था स्यात्. तथाच घटत्वं नाम सतः व्यापकस्य वा धर्मः इति उक्तं भवति. एवं पटत्वादिष्वपि. तथाच प्रकृत्यर्थः, सन् व्यापको वा यदा भवति, तदैव प्रत्ययार्थेन सह एकवाक्यता भवति. ततश्च सर्वेषाम् एकार्थता स्यात्. अतः आकृतिविशेषव्यङ्ग्याः धर्माः ते भिन्नाएव, शक्तिसङ्कोचेन, व्यवहारसिद्ध्यर्थं अङ्गीकर्तव्याः. तथाच 'घटा'दिशब्दाः 'अरुणा'दिशब्दवद् धर्मवाचकाः.

(तत्र भेदवादविमर्शः)

नच स्वरूपतः सतो भिन्नाः प्रत्यक्षतः स्वीकर्तव्याः इति वाच्यं, कारणीभूतस्य सतः एकत्वात् कार्ये कुतो भेदः समायाति ?

**मृद इव अंशभेदाद् इति चेद्, अस्तु !**

**तर्हि अंशेन भेदो अस्ति !**

**कः सन्देहः ?**

**कार्यकारणयोः भेदः !**

इति चेत्, न, कार्ये समवेतत्वात् कारणमपि अस्ति इति मन्तव्यम्. तथाच कार्ये द्विगुणगुरुत्वापत्तिः; नवा भेदः प्रतीयते – ''पिण्डावस्था गता घटावस्था जाता'' इत्येव प्रतीतिः. तथाच आकृतिरेव भिन्नेति धर्मभेदएव जातः इति वक्तव्यम्. सतोऽपि अंशेन धर्मभेदएव जगद् जातमिति सद् एकमेव. नच अंशांशिनो भेदः सिध्यति, पूर्ववदेव द्विगुणभारापत्तेः.

(तत्र भेदाभेदवादविमर्शः)

अंशानाम् इव परस्परं भेदो नाम नानात्वं चेद् ? 'ओम् !' इति केचिद्, ''बहुस्याम्'' (छा.उ.६।२।३) इति श्रुतेः. वस्तुतस्तु ''पूर्णात् पूर्णमुदच्यते'' (ई.उ.:शान्तिपाठः) इति श्रुतेः न अंशेन नानात्वं, कार्यावस्थायां व्यापकत्वस्य तिरोभावएव.

(तत्र धर्मधर्मिभेदविशिष्टधर्म्यभेदवादविमर्शः)

अथ अन्योन्याभावः. सच 'प्रतियोगितावच्छेदकारोपापवादङ्गलक्षणः. तथाच ''घटत्वं पटत्वं च एकत्र नास्ति'' इति उक्तं भवति.

न एतत् सारं, सति द्रव्ये पार्थिवे च द्वयोः विद्यमानत्वात्. सर्वगुणप्रसिद्ध्यै तथा प्रकटस्य धर्मवैलक्षण्यनिबन्धना प्रतीतिः१ – नटस्य इव नानारूपेण प्रकटस्य रूपद्वये भेदप्रतीतिवत् – श्रुतिस्मृतिविद्वत्प्रतीत्या वस्तुनः एकत्वे सिद्धे प्रतीतिः तन्निबन्धनैव.

तर्हि धर्माः स्वतो धर्मिणश्च भिन्नाः इति सिद्धम् !

न एतदपि अस्ति, तस्यैव प्रथमं धर्मरूपेण आविर्भावात्, न अब्रह्मैव अर्थः



प्रतीयते. अतो वेदान्तवाक्यान्याप्रसिद्धिः२, वैदिकानामपि तथैव प्रसिद्धेः इति चेद्.

(ब्रह्मपरत्वेपि वेदान्तानां न वेदेन सह एकवाक्यता इति पुनः शङ्कोत्थापनेन अन्यथानयनम्)

अथ वेदाध्ययनं ब्रह्मचर्ये वेदान्ताध्ययनं च संन्यासे इति तद्विचारः पृथगेव. समाप्तिश्च श्रूयते शिक्षायां – ''वेदमनूच्याचार्यो अन्तेवासिनम् अनुशास्ति'' (तै.उ.१।११।१) इत्यादिना; उपनिषद् अनन्तरं पठिता. आचार्यान्तरेऽपि गुणोपसंहारन्यायेन पूर्वकाण्डाध्ययनमेव ब्रह्मचर्ये, न उत्तरकाण्डस्य. सौकर्यार्थमेव पाठान्तरम् इदानीम्. विचारस्तु पश्चादेवेति न एकवाक्यता. अतएव विचारोऽपि पृथगेव. ''साङ्गोपनिषदः'' (   ) इति पृथक् पुराणेषु निर्देशः इति.

अथवा कुत्रापि आश्रमे विचारो अस्तु, न एकवाक्यता. न वेदत्वम् उपनिषदाम्. स्वरादिनियमः तदन्तानामपि आचारपरम्परया. वाक्येन तु उपयोगः ''यदेव विद्यया करोति'' (छा.उ.१।१।१०) इति. तथापि कथम् उपयोगः

---

१. इह ''नटस्य...भेदप्रतीतिवत्'' इति फक्किकानिवेशः मुं-वि.पाठानुसारेण.

२. ''वेदान्तवाक्येषु ब्रह्मणो अन्यस्य अप्रसिद्धेः'' इति यथाश्रुताशयः. अथवा 'अन्याप्रसिद्धेः' इत्यत्र 'अन्यार्थत्वाप्रसिद्धेः' 'अन्यत्वाप्रसिद्धेः' वा इति पाठान्तरोपि सम्भाव्यते.

इति चेद्, उच्यते – लौकिकेषु पदार्थेषु साङ्गो यज्ञो अध्यस्यते, वैदिके तत्र अर्थे वैदिकता सम्पद्यतइति; ब्रह्मवादेन सर्वस्यापि ब्रह्मत्वे अवगते ब्रह्मण्येव यज्ञः प्रतिष्ठितोऽपि भवति, अयज्ञकालेऽपि ब्रह्मात्मत्वं सिध्यति.

**(तत्र समाधानम्)**

**अतः कृतापि जिज्ञासा कुण्ठितैव भवेद् ध्रुवम् ।।३०।।**
**अनारभ्याधीतगार्ह्यस्मार्ता इव भवेद् यदि ।**
**प्रक्रिया महतां वृत्तिः स्वातन्त्र्यं चात्र तेन न ।।३१।।**
**धर्मार्थकाममोक्षाख्यं श्रेयः स्मार्तं न वैदिकम् ।**

**पुरुषेक्षावशेनैते साध्यसाधनतां गताः ।।३२ ।।**

**अलौकिको हि वेदार्थः प्रमाणान्तरगो नहि ।**

**परमात्मविचारेण ते चत्वारो ह्यलौकिकाः ।।३३ ।।**

**धर्मे ब्रह्मणि च प्रोक्ताः फलत्वेन तथैव ते ।**

''विराजमभिसम्पद्यते''१ (तै.सं.७।१।१।१)

''वसीयान् भवति'' (तै.सं.३।१।७।४)

''कामुका एनं स्त्रियो भवन्ति'' (तै.सं.६।१।६।६)

''प्रजापतेरेव सायुज्यमुपैति'' (श.ब्रा.१२।१।३।२)

१. गोस्वामिश्रीगिरिधराणां 'तत्त्वविवेक' विवृतौ एतेषु श्रुतिवचनेषु नैकमपि वचनमुपलभ्यते. श्रीपुरुषोत्तमानां 'विवरणे' तु- ''तत्र काण्डद्वयस्थाः श्रुतीः दर्शयन्ति 'विराजम्' इत्यादि. अत्र 'विराजम्' इत्यादयः पूर्वकाण्डस्थाः 'न सः पुरावर्तते' इति छान्दोग्योपनिषत्स्थं, 'य एवं वेद प्रतितिष्ठति' इति भृगूपनिषत्स्थम्. तथाच पूर्वकाण्डवद् उत्तरकाण्डेऽपि चतुर्णां फलानां श्रावणाद् ऊषरत्वम् असङ्गतम् इति'' इत्येतद्व्याख्यानानुरोधेन मुद्रितपाठानुसारिश्रुतिवचनक्रमस्थाने मया उट्टङ्किता श्रुतिवाक्यक्रमयोजनेयम्. मुद्रितेषुतु मो.ते.गो.मुं-वि.पाठेषु वाक्यक्रमः पाठभेदश्चैवमुपलभ्यते : १.विराजमभिपद्यते (मो.पाठः) विराजमभिसम्पद्यते (ते.गो.मुं-वि.पाठः) २.अमृतीभवति(मो.ते.गो.मुं-वि.पाठः) ३.प्रजापतेरेव सायुज्यमुपैति ४.इदं सर्वं प्रजापतिः ५.न सः पुनरावर्तते ६.वशीयान् भवति (मो.पाठे नास्ति) ७.सनिमेषान् कामुका एनं स्त्रियो भवन्ति (मो.पाठे नास्ति) ८.य एवं वेद प्रतितिष्ठति... ब्रह्मवर्चसेन''.

''न स पुनरावर्तते''(छा.उ.८।१५।१)

''य एवं वेद प्रतितिष्ठति अन्नवानन्नादो भवति महान्
भवति प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेन''(तै.उ.३।६) इत्यादि.

**(उपसंहारः)**

**श्रीकृष्णस्य[१] प्रसादेन मायावादो निराकृतः ।।३४ ।।**

**अवैदिको, महादेवः तत्र साक्षी न संशयः ।**



**ये वैदिकाः महात्मानः तेषां चानुमतिस्तथा ।।३५ ।।**

**अवेदविद् न मनुते मया चोपेक्षितः पुनः ।**

**स्थापितो ब्रह्मवादो हि सर्ववेदान्तगोचरः ।।३६ ।।**

**काशीपतिस्त्रिलोकेशो महादेवस्तु तुष्यतु ।**

**कस्यचित्त्वथ सन्देहः स मां पृच्छतु सर्वथा ।।३७ ।।**

**न भयं तेन कर्तव्यं ब्राह्मणानामियं गतिः ।**

**डिण्डिस्तु वादितो द्वारि विश्वेशस्य मयात्र हि ।।३८ ।।**

**विद्वद्भिः सर्वथा श्राव्यं ते हि सन्मार्गरक्षकाः ।**

**इति श्रीमद्वल्लभाचार्यविरचितं पत्रावलम्बनं सम्पूर्णम्**

---

१. ''ननु वेदान्तत्वं कथं? तच्च कृष्णप्रसादेन मायावादो...''' इति मो.ते. गो.पाठः. ''तच्च श्रीकृष्णप्रसादेन...''इति मुं-वि.पाठः. ''श्रीकृष्णस्य प्रसादेन'' इति पाठस्तु श्रीगदाधरदासकृत-सम्प्रदायप्रदीपानुसारेण गृहीतः. '''ननु तच्च वेदान्तत्वं कथं?' इति प्रश्नः...एतावता परमतं दूषितम्. श्रीकृष्णप्रसादेन...'' इति वदतां श्रीगिरिधराणां पाठोऽपि अयमेव सम्भाव्यते. मयातु अनिर्णायिकान् पाठभेदान् एतान् विलोक्य गद्यभागारम्भएव ''ननु वेदान्तत्वं कथं? तच्च एवं लोकसिद्धस्य...''इत्यत्र योजितः.

।।श्रीकृष्णाय नमः।।

।।श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः।।

महाप्रभुश्रीमद्वल्लभाचार्यविरचितं

# ।। पत्रावलम्बनम् ।।

## श्रीबालकृष्णभट्टविरचितनिर्णयार्णवोपेतम्

पत्रावलम्बनग्रन्थे कतिचन फक्किकाः स्वपूर्वोत्तरफक्किकाभिः न संयुज्यन्ते. यतो अन्यत्र स्थिताः फक्किकाः कस्यचिद् लेखकादेः दोषवशाद् अन्यत्र पतिताः. अतो अस्मिन् ग्रन्थे सर्वत्र सर्वाः फक्किकाः यथा स्वपूर्वोत्तरफक्किकाभिः संयुज्येरन् तथा प्रकारः शिष्टपरम्पराप्राप्तो लिख्यते.

तथाहि –

''**लौकिको**'' इत्यारभ्य –

लौकिको वैदिकश्चैव व्यवहारो द्विधा मतः।
लोकसिद्धं पुरस्कृत्य वैदिको बोध्यते यथा।।१।।
लोके शब्दार्थसम्बन्धो रूपं तेषां च यादृशम्।
न विवादस्तत्र कार्यो लोकोच्छित्तिस्तथा भवेत्।।२।।
ब्रह्मवादे निरुक्तिस्तु न वक्तव्यैव कुत्रचित्।
वस्तुतो ब्रह्म सर्वं हि व्यवहारस्तु लोकतः।।३।।
काण्डद्वयार्थसिद्ध्यर्थं स्वाध्यायविधिरुच्यते।
वाक्यत्रयं तथा वेदेऽनारभ्योक्तमेव हि।।५।।
(क)''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' (तै.आ.२।१५)
(ख)''अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयीत तमध्यापयीत''( )
(ग)''साङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च''( ) इति.
एकार्थता तु सर्वत्र विशेषोऽप्युच्यते स्फुटः।
'स्वाध्याय' शब्दो वेदे हि रूढो योगेऽपि वर्तते।।६।।
सुष्ठ्वासमन्तादध्येयः शोभनं नियमैर्युतः।
देशे काले गुरौ स्वस्मिन् अपेक्ष्यन्ते गुणा इह।।७।।



'आ' सर्वतः पुनस्तत्र यथा शङ्का न जायते।
शब्दे ह्यर्थे ह्यनुष्ठाने तथाध्येयो हि वैदिकैः।।८।।
अपर्णताद्यपहतपाप्मादिसकलैः गुणैः।
प्रजापतिमुखैः वेदो यथा हि पठितः पुरा।।९।।
तादृग्गुणविशिष्टोऽत्र वेदः 'स्वाध्याय' उच्यते।
'तव्य' स्त्वावश्यके प्रोक्तो न विधिः ज्ञातृबोधनात्।।१०।।
'स्वाध्याय' पदतो ज्ञेयं तन्माहात्म्यं फलं तथा।
ज्ञातृज्ञापनतासिद्ध्यै द्वितीयं वाक्यमीर्यते।।११।।
वसुरुद्रादित्यवर्षैः त्रयो वर्णाः क्रमाद् द्विजाः।
अध्याप्या इति तस्यापि नियोगः श्रुतिचोदितः।।१२।।
पराधीनतया बाले न विधिः श्रुतिचोदितः।
तथाध्यापनसिद्ध्यर्थं तृतीयं वाक्यमीर्यते।।१३।।
साङ्गेऽधीते तथा ज्ञाते स्वाध्यायस्तस्य सिध्यति।
अध्यापनप्रयुक्तं हि प्रथमं 'लिङ्'प्रयोगतः।।१४।।
आत्मनेपदतः स्वस्य स्यातां वृत्तिश्च सेत्स्यति।
''उपनीय तु यः शिष्यं वेदमध्यापयेद् द्विजः।
सकल्पं सरहस्यं च तमाचार्यं प्रचक्षते।।''(म.स्मृ.२।१४०)
''आचार्यवान् पुरुषो वेद'' (छा.उ.६।१४।२)
''आचार्यं मां विजानीयात् (भा.११।१७।२७)
''गच्छेदाचार्यसंसदि'' ( ) इति.
स्वाव्रत्ये वयसा जाते तस्यावश्यकमीर्यते।।१५।।
मर्यादाभङ्गतः केचित् कृत्ये विध्यर्थतां जगुः।
शब्दार्थमनपेक्ष्यैव निर्णयं च स्वबुद्धितः।।१६।।
अध्यापनप्रयुक्तं हि तस्मादध्ययनं मतम्।
एतर्ह्यपि तथैवैतन्न कार्या कल्पना ततः।।१७।।
तत्र संशयमापन्ना बुद्धिर्वाक्यार्थनिर्णये।

एकवाक्यत्वसन्देहाद् ऐकार्थ्याभावतः स्फुटम् ।।१८।।
स एकोऽर्थोऽत्र वक्तव्यो यच्छरीरप्रवेशतः।
एकार्थतां श्रुतिर्याति तदभावे तु निष्फला ।।१९।।
कुण्ठितैव भवेन्नूनं वेदाध्ययनबोधने।
''वेदोऽखिलो धर्ममूलं'',''धर्मो यस्यां मदात्मकः'' ।।२०।।
एवं पूर्वर्षिभिः प्रोक्तं जैमिनिः प्रथमं स्वयम्।
निश्चित्य लोकशिक्षार्थम् अर्थप्राधान्यतस्तथा ।।२१।।
धर्मं विचारयामास प्रामाण्यादिपुरस्सरम्।
सन्देहस्तु पुनर्जातो वेदान्तेषु यथा पुरा ।।२२।।
एकवाक्यत्वमेषां हि धर्मकाण्डे कथं भवेत्।
धर्मः पञ्चविधो द्वेधा षड्भिः सम्पद्यते तु सः ।।२३।।
देश–काल–द्रव्य–कर्तृ–मन्त्र–कर्म–विभेदतः।
सर्वो वेदस्तेषु लीनो वेदान्तेषु विचार्यते ।।२४।।
''यदेव विद्यये''त्याह ''ब्रह्मा ब्रह्मिष्ठ'' एव च।
तज्ज्ञानं तेषु हि प्रोक्तं कर्तृशेषास्ततस्तु ते ।।२५।।
''ज्ञाननिष्ठाय देयानि कव्यानी''ति यथा तथा।
फलश्रुत्या पूर्वकाण्डसमाप्त्या चावगम्यते ।।२६।।
''ब्रह्मविद् ब्रह्म भवति'',''परं वाप्नोति'' कुत्रचिद्।
''वेदमनूच्य आचार्यः'' इत्युक्तोपनिषद्वचः ।।२७।।
शास्त्रान्तरेऽप्येवमेव वैदिकानां मतं तथा।
अतः स्वतन्त्रता वाच्या तथा चेन्नैकवाक्यता ।।२८।।
''वेदोऽखिलो धर्ममूलम्''इत्यादिश्च विरुद्ध्यते।
वैदिकानामभिध्यानं स्वरादिनियमैर्युतम् ।।२९।।
वेदाएव नचान्यार्था वाच्या बुद्धिमता क्वचित्।

अतः वेदान्तवाक्यान्याप्रसिद्धिः. वैदिकानामपि तथैव प्रसिद्धेः इति चेत्.



''वैदिकानां तथैव प्रसिद्धेः इति चेद्'' इति फक्किकानन्तरं ''अतः कृतापि जिज्ञासा कुण्ठितैव भवेद् ध्रुवम्'' इति कारिकाः लेख्याः. तदग्रे ''अनारभ्याधीतग्राह्यस्मार्ता इव भवेद्'' इत्यारभ्य –

अतः कृतापि जिज्ञासा कुण्ठितैव भवेद् ध्रुवम् ।।३०।।
अनारभ्याधीतगार्ह्यस्मार्ता इव भवेद् यदि।
प्रक्रिया महतां वृत्तिः स्वाव्रत्र्यं चात्र तेन न ।।३१।।
धर्मार्थकाममोक्षाख्यं श्रेयः स्मार्तं न वैदिकम्।
पुरुषेक्षावशेनैते साध्यसाधनतां गताः ।।३२।।
अलौकिको हि वेदार्थः प्रमाणान्तरगो नहि।
परमात्मविचारेण ते चत्वारो ह्यलौकिकाः ।।३३।।
धर्मे ब्रह्मणि च प्रोक्ताः फलत्वेन तथैव ते।

''विराजमभिसम्पद्यते'', ''अमृतीभवति'', ''प्रजापतेरेव सायुज्यमुपैति'', ''इदं सर्वं प्रजापतिः'', ''न स पुनरावर्तते'', ''वसीयान् भवति'', ''कामुका एनं स्त्रियो भवन्ति'', ''य एवं वेद प्रतितिष्ठति अन्नवानन्नादो भवति महान् भवति प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेन'' इत्यादि.

अथ वेदाध्ययनं ब्रह्मचर्ये वेदान्ताध्ययनं च संन्यासइति तद्विचारः पृथगेव. समाप्तिश्च श्रूयते शिक्षायां ''वेदमनूच्याचार्योऽन्तेवासिनमनुशास्ति'' इत्यादिना; उपनिषद् अनन्तरं पठिता. आचार्यान्तरेऽपि गुणोपसंहारन्यायेन पूर्वकाण्डाध्ययनमेव ब्रह्मचर्ये, न उत्तरकाण्डस्य. सौकर्यार्थमेव पाठान्तरम् इदानीम्. विचारस्तु पश्चादेवेति न एकवाक्यता. अतएव विचारोऽपि पृथगेव, ''साङ्गोपनिषदः'' इति पृथक् पुराणेषु निर्देश–इति.

अथवा कुत्रापि आश्रमे विचारो अस्तु – न एकवाक्यता, न वेदत्वम् उपनिषदां, स्वरादिनियमः तदन्तानामपि आचारपरम्परया; वाक्येनतु उपयोगो ''यदेव विद्यया करोति'' इति. तथापि कथम् उपयोगः ? इति चेद्, उच्यते – लौकिकेषु

पदार्थेषु साङ्गो यज्ञो अध्यस्यते, वैदिके तत्र अर्थे वैदिकता सम्पद्यतइति. ब्रह्मवादेन सर्वस्यापि ब्रह्मत्वे अवगते ब्रह्मण्येव यज्ञः प्रतिष्ठितोऽपि भवति, अयज्ञकालेऽपि ब्रह्मात्मत्वं सिद्ध्यति.

''अयज्ञकालेऽपि ब्रह्मात्मत्वं सिद्ध्यति'' इत्यन्तो ग्रन्थो ज्ञेयः. अग्रे ''एवं पटत्वादिष्वपि'' इत्यन्तो ग्रन्थो बोध्यः –

एवं – लोकसिद्धस्य जगतो लोकप्रतीतिं बाधित्वा ब्रह्मत्वेन अलौकिकत्वं सम्पाद्यतइति अर्धजरतीयन्यायात् तदन्तत्वम्.

ननु लोकनिपुणाः कथं मन्यन्ते ? शब्दार्थविचारेण इति ब्रूमः. कथम् ? शब्दानाम् अर्थे विचार्यमाणे ब्रह्मैव सर्वं भवति. 'घटपटा'दिशब्दाः धर्मवाचकाएव भवितुम् अर्हन्ति. घटत्वादिविशिष्टवाचकाः हि एते इति लोकप्रसिद्धिः. 'घटत्वम्' इति घटगतो धर्मः कश्चिद् यत्सद्भावाद् 'घट'पदवाच्यता धर्मिणः. ''तस्य भावः त्वतलौ'' इति त्वो भावप्रत्ययः. 'भावः' इति 'भू'धातोः घञि रूपम्. 'भू'धातुः सत्तायां व्याप्तौ वा. उभयथापि व्यापकस्य सतो वा धर्मस्य वाचको भवति. 'घञ्'च स्वार्थे, अन्यथा अनवस्था स्यात्. तथाच 'घटत्वं' नाम सतो व्यापकस्य वा धर्मः इति उक्तं भवति. एवं 'पटत्वा'दिष्वपि.

तदग्रेतु ''**तथाच प्रकृत्यर्थः**'' इत्यन्तएव ग्रन्थः पूर्वफक्किकाभिः संलग्नः सर्वपुस्तकेषु स्थितो; अधुनातु श्रीमदाचार्यहस्ताक्षरपत्रात् कुतश्चित् लब्धात् श्रीपुरुषोत्तमगोस्वामिभिः तदुत्तरग्रन्थः *–* चिह्नाङ्कितो भागः आनीतो अस्ति. सच विमर्शेऽपि ''**तथाच प्रकृत्यर्थः**'' इत्यनेन फक्किकावयवेन संयुज्यतएव. अतः ''**तथाच प्रकृत्यर्थः**'' इत्यस्य अग्रे ''**सन् व्यापको वा यदा भवति तदैव प्रत्ययार्थेन एकवाक्यता भवति**'' इत्यारभ्य –

तथाच प्रकृत्यर्थः *सन् व्यापको वा यदा भवति तदैव प्रत्ययार्थेन सह एकवाक्यता भवति. ततश्च सर्वेषाम् एकार्थता स्यात्. अतः आकृतिविशेषव्यङ्ग्याः धर्माः ते भिन्नाएव,



शक्तिसङ्कोचेन, व्यवहारसिद्ध्यर्थं अङ्गीकर्तव्याः. तथाच 'घटा'दिशब्दाः 'अरुणा'दिशब्दवद् धर्मवाचकाः.

नच स्वरूपतः सतो भिन्नाः प्रत्यक्षतः स्वीकर्तव्याः इति वाच्यं, कारणीभूतस्य सतः एकत्वात् कार्ये कुतो भेदः समायाति ?

मृद इव अंशभेदाद् !

इति चेद्, अस्तु !

तर्हि अंशेन भेदो अस्ति !

कः सन्देहः ?

कार्यकारणयोः भेदः !

इति चेत्, न. कार्ये, समवेतत्वात्, कारणमपि अस्ति इति मन्तव्यम्. तथाच कार्ये द्विगुणगुरुत्वापत्तिः; नवा भेदः प्रतीयते – ''पिण्डावस्था गता घटावस्था जाता'' इत्येव प्रतीतिः. तथाच सतोऽपि अंशेन धर्मभेदएव जगद् जातमिति सद् एकमेव. नच अंशांशिनो भेदः सिध्यति, पूर्ववदेव द्विगुणभारापत्तेः.

अंशानाम् इव परस्परं भेदो नाम नानात्वं चेद् ? 'ओम्!' इति केचिद्, ''बहुस्याम्'' इति श्रुतेः. वस्तुतस्तु ''पूर्णात् पूर्णमुदच्यते'' इति श्रुतेः न अंशेन नानात्वं – कार्यावस्थायां व्यापकत्वस्य तिरोभावएव.

अथ अन्योन्याभावः. सच 'प्रतियोगितावच्छेदकारोपाप वाद'लक्षणः. तथाच ''घटत्वं पटत्वं च एकत्र नास्ति'' इति उक्तं भवति. न एतत् सारं ! सति द्रव्ये पार्थिवे च द्वयोः विद्यमानत्वात्. सर्वगुणप्रसिद्ध्यै तथा प्रकटस्य धर्मवैलक्षण्यनिबन्धना प्रतीतिः. श्रुतिस्मृतिविद्वत्प्रतीत्या वस्तुनः एकत्वे सिद्धे प्रतीतिः तन्निबन्धनैव.

तर्हि धर्माः स्वतो धर्मिणश्च भिन्नाः इति सिद्धम् ! न एतदपि अस्ति, तस्यैव प्रथमं धर्मरूपेण आविर्भावात् * (एतदग्रिमा 'नटे'त्यारभ्य 'प्रतीयते'इत्यन्ता फक्किका श्रीलालुभट्टानाम् पाठे विद्यते न वा इति ज्ञातुं न शक्यते. : सम्पा.) – नटस्य इव नानारूपेण प्रकटस्य रूपद्वये भेदप्रतीतिवत् – न अब्रह्मैव अर्थः प्रतीयते. ननु वेदान्तत्वं कथम् ?

''**न एतदपि अस्ति, तस्यैव प्रथमं धर्मरूपेण आविर्भावाद्**'' इत्यन्तो ग्रन्थो गोस्वामिपुरुषोत्तमानीतो लेख्यः. तदग्रे ''**तच्च कृष्णप्रसादेन मायावादो निराकृतः**'' इत्यादिकारिकापञ्चकं लेख्यम् –

**तच्च कृष्णप्रसादेन मायावादो निराकृतः ।।३४।।**
**अवैदिको महादेवस्तत्र साक्षी न संशयः ।**
**ये वैदिकाः महात्मानः तेषां चानुमतिस्तथा ।।३५।।**
**अवेदविद् न मनुते मया चोपेक्षितः पुनः ।**
**स्थापितो ब्रह्मवादो हि सर्ववेदान्तगोचरः ।।३६।।**
**काशीपतिः त्रिलोकेशो महादेवस्तु तुष्यतु ।**
**कस्यचित्त्वथ सन्देहः स मां पृच्छतु सर्वथा ।।३७।।**
**न भयं तेन कर्तव्यं ब्राह्मणानामियं गतिः ।**
**डिण्डिस्तु वादितो द्वारि विश्वेशस्य मयात्र हि ।।३८।।**
**विद्वद्भिः सर्वथा श्राव्यं ते हि सन्मार्गरक्षकाः ।**

**।।इति श्रीमद्वल्लभाचार्यविरचितं पत्रावलम्बनं सम्पूर्णम् ।।**

अनेन प्रकारेण पत्रावलम्बनग्रन्थो अस्तीति सर्वत्रापि ग्रन्थे समीचीनैव सङ्गतिः इति वैष्णवविद्वद्भिः विभावनीयम्.

''**तच्च कृष्णप्रसादेन मायावादो निराकृतो अवैदिको, महादेवः तत्र साक्षी न संशयः**'' इति श्लोके – '**तत्**'–तस्माद् हेतोः, ''**मायावादो निराकृतो**'' '**मया**' इति शेषः. ननु मायावादस्य बहुभिः आदृतत्वेन निराकरणानर्हत्वात् कथं निराकरणम् ? इति आशङ्क्य हेतुगर्भं मायावादस्य विशेषणम् आहुः '**अवैदिकः**' इति. तथा सति वेदविरुद्धत्वात् मायावादस्य निराकरणं युक्तमेव. बहुभिः आदरणन्तु न उपादेयत्वे प्रयोजकं, ''शतमपि अन्धानां न पश्यति'' इति न्यायात्.

इति श्रीलालुभट्टोपनामकेन श्रीबालकृष्णभट्टेन विरचिते निर्णयार्णवे
पत्रावलम्बनसङ्गतिविमर्शः
सम्पूर्णः



**।।श्रीकृष्णाय नमः।।**

**गोस्वामिश्रीमत्पुरुषोत्तमकृतम्**

# ।।पत्रावलम्बनविवरणम्।।

श्रीमदाचार्यचरणैः चरणाद्रौ वसद्भिः *उत्तरमीमांसाभाष्येण ब्रह्मवादे; ज्ञानकर्मसमुच्चयोपयोगितया पूर्वमीमांसाभाष्येण धर्मस्थैर्यादिके च, विचारिते यदा मायावादभाट्टमतस्थाः पण्डिताः विवदिषया काशीतः चरणाद्रौ समायान्ति, तदा तैः सह विचारे क्रियमाणे भगवत्सेवायां प्रतिबन्धो भवतीति तन्निवृत्तये* स्वयं चरणाद्रितः काश्याम् आगत्य विश्वेशदेवालयद्वारि पत्रावलम्बनं कृत्वा कञ्चित् कालं स्थितं तदा यत् पत्रे लिखित्वा तत्र स्थापितं तत् 'पत्रावलम्बनम्' इति उच्यते. तद् अत्र व्याकुर्मः.

(वादकरणरीतिनिर्देशेनोपक्रमः)

तत्र तत्त्वनिर्णयफलिका स्थापनाप्रतिस्थापनावती कथा वादः. स वेदार्थे वेदान्तार्थे च कर्तव्यः इति बोधयितुं लौकिकवैदिकव्यवहारयोः भेदं, लौकिकार्थस्य वैदिकोपकारकत्वं, लौकिकस्य अविचार्यत्वं च प्रथमं द्वाभ्यां तदुपोद्घाततया आहुः –

**लौकिको वैदिकश्चैव व्यवहारो द्विधा मतः ।**
**लोकसिद्धं पुरस्कृत्य वैदिको बोध्यते तथा ।।१।।**
**लोके शब्दार्थसम्बन्धो रूपं तेषाञ्च यादृशम् ।**
**न विवादस्तत्र कार्यो लोकोच्छित्तिस्तथा भवेत् ।।२।।**

**लौकिको** इत्यादि. तत्र **व्यवहारो** नाम मनोमात्रेन्द्रियप्राणानां व्यापारो ''व्यवहारः संनिपातो मनोमात्रेन्द्रियासुभिः'' (भाग.११।२।५६) इति एकादशस्कन्धे भगवद्वाक्यात्. स स्वाभाविको गुणसंनिपातरूपः, अहम्ममाभिमानजन्यत्वात्. अभिमानस्य संनिपातत्वं तत्रैव भगवता उक्तं –''संनिपातस्त्वहमिति ममेत्युद्धव या मतिः'' (भाग.११।२५।६) इति. अतः स जघन्यः. **वैदिकस्तु** ततो विलक्षणो, विधिनियतत्वाद्, ''य एवास्मि स सन् यज''(तै.ब्रा.३।७।४-५) इत्यादिश्रुत्या

स्वभावं न्यक्कृत्य प्रवृत्तत्वात् च. अतः संनिपातकार्यत्वाद्यभावात् प्रामाणिकः. तेन **व्यवहारो द्विधा मतः**. एवं द्वयोः भेदेऽपि इदानीं वैदिकः सहसा न हृदयम् आरोहतीत्यतः **लोकसिद्धं पुरस्कृत्य वैदिकः** तत्सादृश्येन **बोध्यत**–इति बोधने उपकारकः. अतो **लोके शब्दार्थयोः** यः **सम्बन्धः** साङ्केतिकः **च** पुनः **तेषां यादृशं रूपं तत्र विवादो न कार्यो,** यतः तत्र विवादे क्रियमाणे **लोकोच्छित्तिः भवेद्,** ''युक्तयः सन्ति सर्वत्र भाषन्ते ब्राह्मणा यथा[१], नैतदेवं यथात्थ त्वं यदहं वच्मि तत्तथा, एवं विवदतां हेतुः शक्तयो मे दुरत्ययाः'' (भाग.११।२२।४-५) इति भगवदुक्तन्यायस्य तत्रापि तुल्यत्वात्. अतः सिद्धरूपस्य लौकिकस्य उपकारकत्वमात्रं ग्राह्यं नतु तेन कश्चित् तत्त्वनिश्चयइति. तत्र विवादो व्यर्थत्वात् न अस्माभिः कार्यः इति अर्थः।।१-२।।

तर्हि ब्रह्मवादे न कार्यः इत्यतः आहुः –

**ब्रह्मवादे निरुक्तिस्तु न वक्तव्यैव कुत्रचित्।**
**वस्तुतो ब्रह्म सर्वं हि व्यवहारस्तु लोकतः।।३।।**

**ब्रह्म...**इत्यादि. तथाच अखण्डब्रह्मवादेनापि वैदिकव्यवहारासिद्धेः तेनापि न कार्यः किन्तु सखण्डब्रह्मवादे लोकस्य 'प्रजायेय' (तै.उ.२।६।१) इति इच्छया सिद्धत्वात् तत्सिद्धेन शास्त्रसम्मतेन लोकेन कार्यः इति अर्थः।।३।।

तत्र प्रकारम् आहुः –

**ये धातुशब्दाः यत्रार्थे उपदेशे प्रकीर्तिताः।**

---

१. इह 'इति'पदमधिकं दृश्यते तत्तु, 'युक्तं च सन्ति'इति पाठभेदानुरोधेन ग्रन्थकृदितरस्य कस्यापि प्रमादकल्पितं स्यादिति निष्कासितम्.

**तथैवार्थो वेदराशेः कर्तव्यो नान्यथा क्वचित्।।४।।**

ये इत्यादि।।४।।



(विवादविषयीभूतवेदाध्ययनविधिविचारः)

एवं वादकरणप्रकारं चतुर्भिः उक्त्वा विवादविषयम् आहुः –

**काण्डद्वयार्थसिद्ध्यर्थं स्वाध्यायविधिरुच्यते।**
**वाक्यत्रयं तथा वेदेऽनारभ्योक्तमेव हि।।५।।**
**एकार्थतातु सर्वत्र विशेषोऽप्युच्यते स्फुटः।**
**(क)''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' (तै.आ.२।१५)**
**(ख)''अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयीत तमध्यापयीत'' ( )**
**(ग)''साङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च'' ( )**

**काण्ड...** इत्यादि. **अर्थसिद्ध्यर्थम्** इति प्रयोजनसिद्ध्यर्थं, नहि अवैधप्रकारेण अधीते वेदे धर्मः तज्जन्यं फलं वा सिध्यतीति तदर्थं **स्वाध्यायविधिः** स्वाध्यायप्रकारः **उच्यते** वेदे निरूप्यते इति अर्थः. तत्र गमकम् आहुः **वाक्य...**इत्यादि. **तथा** इति प्रकारबोधकम्. आद्यं वाक्यं तैत्तिरीयब्राह्मणस्थम्, अन्यद् द्वयं शाखान्तरीयम्. तत्र केचिद् 'अध्यापयीत' इत्यत्र 'अध्यापयेद्'इति (प्र.वि.:प्रयुक्तिनिर्णयप्रकरणम्) पठन्ति. तृतीयञ्च ''ब्राह्मणेन निष्कारणः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च''(पातं.महा.भा.१।१।१) इति पठन्ति. एतेषां सर्वसाधारणत्वाय आहुः **अनारभ्योक्तमेव** इति. तथाच एकतरनियामकाभावात् सर्वशाखिसाधारणम् इति अर्थः. अन्यथा एतदुक्तप्रकारेण न सर्वे पाठयेयुः पठेयुः च इति. तर्हि वाक्यत्रयस्य किं प्रयोजनम्? इत्यतः आहुः **एकार्थता** इत्यादि. **तुः** उक्तशङ्कानिरासे. **सर्वत्र** त्रिष्वपि वाक्येषु, स्वाध्यायप्रकारबोधनेन यद्यपि **एकार्थता** एकवाक्यत्वं, तथापि विशेषः स्फुटः उच्यते, अतः सएव प्रयोजनम् इति अर्थः।।५।।

(क)

कथं तस्य प्रयोजनत्वम् इति आकाङ्क्षायां प्रथमं पूर्ववाक्यगतं विशेषं पञ्चभिः विवृण्वन्ति –

बाना बुननेपर उपादान कारणरूप तन्तुओंमें वस्त्ररूप कार्य प्रकट होता है; अतः तन्तु धर्मी तथा वस्त्र धर्म के रूपमें अवभासित होने लगता है.

अतः इस तरहके अन्तर्विभाजनके सम्पन्न होनेके साथ-साथ ही अक्षरब्रह्मका काल-कर्म-स्वभाव-प्रकृति-पुरुषतया अन्तर्विभाजन भी सिद्ध हो जाता है. इस सम्पूर्ण विषयका विस्तृत विवेचन त.दी.नि. के सर्वनिर्णयके प्रमेयप्रकरणमें उपलब्ध होता है(द्र.:त.दी.नि.२।८४-११६).

इनमें क्रियारूपशक्तिवाले सदंशतया काल कर्म स्वभाव तथा प्रकृत्यादि जड़ द्रव्य प्रकट होते हैं.

काल भगवच्चेष्टारूप माना गया है. सृष्ट्यर्थ सचेष्ट भगवान्‌का सदंश काल है.

सदंशनिष्ठ क्रिया ही जगद्व्यापिनी होकर पुरुषांशरूप तत्तद् जीवोंके व्यापारोंके द्वारा कर्मात्मना फलदानपर्यन्त अभिव्यक्त होती है.

स्वभाव आधिदैविक भगवदिच्छाका आधिभौतिक जगत्‌में प्रकट नियम है.

इसी तरह चिदंशमेंसे पुरुषरूप जीवसमष्टि प्रकट होती है, जिसके अंशरूप सकल जीव होते हैं.

यों सदंश तथा चिदंश की, क्रमशः, क्रियाशक्ति और ज्ञानशक्ति भी मूलतः तथा अन्ततः तो आनन्दांशके ही आधीन रहती हैं. अतएव क्रियाशक्तिके इस अन्तर्विभाजनोत्तर भी आनन्दांशके आधीन रहनेसे सदंश अव्यक्त त्रिगुणात्मिका जड़ प्रकृति बन जाता है. इसी तरह चिदंशकी ज्ञानशक्ति भी भगवद्‌गुण बनकर रहती है.

इस ब्रह्मवादके अनुसार यथोक्त सृष्टिप्रक्रियाके मूलमें श्रौत वचन है: ''तद्[=कर्तृकारक] आत्मानं=[कर्मकारक] स्वयं=[इतरकरणनिरपेक्षतया] अकुरुत=[क्रिया]''(तै.उ.२।७।१).

इस तरह क्रिया-कारकभावरहित आत्माके अखण्डाद्वैतमें निज सङ्कल्प तथा सामर्थ्य के वश क्रियारूपता एवं कारकरूपता के खण्डोंका द्वैत प्रकट होता है. यद्यपि अन्य सन्दर्भमें कहा गया वचन है, फिर भी, प्रकृत विषयको सुबोध बनाता है, अतः मननीय है: ''उसने अपने-आपको दो रूपोंमें बांट लिया''(बृ.उ.१।४।३). इसी आधारपर यों भी कहा जा सकता है कि



क्रिया-कारकभावरहित आत्माने अपने-आपको दो हिस्सोमें बांट कर अखिल कारकोंकी शक्तिओंको धारण कर रखा है!

एतदन्तर्गत सर्वप्रथम तो सदंशसे प्रकट हुयी प्रकृतिमें, रूपको उपलक्षण मान कर चलनेपर, इन्द्रियग्राह्य शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध तन्मात्राओंसे तादात्म्यभावापन्न आकाशादि पञ्चमहाभूतोंको रूपवान् द्रव्य समझना चाहिये, यद्यपि आकाश और वायु में चक्षुर्ग्राह्य रूपवत्ता तो नहीं होती, तो भी स्वीकृत पारिभाषिक अर्थमें ही. क्योंकि 'रूप' पद केवल चक्षुर्ग्राह्य गुणकी विवक्षावश प्रयुक्त हुवा नहीं है; प्रत्युत चक्षुरादि सकलेन्द्रियोंसे गृहीत होते गुणोंवाले सद् द्रव्यकी विवक्षासे प्रयुक्त हुवा है. इस लेखनके आरम्भमें मङ्गलाचरणतया उद्धृत कारिकास्थ ''रूपनामविभेदेन'' में प्रयुक्त 'रूप'पदका भी इसी आशयमें परिग्रहण करना चाहिये. नाम आख्यात उपसर्ग एवं निपात रूपी चतुर्विध शब्दोंद्वारा निरूपित देशकालवर्ती बुद्धिबाह्य पदार्थ 'रूप'पदाभिधेय होते हैं:

१.नामार्थरूप कारक-द्रव्य.

२.तिङन्त या कृदन्त आख्यातार्थरूपा साध्यरूपा या सिद्धरूपा क्रिया.

३.उपसर्गद्योतित आख्यातार्थोपसर्जनीभूत अर्थ.

४.निपातद्योतित सम्बन्ध, अर्थात् देशकालवर्ती द्रव्य या कर्म सम्बन्धी बाह्य तथ्यरूप वाक्यार्थके उपसर्जनीभूत अर्थ.

यों चारों ही 'रूप' पदसे विवक्षित हैं. 'नाम' पदद्वारा नाम आख्यात उपसर्ग एवं निपात रूपी चारों ही प्रकारके शब्दोंद्वारा निरूपित आन्तर प्रत्यय विवक्षित हैं. 'प्रस्थानरत्नाकर' नामक ग्रन्थके प्रारम्भमें ही श्रीपुरुषोत्तमजीने ''सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म'' श्रुतिवचनके आधारपर इस 'नाम' पदसे अभिधेयके मौलिक तथा क्रमिक रूपोंका नितान्त मननीय विवेचन प्रस्तुत किया है.

जैसा कि श्रीपुरुषोत्तमजीने समझाया है तदनुसार:-

१.परमात्मा स्वयंप्रकाश सूर्यकी तरह ज्ञानस्वरूप धर्मी होता है. इसी तरह परमात्माके ही चिदंशरूप होनेसे सकल जीव भी वैसे ही होते हैं.

२.सूर्य जैसे प्रकाशरूप धर्मवान् भी होता है, वैसे ही,

परमात्मामें तथा जीवात्मामें भी धर्मरूप ज्ञान भी होता है.

३.दिव्यदृष्टिके वरदानवश अर्जुनको दृग्गोचर हुवे स्वरूप जैसा परमात्माका एक विराट् रूप नामरूपकर्मात्मिका सृष्टिके प्रादुर्भावार्थ अक्षरब्रह्ममेंसे प्रकट होता है. ऐसे ही नित्यज्ञानरूप परमात्मामें सूक्ष्मतया अवस्थित प्रत्ययात्मक सकल जगत् वेदरूपेण अर्थात् शब्दात्मना स्थूलभावापन्न होता है.

४.इसी समष्टिके अंशभूत सकल व्यष्टि नाम होते हैं, जिनका कि पूर्वोक्त ''रूपनामविभेदेन...''वचनमें 'नाम' पदद्वारा परामर्श किया गया है.

५.यों रूपसृष्टिमें परमात्माके चिदंश, अर्थात् देहेन्द्रियप्राणान्तःकरणोंके करणकलापोंके सहित प्रकट, जीवात्माओंके भीतर भी अंशात्मना एवं धर्मभूत ज्ञानात्मना ये नामसृष्टिरूप देशकालातीत प्रत्यय जो अभिव्यक्त होते हैं, वे इन्हीं करणकलापोंके कारण बाह्य रूपोंके ग्रहणसाधन बनते हैं (प्र.र.:प्रमा.परि.).

::रूप-कर्मसृष्टिका नामसृष्टिके साथ सम्बन्ध::

जहां तक रूप-कर्मात्मिका सृष्टिके साथ अंशी ज्ञानस्वरूप परमात्माके भीतर धर्मभूत ज्ञानात्मना रहनेवाले इन नामोंके अर्थात् प्रत्ययोंके सम्बन्धका प्रश्न है, इन्हें बीजरूप मान कर रूप-कर्मात्मिका सृष्टिको इनमेंसे अंकुरित हुवा माना गया है. ब्रह्मचेतनामें सृज्यमान रूप-कर्मोंके साथ नामोंका सम्बन्ध एक प्रारूप **(Blue-print)** का किसी संरचना **(Construction)** के साथ कैसा होता है वैसा ही होता है.

जीवचेतनामें, परन्तु, परिचायक-चित्र **(I.D.Photo)** का व्यक्ति **(Person)** के साथ जैसा सम्बन्ध होता है वैसा ही माना गया है. यहां 'व्यक्ति'पद वस्तु या तथ्य **(Things or Facts)** दोनोंका उपलक्षण है. अर्थात् अंशरूप जीवात्माके भीतर इन नामोंका भी रूपकर्मोंके साथ प्रत्याय्यप्रत्यायकभावरूप सम्बन्ध ही होता है. प्रस्थानरत्नाकरकार, अतएव, संश्लेष तादात्म्य समवाय संयोग ऐक्य कार्यकारणभाव निमित्तनैमित्तिकभाव अथवा आश्रयाश्रयिभाव आदि सम्बन्धोंकी सम्भावनाओंका इनके बीच



अस्वीकार करते हैं.

महाप्रभुके मतके अनुसार इस लीलात्मक व्यवहारके सन्दर्भमें यह और अवधेय है कि सदंशभूत जड़ रूप देशकालस्वरूपकृत त्रिविध परिच्छेदयुक्त माने गये हैं, चिदंशभूत नित्य जीव, अणुपरिमाण होनेके कारण, देशकृत और स्वरूपकृत द्विविध परिच्छेदोंसे युक्त माने गये हैं; ब्रह्मके इतरव्यावर्तक असाधारणगुणतया आनन्दांश त्रिविध परिच्छेदरहित माने गये हैं (द्र.:सुबो.२।६।१).

फलतः त्रिविध परिच्छेदयुक्त सदंश जड़ रूपोंका प्रत्यायन द्विविध परिच्छेदयुक्त जीवचेतनामें रहते प्रत्ययोंद्वारा होता है; परन्तु त्रिविधपरिच्छेदरहित भगवान्में रहे ज्ञानमें ये ही प्रत्यय त्रिविध परिच्छेदरहित भी हो सकते हैं. अतएव परिचायक चित्रके अनुरूप प्रत्याय्य वस्तु व्यक्ति या तथ्य के किसी एक देशमें या किसी एक कालमें अथवा किसी एक स्वरूपेण विद्यमान न रहनेपर भी अन्यत्र अन्यदा या अन्यथा उनकी विद्यमानतामें कोई विसंगति नहीं है. श्रीशङ्कराचार्यकी यह प्रसिद्ध युक्ति है कि मच्छरोंको भगानेको गोपालकोंकी कुटीरोंमें नीमके पत्तोंको जलाकर धुंआ भर ली जाती है. इन कुटीरोंका द्वार खोलते ही धुंआ तो निकलता है; परन्तु तद्व्यापकतया अनुमेय या प्रत्याय्य अग्नि वहां उपलब्ध नहीं होता. एतावता धूमको अग्निकी शेषवत् अनुमितिके हेतुतया कोई भी अस्वीकार तो करना नहीं चाहेगा ! ठीक इसी तरह कॅमेरासे खींचे गये चित्रका विषय कोई अल्पकालिक व्यक्ति वस्तु या तथ्य हो सकते हैं; एतावता दीर्घकालिक चित्रको सर्वथा अप्रत्यायक या असद्वस्तुप्रत्यायक तो माना नहीं जा सकता है. शेषवद्हेतुकी तरह ऐसा चित्र भी शेषवत्प्रत्यायक तो हो ही सकता है. यही बात रूपकालातिशायी या रूपदेशातिशायी नामोंके बारेमें भी स्वीकारनेमें क्या आपत्ति उठ सकती है !

यथार्थ व्यक्ति वस्तु या तथ्य से सर्वथा अविसदृश चित्रोंमें, हाथोंसे चित्रित या सम्प्रति कम्प्युटरद्वारा संयोजित, आकृति मिथ्या हो सकती है; परन्तु आकृतिघटक अङ्गोपाङ्ग तो देशान्तरमें कालान्तरमें या वस्त्वन्तरतया विद्यमान हो ही सकते हैं. जैसे नाटकके किसी चरित्र दृश्य या घटना की अनुभूतिको अज्ञान संशय भ्रम स्मरण प्रत्यभिज्ञा या निश्चय रूप ज्ञानके प्रकारोंके अन्तर्गत रसशास्त्रकार स्वीकारते नहीं हैं. अलबत्ता उन्हें

आहार्यबुद्धिके रूपमें अवश्य स्वीकारा जा सकता है. ठीक इसी तरह इन ऐसे चित्रोंमें भी आहार्य सत्ताकी स्वीकृति मान लेनी चाहिये. शास्त्रीय उपासनाओंका भी थोड़ा-बहुत ऐसा ही तो स्वरूप होता है. इसी तरह

''एषो व्रध्यासुतो याति'' वचन, या वंचकजनोक्त -''सुहृदोऽहम्'' वचन; अथवा ''वह्निना सिञ्चति''जैसे वचन को सुननेपर भी, यदि वे परप्रतारणार्थ प्रयुक्त होते हों तब तो स्वयं वक्ताका आशय ही भ्रान्ति पैदा करनेका होनेसे शब्दराशिमें प्रमाणता ही स्थगित हो जाती है, अन्यथा निर्भ्रान्त श्रोताको वक्तृबुद्धिवृत्ति 'व्रध्यासुत' 'सुहृत्ता' या 'वह्निकरणक सेचन' की बौद्धिकसत्ताका भान तो हो ही सकता है. बुद्धि स्वयं सती है अतः तदुपादानिका 'व्रध्यासुत'-आकारिका वृत्ति असती कैसे हो पायेगी ? अतएव महाप्रभु कहते हैं -''वाङ्मात्रमेव प्रमाणम् अर्थस्य भगवद्रूपत्वात्...रूपलीलावत् नामलीलायाः विभेदानां वक्तव्यत्वात्'' , ''तस्मात् सर्वमेव वाक्यं प्रमाणं यतः सा सरस्वती सर्वतोमुखी'' अथवा ''शब्दानामर्थे विचार्यमाणे ब्रह्मैव सर्वं भवति'' (त.दी.नि.१।९, २।१७३ और पत्रावलम्बन).

जैसे एक व्यक्ति वस्तु या तथ्य के अनेकविध चित्र हो सकते हैं; और अनेक व्यक्ति वस्तु या तथ्यों का कोई एक चित्र भी हो सकता है. ठीक ऐसे ही एक रूप/कर्म के अनेक नाम हो सकते हैं; और अनेक रूपों/कर्मों का एक नाम भी हो सकता है. स्वयं एकत्व संख्या ही जब केवल वस्तुधर्म न होकर द्रष्टा/कर्ता/वक्ता की दृष्टि/क्रिया/विवक्षा की अपेक्षाओंसे प्रयुक्त होती है, तब द्वित्वादि संख्याओंकी चर्चा तो स्वतो-अनावश्यक सिद्ध हो जाती है. अतः जाति आकृति व्यक्ति एवं संज्ञा रूप चतुर्विध अर्थोंको पदोंसे अभिधेय माननेके बजाय वाल्लभ वेदान्त व्यक्ति और संज्ञा में ही पदशक्ति स्वीकार लेता है.

जहां एक 'घट'पदसे सभी घट व्यक्तिओंकी विवक्षा होती है वहां नामगत एकत्व तथा घटगत अनेकत्व से निर्वाह शक्य हो जाता है.

१.द्रव्यता=''अयं मृद्विकारः''.

२.गुणवत्ता=''अयं शुक्लः''.

३.क्रियावत्ता=''अयं गच्छति''.

४.सामान्यवत्ता=''इमे सर्वे घटाः''.



५.तद्व्यक्तिता=''एषएव''.

६.सम्बन्धवत्ता=''देवदत्तस्य घटः'' या ''घटस्य शुक्लता'' आदि.

७.संज्ञा='' 'घटः'इति द्रव्यनाम''.

८.दैशिकपरिच्छिन्नता=''इह घटो नास्ति''

९.कालिकपरिच्छिन्नता=''इदानीं तदानीं वा घटो नास्ति वा नासीद् वा भविष्यति वा''.

१०.स्वरूपकृतपरिच्छिन्नता= ''घटः पटो न भवति''.

ऐसे जहां पुरोवस्थित सत्के बारेमें द्रव्यता आदिमेंसे किसी तरहके विधानकी विवक्षा होती है, वहां सर्वत्र कहीं रूपगत तो कहीं नामगत, सदंशता सदुपादानकता या सत्ता का अपलाप शक्य नहीं है. क्योंकि चिदात्मक प्रत्ययोंके आलम्बन देश-कालवर्ती हों या न हों ये प्रत्यय चिदंशरूप जीववृत्ति तो होते ही हैं, अतः तदुपादानकतया सत्त्वप्रतीतिमें कोई बाधा नहीं आती.

अतएव विप्रलिप्साप्रयुक्त न होनेपर ''शशशृङ्गोऽयम्''वाक्य भी वक्तृविवक्षाजन्य बुद्धिकी एक वृत्ति है. इसे 'विकल्पवृत्ति' भी कहते हैं. यह बुद्धिवृत्ति नामात्मिका होती है अतः सदुपादानक होनेसे 'शशशृंग'की सत्ताका बोध भी हो ही सकता है, शशशृंगके बाह्य देशकालमें अविद्यमान होनेपर भी. अतः शब्दोच्चारणद्वारा प्रतीयमान सत्ता तथा बाह्य असत्ता दोनों ही उपपन्न हो जाते हैं.

इन्द्रियग्राह्य गुणवान् द्रव्योंका ज्ञान; या उन द्रव्योंके बारेमें कायिक वाचिक या मानसिक व्यापार, केवल प्रत्यक्षज्ञानकी परिधिमें अवस्थित विषयोंमें ही पर्यवसित नहीं हो जाता. अनुमिति-शाब्दादि परोक्ष ज्ञानके कारण भी त्रिविध व्यापार शक्य होते ही हैं. अतएव समीपतरवाचक 'एतद्', या संनिकृष्टवाचक 'इदम्', अथवा विप्रकृष्टवाचक 'अदस्' सदृश सर्वनाम पदोंसे प्रत्यक्षमात्रग्राह्य द्रव्यों या पदार्थों का 'रूप'पदसे परामर्श होता है. इसी तरह 'तत्' सर्वनाम पदसे भी प्रत्यक्ष-परोक्ष उभयविध ज्ञानसे ग्राह्य गुणोंवाले द्रव्य भी 'रूप'पदसे अभिधेय बनते हैं. जैसे प्रत्यक्ष या परोक्ष उभयविध ज्ञानसे ग्राह्य गुणोंवाले द्रव्योंका 'तत्' सर्वनामसे परामर्श हो सकता है, वैसे ही प्रत्यक्षसे सर्वथा अग्राह्य गुणोंवाले होनेपर भी, केवल अनुमिति

या शाब्दादि ज्ञानोंसे ही ग्राह्य गुणोंवाले होनेके कारण, कुछ पदार्थ अतिपरोक्ष द्रव्यतया भी हमारे मानसिक वाचिक या कायिक व्यापारोंके विषय बनते देखे जाते हैं. अतएव सांख्यमतमें प्रकृति–पुरुषादि द्रव्योंका, तो न्याय–वैशेषिकमतमें परमाणु ईश्वर आदि द्रव्योंका, ऐसे ही विभिन्न मतोंमें विभिन्न द्रव्योंका भी, परोक्षवाचक 'तत्' पदसे परामर्श तो होता ही है. अतएव जब निरुक्तकार –''अदः' इति सत्त्वानाम् उपदेशो, 'गौः' 'अश्वः' 'पुरुषो' 'हस्ती' इति''(निरु.१।१।१) कहते हैं तो इस 'अदस्'को 'तत्'का भी उपलक्षण समझ लेना चाहिये. द्रव्य केवल 'अदस्' पदसे ही परामृष्ट पदार्थ नहीं होता; अपितु 'तत्' पदसे भी परामृष्ट हो सकता है. यह 'तत्' पद भी केवल प्रत्यक्षग्राह्य पदार्थका ही परोक्षपरामर्श करता हो ऐसा भी नहीं; अपितु सर्वथा अप्रत्यक्ष पदार्थका भी अतिपरोक्षवृत्तिसे भी परामर्श कर ही सकता है. न केवल इतना ही अपितु ऐसे सर्वथा अप्रत्यक्ष पदार्थोंके भी बौद्धिक संनिकर्षवशात् ''इयं प्रकृतिः'' ''अयं परमाणुः'' भी कहा जाता है.

न केवल प्रत्यक्ष प्रमाणसे सर्वथा अग्राह्य अपितु परोक्ष प्रमाणोंसे भी सर्वथा अग्राह्य ऐसे असत्पदार्थ शशशृंग अथवा व्रध्यापुत्र का भी शब्दकी विकल्पवृत्तिसे द्र.''शब्दज्ञानानुपाती वस्तुशून्यो विकल्पः''पातं.यो.सू.१।११ परामर्श शक्य होता है. अतएव ''अत्यन्तासत्यपि ज्ञानमर्थे शब्दः करोति हि''(श्लो.वा.सू.१।१।२।६) की शक्यताके कारण, कुछ चिन्तक ऐसा मानते हैं कि अतिपरोक्षवृत्तिद्वारा परामृष्ट पदार्थ ईश्वर या आत्मा आदि भी 'व्रध्यापुत्र'की तरह स्वतोव्याहत पदार्थ न होनेपर भी असिद्ध या अपदार्थ तो होते ही हैं.

यूरोपमें लॉजिकल पॉज़िटिविस्ट दार्शनिकोंका भी ऐसा ही कुछ अभिप्राय था कि उद्देश्यविधेयभावसे घटित जिस वाक्यका अर्थ सर्वथा साक्षात्कारानर्ह हो ऐसे वाक्यको अर्थहीन मान लेना चाहिये. इस विषयमें लॉजिकल पॉज़िटिविस्टोंकी आलोचना करते हुवे बर्ट्रेन्ड रसेल एक तर्क देते हैं वह मननीय है: ''पृथ्वीपर पूर्वकालमें कभी जीव नहीं रहे होंगे'' इस विधानको सार्थक बनानेकेलिये यदि किसी साक्षात्कारी द्रष्टाको स्वीकारते हैं, तो विधान बाधितार्थ सिद्ध होगा. और नहीं स्वीकारते तो, साक्षात्कारानर्ह होनेसे, निरर्थक सिद्ध हो जायेगा! (द्र.लॉजिक एंड नॉलेज: लॉजिकल पॉज़िटिविज़म्) क्योंकि इस विधानको निरर्थक माननेवाले लॉजिकल



पॉज़िटिविस्टस् यदि इस विधानके अर्थको समझकर इसे निरर्थक सिद्ध करते हैं तो वदतोव्याघात होगा; और बिना अर्थ समझे तो निरर्थक सिद्ध कर पाना भी कठिन होगा. अतः ऐसे विधानोंको निरर्थक सिद्ध करनेकी प्रक्रिया ही इन्हें सार्थक सिद्ध कर देती है!

प्रकृत प्रसङ्गमें, कुछ चिन्तक ऐसा सोचते हैं कि 'रूप' पदाभिधेय जाति आकृति या व्यक्ति आदि, सारेके सारे पदार्थ, कभी सत्त्वावगाही पदोंसे परामृष्ट होते हैं तो कभी सत्त्वानवगाही पदोंसे भी परामृष्ट हो सकते हैं. अन्यथा 'आकाशकुसुम' शब्दका प्रयोग ही अशक्य हो जायेगा (द्र. पाणि.सू. काशिका–न्यास. २।३।४६). अतएव 'सत्त्व' पदकी व्युत्पत्ति भी सत्तार्थक ''अस्'भुवि'' धातुसे निष्पन्न मानी गयी है ''अस्तीति=सत्''. इसी तरह ''षद्लृ'विशरणगत्यवसादनेषु'' धातुसे भी ''सीदती=अन्वेति लिङ्गसंख्यादिकम् अस्मिन् इति सत्=द्रव्यम्'' अर्थमें भावार्थक 'त्व'प्रत्यय जोड़नेपर भी 'सत्त्व' शब्द सिद्ध हुवा माना जाता है(द्र.निरु.नैघ.का.१/ 'सत्त्वप्रधानानि नामानि' की ऋज्वर्था).

किसी भी रूपमें – लिङ्ग सङ्ख्या आदि जिसके साथ जुड़ने जा रहे हों वह द्रव्य स्वयं ही बाह्य देश–कालमें या आन्तर प्रत्ययात्मना विद्यमान न हो तो विवक्षित अर्थको असत् ही मानना पड़ेगा. उदाहरणतया वञ्चनार्थ या नैरर्थक्यनिदर्शनार्थ भी किसीके मुखसे ''एष व्रध्यासुतो याति'' जैसे वचनोंका उच्चारण सुननेपर हमें वक्तृबुद्धिनिष्ठ वाच्यार्थका बोध तो होता है परन्तु वाक्यार्थतया बाह्य तथ्य कुछ भी सिद्ध नहीं हो पाता. महाभाष्यकार भी, अतएव, ''सतोऽपि अविवक्षा भवति. तद्यथा – 'अलोमिका एडका', 'अनुदरा कन्या' इति. असतश्च विवक्षा भवति. तद्यथा – 'समुद्रः कुण्डिका', 'व्रिध्यो वर्धितकम्' इति''(पा.म.भा.२।३।५०) विधानद्वारा पदोंसे कभी सत्त्वाविवक्षा तो कभी असत्त्वविवक्षा भी शक्य मानते हैं. यह बाह्य देश–काल–गत सत्त्व या असत्त्व के सन्दर्भमें स्वीकारना चाहिये.

::शाब्दानुभूति और प्रत्यक्षानुभूति की तुलना::

यह दोष केवल शाब्दबोधमें ही होता हो ऐसा नहीं, प्रत्यक्ष अनुभूतिमें भी विद्यमान बाह्य वस्तुकी सत्ताका कभी अज्ञान तो कभी बाह्य देश–कालमें अविद्यमान सत्ताका भान या अन्यथाज्ञान भी होता ही है. अन्यथाज्ञान होनेपर

हमारी भ्रान्तिका विषय स्वसम्बद्धतया प्रतीयमान देश–कालमें कहीं–कभी विद्यमान होता है तो कहीं–कभी नहीं भी. एतावता उत्सर्गतः सकल प्रत्यक्ष अनुभूतियोंकी स्वविषयसत्त्वबोधकता जो प्रतीत होती है, उसका अपलाप करके अनुभूतिमात्रको निरालम्बन मान लेनेकी धांधल तो, कितने भी जटिल तर्कद्वारा प्रस्तुत क्यों न की जाये, अनुभूतिको नहीं तो तत्प्रसूत तर्कको सालम्बन माननेकी अपराधस्वीकृति बन जाती है ! यदि अनुभूतिमात्र निरालम्बन हों तो तत्प्रसूत तर्क भी निरालम्बन ही होने चाहिंये, ऐसे कि जिनसे कुछ साधित या बाधित न हो पाये. यदि अनुभूतिसे जनमनेवाले तर्कोंसे कुछ साधित या बाधित होता हो तो उस स्वयं तर्कोंको जनम देनेवाली अनुभूतियां भी क्यों सालम्बनतया साधिका या बाधिका नहीं हो सकती ?

बौद्ध विद्वान् श्रीनागार्जुनकी प्रसिद्ध विग्रहव्यावर्तनी –''यदि काचन प्रतिज्ञा स्यान्मे ततएव मे भवेद् दोषः, नास्ति च मम प्रतिज्ञा तस्मान्नैवास्ति मे दोषः. यदि किञ्चिदुपलभेयं प्रवर्तेयं निवर्तेयं वा, प्रत्यक्षादिभिरर्थैः तदभावान्मेऽनुपालम्भः'' इस वैतण्डिकयुक्तिका जयपराजयके प्रयोजनवश की जाती चर्चामें तो महत्त्व हो सकता है; परन्तु तत्त्वनिर्णयार्थ की जाती चर्चामें विशेष कोई महत्त्व समझमें नहीं आता !

यहां यह अवधेय है कि शाङ्कर वेदान्तको अभिप्रेत सन्मात्रग्राहिप्रत्यक्षवाद सामान्यज्ञानके स्तरपर वाल्लभ वेदान्तको भी अभिमत है ही; परन्तु विशेषज्ञानके स्तरपर नियततया नहीं.

वाल्लभ वेदान्तके अनुसार विशेषज्ञानके स्तरपर बुद्धिकी विभिन्न अवस्थाके अनुसार सद् या असद् विकल्पोंका ग्रहण होता है : यदि सात्त्विक अवस्था हो तो उसके अनुरूप सत्के सदात्मकतया आविर्भूत विकल्पोंके ही बारेमें बुद्धि यथार्थ निश्चयाकार ग्रहण कर लेती है. यदि राजस अवस्था हो तो उसके अनुरूप सत्में आविर्भूततया सदात्मक विकल्पोंकी तरह अनाविर्भूततया असदात्मक विकल्पोंके बारेमें भी बुद्धि संशयाकार ग्रहण कर लेती है. इसी तरह यदि तामस अवस्था हो तो उसके अनुरूप सत्में सदात्मकतया सर्वथा अनाविर्भूत या तिरोहित विकल्पोंके बारेमें भ्रमाकार भी ग्रहण कर सकती है.

बुद्धिके संशयाकारग्रस्त होनेपर उसका विषय स्याद्वादानुकारी अनेकान्त– ''स्यादस्ति स्यान्नास्ति''–रूप बन जाता हो, ऐसा तो मान्य



नहीं; तब बुद्धिके भ्रमाकारग्रस्त होनेपर बुद्धिविषय अकस्मात् ही सदसत्त्वेन अनिर्वचनीय क्यों बन जाता है ! शाङ्कर वेदान्तमें ऐसा क्यों मान लिया गया है ? भ्रमज्ञानको स्वानुरूप विषयावलम्बन प्रदान करनेकेलिये ऐसा करना आवश्यक माना जाता हो तो संशयाकारक ज्ञानको भी तदनुरूप आलम्बन प्रदान क्यों नहीं किया जाता ! अतः भ्रमाकारक ज्ञानको भी अनिर्वचनीयविषयालम्बी स्वीकारना सर्वथा अनावश्यक ही है. प्रमेयके अनुसार प्रमा प्रकट होती है अज्ञान संशय या भ्रान्ति नहीं. इसी तरह प्रमाके ही अनुसार प्रमेय स्वीकारा जा सकता है अज्ञान संशय या भ्रान्ति के अनुसार नहीं. शाङ्कर दर्शन अज्ञान भ्रान्ति और प्रमा के आलम्बनीभूत विषय तो स्वीकार लेता है परन्तु संशयालम्बनीभूत विषय नहीं स्वीकारता यह एक महती दार्शनिक असमञ्जसता है !

इसके अलावा शाङ्कर वेदान्तमें अज्ञानावरणका द्वैविध्य स्वीकारा गया है :–

१.असत्त्वापादक

२.अभानापादक

इनमें असत्त्वापादक अज्ञानसे आवृत विषय–वस्तु या आवृतत्वधर्म स्वयं असत् नहीं बन जाते हैं. असत्त्वापादिका अविद्या व्यक्तिविशेषकी असत्ताका नहीं परन्तु देशविशेष या कालविशेष में असत्तया केवल प्रतीतिका ही हेतु बनती है. ऐसी स्थितिमें व्यर्थ ही इसी अज्ञानकी विक्षेपशक्तिका ऐसा असाधारण माहात्म्य क्यों स्वीकार लिया गया है कि इसका आलम्बन सदसत्त्वेन अनिर्वचनीय विषय होता है ! असत्त्वापादक अज्ञानसे आवृत वस्तुकी तरह ही देशान्तर और/अथवा कालान्तर में विद्यमान होनेके कारण प्रस्तुत देशकालमें प्रतीत न होने लायक सद्वस्तु भी प्रस्तुत देश–कालमें केवल आरोपित अर्थात् विक्षिप्त होनेके कारण प्रतीत होती है, ऐसा क्यों नहीं मान लिया जाता ? यदि भ्रमाकारक ज्ञानको निरालम्बन न रहने देनेका प्रयोजन हो तो संशयाकारक ज्ञानको भी आलम्बनदान करना चाहिये.

भ्रमज्ञानविषयीभूत वस्तुकी सदसदनिर्वचनीयता स्वयं भ्रमात्मिका प्रतीतिके द्वारा तो समर्पित होती नहीं है. यह सदसदनिर्वचनीयता तो भ्रमात्मिका प्रतीति तथा प्रमात्मक बाधज्ञान द्वारा इतरेतरसापेक्षतया उभयार्पित स्वीकारी गयी है. स्पष्ट है कि भ्रमात्मिका प्रतीति रज्जुके देश–कालमें सर्पकी

सत्ताके प्रतिभासमें पर्यवसित होती है; जबकि बाधज्ञान तो ''पुरोवस्थित रज्जुके देश-कालमें सर्प नहीं है'' इतने से निरूपणद्वारा ही कृतकृत्य हो जाता है. ऐसी स्थितिमें भ्रान्ति और बाधज्ञान दोनोंका अनुव्यवसाय करनेवाली अनावश्यक तृतीय कोटितक अनुधावन किये बिना सदसदनिर्वचनीयता गृहीत ही नहीं हो पायेगी. कल्पनालाघववशात् भी केवल बाधज्ञानसे ही काम चल जाता हो तो व्यर्थ ही अनुव्यवसायकी तृतीय कोटितक दौड़ लगाना सर्वथा अनावश्यक ही लगता है. अतः जगन्मिथ्यात्वकी सिद्धिकेलिये अपेक्षित उदाहरणोपपत्ति खोजनेकी प्रक्रियाके विवश ही शुक्तिरजत-रज्जुसर्पादि सदृश विषयोंकी अनिर्वचनीयताकी कल्पना शाङ्कर वेदान्तको प्रस्तुत करनी पड़ी है. भ्रमात्मिका प्रतीति तो कभी यथार्थ नहीं होती परन्तु बाधज्ञान तो यथार्थ ही स्वीकारा गया है. वह बाधज्ञान तो ''इह-इदानीं नास्ति'' तथ्य ही सूचित करता है नकि ''नासीद् नास्ति न भविष्यति वा''. स्वप्रतिपन्नोपाधिमें त्रैकालिक निषेधप्रतियोगिताके भानके बिना तो मिथ्यात्वसिद्धि मृगतृष्णायित ही रहती है.

इस विवादमें जो महत्त्वपूर्ण तथ्य विचार्य है, वह यह कि 'स्वप्रतिपन्नोपाधि' पदद्वारा विवक्षित [क]'पुरोवस्थित देश' अर्थ लेना कि [ख]'पुरोवस्थित वस्तु' ?

[क]पुरोवस्थित देशमें मिथ्या प्रतिभासित वस्तुकी भ्रान्तिकालमें तो अविद्यमानता स्वीकार्य हो सकती है परन्तु त्रैकालिक निषेधप्रतियोगिता तो सिद्ध नहीं हो पायेगी. अतः स्वीकारना पड़ेगा कि [ख]पुरोवस्थित वस्तुसे भिन्न होनेपर भी उसपर आरोपित होती वस्तुका भ्रान्तिमें पुरोवस्थित वस्तुके साथ तादात्म्यभावापन्नतया प्रतिभास होता है. फलतः त्रैकालिक निषेध भी उस आरोपित तादात्म्यभावका ही हो रहा है. अर्थात् एक अधिष्ठानभूत और दूसरी आरोपित यों दो वस्तुओंके बीच प्रतिभासित तादात्म्यभावको ही त्रैकालिक निषेधका विषय मानना पड़ेगा. नकि दोमेंसे किसी एक वस्तुको. ऐसी स्थितिमें अनिर्वचनीयख्यातिवाद सिद्ध नहीं हो पाता.

अतएव वाल्लभ वेदान्त इस सन्दर्भमें कुछ भिन्न प्रक्रिया प्रस्तुत करना चाहता है. वह यह कि भ्रान्तिके अधिष्ठानसे जुड़े देशकालमें अविद्यमान रहनेपर भी, अधिष्ठानसदृश पूर्वानुभूत जो अधिष्ठानेतर वस्तु होती है, वह संस्कारात्मना तो बुद्धिमें विद्यमान रहती ही है. अतः अपनी तामसावस्थाके



अनुरूप बुद्धि उसका सामान्यज्ञानविषयीभूत सदधिष्ठानपर सद्विकल्पतया आरोप लगाती है. अतः भ्रमज्ञानका विषयीभूत विकल्प अनिर्वचनीय नहीं होता किन्तु सामान्यज्ञानके विषयीभूत सद् अर्थसे केवल अन्य मात्र होता है. वह प्रस्तुत देशकालमें विद्यमानतया सिद्ध न भी हो पाये, एतावता अन्यत्र अन्यदा या बुद्धिवृत्तितया अन्तरमें भी विद्यमान नहीं हो सकता, ऐसा सिद्ध नहीं होता.

इस तरह प्रत्यक्षज्ञानकी प्रक्रियामें जो स्वीकारा गया है, तदनुरूप ही शाब्दबोधकी भी प्रथम कक्षामें स्वीकारना उचित है. अर्थात् पदोच्चारणके समय प्रथम सन्मात्रावबोधन एवं सन्मात्रावगाहन होता है. पश्चात् अज्ञान भ्रम या विप्रलिप्सा आदि शाब्दबोधजननकी क्लृप्त कारणसामग्रीसे इतर हेतु अपना अतिरिक्त प्रभाव उत्पन्न कर देते हैं. अतः द्वितीय कक्षामें स्व-देशकालस्वरूप-प्रयुक्त परिच्छिन्नताओंके कारण; और भासमान विकल्पोंके बुद्धिगत देशकालातीत सत्त्व होनेपर भी, सन्दर्भोपात्त देश-कालमें तत्तद् विकल्पोंका असत्त्वप्रतिभास होने लग जाता है.

फिरभी भ्रान्तिप्रत्यक्षके उदाहरणमें भी ज्ञानविषयका जो औत्सर्गिक सत्त्व प्रतीत होता है, उसके सन्दर्भमें यह अवधेय है कि जैसे, सर्वप्रथम भ्रमाधिष्ठानविषयक सामान्यज्ञानरूप सन्मात्रावगाही निर्विकल्पक प्रत्यक्ष होता है और बादमें ''निर्विशेषं न सामान्यं'' न्यायके अनुसार विकल्पाकाङ्क्षाके उद्बुद्ध होनेपर, अधिष्ठानसादृश्य तथा आरोप्यमाण विषयकी वासना आदि अधिष्ठानेतर कारणकलापोंके सहयोगको पाकर सत्त्वविकल्पोंका अवगाहन करनेवाली स्वयं बुद्धि ही स्वगत विकल्पप्रत्ययोंका अधिष्ठानपर आरोपात्मक अवगाहन करने लग जाती है(द्र.: श्रीपुरुषोत्तमजी तथा श्रीलालुभट्टजी विरचित ख्यातिवाद तथा ख्यातिविवेक). ठीक ऐसे ही उच्चारित प्रत्येक पदद्वारा प्राथमिक बोध, उत्सर्गतः तो, सन्मात्रावगाही ही होता है. बादमें, परन्तु अपवादवश, वक्ताकी असद्वस्तुके बारेमें बोधजननकी विवक्षासे प्रयुक्त उच्चारणका प्रत्यभिज्ञान होनेपर पदभास्य सत्ताके भासके साथ-साथ तत्तद् असद् विकल्प प्रत्ययोंका आरोप या उनकी आहार्यबुद्धि भी होने लग जाती है.

अतः अतिपरोक्षवृत्तिवाले पदोंद्वारा द्वितीय विशेषज्ञानके स्तरपर स्ववाच्यार्थ वस्तुमें वृत्तिमत् सत्त्वका परामर्श हो रहा हो, या वक्तृविवक्षानिष्ठ

सत्त्वका, या विवक्षित असत्त्वका ही परामर्श क्यों न हो रहा हो, प्रत्येक अवस्थामें उच्चारित पद प्राथमिक सामान्यज्ञानके स्तरपर तो स्ववाच्य पदार्थके सत्त्वका ही बोधक होता है.

एकत्वसङ्ख्याविशिष्ट उद्देश्यके बारेमें भी द्वित्वविवक्षा या बहुत्वविवक्षा के कारण द्विवचन या बहुवचन का प्रयोग-विधान क्या उचित नहीं माना जाता ? एतावता वक्तृविवक्षाके वशीभूत औत्सर्गिकी वस्तुमर्यादा या पदव्यापारमर्यादा का विलोपन मान्य नहीं हो सकता. फिरभी वक्तृविवक्षित आपवादिक गुणधर्मोंका इन दो मर्यादाओंमेंसे किसी एक मर्यादापर आरोप तो लग ही सकता है; और उसका आहार्यज्ञान श्रोताको भी हो तो सकता ही है. उदाहरणतया, यदि दृष्टिमें असत्कार्यवादी आग्रह भरा न हो तो घट और उसकी समवायी कारण मृत्तिका के बीच प्रत्यक्षतया तो द्वित्व अनुभूत हो नहीं सकता, फिरभी द्वित्वविवक्षासे असत्कार्यवादियोंद्वारा प्रयुक्त विधानोंमें झलकते कार्य-कारणके द्वैतका प्रत्यय शुद्धाद्वैतवादियोंकेलिये भी बुद्धिगत तो होता ही है. अतएव महाभाष्यकार पतञ्जलि –''‘अस्तिः’ भवन्तीपरः, प्रथमपुरुषो अप्रयुज्यमानोऽपि ‘अस्ति’ इति गम्यते इति''(पा.म.भा.२।३।४६) ऐसा सुस्पष्ट विधान करते हैं.

अतः चक्षुरादि इन्द्रियोंसे जन्य अनुभूति हो, या अनुमितिघटक प्रतिज्ञादि वाक्योंसे जन्य अनुभूति हो, अथवा प्रत्यक्षमात्रवृत्ति, या प्रत्यक्ष-परोक्षोभयवृत्ति अथवा अतिपरोक्षवृत्ति पदोंसे जन्य भी शाब्दानुभूति क्यों न हो, सभी तरहकी अनुभूति या स्मृति में यदि भ्रमरूपता आती है, तो प्रस्तुत विषय-वस्तुके देश-काल-स्वरूप-कृत परिच्छेदके कारण ही.

अतएव श्रीभर्तृहरि कहते हैं:-

सतामिन्द्रियसम्बन्धात्सैव सत्ता विशिष्यते।
भेदेन व्यवहारो हि वस्त्वन्तरनिबन्धनः ।।
अस्तित्वं वस्तुमात्रस्य बुद्ध्या तु परिगृह्यते।
यः समासादनाद् भेदः स तत्र न विवक्षितः ।।

(प्रदीप.३।३।१३३में उद्धृत).

भावार्थ: विद्यमान किसी वस्तुकी सामान्य सत्ता इन्द्रियोंके साथ उस वस्तुके सम्बन्ध जुड़नेपर कुछ असाधारण विशेषताओंको अपना लेती है. अतएव वस्तुसत्ताके बारेमें भेदघटित व्यवहार स्वकृत नहीं किन्तु परवस्तुकृत ही होता है. बुद्धिसे तो वस्तुमात्रका अस्तित्व परिगृहीत होता ही है फिरभी इन्द्रियोंसे कभी अस्तित्व या कभी अनस्तित्व जो गृहीत होता है वह बुद्धिविषयीभूत सत्ताकी विवक्षामें बाधक नहीं हो पाता.



अतएव इसी बातको सोदाहरण समझानेवाले महाभाष्यकारके अधोनिर्दिष्ट मूलवचन और भी उपकारक हो सकते हैं:-

अस्त्यर्थानां भवन्त्यर्थे सर्वा विभक्तयः शासितव्याः, ‘कूपोऽस्ति’- ‘कूपो भविष्यति’- ‘कूपो भविता’- ‘कूपोऽभूत्’- ‘कूप आसीत्’- ‘कूपो बभूव’ इति, कर्तुः विद्यमानत्वात्. कर्ता अत्र विद्यते. कथं पुनः ज्ञायते कर्ता अत्र विद्यते इति ? कूपो अनेन दृष्टो नच अस्य कञ्चिद् अपायं पश्यति, स तु तत्र बुद्ध्या नित्यां सत्ताम् अध्यवस्यति – ‘कूपोऽत्रास्ति’ इति... इह हि किञ्चिद् इन्द्रियकर्म किञ्चिद् बुद्धिकर्म. इन्द्रियकर्म समासादनं – बुद्धिकर्म व्यवसायः. एवं हि कश्चित् पाटलिपुत्रं जिगमिषुः आह –ङ्गयोऽयम् अध्वा गन्तव्यः आपाटलिपुत्राद् एतस्मिन् कूपो भविष्यति’. अनद्यतने –‘कूपो भविता’ इति. समासाद्य –‘कूपोऽस्ति’ इति. समासाद्य अतिक्रम्य उषित्वा –‘कूपोऽभूद्’ इति... तद् यदा इन्द्रियकर्म तदा एता विभक्तयः. यदा हि बुद्धिकर्म तदा वर्तमाना भविष्यति क्षिप्रवचने (पा.म.भा.३।३।१३३).

भावार्थ: ‘अस्ति’ अर्थवाले क्रियापदोंके साथ सत्ताके अर्थमें सभी विभक्तियोंका प्रयोग हो सकता है. ''कुआ है'', ''कुआ होगा'', ''कुआ कल होगा'', ''कुआ था'', ''कुआ हुआ था''; या ''पहले कभी कुआ हुवा था'' ऐसे सभी प्रयोगोंमे ‘होने’ क्रियाके कर्ता कुएके विद्यमान होनेसे. कर्ताके विद्यमान होनेकी बात कैसे समझमें आ पायेगी ? जिस व्यक्तिने एकबार कुआ देख लिया हो और उसे नष्ट होते

न देखा हो तो उस व्यक्तिकी बुद्धि कुएकी नित्यसत्ता मान कर व्यापारित होती है कि कुएको जहां देखा था वहां वह होगा ही... इस उदाहरणमें कुछ काम इन्द्रियका होता है और कुछ बुद्धिका. इन्द्रियका काम विषयको ग्रहण करनेका होता है और बुद्धिका काम उसे समझनेका. जो व्यक्ति पाटलिपुत्र जाना चाहता हो वह ऐसा कुछ कह सकता है: पाटलिपुत्र जानेवाले मार्गमें एक कुआ होगा[मिलेगा], कल होगा[मिलेगा]. जब यह यात्री कुएतक पंहुच कर वहांसे आगे निकल पड़ता है तब यह भी कह सकता है: मार्गमें एक कुआ था... ये सारे उदाहरण कुआके इन्द्रियविषय होनेके उदाहरण हैं. बुद्धिविषय बननेपर तो सभी स्थितियोंमें ''कुआ है'' ऐसा ही निर्धारण होता है.

जिस देशमें या जिस कालमें जो वस्तु इन्द्रियगोचर न होती हो वहां उसकी इन्द्रियगोचरतया प्रतीति भ्रान्ति बन जाती है. इसी तरह जिस वस्तुका जैसा स्वरूप इन्द्रियगोचर न हो वैसे स्वरूपमें उस वस्तुकी इन्द्रियगोचरतया प्रतीति भ्रान्ति बन जाती है. यदि भगवान्‌का नृसिंहरूपेण अवतार न हुवा होता तो सिंहका धड़ मनुष्यके जैसा नहीं हो सकता और न मनुष्यके जैसे धड़पर कभी सिंहके जैसा मस्तक ही हो सकता है. अतः परस्पर स्वरूपकृत परिच्छेदवशात् नृसिंह भगवान्‌के प्रह्लादादिको हुवे प्रत्यक्षदर्शनको भी भ्रान्तिके प्रकारोंमें ही कोई परिगणित करना चाहेगा! वर्तमान कालमें भी सफेद बाघके जनम जानेकी प्रसिद्धिके पहले किसी बाघके सफेद दीखनेपर, उस दर्शनको कोई भी भ्रान्ति मान सकता था!

प्रत्यक्ष अनुभूति, अतः जैसे, न केवल निजसत्ताका अपितु अनुभूयमान विषयकी सत्ताका भी अवगाहन कराती है. ऐसे ही प्रत्येक पद – वह 'शशशृ'' हो या 'व्रध्यासुत' – उत्सर्गतः अपना प्राथमिक व्यापार तो स्ववाच्यार्थके सत्त्वावगाहनद्वारा ही कराता है. वस्तुकी बाह्य देश काल या स्वरूप कृत परिच्छिन्नताके कारण प्रकट हुवे विरोधाभासवश, अपवादरूपेण, पर्यवसानवृत्तिद्वारा ही कोई पद स्ववाच्य अर्थके असत्त्वबोधमें भी फलित



हो पाता है.

स्वाभाविकरूपेण यह 'सत्त्व' देशकृत अथवा कालकृत परिच्छेदवाला नहीं होता. क्योंकि यह तो वह ब्राह्मिक सत्त्व है कि जिसमें निरुक्तिको शक्य बनानेवाले स्वयं नाम–रूप–कर्म या देश–काल–स्वरूपके त्रिविध परिच्छेद प्रकट हुवे हैं.

**::'ब्रह्मवाद'=पद–पदार्थ एवं वाक्य–वाक्यार्थ का सत्–तादात्म्यवाद::**

वाक्यपदीयकार श्रीभर्तृहरिने जो बारह प्रकारके मतभेद पद–पदार्थके बारेमें तथा आठ प्रकारके मतभेद वाक्य–वाक्यार्थके बारेमें दिये हैं, उन सभी मतोंके परिप्रेक्ष्यमें महाप्रभुके मतको भी एकबार परख लेना उचित होगा:–

अपञ्चीकृतरूपं हि सूत्रमात्रं हरिः स्वयम्।सुषुम्णामार्गतो व्यक्तः शब्दब्रह्म प्रकाशते।।
पञ्चाशद्वर्णरूपश्च सूक्ष्मो नित्यो निरन्तरः।सर्वतोऽन्तोऽनन्तरूपो बहुरूपो स्वभेदतः।।
वर्णः पदं तथा वाक्यं तस्य नामत्रयं मतम्।द्वयं चाविकृतं लोके वेदे सर्वं स्वयं हरिः।।
वर्णाः पदानि सर्वाणि भगवद्वाचकत्वतः।सर्वार्थाण्येव सर्वत्र व्यवहृत्यै तथापि तु।।
शक्तिसङ्कोचतो लोके विशेषख्यापकानि वै।तत्र व्याकरणादीनां व्यस्थापकता मता।।
देशे–देशे तथाचारो भाषाभेदैरनेकधा।अनन्तमूर्तयो वर्णाः पदे ते नार्थवाचकाः।।
केवलाः कोशतो ज्ञेया वाचकाः पदतोऽथवा।पदं न वाचकं वाक्ये सादृश्यात्स्मारकं परम्।।
विशिष्टं वाक्यमेवात्र वाक्यार्थस्य च वाचकम्।पदान्तरप्रवेशेन विशिष्टे वाच्यवाचके।।
पटवद्वाक्यभेदश्च वाक्यार्थश्चापि भिद्यते।अवान्तराणां वाक्यानां स्मारकत्वं तथा परे।।
वाक्यमेकं हरिश्चैको वेदवाक्यार्थरूपधृक्।अवान्तरेषु च तथा पदे वर्णे तथैव च।।
त्रयोऽपि वैदिका भिन्ना नानाधर्मयुतास्तथा।सादृश्येऽपि न वेदत्वं तादृग्वाक्ये ततोऽन्यतः।।

(त.दी.नि.२।१५०–१६०)

**प्रकाशानुसारी भावार्थ:**

काल कर्म स्वभाव माया और भगवान् का पञ्चीकृत रूप रूपप्रपञ्च है; परन्तु नामप्रपञ्चमें इनकी अपेक्षा नहीं रहती. जीवात्माके साथ क्रियाशक्तिके रूपमें जुड़नेकेलिये प्राण रूप धारण करनेवाला परमात्मा ही सुषुम्णाके मार्गसे नादात्मक

शब्दब्रह्मके रूपमें अभिव्यक्त होता है(१५०).

नामसृष्टिमें इस शब्दब्रह्मके अनेक अंश – स्वर और व्यञ्जन आदिके भेदवशात् – निष्पन्न हो जाते हैं. वर्ण नित्य और व्यापक होते हैं. जहां वे अभिव्यक्त नहीं हो पाये ऐसे देशमें भी स्वाभाविक अनेक रूपोंमें विद्यमान तो रहते ही हैं. ब्रह्मके भीतर १.सत् २.चित् और ३.आनन्द के भेदकी तरह शब्दब्रह्मके भीतर भी १.वर्ण २.पद और ३.वाक्य के भेद समझने चाहिंये. वर्ण और पद नित्य ही माने गये हैं. वाक्य, जबकि, लौकिक होनेपर अनित्य होते हैं परन्तु वैदिक वाक्य नित्य होते हैं; क्योंकि भगवान् स्वयं ही इस रूपमें प्रकट हुवे हैं. कुछ चिन्तकोंके अनुसार अर्थवान् केवल पद ही होते हैं, वर्ण या वाक्य नहीं – अन्य चिन्तकोंके अनुसार वाक्य भी अर्थवान् होते ही हैं. अपने मतमें तो वर्ण भी अर्थवान् ही माने गये हैं; क्योंकि सारे वाच्यार्थ रूपोंको धारण करनेवाले तो भगवान् ही हैं. मूलतः तो सर्वरूपधारक भगवान्के वाचक होनेसे सभी वर्ण–पद सर्वार्थवाचक ही होते हैं. जागतिक सर्वरूपोंकी ब्रह्मात्मकता, जैसे सदंश चिदंश और/अथवा आनन्दांश के निजशक्तिद्वारा आविर्भाव–तिरोभाववश परिगृहीत नहीं हो पाती है, वैसे ही, वर्ण–पदोंमें भी सर्वरूपवाचिका अखण्डशक्ति सङ्कुचित=तिरोहित हो कर तत्तद् नियतार्थकी वाचिका खण्डशक्तिके रूपमें लोकव्यवहारार्थ आविर्भूत हो जाती है. यहां आकर व्याकरण कोश तथा देश–देशमें भिन्न–भिन्न भाषाभेदके जनक वाग्व्यवहार की उपयोगिता सामने आती है(१५१–१५४).

गौण–मुख्य स्वरूपके भेदवशात् पदोंमें गौणभावापन्न वर्णोंकी और इसी तरह वाक्योंमें गौणभावापन्न पदोंकी अर्थवाचकता तिरोहित हो जाती है. वाक्यावयवभूत पद, स्वतन्त्र पदोंकी तरह, स्वार्थके वाचक न होनेपर भी वाक्यार्थघटक स्वार्थके स्मारक तो बन ही सकते हैं. अन्यथा स्वार्थबोधनके बाद कृतकृत्य हो जानेवाले पदोंको पदान्तरोंकी आकाङ्क्षा ही न रहती हो तो पदार्थसंसर्गरूप वाक्यार्थका बोध असम्भव हो जानेके कारण उनके द्वारा वाक्यार्थबोधजननरूप व्यापार भी शक्य नहीं



रह पायेगा. आकाङ्क्षा आदि अङ्ग भी वाक्योंके ही अङ्ग होते हैं – पदोंसे उन्हें कुछ लेना–देना नहीं होता, यदि वाक्यके अन्तर्गत वे प्रयुक्त न हुवे हों तो. इसके अलावा यह और विचारणीय है कि शब्दके प्रकृतिभागसे स्वार्थबोधन कर देनेके बाद, प्रत्ययभागसे जो कुछ अर्थ बोधित होता है, वह केवल पुनरुक्ति या केवल अर्थान्तर ही तो नहीं होता. दोनों ही स्थितिओंमें वाक्यार्थ असमञ्जस हो जायेगा. वैसे तो प्रकृतिभागसे ही स्वार्थबोधनद्वारा कृतकृत्य हो जानेवाले पदोंको प्रत्ययभागकी भी आकाङ्क्षा होनी तो नहीं चाहिये. इस आकाङ्क्षा और उसकी पूरकता के तथ्यको ध्यानमें लेनेसे ही यह सिद्ध हो जाता है कि प्रत्ययभागके सहित प्रकृतिभागवाले पद ही आकाङ्क्षा जगानेवाले होते होनेसे, वाक्योंमें शुद्ध प्रकृतिभाग गौणतया केवल स्मारक ही रह जाता है; अतएव ''प्रकृति–प्रत्यय अपना–अपना अर्थ एकसाथ ही प्रकट करते हैं परन्तु उसमें प्रत्ययांशके अर्थकी कुछ प्रधानता रहती है'' इस नियमकी सङ्गति भी बैठ जाती है[ यह नियम वाक्यार्थको ही लक्ष्यमें रख कर गढ़ा गया है कि वाक्यार्थबोधजननमें प्रत्ययांशसमर्पित अर्थ प्रधान होता है] . इससे सिद्ध होता है कि वाक्यार्थका वाचक वाक्य ही होता है, पद नहीं; परन्तु वाक्यावयवतया प्रयुक्त पद वाक्यार्थके अवयवोंके वाचक अवश्य हो सकते हैं(१५५–१५६).

इस तरह, अनन्त प्रकारके वाक्योंके अनन्त प्रकारके अर्थोंमें वाक्यशक्ति कैसे गृहीत हो पायेगी, ऐसी आशङ्काका समाधान भी असम्भव नहीं रह जाता है. उच्चार्यमाण वर्णोंकी अनेकविधता किसी एक पदके एकत्वकी और तन्मूलक नियत अर्थमें उस पदकी शक्तिके ग्रहणमें कभी बाधा नहीं डालती. इसी तरह ही अनेकविध पदोंके आवापोद्वापके कारण प्रतीत होते वाक्योंके अनन्त प्रकारोंके बावजूद, तत्तद् वाक्यार्थोंमें तत्तद् वाक्योंकी शक्ति भी गृहीत हो पाती है. विभिन्न वाक्योंके घटक तत्तत् पदोंद्वारा स्मारित तत्तत् पदार्थोंकी स्मृतिका सहयोग लेकर वाक्याङ्गभूत आकाङ्क्षा योग्यता तथा सन्निधि नूतन–नूतन अर्थोंमें नूतन–नूतन वाक्योंकी शक्तियोंके ग्रहणार्थ सक्षम हो पाती हैं. वाक्यमें पद पदार्थके वाचक न होकर केवल स्मारक ही रह जाते हैं. इसी तरह

महावाक्योंमें भी अवान्तरवाक्य स्व-स्ववाक्यार्थके वाचक न रह कर केवल स्मारक ही रह जाते हैं(१५७-१५८).

इस तरह विचारनेपर समझमें आ सकता है कि सम्पूर्ण वेद एक ऐसा महावाक्य है कि जिसका महावाक्यार्थ एकमात्र स्वयं भगवान् श्रीहरि हैं. वेदके जो अवान्तरवाक्य हैं, या जो पद और वर्ण हैं, वे सभी भगवान्‌के छोटे-बड़े अंशोंके वाचक यथायथ छोटे-बड़े अंशरूप शब्द हैं. इन्हें केवल तात्पर्यवृत्ति अथवा पर्यवसानवृत्ति द्वारा भगवद्वाचक मान लेनेकी भूल नहीं करनी चाहिये; परन्तु शक्तिसङ्कोचवशात् ही ये अन्यान्य अर्थोंके वाचक बनते हैं, वह भी इसीलिये कि स्वयं परब्रह्म परमात्मा भगवान् श्रीकृष्णने ही अपनी सत्ता चेतना और आनन्दरूपता को लीलार्थ अनेकविध नाम-रूप-कर्मोंमें सङ्कुचित किया है. वैदिक वाक्य, वैदिक पद और वैदिक वर्ण लौकिक वर्ण-पद-वाक्योंसे भिन्न ही होते हैं. वैदिक वर्ण-पद-वाक्योंसे लौकिक वर्ण-पद-वाक्योंकी श्रवणगोचर या वाणीगोचर ध्वन्यात्मिका सदृशता तो सम्भव है परन्तु ऐक्य नहीं.(१६०).

एक ओर शुद्धाद्वैतमत और दूसरी ओर वर्ण-पद-वाक्योंमें लौकिक और वैदिक होनेके भेदकी स्वीकृति में एक विरोधाभास झलक रहा है. इस विरोधाभासका उपशमन ब्रह्मके स्वरूपनिरूपण तथा लीलानिरूपण की दो शैलियोंको हृद्गत करनेपर ही शक्य है. ब्रह्मकी सर्वकारणावस्था या सर्वशेषावस्था के निरूपणप्रसङ्गमें स्वरूपनिरूपणकी शैली अखण्डब्रह्मवादानुकारिणी रखी जाती है. ब्रह्मकी लीलावस्थाके निरूपणप्रसङ्गमें स्वरूपनिरूपणकी शैली सखण्डब्रह्मवादानुकारिणी रखी जाती है. इससे कुछ तारतम्यके साथ ब्रह्मकी लीला, जो स्वयं नाम-रूप-कर्मोंके ऐच्छिक भेदोंके प्राकट्यद्वारा सम्पन्न होती है, उसमें जैसे एकत्वात्यन्ताभावरूप भेद अस्वीकार्य है उसी तरह द्वित्वात्यन्ताभावरूप अभेद भी अस्वीकार्य ही माना गया है. अतः इसी ऐच्छिक द्वित्व या भेद की विवक्षाके वश लौकिक और वैदिक वर्णोंका, पद-पदार्थोंका; तथा वाक्य-वाक्यार्थोंका भेद स्वीकारा जाता है.

महाप्रभुके इस मतका, सर्वांशमें तो नहीं परन्तु अधिकांशमें तो अवश्य



ही, वाक्यपदीयकारद्वारा उद्धृत प्रथम मतके साथ सामञ्जस्य स्फुट ही झलक रहा रहा है. इस तथ्यके विमर्शार्थ वाक्यपदीयकी ये कारिकायें अवलोकनीय हैं:-

> अस्त्यर्थः सर्वशब्दानामिति प्रत्याय्यलक्षणम्।
> अपूर्वदेवतास्वर्गैः सममाहुर्गवादिषु।।
> प्रयोगदर्शनाभ्यासाद् आकारावग्रहस्तु यः।
> न स शब्दस्य विषयः स हि यत्नान्तराश्रयः।।
> (वा.प.२।११९-१२०)

इन दोमेंसे प्रथम श्लोकमें तो कोई विप्रतिपत्ति सोची नहीं जा सकती है. अन्तिममें आकारावग्रहको जो ''प्रयोग और दर्शन के अभ्यासमूलक'' कहा गया है उसमें, पूर्वनिरूपणानुसार, लीलार्थ अङ्गीकृत नाम रूप एवं कर्मों में ब्रह्मकी निज सत्ता चेतना तथा आनन्दरूपता के सङ्कोचकी पृष्ठभूमिको बिसराया न जाता हो तो कोई आपत्ति नहीं आती. इसी तरह आकारावग्रहको जो शब्दव्यापारका अविषय माना है, वह शक्तिसङ्कोचकी प्रक्रियाको स्वीकारनेवाले वाल्लभ वेदान्तको मान्य नहीं है. वैसे शब्दव्यापारेतररूप यत्नान्तरोंके सहयोगको अस्वीकृत करना भी आवश्यक नहीं लगता.

इसके बाद प्राप्त होती है वाक्यार्थविचारकी तुलना. इस सन्दर्भमें भी वाक्यपदीयकारद्वारा उद्धृत आठ मतोंका उद्देशविधिसे एक बार अवलोकन उपकारक होगा. वे आठ मत इस तरह हैं:१.आख्यातशब्दपक्ष २.सङ्घातपक्ष ३.तद्गतजातिपक्ष ४.अनवयवैकशब्दपक्ष ५.अनेकपदक्रमपक्ष ६.बुद्धिकल्पितपदानुक्रमपक्ष ७.आद्यपदपक्ष तथा ८.साकाङ्क्षपदसमुदायपक्ष.

महाप्रभुकी प्रतिपादनशैलीको देखनेपर उनका मत स्पष्टतया यही लगता है कि आप अन्तिमपक्षके समर्थक हैं:साकाङ्क्षपदोंका समुदाय वाक्य होता है; तथा साकाङ्क्ष एवं समुदित पदोंसे घटित वाक्य एक नूतन अखण्ड वस्तु है, केवल पदोंका सङ्घातमात्र नहीं. अतएव कोशगत निराकाङ्क्ष 'घट' पदको

स्वातन्त्र्येण स्वार्थबोधनमें सक्षम माना गया है; जबकि वाक्य–''घटम् आनय''–गत निराकाङ्क्ष 'घट' पदकी स्वार्थस्मारकता स्वीकार्य होनेपर भी स्वार्थवाचकता स्वीकार्य नहीं है.

::वेद=साध्यसिद्धोभयरूपमहावाक्य तथा श्रीहरि=महावाक्यार्थ::

इस विस्तृत विवेचनाको हृदयंगम करनेपर सम्पूर्ण वेद एक ऐसा महावाक्य है कि जिसका महावाक्यार्थ स्वयं ब्रह्म है–''वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यः''; और उस अखण्ड महावाक्यार्थभूत ब्रह्ममें नाम–रूप–कर्मके अर्थखण्ड या कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड यों द्विविध काण्डोंके शब्दखण्ड एकत्वात्यन्ताभावरूप भेदके साधक नहीं हो सकते. इसी तरह महावाक्यार्थभूत ब्रह्मकी स्वरूपगत अखण्डता लीलार्थ प्रकटित नाम–रूप–कर्मखण्डोंके द्वित्वात्यन्ताभावकी साधिका भी हो नहीं सकती. महावाक्यरूप वेदका एकत्व भी कर्मकाण्डादि काण्डभेदोंका विलोपक नहीं होता. मूलमें ''मां विधत्तेऽभिधत्ते मां विकल्प्यापोह्यते ह्यहम् एतावान् सर्ववेदार्थो'' पूर्वोदाहृतभागवतवचनका आशय इस तरह परिपुष्ट हो जाता है. अतएव महाप्रभु निष्कर्ष प्रस्तुत करते हैं:''वाक्यमेकं हरिश्चैको वेदवाक्यार्थरूपधृग् अवान्तरेषु च तथा पदे वर्णे तथैव च''(त.दी.नि.२।१५९).

एतदर्थ देश–काल–स्वरूप–कृत त्रिविध परिच्छेदसे रहित ब्रह्मका स्वरूपगत अखण्डैक्य; और स्वयंके ही इस स्वरूपमें सर्वथा स्वयंके ही सर्वभवनसामर्थ्य तथा सत्यसङ्कल्प के वश प्रकट हुयी लीलामें अनेकविध नाम–रूप–कर्मोंके खण्ड यों विरुद्धधर्माश्रय ब्रह्मके निरूपक वादको 'ब्रह्मवाद' कहा जाता है. ब्रह्मकी सत्ता कालातीत सत्ता है; जबकि ब्रह्मकी लीला कालमें प्रकट हुयी है. वैसे तो काल भी स्वयं ब्रह्ममें ही लीलार्थ प्रकट हुवा माना गया है.

मध्यकालीन यूरोपीय दार्शनिक बारुक स्पिनोज़ाने सर्वकालवर्तिता तथा कालातीतता यों दो रूपोंमें नित्यताका निरूपण किया है(द्र.दी एथिक्स १।१।८). बर्ट्रेन्ड रसेलने भी अपने प्रारम्भिक चिन्तनमें **Being** और **Existent** का प्रभेद दिखलाया था. वह भी देशकालातीत और देशकालवर्ती द्विविध सत्त्वोंकी ही स्वीकृति थी. महाप्रभु भी कुछ ऐसे ही अर्थोंमें ब्राह्मिक सत्त्व और जागतिक सत्त्व का तारतम्य प्रतिपादित करना चाहते हैं. काल



कर्म स्वभाव द्रव्य और चेतना के विविध रूपोंमें स्वयं ब्रह्म ही प्रकट हुवा है, अतएव ब्रह्मकी सत्ताके ये परिच्छेदक नहीं हो सकते हैं–प्रत्युत ये स्वयं ब्रह्मोपादानक हैं. अतः इनकी सत्ता ब्रह्मसे परिच्छिन्न है.

बर्ट्रेन्ड रसेलने अपनी प्रौढावस्थामें **Logical Atomism** तार्किक परमाणुवादका सिद्धान्त प्रस्तुत कर अपनी पूर्वधारणाओंका छोड़ दिया था. बौद्ध दर्शनकी तरह ही इस नूतन तार्किक परमाणुवादके अनुसार द्रव्य (चरींशी)को मानस प्रत्ययोंका केवल सङ्घात मान लिया गया. तब प्रश्न उठना स्वाभाविक था कि मानसिक प्रत्ययोंका स्वरूप क्या–कैसा है? बर्ट्रेन्ड रसेलने इसका समाधान मानस प्रत्ययको 'द्रव्यजन्य निर्विकल्प प्रत्यक्षानुभूतिओंका सङ्घातङ्ग कह कर खोजना चाहा इसे सङ्क्षेपमें उनके प्रसिद्ध उपहासवचन– **""What is matter? Never mind! What is mind‹? Does not matter!"** के आधारपर सुस्पष्टतया समझा जा सकता है. यह तो थोड़ा–बहुत बौद्धोंके जैसा अपोहवादी प्रत्युत्तर ही था कि द्रव्य अमानस होता है और मानस प्रत्यय अद्रव्यात्मक. महाप्रभुका उत्तर इस विषयमें जिज्ञास्य हो तो कहना पड़ेगा कि तत्त्वतः द्रव्य मनोमयात्मक भी हो सकता है और तत्त्वतः मानस प्रत्यय द्रव्यात्मक भी हो सकते हैं. रूप–नाम–कर्मतः, वैसे, दोनों अलग–अलग ही प्रकट हुवे हैं. अतएव यदि पूछा जाये कि थहरीं रीश लीँह? तो महाप्रभुका सुस्पष्ट उत्तर पुनः इस विषयमें यही मिलेगा कि द्रव्य मनोमयात्मक होता है और मन द्रव्यात्मक क्योंकि औपनिषद सिद्धान्त तो यही है–''भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनोबुद्धिरेव च अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा, अपरेयमितस्त्वन्या प्रकृतिं विद्धि मे परां जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत्''(भ.गी.७।४–५) अतः ''सर्वं सर्वमयम्''(नृ.ता.उ.९). यों देखा जा सकता है कि स्वरूपतः अनिरुक्त तत्त्व या बर्ट्रेन्ड रसेलके शब्दोंमें **"Neither mental nor material being']** अर्थात् अमानस–अद्रव्यात्मक सत्त्व स्वेच्छया लीलार्थ अनेकधा मानस प्रत्ययात्मना एवं बाह्य द्रव्यात्मना विभक्त हुवा है.

इससे सिद्ध होता है कि इन्द्रियग्राह्य या पदग्राह्य तत्तद् रूपोंकी असत्ता स्वतःसिद्ध न होकर सर्वदा परतःसिद्ध ही होती है, देशकृत कालकृत अथवा स्वेतरवस्तुस्वरूपकृत. अतएव केवल 'शश' और केवल 'शृङ्ग'; अथवा केवल 'व्रध्या' और केवल 'सुत' पद कभी असत्त्वबोधक नहीं हो पाते.

नियत असाहचर्यद्योतक पदोंका सङ्घात ही बाह्य असत्त्वका बोधक बन पाता है. प्रत्यक्षानुभूति भी कभी तो बाधित होती है, एतावता सकल प्रत्यक्ष अनुभूतियोंको भ्रान्ति माना नहीं जा सकता. ऐसे ही अतिपरोक्षवृत्तिवाले पदोंके भी वाच्य अर्थ केवल अतिपरोक्ष हैं एतावता उन्हें असत्त्वबोधक नहीं माना जा सकता है.

अतः इन्द्रियों अथवा पदों द्वारा समर्पित अर्थोंके साथ सत्ताप्रतिभासकी जो नियति प्रस्तुत होती है, उसके मूलमें रहे त्रिविध परिच्छेदसे रहित सद्द्रव्य अर्थात् ब्रह्म के अन्वेषणार्थ हमें प्रवृत्त करना ही महाप्रभुके इस 'पत्रावलम्बन' ग्रन्थके प्रणयनका प्रमुखतम प्रयोजन है.

::साध्यविधायक पूर्वकाण्ड – सिद्धाभिधायक उत्तरकाण्ड::

नाम रूप और कर्म की कालिकी सत्ता और इनके उपादानभूत ब्रह्मकी कालातीत सत्ता के बीच सत्ताद्वैत, अर्थात् कोई एक ही सत्ता दो तरहसे अनुभूत होती है, ऐसी स्वीकृति महाप्रभुके ब्रह्मवादी शुद्धाद्वैतमतमें पर्यवसित हो जाती है. और यदि सत्ताका द्वैत, अर्थात् कालातीत सत्ताको पारमार्थिक और कालिकी सत्ताको व्यावहारिक/प्रातिभासिक स्वीकारते हैं तो ऐसी स्वीकृति श्रीशङ्कराचार्यके मायावादी केवलाद्वैतमतमें पर्यवसित हो जाती है. दोनों आचार्योंके मतोंमें कालातीत सत्ताके ''एकमेवाद्वितीय'' होनेमें कोई अन्तर नहीं हैं परन्तु कालिकी सत्ता पारमार्थिकी है या अपारमार्थिकी इस विषयमें मतभेदका सागर लहरा रहा है! कालातीत सत्ताके अद्वैतमें कालिकी सत्ताका द्वैत चाहे ऐच्छिक पारमार्थिक माना जाये या मायिक अपारमार्थिक कुछ न कुछ विरोधाभास तो प्रकट होता ही है. वाल्लभ वेदान्त इस विरोधाभासका परिहार ब्रह्मको विरुद्धधर्माश्रयतया प्रस्तुत करके देना चाहता है. शाङ्कर वेदान्त, जबकि, मायाको अघटितघटनापटीयसीके रूपमें प्रस्तुत करके देना चाहता है. वाल्लभ वेदान्तमें 'माया' नामक तत्त्व स्वीकार्य न हो ऐसा नहीं है, क्योंकि ''रूपं–रूपं मघवा बोभवीति मायाः कृण्वानस्तन्वं परि स्वाम्, त्रिर्यद्दिवः परिमुहूर्तमागात् स्वैर्मन्त्रैरनृतुपा ऋतवा'' (ऋ.सं.३।३।२०३) ''इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते. युक्ता ह्यस्य हरयः शता दशेति (बृ.उ.२।५।१९) जैसी श्रुतिओंके आधारपर सर्वभवनसामर्थ्यरूपा माया तो मान्य है ही. वह ब्रह्मकी ही शक्ति होनेसे ब्रह्मस्वरूपान्तःपातिनी और तत्सङ्कल्पानुवर्तिनी है. इसी तरह शाङ्कर वेदान्तको ब्रह्मकी



विरुद्धधर्माश्रयता सर्वथा अस्वीकार्य हो ऐसा भी नहीं है, क्योंकि इतरवादियोंकी युक्तियोंके निराकरणार्थ तो स्वयं श्रीशङ्कराचार्य भी – ''तस्मात्तार्किक–चाटभट–राजाप्रवेश्यम् अभयं दुर्गम् इदम् अल्पबुद्ध्यगम्यं शास्त्रगुरुप्रसादरहितैः च... 'तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके' इत्यादि विरुद्धधर्मसमवायित्वप्रकाशकमन्त्रवर्णेभ्यश्च'' (बृ.उ.भा.२।१।२०) वचनमें ब्रह्मको विरुद्धधर्माश्रय मानते ही हैं; परन्तु पारमार्थिक रूपमें तो ब्रह्मके सर्वथा निर्धर्मक होनेके कारण ब्रह्म विरुद्धधर्माश्रय हो ही नहीं सकता है. अतः ब्रह्मका विरुद्धधर्माश्रय होना शाङ्कर सिद्धान्त न होकर प्रतिवादिमतके निराकरणार्थ एक युक्तिमात्र है. यहां आकर दोनों वेदान्तोंका पार्थक्य स्फुट हो जाता है.

ब्रह्मके विरुद्धधर्माश्रय होनेके सिद्धान्तकी स्वीकृतिके कारण, वाल्लभ वेदान्तमें, उत्तरकाण्डप्रतिपाद्य सिद्धब्रह्म और पूर्वकाण्डप्रतिपाद्य साध्यब्रह्म=कर्म के बीच कृदन्त आख्यात='गन्ता अस्ति' और तिङन्त आख्यात='गच्छति' जितना ही अन्तर सिद्ध होता है. यद्यपि विषयभेदमूलक पूवोत्तरमीमांसाका परस्पर पार्थक्य समझाते हुवे श्रीशङ्कराचार्य कहते हैं – ''भव्यश्च धर्मो जिज्ञास्यो न ज्ञानकालेऽस्ति, पुरुषव्यापारतन्त्रत्वात्. इह तु भूतं ब्रह्म जिज्ञास्यं नित्यत्वान्न पुरुषव्यापारतन्त्रम्''(ब्र.सू.भा.१।१।१). अर्थात् पूर्वमीमांसाका विषय धर्म तो 'भव्य' अर्थात् पुरुषकी कृतिसे पैदा होनेवाला तथा जिज्ञासाकालमें अविद्यमान होनेसे अनित्य साध्यवस्तु होता है; जबकि उत्तरमीमांसाका विषय ब्रह्म तो 'भूत' अर्थात् नित्य सिद्धवस्तु होनेसे पुरुषकी कृतिसे उसका कुछ लेना–देना नहीं है. महाप्रभु, परन्तु, ''पुरुष एवेदं सर्वं यद् भूतं यच्च भव्यम्''(श्वे.उ.३।१४) वचनका अवलम्बन करके ब्रह्मकी ही तरह कर्मको भी आविर्भाव–तिरोभावशाली होनेपर भी नित्य ही स्वीकारते हैं:–

> विधिषेधप्रकारेण यः क्रियाशक्तिः उद्गतः तत् कर्म प्रकटं तावद् यावत् फलसमापनम्...यथा कालो रूपम् अक्षरस्य तथा कर्मापि; परम् एतावान् विशेषः – कालः स्वतएव प्रकटो अयन्तु पुरुषैः विधिनिषेधप्रकारेण प्रकटीक्रियते. अतः कालापेक्षया लोकानां हिताहितप्रदाने विशिष्यते. अयञ्च क्रियारूपो धर्मिणो धर्मे प्रवेशात्. कालवत् न स नित्यप्रकटः

किन्तु फलदानपर्यन्तमेव.

(त.दी.नि.२।११०).

भावार्थ : विधि-निषेधके भेदसे क्रियारूप शक्तिवाले भगवान्का जो रूप प्रकट होता है, उसे 'कर्म' कहा जाता है. कालकी तरह कर्म भी अक्षरब्रह्मका एक रूप है, दोनोंके बीच अन्तर यही है कि काल स्वतः प्रकट होता है जबकि कर्मको पुरुष अपने शास्त्रतः विहित अनिषिद्ध या निषिद्ध आचरणोंद्वारा प्रकट करता है. कालकी तुलनामें हिताहितके प्रदानमें कर्मकी अपनी कुछ विशेषता होती है. इस कर्मको 'क्रियारूप भगवान्' कहनेका अभिप्राय यही है कि धर्मके भीतर धर्मी प्रविष्ट हुवा है, यह सूचित करना है. दूसरा अन्तर यह है कि काल नित्य प्रकट होता है, जबकि कर्म केवल फलदान पर्यन्त ही प्रकट रहता है.

अतः वाल्लभ वेदान्तके अनुसार सिद्ध और साध्य के बीच कामचलाउ भेद तो अवश्य है परन्तु अमिट भेद नहीं होता है. जैसे बहती नदीके जल और उसके साथ जुड़े जलह्रदके स्थिर जल के बीच कामचलाउ भेद तो होता है परन्तु दोनोंके बीच अमिट भेद नहीं हो सकता. इसी तरह पूर्वकाण्डमें अवस्थित न तो सिद्धवस्तुबोधक वचनोंके पदार्थोंको और न वाक्यार्थोंको ही अनभिप्रेत माननेकी कोई आवश्यकता है. अतएव उत्तरकाण्डमें भी अवस्थित न तो साध्यवस्तुबोधक वचनोंके पदार्थोंको और न वाक्यार्थोंको ही अनभिप्रेत माननेकी कोई आवश्यकता रह जाती है.

::कबन्धमीमांसा या राहुवेदान्त का द्वन्द्व और उसका समाधान::

अतः वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंको सर्वथा इतरेतरनिरपेक्ष स्वीकारनेवालोंके मतोंके एक ध्रुवके विपरीत पूर्वोत्तर मीमांसाओंके जैमिनिसूत्र और बादरायणसूत्रों को भी पूर्वोत्तरभावसे निबद्ध एकग्रन्थ माननेवालोंका दूसरा ध्रुव उभरता है. श्रीरामानुजाचार्य वेदान्तसारमें कहते हैं:-

यहां यह 'अथ' शब्द आनन्तर्यार्थक है, 'अतः' शब्दसे पूर्वमें



प्रयुक्त होनेसे. आरम्भ होने जाती ब्रह्मजिज्ञासा वेदार्थविचारका एकदेश है. अतः वेद पढ़े हुवे पुरुषको कर्मके प्रतिपादनसे आरब्ध होते वेदोंके बारेमें कर्मविचार पहले करना चाहिये, अतः 'अथातो धर्मजिज्ञासा' सूत्र कहा गया. अपने प्रकृति या विकृति रूपोंद्वारा कर्म धर्मार्थकामरूप पुरुषार्थोंका साधन बनता है... इस तरह वेद तो पुरुषार्थोंका उपदेश देनेवाला होनेसे; और सारे विहित कर्म पुरुषकी त्रैवर्गिक कामनाओंके पूरक होनेसे, केवल कर्म तो त्रिवर्गरूप फलके ही साधक होते हैं, ऐसा निश्चित होता है. वेदके एकदेशरूप वेदान्तभागमें केवल कर्मोंका फल अल्प होता है और ब्रह्मज्ञानका फल अनन्त एवं स्थिर होता है, ऐसा आपाततः देख कर... कुछ पुरुषोंको ब्रह्मजिज्ञासा पैदा हो जाती है... यही तो श्रुति भी कहती है कि ''परीक्ष्य लोकान् कर्मचितान् ब्राह्मणो निर्वेदमायात् नास्त्यकृतः कृतेन. तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिश्श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठं, तस्मै स विद्वानुपसन्नाय सम्यक् प्रशान्तचित्ताय शमान्विताय येनाक्षरं पुरुषं वेद सत्यं प्रोवाच तां तत्त्वतो ब्रह्मविद्याम्'', 'ब्राह्मणः'=वेदाभ्यासरतः, 'कर्मचितान्'=कर्मोंसे सम्पादित, 'लोकान्'=क्षयिष्णु आराध्योंकी आराधनारूप कर्मसे सिद्ध होनेके कारण क्षयस्वभाववाले लोकोंकी, 'परीक्ष्य'=कर्ममीमांसाद्वारा परीक्षा करके...'' (वे.सा.१।१।१).

अतः, श्रीरामानुजाचार्यके अनुसार, न केवल कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड ही अपितु कर्ममीमांसा और ब्रह्ममीमांसा भी पूर्वोत्तरभावसे बंधी हुयी एकग्रन्थात्मिका सिद्ध होती हैं.

इस सन्दर्भमें मूलतः ''ऋचां मूर्धानं यजुषामुत्तमा' साम्नां शिरोऽथर्वाणां मुण्डमुण्डं नाधीते वेदमाहुस्तमज्ञं शिरश्छित्त्वासौ कुरुते कबन्धम्'' (शा.आ.१४।१) वचनानुसारी श्रीवेङ्कटनाथाचार्य वेदान्तदेशिकका प्रस्तुत श्लोक उल्लेखनीय हो जाता है:-

मीमांसायाः कबन्धं कतिचन जगृहु राहुकल्पं शिरोऽन्ये

किन्तैरन्तर्विरोधप्रमुषितमतिभिर्बाह्यकल्पैर्भ्रमद्भिः।
स्वाध्यायाध्यायकार्त्स्न्ये स्वविधिपरविधिप्रेरणा तावदास्तां
कृत्स्नापातप्रतीतौ किमिति कृतधियः कृत्स्नचिन्तां न कुर्युः।।
प्राधीतस्यैकरूपप्रयतननियमादेकरूपोपकाराद्
विद्यास्थानैक्यसिद्धेः क्रमनियतयुताकाङ्क्षयैकप्रबन्धयम्।
अध्यायादिष्विवावान्तरविषयफलाद्यन्यतात्राप्यभेत्त्री
तत्तुल्यः कर्तृभेदः कलिबलकलुषैः कल्पितोऽर्थे विरोधः।।
(अधि.सारा.उपो.१०-११).

अर्थात् ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः''की अध्ययनविधि अथवा ''अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयीत तमध्यापयीत''की अध्यापनविधि के कारण अधीत वेदकी शब्दराशि पूर्वोत्तरकाण्डोंमे विभक्त होनेपर भी वेदात्मना एक ग्रन्थ होती है कि नहीं ? अधीत शब्दराशिके अर्थको समझनेकेलिये आवश्यक अङ्गभूत विद्या मीमांसा है कि नहीं ? वेदके एकत्वकी तरह ही पूर्वोत्तरकाण्ड होनेके रूपमें एक नियत क्रम है कि नहीं ?

यदि इन सभी प्रश्नोंका उत्तर 'हां'में ही देना पड़ता हो तो जैसे अध्यायभेदवश विषयभेद ग्रन्थभेदका नियामक नहीं हो पाता, ऐसे ही पूर्वोत्तरमीमांसाओंके सूत्रोंमें दिखलायी देता विषयभेद या मतभेद भी दोनों मीमांसाओंके सूत्रोंके भिन्न-भिन्न ग्रन्थ होनेका हेतु बन नहीं सकता.

अतः उपनिषदोंके अभिप्रायकी परवाह किये बिना, वेदके मन्त्र-ब्राह्मणोंके अभिप्रायके चिन्तनमें प्रवृत्त होनेवाले विचारकोंको 'कबन्धमीमांसक'; तथा मन्त्र-ब्राह्मणोंके अभिप्रायकी परवाह किये बिना, उपनिषदोंके अभिप्रायके चिन्तनमें प्रवृत्त होनेवाले विचारकोंको 'राहुवेदान्ती', इस श्लोकमें श्रीवेदान्तदेशिक कहना चाहते हैं!

इस सन्दर्भमें वाल्लभ वेदान्तके दृष्टिकोणको समझ लेना अब प्रासङ्गिक होगा. महाप्रभुका कहना है:-

अपने-आपमेंसे रूपप्रपञ्च जो प्रकट किया, उसमें



अपने अंशरूप दैवी जीव कहीं आसक्त ही न रह जायें, एतदर्थ उनकी रूपासक्तिको शिथिल करनेकेलिये ही श्रुत्यात्मक नामोंको भी परमात्माने अपने-आपमेंसे प्रकट किया (त.दी.नि.२।१८).

महाप्रभुके अनुसार सकल वेदोंकी समग्र शब्दराशि, न केवल एक अलौकिक ग्रन्थ है अपितु वह भगवान्का नामात्मक स्वरूप ही है. अतः श्रीवेदान्तदेशिकका उपालम्भ थोड़े-बहोत अंशोमें तो वाल्लभ वेदान्तको भी उपयुक्त ही लगता है. फिरभी महर्षि जैमिनिरचित सूत्रोंकी तथा महर्षि बादरायणरचित सूत्रोंकी मीमांसात्वेन एकशास्त्रता या एकवाक्यता मान्य होनेपर भी दोनों मीमांसासूत्रोंकी एकग्रन्थता वाल्लभ वेदान्तको मान्य नहीं है. पूर्वोत्तरकाण्डात्मना विभक्त श्रौतवाक्यार्थोंमें उठते सन्देहोंके निराकरणार्थ विचारशास्त्र होनेके कारण ही दोनोंका समान अभिधान 'मीमांसा' प्रयुक्त होता है. इनमें एकको 'पूर्वमीमांसा' और दूसरेको 'उत्तरमीमांसा' जो कहा जाता है, वह स्वकीय पूर्वोत्तरताकी किसी नियतिके कारण नहीं; प्रत्युत अपने-अपने विचार्यभागोंके पूर्वोत्तर काण्डात्मना अवस्थित होनेके कारण ही. अर्थात् ''पूर्व जो मीमांसा वह पूर्वमीमांसा'' और ''उत्तर जो मीमांसा वह उत्तरमीमांसा'' विग्रह सिद्धान्ताभिप्रेत नहीं है. सिद्धान्ताभिप्रेत विग्रह तो यही है: ''पूर्वकाण्डीय श्रुतिवचनोंकी मीमांसा=पूर्वमीमांसा'' और ''उत्तरकाण्डीय श्रुतिवचनोंकी मीमांसा=उत्तरमीमांसा''.

अतएव महाप्रभु कहते हैं:-

पुरुषार्थपर्यवसायी वेदः; पुरुषार्थाश्च चत्वारः. तत्र साक्षात् पुरुषार्थद्वयं: सुखं दुःखाभावश्चेति. तत्र सुखं 'स्वर्गा'दिपदेन उच्यते, दुःखाभावो 'मोक्ष'पदेन. तयोः साक्षाद् अङ्गं धर्मः, आत्मचिन्तनस्यापि धर्मत्वात्...अतएव न ज्ञानस्य पुरुषार्थेषु गणना. धर्मस्य च साधनम् अर्थः. अतः पश्वादिरर्थो यागसाधनम्. यागश्च धर्मः कामसाधनं; ज्ञानसहितो मोक्षसाधनञ्च. एवं साक्षात् परम्परया चत्वारः पुरुषार्था भवन्ति(त.दी.नि.प्र.२।१६).

भावार्थ: समग्रतया वेद पुरुषार्थके निरूपणार्थ प्रकट किया

गया है. ये पुरुषार्थ धर्म अर्थ काम और मोक्ष के भेदवशात् चार प्रकारके होते हैं. ये चारों ही सुख और दुःखाभाव रूप दो स्वतःपुरुषार्थोंके साधक होते हैं. सुख अमृतत्वरूप, शाश्वत आत्मसुखरूप या क्षयिष्णुलोकादिरूप भी होता है. दुःखाभाव मोक्षरूप होता है. इन दोनोंका साक्षाद् अङ्ग=साधन धर्म ही होता है; क्योंकि मोक्षसाधक आत्मचिन्तनको भी 'परमधर्म' कहा गया है. अतएव ज्ञानको अलगसे पुरुषार्थ नहीं कहा गया है. धर्मका साधन अर्थ होता है; अतएव पशु आदि अर्थोंको यागसाधन समझना चाहिये. याग कामसाधनरूप धर्म है; परन्तु ज्ञानसहित=निष्काम याग मोक्षसाधन भी बन जाता है. यों साक्षात् परम्परया चार पुरुषार्थ होते हैं.

इस स्पष्टीकरणको सुननेके बाद तो ऐकशास्त्र्यवादिओंको ग्रन्थभेदकी बात अवश्य अटपटी सी ही लगनी है. इसे, परन्तु, थोड़ी धीरजके साथ विचारना पड़ेगा : पौराणिक इतिवृत्तके आधारपर द्वापरान्तमें महर्षि बादरायण वेदव्यासने तथा उनके शिष्य महर्षि जैमिनिने वेद-वेदान्तके वचनोंमें उभरते संशयोंके निरसनार्थ पूर्वोत्तर मीमांसासूत्रोंका प्रणयन किया, यह तो पुराणप्रामाण्यवादी होनेके कारण रामानुज और वाल्लभ दोनों वेदान्तसम्प्रदायोंको स्वीकारना ही पड़ेगा (द्र.:त.दी.नि.२।२५-२७). अतः इससे पहले भी अर्थावबोधपर्यन्त वेद-वेदान्तरूप श्रौत शब्दराशिका अध्यापन या अध्ययन चलता नहीं था यह तो कहा नहीं जा सकता. अतः इस तथ्यपर ध्यान देनेसे इतना तो सिद्ध हो ही जाता है कि पूर्वमीमांसा या उत्तरमीमांसा मेंसे किसी भी एक सूत्रग्रन्थको ''स्वाध्यायोऽधेतव्यः'' विधिद्वारा प्रयुक्त अर्थात् विध्याक्षिप्ततया तो स्वीकारा ही नहीं जा सकता है. ऐसी स्थितिमें समानविध्याक्षिप्त 'कृत्स्नापातप्रतीति'की कथा तो बहोत दूरकी ही लगती है. सूत्रप्रणयनसे पौर्वकालिकी दोनों सूत्रोंकी अनावश्यकता अर्थात् अन्यथासिद्धि ही विध्याक्षेपबलको हर लेती है. सूत्रोंके प्रकट होनेके बाद, सूत्रकारोंके प्रति असाधारण गौरवभावके वश ही, सूत्रानभिप्रेत स्वमनःकल्पित श्रुत्याशय तो आर्षशास्त्रोंके अनुगामिओंको मान्य नहीं हो पाता. एतावता इनका अध्ययन या अध्यापन भी विध्याक्षिप्त ही मानना



युक्तियुक्त नहीं लगता.

इसके अलावा एक यह तथ्य भी विचारणीय ही है कि महर्षि जैमिनि तथा महर्षि वेदव्यास ने वेदार्थकी मीमांसाकेलिये इन उभयविध सूत्रोंका प्रणयन किसी शाखाविशेषगत वचनार्थोंकी मीमांसाके रूपमें नहीं किया है. अतः इस आधारपर सर्वशाखासाधारण श्रौत शब्दराशिके अध्ययनके विधायक -''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचनमें 'स्वाध्याय' पदका अर्थ वेदकी स्वकीयशाखाके अध्ययनके रूपमें तो ले सकता है परन्तु अनधीत शाखीय वचनोंमें सन्देहोद्भवके अप्रासङ्गिक होनेसे इस वचनद्वारा सूत्राध्ययन कैसे आक्षिप्त हो सकता है ? इस विरोधाभासको लक्ष्यमें रख कर यह देखना होगा कि भाट्टमतद्वारा मीमांसाका अध्ययन वेदकी उक्त स्वशाखाध्ययनकी विधिद्वारा आक्षिप्त स्वीकारा जाये, या प्राभाकरमतद्वारा मीमांसाका अध्ययन ''उपनयीत...अध्यापयीत'' इस अध्यापनकी विधिके वशात् अध्यापनांग जो अर्थावगतिपर्यन्त वेदाध्ययन होता है उस हेतुके कारण स्वीकारा जाये, या शाङ्करमतद्वारा वेदान्तसूत्रोंका अध्ययन भी वेदाध्ययनविधिद्वारा आक्षिप्त माना जाये; अथवा न अध्ययनविधिद्वारा आक्षिप्त और न अध्यापनविधिद्वारा ही प्रत्युत स्वशाखीय वेदके पूर्वोत्तरकाण्डोंकी अधीत शब्दराशिके निःसन्दिग्ध अर्थबोधार्थ रागप्राप्त ही पूर्वोत्तरमीमांसाओंका अध्ययन रामानुजमतद्वारा जो स्वीकारा गया उसे माना जाये, इनमेंसे कोई भी कल्प सुसङ्गत नहीं लगता है.

अतः सिद्ध हो जाता है कि इन तीनों-चारों प्रतिपादनशैलिओंमें जिस एक महत्त्वपूर्ण तथ्यकी उपेक्षा की गयी है, वह यही है कि इन मतोंके अनुसार वेदके पूर्वोत्तरकाण्डोंके अध्ययनाध्यापन ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' विधिमूलक स्वशाखीय होते हैं. पूर्वोत्तरमीमांसासूत्र, जबकि, किसी शाखाविशेषके वचनोंमें उभरते सन्देहोंके निरसनार्थ नहीं स्वीकारे गये हैं; अपितु सामान्यतया सभी शाखाओंसे अनेकविध वचनोंको चुन कर उन्हें अधिकरणाङ्गतया विषयवाक्य बनाया गया है. न केवल वाल्लभ वेदान्तको अपितु सभीको ही ऐसा मान्य है. स्वकीय एक शाखाके पूर्वोत्तरकाण्डोंकी अधीत शब्दराशिके निःसन्दिग्ध अर्थावबोधकेलिये पूर्वमीमांसा और/अथवा उत्तरमीमांसा के सूत्रोंके अध्ययनको विध्याक्षिप्त या रागाक्षिप्त माना जाये इतनी सी बात तो कथञ्चित् समझमें आ जाती है. अनेक, परन्तु, जो अनधीत

शाखाओंके वचनोंको इन मीमांसाओंमें विचारविषय बनाया गया है उन शब्दराशिओंके तो अध्ययन किये बिना भी यदि मीमांसाका अध्ययन विध्याक्षिप्ततया या रागाक्षिप्ततया प्राप्त हो जाता हो तो स्वकीय शाखाके भी अध्ययनकी आक्षेपलभ्य पूर्वनियति तो सिद्ध नहीं हो पायेगी – और वाचनिकी नियति तो स्वयं ही स्वीकारी नहीं गयी है. इस तरह मीमांसाध्ययनकी विध्याक्षिप्तता या रागाक्षिप्तता स्वीकारनेवालोंने स्वयं ही आक्षेपबलकी क्षीणता स्पष्ट कर दी है. वाल्लभ वेदान्त, अतएव, अर्थज्ञानको विध्याक्षिप्त या रागाक्षिप्त न मान कर ''निष्कारणं ब्राह्मणेन षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च'' वचनद्वारा कण्ठोक्त अर्थात् साक्षाद् विहित ही होनेके कारण वाचनिकी नियतिका विषय ही मानता है. उक्त महर्षिओंद्वारा वेदार्थसन्देहवारक सूत्रोंके प्रणयनके बाद स्वमनःकल्पित हेतुओंके आधारपर अर्थावगतिका प्रयास अनुचित होनेसे अर्थज्ञानविध्याक्षिप्त इन सूत्रोंका अध्ययन स्वीकारा गया है.

अतएव ''धर्मे प्रमीयमाणे तु वेदेन करणात्मना इतिकर्तव्यताभागं मीमांसा पूरयिष्यति''(द्र.: अभिनवदेशिक श्रीउत्तमूरवीरराघवाचार्य–रचित 'परमार्थभूषण' पृ.१८२) वचनके आधारपर वेदशास्त्रके ज्ञानको अङ्गी मान कर मीमांसाशास्त्रके ज्ञानको उसका अङ्ग मान कर चलें; तथा इसी तरह ''ये च वेदविदो विप्रा ये चाध्यात्मविदो जनाः ते वदन्ति महात्मानं कृष्णं धर्मं सनातनम्''(प्रतिवादिभयंकरपीठाधीश श्रीअनन्ताचार्यस्वामिरचित 'ऐकशास्त्र्यमीमांसा' पृ.१२–२५) वचनके आधारपर 'धर्म' पदको केवल अनुष्ठेय क्रियामात्रपरक न मान कर कर्मब्रह्मोभय–साधारण वेदार्थतया स्वीकारके जैमिनिसूत्रोंकी तरह बादरायणसूत्रोंको भी एकवचनान्त 'मीमांसा' पदद्वारा विवक्षित मान कर चलें, तब भी, ऐकग्रथ्य नहीं परन्तु ऐकशास्त्र्य ही सिद्ध होता है. सूत्र वृत्ति भाष्य वार्तिक या व्याख्या आदिके बीच ग्रन्थपार्थक्य रहनेपर भी ऐकशास्त्र्य तो निर्विवाद स्वीकार्य होता ही है. वेदान्तके तत्तत् सम्प्रदायोंमें बादरायणसूत्रोंकी तरह ही स्वस्वसम्प्रदायाचार्यादिद्वारा विरचित भाष्यादि ग्रन्थ भी वेदार्थके यथार्थज्ञानको प्राप्त करनेकेलिये इतिकर्तव्यताके रूपमें मान्य करने ही पड़ेंगे. एतावता सूत्र और भाष्य को एक ग्रन्थ मान लेना या तत्तत् सम्प्रदायोंके भाष्योंके अध्ययनको भी अध्ययनविधि / अध्यापनविधि द्वारा आक्षिप्त मानना उपपन्न नहीं हो सकता. वेदके काण्डोंकी पूर्वोत्तरभाववाली क्रमनियतिको मीमांसाके साथ भी बांधनेपर



पूर्वमीमांसासूत्रोंपर भाष्य लिखे बिना उत्तरमीमांसासूत्रोंपर भाष्य प्रकट करना अनिर्णायक अपूर्ण या अधूरे भाष्य लिखनेके दोषारोपणका प्रसञ्जक होगा. प्रत्येक अध्यायके प्रारम्भमें जैसे मङ्गलाचरण नहीं किया जाता वैसे ही ब्रह्मसूत्रभाष्यके आरम्भमें भी मङ्गलाचरणकी अनावश्यकताका प्रमाण बनेगा. आधुनिक अध्ययन या अध्यापन भी यदि ''अथातो धर्मजिज्ञासा''से प्रारम्भ कर ''अनावृत्तिश्शब्दादनावृत्तिश्शब्दात्'' पर्यन्त नहीं होते तो उनमें असम्पूर्णाध्ययन या असम्पूर्णाध्यापन के दोष भी स्वीकारने पड़ेंगे. प्रबन्धैक्य मान्य रखनेपर भी आद्योपान्त भाष्य न लिखना – आद्योपान्त अध्ययनाध्यापनकी परम्पराको न निभाना स्वयंमें इस बातका प्रमाण बन सकता है कि किसी तरहके पौर्वापर्य क्रमका जो आभास हो रहा है उसे क्रमनियतिका प्रमाण नहीं माना जा सकता.

पूर्वोदाहृत ''मीमांसा पूरयिष्यति''में ''मीमांसे पूरयिष्यतः'' न कह कर एकवचनके प्रयोगको एकग्रन्थ होनेका हेतु माननेपर ''पुराणं हृदयं स्मृतम्''में भी प्रयुक्त एकवचनको अठारह पुराणोंकी एकग्रन्थताका प्रमाण मानना पड़ेगा.

वेदके पूर्वोत्तरकाण्डगत वचनोंकी मीमांसाके हेतु प्रवृत्ति एकाकितया न महर्षि जैमिनिकी ही दृष्टिगोचर होती है और न महर्षि बादरायणकी ही. अतएव दोनों ही सूत्रग्रन्थोंमें अन्यान्य सहयोगी ऋषिओंके साथ दोनोंके मतभेदोंका उल्लेख भी उपलब्ध होता है. यह इस तथ्यका डिंडिमघोष है कि महर्षि जैमिनिके अध्यक्षभावोपेत कर्तृत्वमें पूर्वमीमांसासूत्रोंका प्रणयन हुवा है तथा महर्षि बादरायणके अध्यक्षभावोपेत कर्तृत्वमें वेदान्तसूत्रोंका प्रणयन हुवा है. अतएव –''औत्पत्तिकस्तु शब्दस्यार्थेन सम्बन्धः...तत्प्रमाणं बादरायणस्यानपेक्षत्वात्'' – ''जातिं तु बादरायणो...'' (जै.सू. १।१।५ – ६।१।८) जैमिनिसूत्रोंमें सूत्रकारने महर्षि बादरायणके अभिप्रायान्तर या मतान्तर का जैसे उल्लेख किया है वैसे ही बादरायणसूत्रोंमें महर्षि जैमिनिके भी अभिप्रायान्तर या मतान्तर का उल्लेख भी सूत्रकारने किया ही है:–

साक्षादप्यविरोधं जैमिनिः(ब्र.सू.१।२।२९).

मध्वादिष्वसम्भवादनधिकारं जैमिनिः(ब्र.सू.१।२।३०).

अन्यार्थन्तु जैमिनिः...(ब्र.सू.१।४।१८).

धर्मं जैमिनिरतएव (ब्र.सू.३।२।३९).

परामर्शं जैमिनिः...(ब्र.सू.३।४।१८).

तद्भूतस्य तु नातद्भावो जैमिनेरपि... (ब्र.सू.३।४।४०).

इन सूत्रोंके अवलोकन करनेसे इतना तो स्पष्ट हो ही जाता है कि वेदान्तवाक्योंके अर्थनिर्धारणार्थ महर्षि बादरायण व्यास एकाकितया प्रवृत्त नहीं हुवे हैं अपितु अन्य भी ऋषिओंकी विचारगोष्ठीके आयोजनपूर्वक ही वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंकी मीमांसा सम्पन्न की गयी है. अतएव जिस ऋषिका मत जब विचारगोष्ठीके सर्वमान्य मतसे पूर्णतया या आंशिक रूपमें अलग पड़ा है, वहां उस ऋषिके भिन्न मतका उल्लेख नामोल्लेखपूर्वक किया गया है. इसीसे यह भी सिद्ध हो जाता है कि जहां पृथक्तया मतोल्लेख नहीं किया गया है वहां विचारगोष्ठीके सभी सदस्योंके बीच एकमत न सही कुछ न कुछ मौनौचित्य भी रहा ही होगा. अतएव आत्रेय आश्मरथ्य औडुलोमि काशकृत्स्न कार्ष्णाजिनि बादरि आदि विचारगोष्ठीके अन्यान्य सदस्योंके नामोल्लेखकी तरह स्वनामोल्लेख भी कहीं-कहीं किया ही गया है.

जैसे कि:-

तदुपर्यपि बादरायणः...(ब्र.सू.१।३।२६).

भावं तु बादरायणोऽस्ति हि (ब्र.सू.१।३।३३).

पूर्वन्तु बादरायणो...(ब्र.सू.३।२।४१).

पुरुषार्थोऽतः शब्दादिति बादरायणः(ब्र.सू.३।४।१).

इन सूत्रोंमें स्वनामोल्लेख सूत्रकारने किया ही है. साराका सारा ग्रन्थ ही यदि उपनिषद्वाक्योंका केवल स्वाभिमत निष्कृष्टार्थ ही हो तो केवल कुछ ही सूत्रोंमें स्वनामोल्लेख करनेकी क्या आवश्यकता थी ? एक खुलासा इस प्रसंगपर आवश्यक हो जाता है कि प्राचीन भाष्यकारोंको यह मान्यता अभीष्ट है कि नहीं यह गवेषणीय विषय है फिर भी ऐसा प्रतीत तो होता ही है. प्रकृतमें इतना तो निश्चित ही है कि वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंकी मीमांसामें दोनों ही महर्षिओंकी प्रवृत्ति स्पष्ट दृष्टिगोचर होती है. शास्त्रभेदवादी श्रीशङ्कराचार्य भी ब्रह्मसूत्रभाष्य (१।४।१८)में इतना तो स्वीकारते ही हैं कि



कौषीतकी ब्राह्मणके बालाकी-अजातशत्रुके संवादका वर्ण्यविषय जीव प्राण या ब्रह्म मेंसे कौन है, इस विवादमें आचार्य जैमिनिके मतके अनुसार ब्रह्मप्रत्तिपत्तिकेलिये ही यहां जीवका परामर्श किया गया है. यही बात ऐकशास्त्र्यवादी श्रीरामानुजाचार्य भी यहां कह रहे हैं. अतः दोनों भाष्यकारोंको इतना तो मान्य है ही कि महर्षि जैमिनि भी उपनिषत्प्रतिपाद्य ब्रह्मकी मीमांसामें महर्षि बादरायण व्यासके सहयोगी तो हैं ही. क्योंकि पूर्वमीमांसाके किसी भी सूत्र या अधिकरण में यह विचार उपलब्ध नहीं होता. साथ ही साथ यह भी सुस्पष्टतया झलक ही रहा है कि महर्षि जैमिनिके इस निरूपणके बारेमें विचारगोष्ठीके अन्य सदस्योंका जो भी अभिप्राय रहा हो महर्षि बादरायणको कोई उल्लेखनीय विप्रतिपत्ति नहीं दिखलायी देती. अतः दोनों ही महर्षि जब दोनों मीमांसाओंमें अन्यान्य ऋषिओंकी तरह एक-दूसरेके साथ मतभेद रखनेके बावजूद परस्पर सहयोगी भी हैं ही, तब एकके जैमिनिदर्शन और दूसरेके बादरायणदर्शन होनेके रूपमें शास्त्रभेद कैसे हो सकता है ? इसी तरह पारस्परिक मतभेदको दरसानेवाले नामोल्लेखोंके कारण ग्रन्थैक्य भी कैसे हो सकता है ? अर्थात् ये दो अतिवादी ध्रुव प्रामाणिक नहीं हो सकते हैं !

इसके बाद आती है : पूर्वोत्तरकाण्डोंमें विभक्त श्रौत वचनोंके सन्देहग्रस्त आशयको समझनेकेलिये समानतया उपकारक होनेकी बात. यह भी, वैसे तो सर्वथा मान्य ही है, फिरभी इसे पूर्वोत्तर मीमांसाओंकी एकग्रन्थताकी साधिका नहीं मानी जा सकती. क्योंकि ऐसा माननेपर वेदके षडङ्गों एवं पुराणों को भी समानोपकारी होनेके कारण एकग्रन्थतया स्वीकारना पड़ेगा. न केवल उपकारिता और न केवल क्रमनियति ही, प्रत्युत समानोपकारिताविशिष्ट क्रमनियतिको हेतु माननेपर तो भाष्यलेखन तथा आधुनिक अध्ययनाध्यापनमें उस नियतक्रमके अनिर्वाहके दोषकी आपत्ति दुरुद्धर होगी.

''अग्निहोत्रं तथा दर्शपूर्णमासः पशुस्तथा, चातुर्मास्यानि सोमश्च क्रमात्पञ्चविधो हरिः'' (त.दी.नि.२।२) वचनद्योतित रीतिसे वाल्लभ वेदान्तमें ब्रह्मको क्रियाशक्तियुक्त और कर्मको ब्रह्मात्मक स्वीकारनेके कारण पूर्वोत्तर काण्डोंके प्रतिपाद्य विषयोंमें आत्यन्तिक भेद तो सिद्ध नहीं हो पाता; फिरभी इस विषयैक्यको अधिकाधिक शास्त्रैक्यका ही नियामक अथवा

उभयविध शास्त्रोंको अपेक्षित परस्पर एकवाक्यताकी आवश्यकताका ही नियामक माना जा सकता है. इसे ग्रन्थैक्यका नियामक नहीं माना जा सकता. अन्यथा सूत्र–वृत्ति–भाष्य–वार्तिक–व्याख्या रूपी एक ही विषयके प्रतिपादक अनेक ग्रन्थोंकी अनेकता भी अमान्य करनी पड़ेगी.

शाङ्कर मत भी मूलतः शास्त्रभेद स्वीकार नहीं सकता है, इस विषयमें 'ऐकशास्त्र्यमीमांसा' तथा 'परमार्थभूषण' नामक उल्लिखित ग्रन्थोंके लेखक दोनों उद्भट विद्वानोंकी प्रबल उपपत्ति भी अधिकांशमें शास्त्रैक्यसाधिका ही हैं ग्रन्थैक्यसाधिका नहीं. फिर भी विशेषतः ग्रन्थैक्यसाधिका कुछ उपपत्तिओंके बारेमें वाल्लभ वेदान्तके अभिप्रायको विचार लेना अप्रासङ्गिक नहीं होगा.

ऐकशास्त्र्यमीमांसाकार कहते हैं:–

> (क)पूर्वकाण्डीय वचनोंमें निरूपित कर्मको– ''इन कर्मोंद्वारा आराध्य कौन है?'' ऐसी आकाङ्क्षा है. इसी तरह उत्तरकाण्डीय वचनोंमें निरूपित ज्ञानको– ''पूर्वकाण्डविहित कर्मोंका उत्तरकाण्डमें अङ्गी कौन है?'' ऐसी आकाङ्क्षा है. परस्पराकाङ्क्षाओंके पूरक होनेके कारण पूर्वोत्तरमीमांसाओंके बीच पौर्वापर्यरूप क्रमविशेषकी नियामिका एक विशेष सङ्गतिका बोध होता ही है. इस तरह विशिष्ट स'तिवाली एक विशिष्टार्थकी प्रतिपादिका होनेसे पूर्वोत्तरमीमांसाओंकी एकग्रन्थता सिद्ध हो जाती है. केवल जैमिनि और बादरायण यों दो विभिन्न कर्ताओंद्वारा पूर्वोत्तरमीमांसासूत्रोंका विरचित होना इनके भिन्न–भिन्न ग्रन्थ होनेका नियामक नहीं हो पाता; क्योंकि कादम्बरी जैसे अनेक ग्रन्थ दो या अधिक कर्ताओंद्वारा लिखे गये भी उपलब्ध होते ही हैं (ऐकशा.मी. पृ. २ तथा २५).

वाल्लभ वेदान्तके अनुसार यहां यह तो उभयवादिसम्मत ही है कि सकाम कर्म, जो पर्याप्त रूपेण पूर्वमीमांसामें अनुष्ठेयतया विचारे गये हैं, भगवदाराधनारूप नहीं होते; और निष्काम कर्म भी भगवदाराधनाकी बुद्धिसे



अनुष्ठित होनेपर ही अथवा भगवदर्पित होनेपर ही भगवदाराधनारूप होते हैं.

अन्यथाः–

त्रैगुण्यविषयाः वेदाः निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन।
(भ.गी.२।४५).

ब्रह्मण्याधाय कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्र इवाम्भसा।।
(भ.गी.५।१०).

त्रैविद्या मां सोमपा पूतपापा यज्ञैरिष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयन्ति।
ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोकमश्नन्ति दिव्यान्दिवि देवभोगान्।।
तेतंभुक्त्वासर्वलोकंविशालं क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति।
एवं त्रयीधर्ममनुप्रपन्नाः गतागतं कामकामा लभन्ते।।
(भ.गी. ९।२०–२१).

अहं हि सर्वयज्ञानां भोक्ता च प्रभुरेव च।
नतु मामभिजानन्ति तत्त्वेनातश्च्यवन्ति ते।।
यान्ति देवव्रता देवान् पितॄन् यान्ति पितृव्रताः।
भूतानि यान्ति भूतेज्या यान्ति मद्याजिनोपि माम्।।
यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत्।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरूष्व मदर्पणम्।।
(भ.गी.९।२४, २५ तथा २७).

सद्भावे साधुभावे च सदित्येतत्प्रयुज्यते।
प्रशस्ते कर्मणि तथा सच्छब्दः पार्थ युज्यते।।
यज्ञे तपसि दाने च स्थितिः सदिति चोच्यते।
कर्मचैव तदर्थीयं सदित्येवाभिधीयते।।
(भ.गी.१७।२६–२७).

स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः।
(भ.गी.१८।४६).

एवं नृणां क्रियायोगाः सर्वे संसृतिहेतवः।

तएवात्मविनाशाय कल्पन्ते कल्पिताः परे।।

(भाग.१।५।३४).

ऐसे पृथक् विधानोंकी आवश्यकता ही खड़ी न हो पाती. इन वचनोंके आधारपर इतना तो स्पष्ट हो ही जाता है कि पूर्वकाण्डोक्त 'त्रयीधर्म' त्रैगुण्यविषयक होनेसे क्षयिष्णु स्वर्गादिरूप फल अथवा तत्तद् देवताओंके प्रापक होते हैं–परब्रह्मप्रापक नहीं. अतः उनका विचार भी त्रैगुण्याधिकारिओंकेलिये ही आवश्यक होगा, निस्त्रैगुण्याधिकारिताकी सिद्धिकेलिये ब्रह्मविचारार्थ प्रवृत्त होनेवाले अधिकारिओंकेलिये उपादेयतया तो नहीं. अतः पूर्वमीमांसाके सूत्रोंमें इस विषयमें रखा गया मौन ही उसके भिन्न ग्रन्थ होनेका प्रमाण बन जाता है. यज्ञ–तप–दानरूप कर्मोंको 'सत्' कह कर भगवदर्थ अनुष्ठित कर्मोंको अलगसे 'सत्' कहना स्वयंमें इस तथ्यका प्रमाण बन जाता है कि शास्त्रप्रशस्त यज्ञ–दान–तप भी अपने सभी रूपोंमें तदर्थ ही अनुष्ठित होते हों ऐसा नहीं. इन कर्मोंको निष्कामबुद्ध्या भगवदर्पित करनेपर ही, क्षयिष्णु कर्मबन्धनोंसे जीवको मुक्तिके प्रदानद्वारा, ये भगवत्प्राप्तिके उपाय बन सकते हैं. वह तो यज्ञ–दानरूप पूर्वकाण्डोक्त कर्म ही नहीं; प्रत्युत वर्णाश्रमधर्मरूप धर्मसूत्रोक्त या स्मृत्युक्त कर्म भी भगवदर्पणबुद्धिसे किये जानेपर, जीवात्माके कर्मबन्धनोंको तोड़नेमें सक्षम हो ही पाते हैं. एतावता वर्णाश्रमधर्मनिरूपक सूत्र या स्मृति रूपी ग्रन्थोंके साथ भी बादरायणसूत्रोंकी एकग्रन्थता क्या स्वीकारी जा सकती है? सकाम कर्मोंके हेयतया ज्ञानार्थ यदि जैमिनिसूत्रोंको बादरायणसूत्रोंके साथ एककाय माना जाता हो तो तब तो अर्थपुरुषार्थके निरूपक तथा कामपुरुषार्थके निरूपक सूत्रोंको भी बादरायणसूत्रोंके साथ एककाय स्वीकारना पड़ेगा स्वयं श्रीरामानुजाचार्य भी इतना तो स्वीकारते ही हैं कि ब्रह्मसूत्रकारके अनुसार ब्रह्मोपासना स्वतः मोक्षप्रापिका नहीं होती अपितु स्वयं ब्रह्म ही उपासनासे प्रसन्न हो कर मोक्षप्रापक होता है. इस मतमें महर्षि जैमिनिको विप्रतिपत्ति यह है कि जैसे लोकमें कृषि आदि कर्म या दान आदि कर्म साक्षात्/परम्परया स्वतः ही फलप्रापक होते हैं, वैसे ही ब्रह्मोपासनाको भी स्वफलप्रदानरूप व्यापारमें उपासकके अनुष्ठानरूप व्यापारकी ही अपेक्षा रहती है, उपास्य ब्रह्मके अनुग्रहादिरूप व्यापारकी नहीं.



श्रीरामानुजाचार्य कहते हैं–

सम्प्रति पूर्वपक्षम् आह ''धर्मं जैमिनिरतएव'''... शास्त्रात् च यागदानहोमोपासनरूपधर्ममेव फलप्रदं जैमिनिः आचार्यो मन्यते... 'तु' शब्दः पूर्वपक्षव्यावृत्त्यर्थः. पूर्वोक्तं परमपुरुषस्यैव फलप्रदत्वं भगवान् बादरायणो मन्यते (ब्र.सू.भा.३।२।३९–४०).

अतः स्वयं महर्षि जैमिनि, श्रीरामानुजाचार्यके अनुसार, जब ब्रह्मोपासनाके मोक्षरूप फलकी प्राप्तिमें भी आराध्य ब्रह्मके व्यापारकी अपेक्षा स्वीकारते नहीं हैं–यथाशास्त्र अनुष्ठित ब्रह्मोपासनाके उपासकव्यापारको ही पर्याप्त मानते हैं तो महर्षिजैमिनि–मीमांसित कर्मोंको अपने आराध्यकी अपेक्षा है ऐसा स्वीकार्य नहीं हो पाता. ''स स्वर्गः स्यात्, सर्वान् प्रति अविशिष्टत्वात्'' (जै.सू.४।३।१५) सूत्रके अनुसार मीमांस्य कर्मोंका साधारण फल स्वर्ग है नकि भगवदाराधना या आराध्य ब्रह्मका प्रसादन. अतः न तो कर्मोंकी आराधनारूपता पूर्वमीमांसाभिमत कल्प है और न जैमिनिमीमांसित कर्मोंको आराध्यकी कोई अपेक्षा सिद्ध हो पाती है. यहां अविस्मरणीय है श्रीरामानुजाचार्य कर्मज्ञानसमुच्चयवादी भी नहीं हैं. अतः उत्तरमीमांसाके द्वारा निर्धारणीय विषय–कर्मोंके भगवदाराधनबुद्ध्या अनुष्ठान–को पूर्वमीमांसापर हठात् थोपना ऐकशास्त्र्यके उपपादनको शिथिल बना देता है. क्योंकि न केवल पूर्वमीमांसोक्त कर्म प्रत्युत ऐहिक–पारलौकिक सकल कर्मोंको भी भगवदाराधनाकी बुद्धि रख कर सम्पन्न करना चाहिये यह तो उभयवाद्यभिमत कल्प है ही.

अतः सिद्ध होता है कि श्रुतित्वेन वेद और वेदान्त एक ही शास्त्र हैं, अतः उनके विचारार्थ प्रवृत्त पूर्वोत्तरमीमांसाद्वयी भी एक ही शास्त्र हैं. एतावता जैमिनिसूत्रों और बादरायणसूत्रों का एकग्रन्थ होना सिद्ध नहीं हो पाता. इसी आशयमें प्राचीन वेदान्तिओंके– ''संहतमेतच्छारीरकं जैमिनीयेन षोडशलक्षणेनेति शास्त्रैकत्वसिद्धिः'' (द्र.ऐकशा.मी.पृ.३) जैसे वचनोंमें शास्त्रैकत्व ही कहा गया ग्रन्थैकत्व नहीं.

ऐकशास्त्र्यमीमांसाकार यह भी कहते हैं:–

[ख]बादरायणसूत्रोंमें प्रत्यध्याय सूत्रगत पदखण्डोंकी तथा

ग्रन्थान्तमें ग्रन्थसमाप्तिद्योतक सम्पूर्ण वाक्यकी पुनरावृत्तिकी जो शैली उपलब्ध होती है, वह शैली जैमिनिसूत्रोंमें दृष्टिगोचर नहीं होती है. अतः इससे भी सिद्ध हो जाता है कि महर्षि जैमिनि स्वरचित सूत्रोंमें अपने ग्रन्थकी समाप्ति द्योतित नहीं करना चाहते हैं. अतएव महर्षि जैमिनिरचित ''अथातो धर्मजिज्ञासा''सूत्रसे प्रारब्ध ग्रन्थ महर्षि बादरायणरचित ''अनावृत्तिश्शब्दादनावृत्तिश्शब्दात्'' सूत्रके साथ ही समाप्त होता है (ऐकशा.मी.पृ.२७).

यह हेतु बहोत दमदार नहीं लगता, क्योंकि दोनों सूत्रकारोंको अपने–अपने सूत्रग्रन्थोंकी एककायता यदि अभीष्ट होती तो बादरायणसूत्रोंकी अध्यायसमाप्तिकी द्योतिका – सूत्रगत पदखण्डोंके पुनरावृत्तिकी – शैलीका जैमिनिसूत्रोंमें भी निर्वाह अधिक उपयुक्त होता. उसके अनिर्वाहके कारण भी ऐकग्रथ्य सन्दिग्ध बन जाता है.

अतएव परमार्थभूषणकारकी यह युक्ति कि –

[ग]कर्तृभेद विषयभेद अथवा एक ही ग्रन्थको मिल–जुल कर लिखनेकी संयुक्तप्रतिज्ञाका कहीं उपलब्ध न होना ग्रन्थभेदका नियामक नहीं होता, क्योंकि कादम्बरी दो कर्ताओंद्वारा लिखी गयी होनेपर भी एक ही ग्रन्थ माना जाता है, सर्वदर्शनसंग्रहमें विषयभेद होनेपर भी उसे अनेक ग्रन्थोंका संग्रह नहीं माना जाता है (प.भू.पृ. १७६).

यह वैसे तो ठीक ही है फिर भी शास्त्रैक्य या प्रतिपाद्य विषयोंकी परस्परापेक्षा या परस्पर उपकार्य–उपकारकभाव ये भी ग्रन्थैक्यके प्रबल हेतु नहीं लगते हैं. उपनिषदोंको स्ववाक्यबोधजननार्थ वाक्यार्थ–मीमांसाकी अपेक्षा है तथा वैयासिकी मीमांसाको विचार्य वचनोंके रूपमें उपनिषदोंकी भी अपेक्षा है ही. दोनों ही वेदान्तशास्त्रीय ग्रन्थ ही हैं फिर भी एतावता दोनोंकी एकग्रन्थता सिद्ध नहीं हो पाती.



परमार्थभूषणकार यह भी कहते हैं:–

[घ]पूर्वमीमांसामें क्रमनियामक जो छह श्रुति पाठ स्थान आदि स्वीकारे गये हैं, उन सभी अङ्गोके विचार करनेपर भी, उदा.,''परीक्ष्य लोकान् कर्मचितान्'' (मु.उ.१।२।१२) वचनके आधारपर दोनों मीमांसाओंका पौर्वापर्य श्रौत ही सिद्ध होता है(प.भू.पृ.१८४).

इन हेतुओंकी सुविशद परीक्षा अद्वैततत्त्वसुधाकार श्रीअनन्तकृष्ण शास्त्रीजीने ग्रन्थके द्वितीय भागमें की ही है. इसमें प्रदत्त सभी युक्ति तो वाल्लभ वेदान्तको यथावद् मान्य नहीं हो पायेंगी, फिर भी परस्पर युक्ति–प्रतियुक्तिओंके कोटिक्रम प्रकृत विषयको भलीभांति बुद्धिगत करनेलिये अवलोकनीय तो हैं ही. विस्तारभीतिवश यहां उन सभी युक्तिओंका विमर्श शक्य नहीं है.

फिरभी परमार्थभूषणकारकी यह एक बात अवश्य उल्लेखनीय है:–

[ङ]कर्मचित इहलोक अथवा कर्मचित परलोक के क्षयिष्णु होनेके स्वभावकी परीक्षा करके ही ब्रह्मजिज्ञासार्थ प्रवृत्त होनेका नियत श्रौत क्रम ही इस वचनमें निरूपित किया गया है(प.भू. वहीं).

श्रीअनन्तकृष्ण शास्त्री उसका प्रत्यालोचन करते हैं कि उक्त श्रुतिवचनमें केवल लोकपरीक्षणकी ही बात है पूर्वमीमांसाके सूत्रोंके आधारपर पूर्वकाण्डीय वाक्यार्थपरीक्षणकी नहीं(अ.त.सु.:पृ.५१२).

यहां थोड़ा सा अवश्य ही कुछ विवक्षित है और वह यह कि कर्मचित लोकोंकी क्षयिष्णुताका बोध पूर्वमीमांसाके सूत्रोंके आधारपर तो शक्य नहीं है – वह तो उपनिषदैकगम्य रहस्य है. अतः इस हेतुके बलपर तो कर्ममीमांसाकी नियतपूर्वता सिद्ध नहीं होती. फिरभी अन्य अनेक अङ्गोकी तरह ही कर्ममीमांसाजन्य बोध भी इस निर्वेदजनक उपायके अङ्गतया

स्वीकारना तो पड़ेगा ही.

०पायेगी. यदि अमीमांसित कर्मोंके अनुष्ठानकी वैधता स्वीकार ली जाती है तो अमीमांसित उपनिषद्वचनोंसे ब्रह्मज्ञानोत्पत्ति भी गलेपतित होगी ही. अन्यथा ब्रह्मजिज्ञासाके औचित्यका उपपादन–''विचार किये बिना जो कुछ भला–बुरा लगता हो उसे स्वीकार कर चलनेवाला तो श्रेयोमार्गसे भटक कर अनर्थको पा सकता है.''(ब्र.सू.भा.१।१।१) विधान भी निरर्थक सिद्ध हो जायेगा. क्योंकि उत्पन्न हो जानेपर ब्रह्मविद्याको न तो स्वाध्यायकी, न आश्रमकर्मोंकी; और न वेदान्तश्रवणमननिदिध्यासनकी भी अपेक्षा रह जाती है, अतः या तो ब्रह्मजिज्ञासा भी न करनी चाहिये या फिर कर्मजिज्ञासा भी करनी तो पड़ेगी ही. अन्यथा ''ब्रह्म हि ज्ञानेन आप्तुम् इष्टतमत्वात् प्रधानम्. तस्मिन् प्रधाने जिज्ञासाकर्मणि परिगृहीते यैः जिज्ञासितैः विना ब्रह्म जिज्ञासितं न भवति तानि अर्थाक्षिप्तान्येव'' (ब्र.सू.भा.१।१।१) स्वीकृतिके विपरीत ब्रह्मज्ञानाङ्गभूत उपासनाओंका विचार भी निरर्थक सिद्ध होगा! अतः शास्त्रैक्य तो स्वीकारना ही पड़ता है. यह शास्त्रैक्य ग्रन्थैक्यापादक नहीं होता यह तो हम देख ही चुके हैं. अतः उपदिष्ट कर्मचित–लोकपरीक्षणमें भी कर्ममीमांसाकी किसी न किसी तरहकी आवश्यकता तो रहती ही है. यह आवश्यकता भी, परन्तु, अन्यान्य अङ्गभूत शास्त्रोंकी तरह ही इस ब्रह्मसूत्र ग्रन्थके साथ एककायताका प्रमाण नहीं मानी जा सकती है. एतावता मीमांसाओंका पूर्वोत्तरभाव नियत नहीं हो जाता. अङ्ग्यपेक्षित सकल अङ्गोंका, यथाशास्त्र नियतानियतक्रमसे, उपादान किसी न किसी तरह तो अपेक्षित होता ही है. मीमांसा भी, अतएव पूर्वकाण्डीया हो या उत्तरकाण्डीया, वेदार्थपरिज्ञान रूपी अङ्गीकी स्वरूपसिद्धिमें इतिकर्तव्यतया अपेक्षित तो है ही. अतएव वेदकी स्वशाखीय शब्दराशिके अक्षरग्रहणके बाद केवल स्वशाखीय वचनोंके ही निष्कृष्ट तात्पर्यज्ञानसे प्रयोजनसिद्धि नहीं हो पाती. अस्वशाखीय वचनोंके भी निष्कृष्ट अभिप्रायके बोधार्थ दोनों ही मीमांसा करनी पड़ती हैं. निःसन्दिग्ध प्रवृत्ति या निवृत्ति तभी शक्य होनेसे, दोनोंमें सर्वशाखोपसंहारके अधिकरण प्रायोजित हैं ही. दोनोंमेंसे कोई भी एक मीमांसा अपने–आपको किसी एक शाखासे प्रतिबद्ध बना कर प्रवृत्त नहीं होती. एतावता जिन–जिन शाखाओंके वचनोंको विचार्यविषयतया चुना गया है, उन सभी शाखाओंकी नियतपूर्वभाविता नहीं स्वीकारी गयी है, फिरभी एकवाक्यता अवश्यविचारणीय मानी ही गयी है. अतएव



''यथोक्तं ऋग्वेदादिशास्त्रं योनिः कारणं प्रमाणम् अस्य ब्रह्मणो यथावत् स्वरूपाधिगमे'' (ब्र.सू.भा.१।१।२) स्वीकारनेवाला शाङ्कर वेदान्त सहसा यह कैसे कह सकता है कि दोनों काण्डोंमें निरूपित विषय और फल में भेद है. अतएव महाप्रभु पूर्वकाण्डोक्त कर्मको ब्रह्मात्मक और उत्तरकाण्डोक्त ब्रह्मको काल–कर्म–स्वभाव–प्रकृति–पुरुषरूप पञ्चात्मक भी और पञ्चाश्रयीभूततया पञ्चविलक्षण भी स्वीकारते हैं: द्विरूपं तद्धि सर्वं स्यादेकं तस्माद्विलक्षणम्'' (सि.मु.३).

महाप्रभुके अनुसार, अतएव, ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचनगत 'स्व' पदका अर्थ स्वशाखा नहीं लिया गया है और न 'अध्येतव्य' पदमें 'तव्य' प्रत्ययको ही विध्यर्थक स्वीकारा गया है:–

काण्डद्वयार्थसिद्ध्यर्थं स्वाध्यायविधिरुच्यते।।
वाक्यत्रयं तथा वेदेऽनारभ्योक्तमेव हि:।।५।।
एकार्थता तु सर्वत्र विशेषोऽप्युच्यते स्फुटः।।
'स्वाध्याय' शब्दो वेदे हि रूढो योगेऽपि वर्तते।।६।।
सुष्ठ्वासमन्तादध्येयः शोभनं नियमैर्युतः।।
देशे काले गुरौ स्वस्मिन्नपेक्ष्यन्ते गुणा इह।।७।।
'आ'सर्वतः पुनस्तत्र यथा शङ्का न जायते।।
शब्दे ह्यर्थे ह्यनुष्ठाने तथाध्येयो हि वैदिकैः।।८।।
अपर्णताद्यपहतपाप्मादिसकलैर्गुणैः।।
प्रजापतिर्मुखैर्वेदो यथा हि पठितः पुरा।।९।।
तादृग्गुणविशिष्टोऽत्र वेदः 'स्वाध्याय' उच्यते।।
'तव्य'स्त्वावश्यके प्रोक्तो न विधिर्ज्ञातृबोधनात्।१०।।
(पत्रा.५–१०).

भावार्थ: दैवी जीवोंको उनके पुरुषार्थोंका बोधप्रदान यह वेदके दोनों काण्डोंका प्रयोजन है. इस प्रयोजनकी पूर्तिकेलिये

तीन बातोंपर ध्यान देना आवश्यक है:-

[१]अबोध बालकोंको उपनयनदीक्षा प्रदान करके गुरु वेदाध्यापन करता है.

[२]इस वेदाध्यापनमें शब्दराशिके उच्चारणानुच्चारण करवा देनेसे तो वेदोंका प्रयोजन सिद्ध हो नहीं जाता, अतः सन्देहरहित शब्दराशि और वाक्यतात्पर्य दोनोंके ज्ञानका विधान अपेक्षित है.

[३]इस तरह वेदाध्ययनके सम्पन्न हो जानेपर 'स्वाध्याय' पदके रूढ़ार्थ 'वेद'की तरह यौगिक अर्थ- ''सु + आ + अध्येय =स्वाध्याय'' - भी 'पङ्कज' शब्दकी तरह उपपन्न हो जाता है.

ये बातें क्रमशः १.अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयीत तमध्यापयीत'', २.ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च'', ३''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' श्रुतिवचनोंद्वारा निरूपित होती हैं. 'स्वाध्याय' शब्द वेदके अर्थमें जैसे रूढ़ है वैसे ही इसके यौगिक अर्थका भी विचार करनेपर कुछ महत्त्वपूर्ण पहलु इसके सामने आते हैं. अध्येय=वेदके साथ 'सु'[=भलीभांति] जोड़नेसे यह ध्वनित होता है कि वेदके अध्ययनमें देश-काल-अध्यापक-अध्ययनार्थीके शास्त्रोक्त सभी नियमोंको निभानेपर ही वेद 'सु + अध्येय' गुणवान् बन पाता है अन्यथा नहीं. 'आ'[=पूर्णतया] जोड़नेपर अध्येय=वेदके शब्दोंके बारेमें या अर्थोंके बारेमें या अनुष्ठानके बारेमें सन्देहरहित ज्ञान प्राप्त करनेकी आवश्यकता ध्वनित होती है. इस तरह 'स्वाध्याय'पदसे सूचित गुणयुक्त वेदाध्ययनके विधानार्थ 'अध्येतव्यः'पद प्रयुक्त नहीं हुवा है प्रत्युत वेदको स्वाधीत बनानेकी आवश्यकताके बोधनद्वारा वेदके माहात्म्य तथा फल के सूचनार्थ ही.

अतएव महाप्रभु कहते हैं:-

इदानीम् अनुष्ठाने कः प्रकारः, केन अनुष्ठेयः, किम् इच्छया व्यवस्थया वा इति सन्देहे निर्णयम् आह:-



प्रकारभेदे पूर्वं तु विकल्पो ह्यैच्छिको मतः।
अधुना नियतः शाखाभेदात्तत्तदधीतिषु।।

'प्रकारभेदे' इति, ब्रह्मादीनाम् ऐच्छिकएव, आधुनिकानां व्यवस्थितः इति अर्थः.

कर्मवद् ब्रह्मभेदाश्च गीयन्ते बहुधर्षिभिः।
तेषां भिन्नतया पाठे उच्छेदो भवतीति हि।।
कर्मशाखागताश्चक्रे निर्णयः पृथगेव हि।।

...तर्हि एकएव अर्थः प्रयोजनं वाच्यं च स्याद्, अन्यथा एकवाक्यता न भवेदिति. तत्र आह 'निर्णयः पृथगेव हि' इति. तेषां पाठार्थमेव एकवाक्यता निर्णयस्तु पृथगेव व्यासेन कृतः. अतो ज्ञायते वाच्यैकत्वं प्रयोजनैकत्वं च काण्डद्वयस्य नास्ति इति. द्वितीयस्यापि अर्थावबोधपर्यन्तम् अध्ययनं, स्वाध्यायविधिनैव तस्यापि परिग्रहात्. अन्यथा ब्रह्मणि सन्देहाभावात् निर्णयो व्यर्थः स्यात्. अतः काण्डद्वयं भिन्नमपि एकत्र पठितम्, अंशतः परस्परोपकारार्थं च. आधिभौतिकैः यज्ञैः चित्तशुद्धिः, वेदान्तैः जीवस्वरूपविज्ञानम् इति. मुख्यरूपत्वसिद्ध्यर्थं तु पृथक् निर्णयः इति 'हि' शब्दार्थः (त.दी.नि.२।२७-२८).

भावार्थ : शाखाविभाजनसे पूर्व कर्मोंमें प्रकारभेद दरसानेवाली विधिओंके आधारपर ऐच्छिक विकल्प मान्य था; परन्तु शाखाविभाजनके बाद अब स्वशाखानुसरण नियत बन गया है. कर्मकाण्डकी ही तरह उपनिषदोंद्वारा निरूपित ब्रह्मस्वरूपके बारेमें भी प्रकारभेद पाया जाता है. अतः अवश्यकर्तव्य वेदाध्ययनार्थ यदि पूर्वकाण्डका ही अध्ययनाध्यापन रखा जाता तो सहज सम्भव था कि उपनिषदोंको पढ़े बिना पूर्वकाण्डके ही अध्ययनाध्यापनसे लोग कृतकृत्यता मान लेते. अतः दोनों एकसाथ पढ़े-पढ़ाये जाते हैं. एतावता एकवाक्यताका हौवा खड़ा करके दोनों काण्डोंका सर्वथा एक ही विषय; अथवा दोनोंका सर्वथा एक ही प्रयोजन, स्वीकार लेना उचित नहीं. वैसे दोनोंका अध्ययन अर्थबोधपर्यन्त करना अपेक्षित होता है; और इसकी आवश्यकताको ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचननिर्दिष्ट अध्ययनके

प्रकारका अनुसरण करनेपर सरलतया समझा भी जा सकता है. अन्यथा शब्दमात्रका पाठ करने या न करने पर अर्थज्ञान ही न हो पानेके कारण ब्रह्मके बारेमें किसी भी तरहका सन्देह शक्य न हो पायेगा. अतएव भिन्न होनेपर भी दोनों काण्डोंका पाठ साथ-साथ ही पढ़ा जाता है. वैसे अंशतः दोनों एक-दूसरेके उपकारक तो हो ही सकते हैं, यथा, आधिभौतिक यज्ञोंसे चित्त शुद्ध होता है और वेदान्तके श्रवण-मननसे यज्ञफलभागी बननेवाले जीवके वास्तविक स्वरूपका ज्ञान भी, ब्रह्मके वेदान्तके प्रमुख प्रतिपाद्य विषय होनेके बावजूद. अतः इसी तरह ब्रह्मके भी वास्तविक स्वरूपके अङ्गीभूत ज्ञानजननमें अपेक्षित अङ्गभूत कर्मोंके श्रौत स्वरूपका तथा उन कर्मोंके कर्तृरूप जीवके भी वास्तविक श्रौत स्वरूपका ज्ञान अङ्गभूत होता होनेसे ये दोनों ही मीमांसा परस्पर उपकारक होती ही हैं. मुख्यरूपताके निरूपणकेलिये तो महर्षि बादरायणने पृथक् निर्णय ब्रह्मसूत्रोंद्वारा दिया ही है.

::शास्त्रैक्यस्वरूपनिष्कर्ष::

इस तरह हमने देखा कि पूर्वोत्तर मीमांसासूत्रोंकी एकशास्त्रता एक ग्रन्थ होनेके रूपमें तो स्वीकार्य नहीं हो पाती, अतः प्रसंगवशाद्, अब यह विचारणीय होता है कि –

[१]विषयैक्य. [२]प्रयोजनैक्य.

[३]अधिकार्यैक्य = उपदेशकैक्य/उपदेश्यैक्य/उपदेशप्रवृत्तिप्रकारैक्य.

[४]साधनस्वरूपैक्य. [५]फलैक्य.

ऐकशास्त्र्यके इन अनेक रूपविकल्पोंमेंसे किसके बारेमें वाल्लभ वेदान्तका क्या अभिप्राय है ?

[१]विषयैक्य, उभयमीमांसाओंका, वाल्लभ वेदान्तको जैसे मान्य है ऐसे ही दोनोंके विषयोंमें अवान्तरभेद भी मान्य है ही. आरम्भमें ही यह तो हम देख ही चुके हैं कि श्रौतविधान श्रौताभिधान या श्रौतापोहन में सर्वत्र एकमेवाद्वितीय ब्रह्म ही श्रौतार्थतया वाल्लभ वेदान्तको अभिमत है. तब प्रश्न उठता है कि दोनों मीमांसाओंके विषय भिन्न-भिन्न कैसे हो सकते



हैं ? उत्तरतया ज्ञातव्य यह है कि क्योंकि वही एकमेवाद्वितीय ब्रह्म स्वयं सर्वभवनसमर्थ और सत्यसङ्कल्प होनेके कारण अनेकविध नाम-रूप-कर्मात्मना प्रकट हुवा है, अतएव उस ब्रह्मके कर्मात्मक स्वरूपका वर्णन जैसे वेदके पूर्वकाण्डमें हुवा है, वैसे ही नाम-रूप-कर्मात्मक जगत्के कर्ता एवं उपादान होनेके रूपमें ब्रह्मके स्वरूप और उसके ज्ञानको प्राप्त करनेके उपायोंका वर्णन वेदके उत्तरकाण्डमें अर्थात् उपनिषदोंमें हुवा है. अतएव ब्रह्मसूत्रकार ''अथातो ब्रह्मजिज्ञासा'' कह कर जिज्ञास्य ब्रह्मके लक्षण-प्रमाणके निरूपणार्थ 'वेदान्तगम्यत्वात्' कहने बजाय ''जन्माद्यस्य यतः - शास्त्रयोनित्वात्'' शब्दप्रयोग करते हैं. सो इन भिन्न-भिन्न रूपोंके प्रतिपादक वचनोंकी मीमांसा होनेके अर्थमें दोनोंमें विषयभेद भी सिद्ध होता है और एकमेवाद्वितीय ब्रह्मके ही दो रूप वेदके दो काण्डोंके प्रतिपाद्य होनेसे अर्थात् वेदार्थतया मीमांस्य होनेसे ऐक्य भी कहा ही जा सकता है.

अतएव महाप्रभु कहते हैं :-

क्रियारूपे धर्मे प्रविष्टो धर्मी यज्ञः एकः तथा ज्ञानरूपे धर्मे प्रविष्टो धर्मी ब्रह्म द्वितीयः...यतः क्रियाज्ञानवान् हरिः... ननु काण्डद्वयेऽपि क्रिया ज्ञानं च प्रतिपाद्यते नतु क्रियावान् ज्ञानवान् वा. तत् कथम् उच्यते -''एकैकस्मिन्नंशे एकैकं काण्डम्'' इति ? तत्र आह...क्रियावान् क्रियायां प्रविष्टो अतः क्रियैव प्रतीयते. वस्तुतस्तु क्रियावान्, ''यज्ञो वै विष्णुः'' इति श्रुतेः (त.दी.नि.२।९० ).

भावार्थ : क्रियारूप धर्ममें यज्ञरूप धर्मीका अन्तर्भाव मान कर ही धर्मका विधान पूर्वकाण्डमें किया गया है और इसी तरह ज्ञानरूप धर्ममें ब्रह्मरूप धर्मीका अन्तर्भाव मान कर ज्ञानका निरूपण उपनिषदोंमें हुवा है. क्रिया-ज्ञानरूप उभयविध शक्तिओंसे विशिष्ट शक्तिमान् श्रीकृष्णका निरूपण गीता-भागवतका प्रतिपाद्य विषय है... यहां एक शंका उठती है कि दोनों ही काण्डोंमें क्रिया और ज्ञान तो उपलब्ध होते हैं परन्तु क्रिया या ज्ञान शक्तिमान् श्रीकृष्णका निरूपण तो उपलब्ध नहीं होता; फिर एक-एक काण्डमें एक-एक अंशका प्रतिपादन है ऐसा कैसे

कहा जा सकता है ? उत्तर : जहां केवल क्रिया या ज्ञान शक्तियां प्रकट होती हों वहां शक्तिमान् अपनी शक्तिओंमें अन्तर्लीन रहता है [तथा जहां केवल शक्तिमान् प्रकट होता हो वहां शक्तिओंको शक्तिमान्में अन्तर्लीन मान कर ही चलना चाहिऐ].अतएव ''यज्ञो वै विष्णुः'' जैसे श्रुतिवचन उपलब्ध होते ही हैं.

इस तरह तत्त्वके मूल स्वरूपमें अभेद और लीलार्थ परिगृहीत अवान्तररूपोंमें भेद को मान्य रखनेकी शुद्धाद्वैतनीतिका अनुसरण करनेपर अवशिष्ट अन्य मुद्दोंको भी समझ पाना सरल हो जाता है.

[२]प्रयोजनैक्यके सन्दर्भमें यह अवगन्तव्य है कि मूल प्रयोजन दोनों ही मीमांसाओंका वेदवाक्यार्थमें सन्देहवारणद्वारा दैवी जीवोंका उद्धार ही है :–

अतः सर्ववेदार्थज्ञानाय उभयं ज्ञातव्यम् इति आह...उभयोर्हि परिज्ञाने सर्ववेदार्थनिर्णयः(त.दी.नि.२।३१).

भावार्थ : पुरुषार्थोपदेशरूप वेदवाक्योंके अर्थोंको समग्रतया जाननेकेलिये उभयमीमांसाओंका अध्ययन आवश्यक है, क्योंकि दोनोंको भलीभांति समझनेपर ही सकल वेदार्थका निःसन्दिग्ध ज्ञान कोई पा सकता है.

फिरभी एक मीमांसामें साध्य=अनुष्ठेय कर्मोंके श्रुतिविहित स्वरूपके बारेमें सन्देहवारक उपदेशद्वारा और दूसरी मीमांसामें उपनिषदुक्त सिद्धवस्तु ब्रह्मके यथार्थ ज्ञानके सन्देहवारक उपदेशद्वारा उद्धारोपयोगिता सिद्ध होती है. केवल मीमांसाके श्रवणमात्रसे मोक्षपुरुषार्थकी सिद्धि नहीं हो जाती.

शाङ्करवेदान्तका अभिप्राय इस विषयमें यों है कि अप्रत्यक्षविषयके बारेमें शब्दजन्य ज्ञान प्रत्यक्षात्मक नहीं हो सकता है परन्तु स्वयंप्रकाश वस्तुके बारेमें या प्रत्यक्षज्ञानकी विषयीभूत वस्तुके बारेमें होनेपर शब्द भी अपरोक्षज्ञानजनक हो सकता है. उदाहरणतया आंखोंसे दिखलायी देता वृक्ष पीपल है या बरगद यह समझ न पानेपर कोई वृक्षभेदको जाननेवाला – ''यह बरगद है'' ऐसा बोले तो इन शब्दोंसे ही वृक्षके बरगद होनेका



अपरोक्षज्ञान सिद्ध हो जाता है.

शाङ्करवेदान्तकी इस धारणाके निराकरणार्थ महाप्रभु कहते हैं :–

'दशमस्त्वमसि' इत्यादौ प्रत्यक्षसामग्र्याः बलवत्त्वाद्, देहादेः प्रत्यक्षत्वात्, स्वदेहमपि पश्यन् 'दशमोऽहम्' इति मन्यते न तथा प्रकृते, मननिदिध्यासनविधीनाम् आनर्थक्यप्रसङ्गात्'' (ब्र.सू.भा.१।१।१).

अर्थात् वाल्लभवेदान्तको इस विषयमें यह अनुपपत्ति लगती है कि किसी ''दसवें तुम स्वयं हो'' इस वाक्यमें दस व्यक्तिओंकी गिनतीमें भूल करनेवालेके, अथवा ''यह बरगद है'' इस वाक्यमें वृक्षके बरगद होनेके, जो लक्षणघटक गुण होते हैं वे तो स्वमनोग्राह्य या चक्षुर्गाह्य ही होते हैं. अतः तदुपदेशक शब्दोंके सहयोगको पा कर मन या आंख ही उन गुणोंको ग्रहण करनेमें सक्षम हो जाते हैं, अर्थात् शब्दसे अपरोक्षज्ञानके प्रकट होनेकी यहां कोई तुक ही नहीं है. आत्मचेतनाकी स्वयंप्रकाशताको तो मान्य रखनेपर भी, इस स्वयंप्रकाश चेतनाके एकमेवाद्वितीयता या सकलद्वैतभ्रमाधिष्ठानता आदिरूप जो ब्राह्मिक गुण शाङ्करवेदान्तको अभिप्रेत हैं, वे यदि स्वयंप्रकाशताके साथ भासित होते हों तो ब्रह्मकी वेदैकगम्यता निरस्त हो जायेगी. श्रौतोपदेशको श्रवण कर लेनेपर भी ये गुण यदि भासित न होते हों तो मानना पड़ेगा कि तथाभिमत श्रौतसिद्धान्तके रूपमें ही ये गुण समझमें आते हैं अपरोक्षज्ञानतया नहीं. अतः इस वेदान्तवाक्यार्थकी मीमांसाका अव्यवहित फल ब्रह्मसाक्षात्कार ही है, ऐसा स्वीकारा नहीं जा सकता है. क्योंकि वाक्यार्थबोधके जननार्थ वाक्यश्रवण या वाक्यार्थमनन रूपी व्यापारमें ही वाक्यार्थमीमांसा अङ्गभूत हो सकती है, ब्रह्मसाक्षात्कारकेलिये आवश्यक साधनरूप अवशिष्ट निदिध्यासनमें इसका साक्षाद् उपयोग शक्य नहीं.

अतः –

१.''तत्त्वमसि''

२.''अहं ब्रह्मास्मि''

३.''सर्वं खलु इदं ब्रह्म''

इन श्रुतिवचनोंके शब्दोंके श्रवणमात्रसे परोक्ष ब्रह्मज्ञान ही प्रकट हो सकता है – अपरोक्ष ब्रह्मज्ञान नहीं. इन तीनों ही वचनोंमें १.त्वम् २.अहम् ३.इदं–सर्वम् प्रत्यक्षतया अवगत ही उद्देश्यांश हैं, जिनके बारेमें ब्रह्म होनेके श्रौत विधानसे इनके ब्रह्मात्मक होनेका परोक्षज्ञान ही प्रकट होता है, विधेयांशके श्रुत्येकगम्य होनेसे. महाप्रभु कहते हैं कि प्रत्यक्षज्ञानके विषयीभूत देवदत्तके बारेमें कोई ''यह देवदत्त वन्ध्यापुत्र है'' ऐसा विधान करे तो उद्देश्यांशके प्रत्यक्ष होनेके कारण; और विधेयांशके अत्यन्त असद् होनेपर भी, शब्दजन्य परोक्षबोध तो शक्य बन ही जाता है. इस उदाहरणका विचार करनेपर ''तत्त्वमसि'' सदृश वचनोंके श्रवणसे भी परोक्ष ब्रह्मज्ञानके उत्पन्न होनेमें कोई अनुपपत्ति हो नहीं सकती. अतः उक्तश्रुतिवचनोंसे जन्य ज्ञान अपरोक्षज्ञान नहीं परन्तु परोक्षज्ञान ही होता है. शाङ्करवेदान्तके सुलझे हुवे किसी भी मान्य आधुनिक अमुमुक्षु विद्वान्को ''तत्त्वमसि'' महावाक्यका शाङ्करवेदान्तको अभिप्रेत अर्थ निःसन्दिग्धतया क्या ज्ञात नहीं हो सकता ? एतावता उसे ब्रह्मसाक्षात्कार सिद्ध हो गया ऐसा तो स्वीकारा नहीं जा सकता है.

श्रवणमात्रसे, अतः, मुक्तिलाभको वेदान्तमीमांसाके प्रमुख प्रयोजनके रूपमें मान्य करनेके बजाय परम्परया मुक्त्युपयोगी सन्देहरहित परोक्ष शाब्दज्ञानकी प्राप्तिको प्रमुख प्रयोजनके रूपमें मान्य करना वाल्लभ वेदान्तको अभीष्ट है:–

> 'जिज्ञासा' पदेन च एतद् ज्ञापयति ब्रह्मज्ञानं पुरुषार्थसाधनत्वाद् इष्टं, तदिच्छापूरणाय विचारः आरभ्यते इति. यस्मात् कर्मादिभ्यो ज्ञानमेव परमपुरुषार्थसाधनम् इत्यतः तज्ज्ञानाय विचारो अधिक्रियते इति(ब्र.सू.भा.१।१।१).
>
> भावार्थ : 'ब्रह्मजिज्ञासा' पदके प्रयोगद्वारा यह बात समझायी जा रही है कि पुरुषार्थके साधन होनेके कारण ब्रह्मज्ञान अभिलषित है और इसी अभिलाषाकी पूर्तिकेलिये प्रस्तुत वेदान्तवाक्यार्थविचार प्रवृत्त हो रहा है. क्योंकि यज्ञादिरूप कर्मादिकी तुलनामें ब्रह्मज्ञान परमपुरुषार्थका साधक होता है. अतः ब्रह्मके सन्देहरहित ज्ञानकी प्राप्तिके हेतु ब्रह्मनिरूपक वेदान्तवाक्योंके अर्थोंका विचार प्रवृत्त होता है.



संसारासक्तिको शिथिल बना कर जीवको मुक्तिमार्गकी ओर अग्रसर करना दोनों ही मीमांसाओंका समान प्रयोजन होनेपर भी पूर्वमीमांसानिरूपित कर्मोंके निष्काम अनुष्ठानसे प्राप्त होती मुक्ति शाश्वत आत्मसुखानुभूतिरूपा होती है जबकि उत्तरमीमांसानिरूपित ब्रह्मज्ञानसे प्राप्त होती मुक्ति ब्रह्मानन्दानुभूतिरूपा होती है. अतः अवान्तरप्रयोजन पुनः भिन्न–भिन्न हो जाते हैं (द्र.त.दी.नि. २।१–८,१०४ तथा ३१२–३१४)

[३]अधिकार्यैक्यके अन्तर्गत एक विचारसम्भावना यह है कि दोनों मीमांसाओंका उपदेश करनेवाला कोई एक है या अनेक ? दूसरी विचारसम्भावना यह है कि दोनों मीमांसाओंका श्रवण करनेवाला एक ही होना चाहिये या विभिन्न भी हो सकते हैं ? तीसरी, अथवा, विचारसम्भावना यह भी हो सकती है कि दोनों मीमांसाओंको प्रकट करनेवाले महर्षि जैमिनि और बादरायण ने आपसी सहयोगसे ही इस कार्यमें प्रवृत्त होना स्वीकार कर मीमांसाप्रणयन किया है, इसलिये दोनोंका एक्य है या नहीं. इस तरह तीन कल्प सोचे जा सकते हैं:–

क.उपदेशकैक्य

ख.उपदेश्यैक्य

ग.उपदेशप्रवृत्तिप्रकारैक्य

क. इस विषयमें महाप्रभु कहते हैं:जैमिनिः कर्मतत्त्वज्ञो निर्णयं पूर्व उक्तवान्, व्यासः स्वयं हि सर्वज्ञ उत्तरे निर्णयं जगौ (त.दी.नि.२।३०). अतः दोनों मीमांसाओंमें दोनोंके परस्पर सहयोगी होनेके तथ्यको स्वीकारनेपर भी दोनों मीमांसाशास्त्रोंके उपदेशकोंका ऐक्य तो कोई भी नहीं स्वीकारता.

ख. दैवी जीवोंकेलिये प्रकट किये गये वेदके वास्तविक अभिप्रायको समझानेकेलिये प्रणीत मीमांसाके सच्चे अधिकारी त्रैवर्णिक दैवी जीव ही हो सकते हैं परन्तु उन दैवी जीवोंके भीतर भी उत्तम मध्यम तथा मन्द अधिकारिओंके अवान्तरभेद तो हो ही सकते हैं. उत्तमाधिकारिओंको तो कभी वेदवचनोंके आशयमें सन्देह होता ही नहीं है फिर भी वेदवचनाशयके उनके सन्देहरहित बोधको सुदृढ़ कर देना भी उत्तमाधिकारिओंके सन्दर्भमें

मीमांसाका एक अन्यतम प्रयोजन है. वेदवचनाशयके बारेमें मन्द–मध्यमाधिकारिओंके हृदयमें तो स्वस्वाधिकारानुरूप सन्देह उभरते ही हैं, अतः उनके सन्देहोंका निवारण ही मीमांसाका मन्द–मध्यमकोटिका प्रयोजन है (द्र.त.दी.नि.२।२९ तथा ब्र.सू.भा.१।१।१).

ग. उपदेशप्रवृत्तिप्रकारैक्य तो दोनों महर्षिओंके बीच सर्वथा मतैक्य ही होता तो मान्य हो सकता था. वह तो दोनों सूत्रग्रन्थोंमें प्रकट हुवे आपसी मतभेदके ही कारण मान्य नहीं हो पाता है. महाप्रभु इन दोनों ऋषिओंकी वेदवाक्यार्थोंके विचारोपदेशकी प्रवृत्ति या रीति की विवेचना करते हुवे कहते हैं कि महर्षि बादरायण व्यास केवल शब्दबलके आधारपर मीमांसार्थ प्रवृत्त हुवे हैं, जबकि महर्षि जैमिनि शब्दबल और अर्थबल दोनोंके आधारपर मीमांसार्थ प्रवृत्त हुवे हैं (द्र.पत्रा.कारि. २१ तथा ब्र.सू.भा.१।२।२८). स्वाभाविकतया यह उपदेशप्रवृत्तिके प्रकारैक्यके हेतुको शिथिल बना देती है. इस विषयमें श्रीवेदान्तदेशिकका कहना है कि दो श्रुतिओंमें परस्पर विरोधाभास प्रकट होनेपर जैसे सन्दर्भभेद खोज कर समन्वय स्थापित किया जाता है, वैसी ही नीति यहां भी अनुसरनी चाहिये. इस विषयमें महाप्रभुकी स्पष्ट घोषणा यही है कि व्याससे विरुद्ध न होनेपर ही जैमिनिके वचनोंको प्रमाण मानना चाहिये : ''वेदाः श्रीकृष्णवाक्यानि व्याससूत्राणि चैव हि...चकाराद् जैमिनिसूत्राणि च. 'एव'कारेण व्याससूत्राविरोधेनैव तदङ्गीकरणम्'' (त.दी.नि.१।७).

[४–५]साधनस्वरूपैक्य तथा फलस्वरूपैक्य का विचार वैसे तो विषयैक्य और प्रयोजनैक्य के विचारसे गतार्थ हो ही जाता है सो पुनरुक्ति अनावश्यक है फिर भी इतना इस विषयमें और मननीय तथा सुस्पष्टतया निर्धारणीय है:–

भगवदानन्दरूपं फलं ब्रह्मज्ञानयुक्तस्य यथोक्तकर्तुरेव. तत्र हेतुः – तदभिव्यक्तौ सत्यां षोढा विहितः चेद् अभिव्यक्तो भवति... मर्यादायां क्रममोक्षएव फलं; सद्योमुक्तिस्तु अतिकृपया. ब्रह्मज्ञानाभावे तु पञ्चात्मकाद् भगवतः स्वर्गसुखं भवति... सच स्वर्गो द्विविधः... सत्त्वाकारान्तःकरणे सर्वेहानिवृत्तौ यद् आत्मसुखं प्रकटीभवति तद् अग्निहोत्रादिसाध्यम्. सर्वदेवानाम् अधिकृतानां



तुष्टौ आध्यात्मिकत्वे यागस्य जाते आत्मानन्दः प्रकटो भवति. एतदभावे तु भौतिकत्वे स्वर्गलोको भवति. (त.दी.नि.२।४–५).

भावार्थ : पूर्वकाण्डोक्त कर्मोंका यथाविधि अनुष्ठान करनेवाला यदि ब्रह्मज्ञानयुक्त भी हो तो भगवदानन्दरूप फल मिलता है. सामान्य मर्यादा इस बारेमें क्रममुक्ति ही मिलनेकी है परन्तु अतिकृपालु होनेपर भगवान् सद्योमुक्ति भी प्रदान करते हैं. ब्रह्मज्ञान न होनेपर पञ्चात्मक कर्मरूप भगवान् स्वर्गसुख प्रदान करते हैं... यह स्वर्ग पुनः दोमेंसे किसी एक प्रकारका हो सकता है... अन्तःकरणके सात्त्विक हो जानेपर – सारी कामनाओंके निवृत्त हो जानेपर – जो आत्मसुख प्रकट होता है वह अग्निहोत्रादि कर्मोंसे साध्य फल होता है. कर्माधिकारी सभी देवताओंके सन्तुष्ट होनेपर अनुष्ठित याग आध्यात्मिक कक्षाका सिद्ध हो जाता है, ऐसा कि जिससे आत्मानन्दरूप फल प्राप्त होता है. अन्यथा अनुष्ठित यागके भौतिक कक्षाके रह जानेपर लोकरूप क्षयिष्णु स्वर्गसुख मिलता है.

पूर्वकाण्डमें निरूपित सकाम कर्मोंकी फलप्रापकता कर्मोंकी स्वतःसिद्ध सामर्थ्यके कारण न हो कर उत्तरकाण्डोक्त जो ब्रह्म है उसके कर्मात्मना प्रकट होनेके कारण सिद्ध होती है. इन्हीं पूर्वकाण्डोक्त कर्मोंके ब्रह्मज्ञानरहित निष्काम अनुष्ठान करनेपर या ब्रह्मज्ञानसहित निष्काम अनुष्ठान करनेपर क्रमशः आत्मसुखरूप स्वर्ग या ब्रह्मानन्द रूप फलोंके भी ये साधन बन सकते हैं. यह कर्मफलव्यवस्था जैमिनिमीमांसित कहां है ? यह तो वेदान्तसिद्धान्त ही है. अतः दोनोंमें सर्वथा एक ही स्वरूप साधनोंका समझाया गया हो ऐसा भी स्वीकारा नहीं जा सकता है. इसके अलावा न तो पूर्वकाण्डके अधिकतमांशमें और न पूर्वमीमांसामें ही ब्रह्मज्ञानरूप साधन और उसकी प्राप्तिके उपायोंकी ही कोई चर्चा है. निष्कर्षरूपेण आत्यन्तिक साधनस्वरूपैक्य या आत्यन्तिक फलस्वरूपैक्य न तो पूर्वोत्तर काण्डदृष्ट्या उपपन्न होता है और न पूर्वोत्तर मीमांसादृष्ट्या ही.

::वेद और वेदान्त का भेद अभेद या तादात्म्य::

इस तरह हम देख सकते हैं कि पूर्वोत्तरमीमांसाओंका ऐकशास्त्र्य हो या न हो परन्तु हर सूरतमें श्रुतिवचन होनेके रूपमें वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंका ऐकशास्त्र्य सभी को मान्य है ही. यहां यह एक शङ्का उठ सकती है कि स्वयं उपनिषद् अपने–आपको वेदोंसे पृथक् वेदान्ततया घोषित क्यों करते हैं ?

यथा :–

क. द्वे विद्ये वेदितव्ये इति ह स्म ब्रह्मविदो वदन्ति परा चैवापरा च. तत्रापरा ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्ववेदः शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्दो ज्योतिषमिति. अथ परा यया तदक्षरमधिगम्यते (मु.उ.१।१।९).

ख. वेदमनूच्याचार्योऽन्तेवासिनमनुशास्ति...एषा वेदोपनिषत् (तै.उ.१।११।१–४).

ग. ऋग्वेदं भगवोऽध्येमि यजुर्वेदं सामवेदमाथर्वणं चतुर्थमितिहासपुराणं पञ्चमं वेदानां वेदं...सोऽहं भगवो मन्त्रविदेवास्मि नात्मवित्...(छा.उ.७।१।१–३).

घ. यो वेदादौ स्वरः प्रोक्तो वेदान्ते च प्रतिष्ठितः (म.ना.उ.१०।८).

ये और एसे अन्य भी अनेक भेदोल्लेखोंमें – ''सभापति महोदय ! तथा उपस्थित सज्जनो और सन्नारिओ !'' की विशेषोल्लेखकी शैलीका अनुसरण समझना चाहिये. अन्यथा 'वेदान्त' पदका प्रयोग भी उपनिषदोंकेलिये शक्य नहीं रह जायेगा, क्योंकि जो स्वयं वेद ही न हो वह वेदका अन्तिम भाग कैसे हो पायेगा ? इसके अलावा ''सर्वे वेदाः यत्पदमामनन्ति...तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत्'' (क.उ.१।२।९५) जैसे वचनोंके आधारपर वेदवेद्य ब्रह्मका ही निरूपण उपनिषदोंको भी अभिप्रेत है. अतएव ब्रह्मयज्ञके निरूपणमें ''यत् स्वाध्यायम् अधीयीत एकामपि ऋचं यजुः साम वा तद् ब्रह्मयज्ञः सन्तिष्ठते यदृचोऽधीते... यद्यजूंषि...यत्सामानि... यद् ब्राह्मणानि इतिहासान् पुराणानि...'' (तैत्ति.आर.२।१०) कह कर ब्राह्मण और वेद को भी पृथक्–पृथक् गिनाया गया है जबकि महर्षि जैमिनि ''शेषे ब्राह्मणशब्दः'' (जै.सू.२।१।८) सूत्रद्वारा मन्त्र और ब्राह्मण दोनों ही भागोंका वेद होना निरपवादतया स्वीकार रहे हैं. मुख्य बात तो यही है कि



जिस परम्पराके द्वारा एक निश्चित शब्दराशिको वेदत्वेन मान्य रखा गया है, वही परम्परा उपनिषदोंको भी वेदत्वेन मान्य रखती ही है, ऐसी स्थितिमें एकका वेदत्व सन्दिग्ध माननेपर दूसरेका भी वेदत्व सन्दिग्ध ही बन जायेगा (द्र.पत्रा.कारि.२९–३०).

अतः वेद और वेदान्त का ऐकशास्त्र्य परम्परातः सर्वमान्य है, अतएव, वेदविहित वेदाध्ययनके अन्तर्गत उपनीत द्विजोंकेलिये वेदान्तका भी अध्ययन आवश्यक कर्तव्य माना गया है.

## ::विध्यर्थमीमांसा::

इस वेदविहित वेदाध्ययनके प्रसङ्गवशात् पहले विधिवाक्य और विधिवाक्यार्थ के स्वरूपोंकी मीमांसा कुछ थोड़ी–बहोत आवश्यक हो जाती है. विधिका सामान्य स्वरूप क्या है ? अर्थात् अश्वगमनरूप तथ्यके साथ ''यह अश्व जा रहा है'' सदृश वचनोंका प्रत्याय्य–प्रत्यायकभाव या प्रतिपाद्य–प्रतिपादकभाव सम्बन्ध माना जाता है. ऐसे ही तथा–तथाभिमत कृतिसाध्यता अवश्यकरणीयता इष्टाभ्युपायता या बलवदनिष्टाननुबन्धिता आदि अर्थोमेंसे अन्यतम या इन सभी अर्थोंके समन्वित रूपोंवाले कर्मानुष्ठानके साथ विधिवाक्योंका भी क्या प्रतिपाद्य–प्रतिपादकभाव सम्बन्ध होता है ? अथवा शासित प्रजाजनसे या छोटे बच्चोंसे जैसे शासकगण या माता–पिता अपना मनमाना काम हठात् करवा ही लेते हैं, वैसे ही वाक्यार्थके अवगत होनेपर विधिवाक्य भी क्या कृतिसाध्यरूप अवश्यकरणीयरूप इष्टाभ्युपायरूप या बलवदनिष्टाननुबन्धिरूप कर्मानुष्ठान करवा ही लेते हैं ? अर्थात् कर्मानुष्ठान या कर्मानुष्ठाता के और विधिवाक्य के बीच भी क्या जन्य–जनकभाव या प्रवर्त्य–प्रवर्तकभाव सम्बन्ध है ?

विधिविवेककार श्रीमण्डन मिश्रने इस मौलिक प्रश्नको बहोत ही मननीय शब्दोंमें उपस्थापित किया है :–

प्रमाणं ही शब्दः प्रतिज्ञायते बोधकञ्च प्रमाणम्. तत्र प्रवृत्तिहेतुं कञ्चन अर्थातिशयम् अवगमयन् शब्दः चोदनात्वेन प्रमाणताम् अश्नुते. स्वयमेवतु प्रवृत्तेः कारकः तां प्रमाणताम् अपजह्यात्, नहि कारको हेतुः प्रमाणम् अपितु

ज्ञापकः (वि.वि.का.२).

भावार्थ: प्रमाण तो सभी बोधक ही होते हैं और शब्दके बारेमें वह ''प्रमाण है'' ऐसी प्रतिज्ञा भी की जा रही है. अतः शब्दको प्रमाण मानना हो तो स्वीकारना पड़ेगा कि वह हमें किसी कर्ममें प्रवृत्त करानेवाले किसी हेतुविशेषका बोधक होता है. ऐसा स्वीकारनेपर ही शब्दको प्रवर्तक प्रमाणके रूपमें स्वीकारा जा सकता है. प्रवृत्तिकारक हेतुका बोधक बननेके बजाय शब्द स्वयं ही यदि प्रवृत्तिकारक हेतु बन जाता हो तो शब्दकी प्रमाणता ही निरस्त हो जायेगी; क्योंकि कारकहेतुको कोई भी प्रमाण नहीं मानता – प्रमाण तो ज्ञापकहेतु ही होता है.

अतः यह विचारणीय बन जाता है कि विधिवाक्य किसी कृतिसाध्यरूप इष्टसाधनरूप या बलवदनिष्टाननुबन्धिरूप किसी कर्तव्यमें श्रोताको प्रवृत्त ही कर देते हैं अथवा ऐसे कर्तव्यका केवल बोध पैदा करते हैं ?

पत्रावलम्बन (कारि.१२वीं)के विवरणमें श्रीपुरुषोत्तमजी – ''अत्र 'नियोग' पदोक्त्या प्राभाकरमतस्य अस्मिन् स्थले साधुत्वं बोधितम्'' कहते हैं. इससे प्रश्न उठता है कि महाप्रभुके मतमें नियोग ही क्या विध्यर्थतया स्वीकारा गया है और क्या ठीक उसी रूपमें जिस रूपमें प्राभाकरमीमांसकोकों मान्य है ?

वैसे तो 'नियोग' 'प्रेरणा' 'प्रवर्तन' 'आज्ञा' या 'विधि' ये सभी पर्यायवाचक शब्द हैं फिरभी प्राभाकरोंने 'नियोग' पदकी कुछ पारिभाषिक विशेषता इस तरह समझानी चाही है:–

[१]'लिङ्' आदि प्रत्ययोंद्वारा नियोगार्थका अभिधान होता है अर्थात् इष्टसाधनताका नहीं . उस 'लिङ्' प्रत्ययके साथ प्रकृतिके रूपमें जुड़े धातुपदका अर्थ नियोगका विषय बनता है. अन्यान्य पद उस नियोगविषयके विशेषण नामधेय और नियोज्य का अभिधान करनेवाले बन कर नियोगार्थकी प्रतीतिमें व्यापृत होते हैं.



[२]'लिङ्' आदि प्रत्ययोंद्वारा कार्यरूप अपूर्वका अभिधान होता है. अनुष्ठानके बिना तो किसी कर्मकी कार्यरूपता निभ नहीं पाती. कर्ताके बिना किसी कर्मका अनुष्ठान उपपन्न नहीं हो पाता. अधिकारकी प्रतीतिके बिना कर्ममें किसीको भी अपने कर्ता होनेका बोध नहीं हो पाता. नियोगार्थरूप कर्ममें अधिकार तो नियोज्यका ही हो सकता है. अतः जो कोई ''यह मेरा कर्तव्य है'' ऐसे समझ पाता है वही स्वकीय कर्तव्यके साधनरूप कर्मको 'मेरा–कर्म' माननेके कारण उस कर्मका अधिकारी बन पाता है.

(प्रकरणपञ्चिका–शास्त्रपरिच्छेद)

''विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्टसंप्रश्नप्रार्थनेषु लिङ् लोट् च'' (पाणि.सू.३।३।१६१–२)सूत्रोंके महाभाष्यके –''विधिः नाम प्रेषणम्. अधीष्टं नाम सत्कारपूर्विका व्यापारणा. ...यत् नियोगतः कर्तव्यं तत् निमन्त्रणम्, ...अधर्मः प्रत्याख्यातुः. आमन्त्रणे कामचारः.'' वचनकी व्याख्या करते हुवे प्रदीपकार कहते हैं कि भृत्य आदिको किसी क्रियामें नियोजित करना 'विधि' है और किन्हीं आदरणीय गुरुजनोंको किसी काम करनेकी विनती करना 'अधीष्ट' कहलाता है. उद्योतकार यहां एक महत्त्वपूर्ण स्पष्टीकरण यह भी देते हैं कि महाभाष्यकार क्योंकि प्रवर्तनाके पर्यायतया 'व्यापारणा' पदका प्रयोग कर रहे हैं इस कारणसे 'लिङ्' या 'लोट्' प्रत्ययोंका अर्थ इष्टसाधनताका ज्ञान नहीं हो सकता है, अन्यथा 'णिच्' प्रत्ययसे इनका भेद ही सिद्ध नहीं होता ऐसे आशङ्कापरक भाष्यवचनसे विरुद्ध हो जायेगा.

एतदर्थ ''हेतुमति च'' (पाणि.सू.३।१।२६)सूत्रकी व्याख्यामें 'णिच्' और 'लोट्'–'लिङ्' प्रत्ययोंके प्रयोगभेदके रहस्यको समझाते हुवे जो महाभाष्यकारने विवेचन प्रस्तुत किया है वह मननीय है:–

''आप मुझसे कुछ पूछें!'' ऐसी विनती जब शिष्य गुरुको करता हो तो ''शिष्य गुरुसे प्रश्न करवा रहा है'' ऐसा णिजन्त प्रयोग उपपन्न नहीं होता. क्योंकि शिष्य तो विनती ही कर रहा है पूछना या न पूछना गुरुकी इच्छापर निर्भर है. अतः उल्लिखित 'लोट्' या 'लिङ्' प्रत्ययोंके प्रयोगके उदाहरणोंमें प्रश्न करवानेकी

क्रियाके कर्ताके रूपमें शिष्य विवक्षित नहीं हो पाता है.

यहां यह अवधेय है कि [१]'णिच्' प्रत्ययके उदाहरणानुवाद, यथा, ''मालिक नोकरसे काम करवाता है'' तथा [२]'लिङ्'-'लोट्' प्रत्ययोंके उदाहरणानुवाद, यथा, ''तुम काम करो!'' यों इन दोनों ही प्रत्ययोंके उदाहरणानुवादोंमें सामान्यतया सन्दर्भोपात्त क्रियाका प्रवर्तक एक प्रयोजक-कर्ता होता है और दूसरा उसकेद्वारा प्रवृत्त होनेवाला प्रयोज्य-कर्ता होता है. फिरभी [१] 'णिच्'के उदाहरणमें प्रयोज्य-कर्ताके सक्रिय होनेका बोध होता है जबकि [२] 'लिङ्'- 'लोट'के उदाहरणमें प्रयोज्य-कर्ताके सक्रिय होनेका बोध नियततया विवक्षित नहीं होता. अतएव श्रीभर्तृहरि कहते हैं:-

प्रेषणाध्येषणे कुर्वन् तत्समर्थानि चाचरन्।
कर्तैव विहितां शास्त्रे हेतुसंज्ञां प्रपद्यते।।
द्रव्यमात्रस्य तु प्रैषे पृच्छ्यादेर्लोड् विधीयते।
सक्रियस्य प्रयोगस्तु यदा स विषयो णिचः।।
(वा.प.:३।साध.समु.१२५-१२६).

इसकी व्याख्या करते हुवे श्रीहेलाराज कहते हैं कि 'लिङ्'-'लोट्' प्रत्ययोंके प्रयोगमें प्रयोज्य-कर्तृतया विवक्षित पुरुषमें आधीयमान कर्तृत्व प्रतीत होता है. प्रयोजक-कर्ताद्वारा दी जाती जिस तरहकी प्रेरणाका बोध 'लिङ्'-'लोट्' प्रत्ययोंद्वारा होता है वह प्रेरणा धात्वर्थोपाधिद्वारा द्योतित होती है, धातुप्रत्ययसे वाच्य नहीं. क्योंकि वास्तविक प्रेरणादानरूप व्यापार तो वैसे धातु-प्रत्ययरूप शब्दोंके प्रयोग करनेवाले प्रयोजक-कर्तामें निहित होता है, अतएव, भूत भविष्य या वर्तमान कालमेंसे किसी भी कालके साथ उसे जोड़ा नहीं जाता है. 'णिच्' प्रत्ययके प्रयोगमें प्रयोजक-कर्ताद्वारा प्रयोज्य-कर्ताको दी जाती प्रेरणा इस प्रत्ययका वाच्य ही बन जाती है. अतएव उस क्रियाके आश्रयभूत भूत भविष्य या वर्तमान मेंसे किसी एक विवक्षित कालके साथ जोड़ कर ही उसे बोला जाता है.''

अतएव यद्यपि प्रवर्तनात्वरूप धर्म विधि निमन्त्रण आमन्त्रण या



अध्येषण चारों ही में समान है, फिरभी अर्थछायाके जो भेद होते हैं, वे प्रवर्तक वक्ताके काकुके कारण प्रकट होते हैं, शब्दसामर्थ्यवश नहीं. एतावता उन्हें शब्दवाच्य न भी मानें परन्तु उनसे विरुद्धार्थ भी तो वाच्य हो नहीं सकता! एक डकैत जैसे स्वर या ध्वनि में किसी निरीह पथिकको उसका माल-समान सामने रख देनेकी प्रवर्तना करता है, अर्थात् धमकी देता है, वैसे स्वरोंमें न तो किसी ब्राह्मणको कोई गृहस्थ श्राद्धभोजनार्थ आमन्त्रित=प्रवर्तित करता होता है, न एक मित्रको ही दूसरा मित्र भोजनार्थ आमन्त्रित=प्रवर्तित करता है, न ही माता अपने पुत्रको भोजन करनेकेलिये इन ऐसे स्वरोंमें मनुहार=प्रवर्तना करती है; और न एक नोकर ही अपने मालिकको भोजन करनेका समय हो जानेसे उठ कर भोजनार्थ पधारनेकी विनती=अध्येषणा ही इन उल्लिखित स्वरोंमें कभी करता होता है. ऐसी स्थितिमें 'लिङ्' या 'लोट्' प्रत्ययोंसे श्रोताके कर्तव्य, इष्टसाधन या बलवदनिष्टाननुबन्धी कर्मका निरूपण अथवा आदेश अनुदेश समादेश उपदेश अनुनय या विनती इनमेंसे किसी एक ही प्रकारके अर्थ या इन सभी अर्थोंके समुच्चय का दुराग्रह युक्तियुक्त नहीं माना जा सकता है. सभी उदाहरणोंमें अलग-अलग अर्थोंकी छाया प्रतीत होती ही हैं. किसी प्रसङ्गमें प्रयोज्य-कर्ता प्रयोजक-कर्ता अर्थात् वक्ताके आधीन होता है तो अन्य प्रसङ्गमें अपराधीन भी. पराधीनता भी सर्वत्र एकरूपा नहीं होती, क्योंकि वह भी आध्यात्मिक मानसिक बौद्धिक शारीरिक सामाजिक आर्थिक आदि अनेक कारणोंसे प्रयुक्त हो सकती हैं. तदनुसार प्रयोज्य-प्रयोजक कर्ताओंके सम्बन्धोंमें और तन्मूलक प्रवर्तानाओंकी अर्थछायामें अन्तर होता ही है. अतएव आवश्यक नहीं एक मालिक जब अपने नोकरको अपने किसी कामको करने (उदा. भोजनकी थाली लाने या पहननेके वस्त्र लाने ) की आज्ञा देता है तो नोकरको उसके कृतिसाध्य कर्मका, उसके इष्टसाधन कर्मका; या उसके अवश्यकर्तव्यका विधान कर रहा होता है. नोकर भी जब आदेशानुसार अपेक्षित वस्तुको अपने मालिकके सामने ला कर प्रस्तुत करते हुवे विनती करता है कि ''मालिक! भोजनकी थाली परोस दी है. आप भोजन करने पधारिये!'' तो मालिकको उसकी कृतिसे साध्य कर्ममें, या इष्टसाधनरूप कर्ममें; अथवा अवश्यकर्तव्यरूप कर्ममें प्रवर्तित करना चाहता है, ऐसा स्वीकारना कठिन है. वह तो, क्योंकि, स्वयं ही उसकी आज्ञासे प्रवृत्त हुवा है. उसके निवेदनका अर्थ प्रवर्तना होना भी आवश्यक नहीं प्रत्युत मालिककी प्रवर्तनाके अनुसार

कर्मके सम्पन्न हो जानेकी मालिकको सूचना देना ही हो सकता है. अन्यथा 'लिङ्'-'लोट्' प्रत्ययान्त धातुशब्दके प्रयोगका असामान्य न होनेसे. अत: उल्लिखित अर्थोमेंसे किसी एक अर्थका दुराग्रह वक्ताके बोलनेकी ध्वनिसे व्यक्त होते भावोंसे सर्वथा विरुद्ध जान पड़ते हैं.

कर्ताकी व्याख्या करते हुवे व्याकरण-सूत्रकारने जो ''स्वतन्त्र:कर्ता,तत्प्रयोजको हेतुश्च''(पाणि.सू.१।४।५४-५५) परिभाषा निर्धारित की है उसके अनुसार महाभाष्यकारका आशय कुछ इस तरह है:-

यदि कोई स्वतन्त्र हो तो उसे प्रयोज्य नहीं बनाया जा सकता और यदि कोई प्रयोज्य है तो उसे 'स्वतन्त्र नहीं कहा जा सकता,'प्रयोज्य' भी कहना और 'स्वतन्त्र'भी कहना तो वदतोव्याघात लगता है. यह आशङ्का,परन्तु,अनुचित है, क्योंकि जिसमें कर्तृत्व हो उसे ही कुछ काम करनेको कहा जा सकता है और किसीके कहनेपर कुछ काम करनेवाला ही 'प्रयोज्य-कर्ता' कहलाता है. अन्यथा स्वत:कर्तृत्वरहित दण्डादि साधनोंको 'करण' ही कहा जाता है,'प्रयोज्य-कर्ता' नहीं.

इस शङ्काके सन्दर्भमें वाल्लभवेदान्तका जो दृष्टिकोण है उसका अणुभाष्यकारके शब्दोंमें अनुसन्धान करना उपयोगी होगा:-

कर्ता जीवएव. कुत:? शास्त्रार्थवत्त्वात्. जीवमेव अधिकृत वेदे अभ्युदयनि:श्रेयसफलार्थ सर्वाणि कर्माणि विहितानि, ब्रह्मणो अनुपयोगात्-जडस्य अशक्यत्वात् कर्तृत्वं ब्रह्मगतमेव. तत्सम्बन्धादेव जीवे कर्तृत्वं तदंशत्वाद् ऐश्वर्यादिवत्, नतु जडगतम् इति.



अतो ''नान्योतोऽस्ति'' इति सर्वकर्तृत्वं घटते. कुत: एतत् ? तच्छुते:,तस्यैव कर्तृत्व-कारयितृत्वश्रवणात्- ''यमधो निनीषति तमसाधु कारयति'' सर्वकर्ता सर्वभोक्ता सर्वनियन्ता इति सर्वरुपत्वात् न भगवति दोष: (अणुभा.२।३।३३-४१).

भावार्थ:जीव कर्ता होता ही है. क्योंकि सारे कर्म, जो अभ्युदय या नि:श्रेयस के उपायतया विहित हैं, वे जीवकेलिये ही तो हो सकते हैं- परमेश्वर या जड़वस्तु केलिये तो वे सारे कर्म अनावश्यक या अशक्य ही होते हैं. जीवका यह कर्तृत्व भी मूलत: तो ब्रह्मगत ही होता है किन्तु क्योंकि जीव स्वयं ब्रह्मका अंश है अत: ब्रह्मके अन्य गुणोंकी तरह वह भी जीवमें अंशरुपेण विद्यमान रहता है. ब्रह्मके अलावा दूसरा कोई भी द्रष्टा श्रोता मन्ता या विज्ञाता हो ही नही सकता ऐसा सर्वकर्तृत्व श्रुतिमें सुस्पष्ट कहा गया है.ब्रह्मका ही कर्ता-कारयिता होना भी श्रुतिप्रोक्त है- ''अधोनिनीषावश असाधु कर्म जीवसे वही करवाता है.'' भगवान् सर्वरुप हैं अत: सर्वकर्ता सर्वभोक्ता और सर्वनियन्ता भी हो ही सकते हैं.

इससे यह सिद्ध होता है कि जीव कर्ता होनेके कारण किसी अंशमें स्वतन्त्र है, तो अंश होनेके कारण किसी अंशमें अस्वतन्त्र भी. स्पष्ट है कि सृष्टिलीलामें जीवात्माको कभी करचरणादिरुप आत्मीय करणतया भी कुछ कर्म भगवान् करवाते हैं, उदाहरणतया, ''मयैवैते निहता: पूर्वमेव निमित्तमात्रं भव सव्यसाचिन्...मया हतास्त्वं जहि मा व्यथिष्ठा'' ( भग.गीता.११।३३-

३४) और कही प्रयोज्य–कर्तृतया–''एष उ ह्येव साधु कर्म कारयति (कौ.उ.३।८). यद्यपि व्याकरणशास्त्र कर्तृ–करणके पार्थक्यको सुपरिभाषित रखना चाहता है, जिसे अन्यान्य सन्दर्भोमें वाल्लभवेदान्तको भी मान्य रखना ही पड़ेगा. फिरभी ब्रह्म–जीवके सम्बन्धनिर्धारणका जहां प्रश्न उठता है, वहां पदसाधुत्वनिर्धारक व्याकरणशास्त्रकी तुलनामें उपनिषद्वाक्योंके अर्थसाधुत्वके निर्धारक उत्तरमीमांसाके प्रामाण्यपर अवलम्बित होना वाल्लभवेदान्तको अभिप्रेततर लगता है.

वाक्यार्थनिश्चयमें उभरती असम्भावना –विपरीतभावनाओंके निराकरणार्थ यह उपपत्ति विचारी जा सकती है:हमारे श्वासोछवासकी क्रिया इच्छातन्त्र नहीं होती प्रत्युत हमारी इच्छाके बिना, स्वभावसे ही वह चलती रहती है; फिरभी प्राणायामसाधनाकी प्रक्रियामें उसे हम इच्छातन्त्र भी बना ही सकते हैं. इसी तरह जीवात्मा भी अपने स्वाभाविक तथा आंशिक कर्तृत्वके बलपर ही इष्टानिष्टविषयोंके प्राप्तिपरिहारके उपायोंके अनुष्ठानोंमें स्वत: ही प्रवृत्त होती रहती है, फिरभी परमात्मा जब चाहे तब अपनी दिव्येच्छाके आधीन भी किसी जीवात्माको बना कर यथेष्ट बोध इच्छा या प्रवृत्ति से सम्पन्न बना ही सकता है. अश्व जैसे स्वत: चलने–विचरने स्वातन्त्र्यसे सम्पन्न होनेपर भी सारथीके निर्देशोंके आधीन भी चलता ही है तद्वत्.

अतएव विधिके अनेकविध कर्तव्य, इष्टसाधन; या बलवदनिष्टाननुबन्धी उपाय आदि होनेके रुपोंमें जिन एकाङ्गी अर्थोकी कल्पना की गयी हैं उन अर्थकल्पकोंने मानवकी स्वभावगत आध्यात्मिक एवं मानसिक जटिलताओंकी उपेक्षा करके ही वैसी अर्थकल्पनायें की है, ऐसा लगता है. इसे सिद्ध करना हो तो दो अतीव प्रसिद्ध श्लोक ही पर्याप्त हैं:

पुण्यस्य फलमिच्छन्ति पुण्यं नेच्छन्ति मानवा:
फल पापस्य नेच्छन्ति पापकर्मणि वै रता:!।।
जानामि धर्म नच मे प्रवृत्ति: जानाम्यधर्मं नच मे निवृत्ति:
केनापि देवेन हृदि स्थितेन यथा नियुक्तोऽस्मि तथा करोमि ।।

जहां अपने इष्ट या कर्तव्य रुप उपाय और प्राप्य के बीच एकरुपता होती है वहां तो ऐसे एकांगी विध्यर्थ प्रामाणिक भी सिद्ध हो सकते हैं; परन्तु प्राप्यवस्तु और तदुपाय के बीचमें जब पुरुषको एक इष्ट और दूसरा अनिष्ट



लगता हो, तब जो विरोधाभास उभरता है,उसकी व्याख्या करने ये विध्यर्थ सर्वथा अकिञ्चित्कर सिध्द हो जाते हैं. बहुधा छोटे बच्चोंको जैसे अपने इष्टानिष्टका भी दृढ़ निश्चय नहीं होता, मतिचाञ्चल्यके कारण, वैसे ही मतिमान् शास्त्रज्ञ प्रौढ़ पुरुषोंको भी अलौकिक विषयोंमें अनेकधा चञ्चला मतिके दुर्विपाकवश इष्टनिर्धारण या कर्तव्यनिर्धारण में भी दृढ़ताका अभाव दरसाते हुवे पाया जाता है. ऐसी स्थितिमें,अर्थात् इष्टानिष्टके व्यवस्थित निर्धारणके अभावमें, 'लिङ्'–'लोट्' प्रत्ययोंके साथ जोड़ कर भी किसी आख्यातपदार्थका निरुपण शास्त्र करता भी हो पर एतावता इष्टसाधनताका ज्ञान होना आवश्यक सिद्ध नहीं होता. शास्त्रीय नियोगमें श्रद्धा रखनेवालोंको प्रामाण्यश्रद्धाके वश ही अपने बारेमें शास्त्राभिप्रेत कर्तव्यका बोध तो हो सकता है; परन्तु एतावता बोधानुसारिणी इच्छा या निश्चयात्मकमति का भी होना सुनिश्चित नहीं होता.

::वाल्लभवेदान्तानुसारिणी विध्यर्थमीमांसा::

प्रकृत विषयके अनुसरणार्थ अब यह पुन:स्मरणीय हो जाता है कि ऐसी स्थितिमें श्रीपुरुषोत्तमजीने ''अत्र 'नियोग'पदोक्त्या प्राभाकरमतस्य अस्मिन् स्थले साधुत्वं बोधितम्'' (पत्रा.वि.१२) जो प्रतिपादन किया है, उसका आशय क्या समझना?

इसका समाधान यों सोचा जा सकता है कि इसे अध्यापनविधिप्रयुक्त वेदाध्ययनके बारमें सहमतिके रुपमें ही केवल स्वीकार लेना चाहिये. एक और सम्भावना, अथवा, यह भी विचारी जा सकती है कि विधिप्रत्यय प्रवर्तक न होनेपर भी नियोगार्थ कृत्युद्देश्य/कृतिसाध्य का प्रत्यायक/प्रतिपादक होता है, केवल इतनी सी ही सहमतिके रुपमें भी इसे लिया जा सकता है.

यहां एक बात जो उल्लेखनीय है वह यह की ''साध्यवस्तुके बारेमें ही वेदका प्रामाण्य है सिद्धवस्तुके बारेमें नहीं'' ऐसे प्राभाकरमतके साथ सम्पूर्ण असहमतिके बावजुद ''लिङादिशब्दस्य प्रवर्तकत्वे सर्वएव तच्छ्राविणो नियमेन प्रवर्तेरन्. नच एवं दृश्यते, कस्यचित् कदाचित् प्रवृत्ते:. लिङादिव्यापारस्यतु प्रवृत्तिहेतुत्वाश्रयणं देवा: प्रतिपद्यन्तां पिशितचक्षुषो मानुषा: वयं न इयतीं प्रमाणभूमिम् अवगाहितुं क्षमा:'' (प्र.प.:वाक्या.मातृ)

अतः जिस अर्थमें भाट्ट या अन्य विचारक भावना या प्रवर्तना को विध्यर्थक प्रत्ययोंका विषय मान रहे हैं, उस अर्थमें वह वाल्लभ वेदान्तको मान्य नहीं है. क्योंकि विधि निमन्त्रण आमन्त्रण या अधीष्ट चारों ही अर्थोंमें एक अनुगत प्रवर्तनात्वरूप धर्म अनुगत माना गया है. अतः चारों ही अर्थोंमें प्रयुक्त 'लिङ्' या 'लोट्' प्रत्ययोंके प्रयोगोंको भी इष्टसाधनताका उपदेश मानना तो बड़ी ही विचित्र परिस्थितिकी कल्पना करना है. छोटे बच्चोंको जागरण स्नान वस्त्रधारण भोजन शयन करने अथवा उपद्रव या कोलाहल न करनेकी आज्ञा माता-पिता देते रहते हैं. ये जागरणादि क्रियायें या उपद्रव-कोलाहलसे निवृत्ति बच्चोंकेलिये कृतिसाध्य हैं, या उनके इष्टकी प्राप्तिके उपाय=साधन हैं; अथवा बलवदनिष्टाननुबन्धी हैं, ऐसी जटिल बात समझानेका तात्पर्य माता-पिताका होना आवश्यक नहीं लगता. स्वयं माता-पिताको, प्रत्युत, जो कुछ बालकोंसे करवा लेना अभीष्ट होता है, उसीकी अभिव्यक्ति वे आज्ञावाचक शब्दोंद्वारा करते रहते हैं. बहुधा ऐसी स्थितिमें जब बालक 'लिङ्'-'लोट्' प्रत्ययोंसे बसमें नहीं आता तब 'णिच्' प्रत्ययका प्रयोग भी माता-पिताको करना ही पड़ता है! 'णिच्' प्रत्ययार्थकी असकृद् आवृत्तिसे पनपी परवशताकी मति ही अन्तमें बच्चोंको 'लिङ्'-'लोट्' प्रत्ययोंके अर्थोंको भलीभांति समझ पानेवाले बना देती है!!

एक विचारणीय प्रश्न यह भी यहां उठता है कि 'लिङ्'-'लोट्' प्रत्ययोंके विधि निमन्त्रण आमन्त्रण और अधीष्ट रूपी चारों ही उदाहरणोंमें प्रयोजक कर्ता अर्थात् प्रवर्तक वक्ताके इष्टका निरूपण मानना या प्रयोज्यकर्ताके इष्टका निरूपण मानना ?

प्रथमकल्प तो, अकारण ही, किसीने भी स्वीकारा ही नहीं है अतः अविचारणीय ही है. द्वितीयकल्पमें गुरुजनसदृश आदरणीय कर्ताओंको उनके कर्तव्यका या इष्टसाधनताका बोध शिष्यजन प्रदान करे इससे अधिक तो अकल्पनीय और हो ही क्या सकता है!

अतएव महाप्रभु निबन्धमें विध्यर्थके छहों पक्षोंका सुस्पष्ट शब्दोंमें प्रत्याख्यान करते हुवे कहते हैं:-

ब्रह्मवादव्यतिरिक्तेषु शब्दश्रवणान्तरभाविन्यां प्रवृत्तौ कारणता शब्दस्य अवसीयते. तत्र षट् पक्षाः



सम्भवन्ति : १.स्वरूपम् २.अभिप्रायज्ञानम् ३.भावना ४.अभिधा ५.आज्ञा ६.इष्टसाधनताज्ञानम् इति. तान् सर्वान् एकहेलया स्वमतेन दूषयति : कृष्णस्यैव प्रवर्तकत्वं न विध्यर्थस्य इति. काकतालीयतया पूर्वभावो न हेतुत्वसाधकः. अव्यभिचारस्तु विध्यादीनां नास्ति. ननु दृश्यते 'मम इष्टं' - 'मम एतत् कार्यम्' इत्यादिज्ञानं कृत्वा प्रवर्तनात् कारणत्वम्, इति आशङ्क्य आह : कार्यतादिपरिज्ञानम् उत्पाद्य एषः प्रवर्तयेत्... इष्टसाधनताज्ञानस्य प्रवर्तकत्वं तदा स्याद् यदि अनिष्टसाधनतां ज्ञात्वा निवर्तेत. विषभक्षणे युद्धे द्रुमात्पतने प्रवृत्तिः दर्शनात्... अतो भगवानेव यथेष्टं यथैव प्रवर्तयते तथा ज्ञानम् उत्पाद्य प्रवर्तते. वस्तुतस्तु न किञ्चिद् इष्टं न किञ्चित् साध्यम् इति अर्थः... अतो वेदे सर्वस्यापि स्वरूपप्रतिपादकत्वात् न प्रवर्तकत्वं किन्तु सर्वस्यापि साधनं फलं च आह. तावतैव प्रवर्तकत्वं यदि तदा 'ओम्!' इति ब्रूमः. फलमुखप्रवृत्तिः चेत् सर्वानेव प्रवर्तयेत्, ततश्च नरकादिकं न भवेत्. अतो दृष्टादृष्टारिष्टदर्शनात् न वेदः प्रवर्तकः (त.दी.नि.२।१७७-१८०).

भावार्थ : ब्रह्मवादातिरिक्त सभी मतोंमें शब्दोंको सुननेके बाद पैदा होती प्रवृत्तिमें शब्दोंकी ही कारणता मानी जाती है. यहां छह पक्ष सम्भव हैं:-

१.प्रवर्तक वचनोंका स्वरूप.

२.लौकिक वाक्योंमें वक्ताके तात्पर्यका ज्ञान; और किसी पुरुषद्वारा रचित न होनेके कारण, वैदिक वाक्योंमें उन शब्दोंमें ही निहित अभिप्रायका ज्ञान.

३.आख्यातनिरूपिता आर्थी भावना.

४.भाट्टमतके अनुसार 'लिङ्'प्रत्ययनिष्ठा शाब्दी भावना.

५.प्राभाकरमतके अनुसार कार्यरूप अपूर्वका नियोग.

६.नैयायिकमतके अनुसार किसी कामके [बलवदनिष्टाननुबन्धी] इष्टसाधन [और कृतिसाध्य] होनेका ज्ञान.

इनमेंसे किसी भी अर्थमें विधिका प्रवर्तक होना हमें मान्य नहीं है. क्योंकि प्रवर्तक तो सभीके अन्तर्यामी परमात्मा भगवान् श्रीकृष्ण ही होते हैं. विध्यर्थ नहीं. काकतालीयन्यायसे किसी तरहके विध्यर्थज्ञानका किसी प्रवृत्तिसे पूर्वभावी होना, उसके कारण होनेका प्रमाण नहीं बन सकता है. क्योंकि इनमेंसे किसी भी तरहके विध्यर्थज्ञानका प्रवृत्तिसे अव्यभिचार सिद्ध नहीं होता. ''यह मुझे इष्ट है'' अथवा ''यह मेरा कर्तव्य है'' ऐसे ज्ञानके कारण जो प्रवृत्त होते हैं उन्हें भी वैसा ज्ञान सर्वबुद्धिप्रेरक परमात्माकी प्रेरणावश ही पैदा होता है. अनिष्टसाधनताके ज्ञानके कारण कोई अनिष्ट कार्योसे निवृत्त हो पाता होता तो इष्टसाधनताके ज्ञानको हमारी प्रवृत्तिका नियत जनक स्वीकारा जा सकता था. लोग तो विष खाने, युद्ध करने या पेड़से छलांग लगाने भी उद्यत हो जाते हैं [और बादमें पछताते भी हैं!]... अतः भगवान् ही अपनी इच्छाके अनुसार जैसा ज्ञान जिसकी बुद्धिमें प्रकट करके जैसे किसीको प्रवर्तित करना चाहते हैं वैसी समझके अनुसार वह प्रवृत्त हो जाता है. वस्तुतः तो कहां किसे क्या इष्ट है या क्या किसीकेलिये साध्य यह कह पाना कठिन है... अतः वेदके सभी वचन स्वरूपप्रतिपादक [अर्थात् ज्ञापक ही] ही होते हैं प्रवर्तक [अर्थात् कारक] नहीं; किन्तु ऐसे सभी विधिवचनोंमें कौनसे साधनसे कौनसा फल साध्य होता है या किस फलको पानेको कौनसा साधन किसे–कब–कैसे अपनाना चाहिये यह दिखाना ही केवल अभिप्रेत है. तत्तत् फलसाधनभावको जान कर कोई प्रवृत्त हो जाता हो तो हो जाये! इसे अस्वीकार करनेका कोई कारण नहीं है; फिरभी सभी पुरुषोंको फलमुख प्रवृत्तिमें लगा पाये ऐसी सामर्थ्य वेदवचनोंमें स्वीकारनेपर तो सभीको प्रवृत्त होना चाहिये था! फिर तो किसीको भी नरक भी नहीं होना चाहिये था! अतः, दृष्टादृष्ट अरिष्टके बारेमें भी मनुष्यकी प्रवृत्ति दिखलायी देती होनेसे, वेदको प्रवर्तक माना नहीं जा सकता है.

जैसा कि हम कह चुके हैं कि इस विवादमें जो सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण



तथ्य है वह यही कि 'लिङ्'–'लोट्' प्रत्ययान्त आख्यातपदके उच्चारणकर्ताका कारयितृत्व केवल आन्तरिक प्रेरणा देनेके रूपमें ही होता है अर्थात् वह कर्तव्यबुद्धिजनक या कर्मानुष्ठानरुच्युद्बोधक ही होता है. क्रिया अथवा प्रयत्न के जनकतया अभिप्रेत नहीं होता. जबकि 'णिच्' प्रत्ययान्त आख्यातपदके द्वारा निरूपित कारयितृत्व प्रेरकत्वरूपेण विवक्षित होनेके अलावा क्रिया या प्रयत्न के भी जनकतया विवक्षित होता है. अतः वेदादि शास्त्रोंका प्रवर्तकत्व प्रथमकोटिका समझना चाहिये और परमात्माका द्वितीयकोटिका. अतएव पूर्वोदाहृत उपनिषद्वचनमें कण्ठतः निरूपित हुवा है कि ''एष ह्येवैनं साधु कर्म कारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषते एष उ एवैनमसाधु कर्म कारयति तं यमधोनिनीषते (कौ.उ.३।८). वेदादि शास्त्रोंके शब्दोंमें उन्निनीषा या अधोनिनीषा की सामर्थ्य स्वीकारी नहीं जा सकती. वह तो परब्रह्म परमेश्वरकी ही अनन्यसाधारण सामर्थ्य है.

महाप्रभुने ब्रह्मके भेदोपभेदोंवाले तीन रूपोंका निरूपण किया है:–

मूलरूप

क.परब्रह्म पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण

ख.सृष्ट्युत्पत्तिस्थितिलयोपादान अक्षरब्रह्म

ग.जड़जीवान्तर्यामी नारायण

सृष्टिस्थितिलयाधिदेवरूप

क–१.श्रीकृष्णके गुणावतार ब्रह्मा रजोगुणाधिष्ठातृदेव

क–२.श्रीकृष्णके गुणावतार विष्णु सत्त्वगुणाधिष्ठातृदेव

क–३.श्रीकृष्णके गुणावतार रुद्र तमोगुणाधिष्ठातृदेव

कालकर्मस्वभावप्रकृतिव्यष्टिपुरुषात्मकाक्षरब्रह्मसामर्थ्य

ख–१.काल

ख–२.कर्म

ख–३.स्वभाव

जड़जीवनियामक ब्रह्माण्डविग्रह अन्तर्यामी

ग–१.तत्तद् ब्रह्माण्डमूर्ति समष्टि अन्तर्यामी

ग–२.तत्तज्जीवात्मान्तःस्थित व्यष्टि अन्तर्यामी

ग–३.समष्टि–पुरुष

(द्र.:त.दी.नि.२।१२१ तथा सुबो.३।९।१४–२०).

परमात्माके द्विविध – अन्तर्यामी तथा वेद – रूपोंकी विवेचना करते हुवे महाप्रभु कहते हैं कि स्वयं अपने या जीवात्माओं के स्वभावके अनुरूप भगवान् अन्तर्यामी बन कर सभी जीवात्माओंको नाना प्रकारसे प्रेरित करते हैं. दोनों ही स्थितियोंमें प्रेर्यधर्ममें या प्रेर्यधर्मसे आविष्ट बन जाते हैं... परन्तु भक्तिसे पूत अन्तर्यामी कभी अन्यथा प्रेरित नहीं करते. भक्तिपूत अन्तर्यामी तो भक्ति करनेकेलिये ही जीवात्माको प्रेरित करते हैं. क्योंकि सृष्टिप्रवाहमें विभिन्नाधिकारक विभिन्न स्वभावोंके नियमनार्थ रूपग्रहण करनेवाले होनेके कारण भक्तिस्वभावके अनुसरणकारी बननेपर भक्त्यर्थ ही प्रेरणादायक बन जाते हैं, ताकि भक्तिप्रवाह अक्षुण्ण बना रहे. अन्तर्यामीका ही काम बहिर्यामी बन कर काल करता है. इन दोनोंका तारक या मारक होना जीवके स्वभाव–कर्मपर निर्भर है. अतएव शुद्ध स्वभाव और कर्म की सिद्धिकेद्वारा दोनोंको अमारक बनाना आवश्यक होता है. लोकमें जैसे किसी अपराधीको एक हाथसे पकड़ कर दूसरे हाथसे दण्डित किया जाता है, वैसे ही भगवान् भी अन्तर्यामी रूपी हाथसे पकड़ कर काल रूपी हाथसे दण्डित करते हैं. अतः अन्तर्यामी और काल दोनोंको अनुकूल बनाना हो तो अन्तर्यामीको भक्तिद्वारा तथा कालको वेदोक्त धर्मके अनुष्ठानद्वारा अनुकूल बनाया जा सकता है (द्र.सुबो.३।५।४).

अन्तर्यामी, वाल्लभवेदान्तमें, णिजन्त प्रयोगद्वारा निरूपणीय प्रयोजक–कर्ता या क्रियाप्रवर्तक होता है. वेद विधि–निषेधरूप लिङाद्यन्त प्रयोगद्वारा निरूपणीय तत्तत् फलसाधक कर्मोंका प्रबोधक ही केवल होता है. अतः अन्तर्यामिओं और वेदवाक्यों का प्रेरक होना अलग–अलग प्रकारका है. अधोनिनीषावश अन्तर्यामी अधर्मार्थ प्रेरित कर सकता है. देश–काल–द्रव्य–कर्ता–मन्त्र–कर्मोंके बारेमें उत्सर्ग अपवाद या प्रतिप्रसव के विधि–निषेधोंके प्रभेदोंके कारण, अधिकारभेदवश किसी एक ही कर्मकी धर्मरूपता या अधर्मरूपता की सम्भावनाके बावजूद, वेदादिशास्त्रोंद्वारा



अधर्मप्रेरणाकी बात तो कभी सोची ही नहीं जा सकती है.

दुःखाभावः सुखञ्चैव पुरुषार्थद्वयं मतम्।
मोक्षः कामस्तयोरङ्ग धर्मो ह्यर्थेन साधितः।।
साधनञ्च फलञ्चैव हरिर्वेदे निरूप्यते।
तदभिव्यक्तितः सर्वं पुरुषार्थस्वरूपतः।।
रूपप्रपञ्चकरणादासक्तस्वांशवारणे।
श्रुतिमात्मप्रसादाय चकारात्मानमेव सः।।

(त.दी.नि.२।१६–१८).

भावार्थ : दुःखाभाव और सुख ये दोनों ही फलरूप पुरुषार्थ होते हैं. मोक्ष दुखाभावरूप होता है और काम स्वर्गादि सुखरूप होता है. इन्हें सिद्ध करनेका उपाय या साधनरूप पुरुषार्थ धर्म होता है. आत्मचिन्तन भी धर्मका ही एक प्रकार है, अतएव ज्ञानकी पुरुषार्थोंमें पृथग्गणना नहीं की जाती. धर्मके साधनार्थ ही अर्थ अपेक्षित होता है. इस तरह साक्षात् या परम्परया चार पुरुषार्थ माने जाते हैं. यज्ञ–यागादिक कामसाधनीभूत धर्म है परन्तु ज्ञानसहित अर्थात् निष्काम=ब्रह्मज्ञानसहित मोक्षसाधन भी बन सकता है. इस तरह साधन–फलात्मक भगवान् श्रीहरिका ही वेदमें निरूपण किया गया है. क्योंकि भगवान् साधन–फलरूप उभयात्मक होते हैं, अतः वेदके अनुसार भगवान्की अभिव्यक्ति की जाये तो सभी पुरुषार्थ सिद्ध हो सकते हैं. इस विचित्र रूपप्रपञ्चमें जीवको अल्पज्ञानशक्तिके स्वभाववश होती भ्रान्तियोंके निवारणार्थ भगवान्ने श्रुतिरूप शब्दराशिको प्रकट किया. यद्यपि यह कार्य अन्तर्यामीद्वारा भी सिद्ध किया जा सकता था; परन्तु कर्मफलभोक्ता जीवात्माके अभोक्ता साक्षी सहयोगी बन कर ही जीवात्माके साथ–साथ ही हर समय रहते होनेसे, भीतर साथ रह कर यह कार्य करनेके बजाय बाहरसे आगन्तुक श्रौतज्ञानके रूपमें भीतर प्रविष्ट हो कर, इस कार्यको करना अधिक लीलोपयोगी होता है.

::लीलाहेतुक और विध्याधीन्यहेतुक कर्मोंका विभेद::

यहां यह आशङ्का हो सकती है कि एक ही परमात्मा यदि जीवात्माकी भ्रान्तिनिवारण करना चाहता हो तो भ्रान्ति पैदा करनेवाली सृष्टि प्रकट ही क्यों करता है ? और यदि ऐसी सृष्टि प्रकट की ही है तो उस भ्रान्तिको दूर क्यों करना चाहता है ?

ब्रह्मसूत्रकार इसका समाधान –''लोकवत्तु लीलाकैवल्यम्'' (ब्र.सू.२।१।३३) द्वारा देते हैं. इस सूत्रकी व्याख्या करते हुवे भाष्यकार कहते हैं –''लोकमें भी किसी कार्यका कोई प्रयोजन दिखलायी न देता हो, फिरभी आनन्दके साथ कोई उस कार्यको सम्पन्न करनेमें तल्लीन हो तो, ऐसे कार्यको लीला माना जाता है. लीलाका कोई प्रयोजन नहीं होता – लीलारूपा कृति स्वयंमें प्रयोजन होती है. ईश्वरकी लीलाके बारेमें तो लीलाकर्ताके ईश्वर होनेके कारण भी प्रयोजन पूछा नहीं जा सकता है !''

चेतनाचेतनात्मक जगत्की उत्पत्ति यदि जड़ कारणसे हुयी होती तो कारणीभूत द्रव्यका कर्तृनिरपेक्ष स्वभाव ही, जैन–बौद्ध विचारोंके अनुरूप, उत्पादव्ययात्मक स्वीकारा जा सकता था. जगत्में केवल चैतन्य ही भासित हो रहा होता तो किसी चेतनामें मायिकामायिक वासनावश उभरती–डूबती कल्पनाओंके रूपमें भी जगत्को स्वीकारा जा सकता था. इसके विपरीत हमारी चेतना स्वयं ही, जब किसी वस्तुके चेतन तो किसी वस्तुके अचेतन होनेकी साक्षी बनती है, तब इसे केवल जड़रूप या केवल कल्पनारूप मानना भी शक्य नहीं है. हमारे भीतर भासित होते चैतन्यका पारमार्थिक अद्वैत और भासित होते अचैतन्यका अपारमार्थिक द्वैत माननेकी तर्कलाघवमूलक विचारनीति तो भेदभावपूर्ण है. क्योंकि ऐसे तर्कलाघववश तो अचेतनका पारमार्थिक द्वैत और चैतन्यमें भासित होते अद्वैतका अपारमार्थिक होना भी स्वीकारा जा सकता है.

उपनिषद्का सुस्पष्ट उद्घोष तो अतएव यही है:–

स तपस्तप्त्वा पुनरेव वरुणं पितरमुपससार –''अधीहि भगवो ब्रह्म'' इति. तं होवाच – ''तपसा ब्रह्म विजिज्ञासस्व ! तपो ब्रह्म !!'' इति. स तपोऽतप्यत. स तपस्तप्त्वा ''आनन्दो ब्रह्म'',



इति व्यजानाद्, ''आनन्दाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते, आनन्देन जातानि जीवन्ति, आनन्दं प्रय्न्त्यभिसंविशन्ति'' इति (तै.उ.३।५–६).

भावार्थ: वारुणि भृगु अपने पिता वरुणके पास जा कर पुनः बोला –''भगवन् ! मुझे ब्रह्मके बारेमें कुछ समझाईये''. वरुणने उसे समझाया –''तपःपूर्वक ब्रह्मको जाननेका प्रयत्न करो ! तप ही ब्रह्म है !!'' उसने तप किया और तप करनेपर वह जान पाया – ''आनन्द ही ब्रह्म है. आनन्दसे ही सारे प्राणी पैदा होते हैं, पैदा होनेपर आनन्दके कारण ही अपना जीवन जी पाते हैं; और आनन्दकी ओर ही प्रयाण करके उसमें प्रविष्ट हो जाते हैं.

सृष्टिके उत्पत्ति स्थिति और लय तीनोंमें केवल आनन्दकी ही अभिन्ननिमित्तोपादानता इस सृष्टिके केवल जड़स्वभावके परिणाम या केवल चेतनमें उभरी दुःखद कल्पना होनेका निराकरण तो करती ही है, साथ ही साथ, सृष्टिके लीलारूप होनेका भी सबसे बड़ा प्रमाण है: आनन्दसे प्रकट होती, आनन्दरूपा तथा आनन्दैकपर्यवसानी कृति 'लीला' कहलाती होनेसे !

हां, यह उसी परमानन्दरूप परमात्माकी लीलाकथा है कि जिसके बारेमें उपनिषद् सुस्पष्ट शब्दोंमें यह भी निरूपण करता है कि ''न साधुना कर्मणा भूयान् नो एव असाधुना कनीयान् (कौ.उ.३।८). कर्मनियम यदि अटल होता तो परमात्मा भी कैसे उस नियमसे मुक्त हो सकता है ? कर्मनियम जैसा यदि कोई नियम ही न होता तो जीवात्मा भी कृताकृत कर्मोंके बन्धनोंसे मुक्त होनी चाहिये थी ! इससे सिद्ध होता है कि अनेकविध नाम अनेकविध रूप के प्राकट्यकी तरह अनेकविध कर्मोंके अनेकविध फलोंका भी कोई लीलात्मक नियम तो सृष्टिमें प्रकट हुवा ही है. निश्चित ही यह उस सर्वभवनसमर्थ ब्रह्मका लीलावैलक्षण्य है कि जिसकी लीलाकी रसानुभूतिके दुर्लभ लाभ पानेवालोंकेलिये उपनिषद् कहता है: आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्चनेति. एतं ह वाव न तपति किमहं साधु नाकरवं किमहं पापमकरवमिति (तै.उ.२।९).

अतएव ब्रह्मज्ञानीका यदि वेदविधिके आधीन होना नियत न हो तो स्वयं ब्रह्मको किसी विधिके आधीन कैसे माना जा सकता है ! इसी कारणसे

महाप्रभु कहते हैं कि सर्वरूप होनेके कारण परमात्मा हमारा अन्तर्यामी बन कर हमें पुण्य या पाप किसी भी ओर प्रेरित करे एतावता वह दोषभाग् नहीं बनता. क्योंकि उसकी दृष्टिसे तो सभी कुछ आनन्दात्मक ही होता है. अतएव जगत्‌में अनुभूत होती भिन्नता अनित्यता क्षुद्रता या दुःख आदि सभी कुछ उसी परमात्माके ही लीलात्मक अनेक रूप हैं. अर्थात् परमात्माका आनन्द ही इन रूपोंमें प्रकट हुवा है – आनन्द पानेकेलिये परमात्माने इन्हें प्रकट नहीं किया. सकल प्राणियोंमें अन्तःस्थित अन्तर्यामी परमात्मा जीवोंको धर्माधर्ममें प्रवर्तनरूप यह व्यापार जो करता है वह जैसे आनन्दात्मक है वैसे ही प्राणियोंके बहिःस्थित बहिर्यामी वेदका भी धर्ममें प्रवर्तनरूप और अधर्मसे निवर्तनरूप व्यापार भी आनन्दात्मिका लीला ही है. इस लीलात्मक तथ्यकी अपरोक्षानुभूति यदि होने लग जाये तो इस धारणाके बारेमें हृदयमें उठते दोषारोपणके भाव अथवा दोष भी निश्चय ही आनन्दात्मिका लीला ही लगने लगेंगे !

अतएव ''पराभिध्यानात्तु तिरोहितं ततो ह्यस्य बन्धविपर्ययौ'' (ब्र.सू.३।२।५)के भाष्यमें महाप्रभु कहते हैं कि आनन्दांशके तिरोहित [=छिपे हुवे – नष्ट नहीं] हो जानेके कारण परमात्मव्युच्चरित चिदंशोंमेंसे ऐश्वर्य वीर्य यश श्री ज्ञान वैराग्य आदि दिव्य पारमात्मिक गुण भी तिरोहित हो जाते हैं. इन गुणोंके तिरोहित होनेके कारण चिदंश ईश्वरांश होनेपर भी अनीशता=पराधीनताके स्वभावको प्रकट करने लग जाता है. सर्वसमर्थका अंश होनेपर भी निर्वीर्य दुःखी बन जाता है. परमश्रेष्ठ तत्त्वका अंश होनेपर भी अनेक प्रकारकी हीनताओंसे भर जाता है. देश–काल–स्वरूपकृत परिच्छेदरहित तत्त्वका अंश होनेपर भी जन्म–जरा–व्याधि–मृत्यु आदि विपत्तियोंको झेलनेवाला बन जाता है. सर्वज्ञका अंश होनेपर भी जन्म–मरणोंके आवर्तनोंमें मिलते–खोते देहोंमें अपने अहंकारको सीमित रखनेवाला अज्ञानी बन जाता है. आत्माराम और आप्तकाम अर्थात् स्वयंसिद्ध वैराग्यगुणवाले एकमेवाद्वितीय तत्त्वका अंश होनेपर भी तत्तद् जन्मोंमें अस्थायितया प्राप्त होते देहोंसे मिलते–बिछुड़ते पति–पत्नी मातापिता–सन्तती बन्धु–बान्धवों तथा आवास वसन आभूषण आदि विषयोंमें ममता रखनेवाला विषयासक्त बन जाता है. अतः जीवात्माकी कृतिमें न तो उसका अन्तर्निगूढ़ आनन्दस्वभाव प्रकट हो पाता है और न ही उसकी कृतियोंको, अतएव, 'लीला' ही कहा जा सकता है. ऐसे जीवात्माको लौकिक आज्ञा



भय कृति कामना अहन्ता और ममता रूपी हेतुओंके आधीन होना ही पड़ता है. अतएव जीवात्माकी दीनजनोचित स्वभावसिद्ध आज्ञानुकारिता, भीरुजनोचित भयनिवर्तनोपायपरता, हीनजनोचित कृतानुकारिता, कामिजनोचित कामपूरकोपायपरता, विविधाभिमानोचित अहन्तानुकारिता या संसारिजनोचित ममतानुकारिता रूपी पराधीनताको लक्ष्यमें कर शास्त्र भी जीवात्माके अभ्युदयनिःश्रेयस्‌के साधनोंका निरूपण तत्तद् विधियोंद्वारा करता है. हम देख चुके हैं कि परमार्थतः कैसा फल अभीष्ट होना चाहिये और उसके साधन क्या–कैसे होते हैं, शास्त्रके विधि–निषेध केवल यह जता सकते हैं, उसमें प्रवृत्त नहीं कर सकते. वह तो अन्तर्यामितया भीतर बिराजमान परमात्माका ही सामर्थ्य है. इस विषयमें जीवात्मा स्वयं भी अपने पारमार्थिक इष्टबोधके अनुसार बहुधा प्रवृत्त नहीं हो पाती ! जबतक उस परमात्माके साथ जीवात्मा अपने नैसर्गिक तादात्म्यका अनुभव नहीं कर पाती तबतक उसके भीतर पारमात्मिक आनन्द प्रकट नहीं हो पाता. उसके अभावमें वे दिव्य ऐश्वर्य वीर्य यश श्री ज्ञान या वैराग्य भी प्रकट नहीं हो पाते. अतः निष्प्रयोजन आनन्दोच्छलनके अभाववश ही उसकी कृति लीलात्मिका नहीं हो पाती. अतएव श्रुतिओंमें कहा गया है:–

'आत्मा'इत्येव उपासीत. अत्र हि एते सर्वे एकं भवति... तदिदम् अप्येतर्हि य एवं वेद 'अहं ब्रह्मास्मि' इति, स इदं सर्वं भवति. तस्य ह न देवाश्च अनाभूत्या ईशते, आत्मा हि एषां स भवति (बृ.उ.१।४।७–१०).

अथ य आत्मा स सेतुः विधृतिः एषाम् असम्भेदाय. न एतं सेतुम् अहोरात्रे तरतो न जरा न मृत्युः न शोको न सुकृतं न दुष्कृतं सर्वे पाप्मानो अतो निवर्तन्ते अपहतपाप्मा हि एष ब्रह्मलोकः (छा.उ.८।४।१).

भावार्थ : उसकी उपासना आत्माके रूपमें ही करनी चाहिये. क्योंकि यहां ये सभी कुछ एक हो जाते हैं... यह तो अब भी है कि जो अपने–आपको ब्रह्मके रूपमें जान पाता है वह सर्वरूप हो जाता है. देवभी उसे नीचा नहीं दिखा सकते. क्योंकि ब्रह्मको जाननेवाला देवोंकी भी आत्मा बन जाता है !

यह जो आत्मा है वह इन लोकोंको अभिन्नतया जोड़

देनेवाला सेतु है. इस सेतुके पार जानेवालोंमेंसे जरा मृत्यु शोक या सुकृत–दुष्कृत के सारे दोष निवृत्त हो जाते हैं. ऐसा अपहतपाप्मा यह ब्रह्मलोक है !

परमानन्दरूप ब्रह्मसे तादात्म्यकी अनुभूति तिरोहितानन्द जीवात्माके कर्तृत्वको ऐश्वर्य सामर्थ्य श्रेष्ठता निष्कामता ज्ञान और वैराग्य धर्मोंसे परिपूर्ण बनाती हुयी आनन्दको उच्छलित करनेवाली लीलात्मकतासे मण्डित कर देती है. इस अवस्थामें जीवात्मा भी विधिबन्धनोंसे ऊपर उठ जाता है. क्योंकि किसी तरहके सुख या दुःखनिवृत्ति रूपी फलको पानेको वह कोई कृति नहीं करता परन्तु पुनःप्रकट हुवा आनन्द ही केवल अब उसकी कृतियोंमें प्रकट होने लग जाता है ! और विधि तो कौन से फलको पाना हो तो कौन सा साधन अपनाना चाहिये यही तो बताती है. अतः आनन्दके प्रकट न होनेपर विधिबोधित सुकृत–दुष्कृतोंका बन्धन अकाट्य ही होता है. अस्तु.

::अध्यापनविधि या/और अध्ययनविधि::

यहां अब यह विचारणीय हो जाता है कि वेद–वेदान्तका अध्ययन किस श्रुतिवचनके द्वारा विहित है ? क्या ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचनद्वारा अथवा ''...ब्राह्मणमुपनयीत तमध्यापयीत'' वचनद्वारा ?

इस समग्र चर्चाके मूल, श्रीप्रभाकर मिश्र तथा श्रीकुमारिल भट्ट के शाबर भाष्यके व्याख्यानभेदमें, अर्थात् पूर्वमीमांसाके प्रस्थानभेदमें निहित हैं. बादमें शाङ्कर वेदान्ती भी इस विवादमें प्रमुख चर्चाकारोंके रूपमें जुड़ गये. इन पूर्ववर्ती विचारकोंकी युक्तिओंके सन्दर्भको निर्धारित कर लेना महाप्रभुके अभिप्रायको भलीभांति समझनेमें सहायक होगा ही.

वैसे सर्वप्रथम तो श्रीशबराचार्यने जो ''अथातो धर्मजिज्ञासा'' सूत्रगत 'अथ' पदकी व्याख्या करते हुवे कहा है उसे भी देख लेना न केवल उचित होगा अपितु आवश्यक भी है ही:–

आचार्य जैमिनिने उस धर्मजिज्ञासामें प्रवृत्त होनेको 'अथ' शब्दका प्रयोग किया है कि जो जिज्ञासा वेदाध्ययनके बिना सम्भव ही न हो.



क्यों ?

इसलिये कि अनेकविध वेदवाक्योंके ही तो यहां विचार होने जा रहे हैं...

शास्त्रोंमें इस तरह कहा गया है–''वेदमधीत्य स्नायाद्''. अतः वेदाध्ययनके बाद स्नान करने जानेवाला बीचमें ही यदि इस धर्मजिज्ञासामें कहीं उलझ गया तो स्नान करनेकी इस शास्त्राज्ञाका अतिक्रमण होगा; और शास्त्राज्ञाका उल्लङ्घन तो हो नहीं सकता.

यहां यह भी कहा जा सकता है कि आज्ञोल्लङ्घन तो करना ही पड़ेगा क्योंकि अन्यथा सप्रयोजन या अर्थवान् होनेपर भी वेद निष्प्रयोजन या निरर्थक सिद्ध होंगे, क्योंकि कर्मोंका उपदेश ही तो वेदका प्रयोजन या अर्थ है; और वेदके अध्ययनमात्र कर लेनेसे कर्मफल मिल जाता है ऐसा तो आदरणीय याज्ञिक वृन्द भी मानते नहीं हैं... अतः वेदाध्ययनके सम्पन्न हो जानेपर धर्मकी जिज्ञासा करनी ही चाहिये ऐसा 'अथ' शब्दके कारण सिद्ध होता है. हम भी यह तो नहीं कहते कि ''अन्य किसी कर्मके बाद धर्मजिज्ञासा नहीं की जा सकती''; किन्तु ''वेद पढ़नेके बाद, तुरत ही समावर्तनके स्नान कर लेनेके बजाय, धर्मकी जिज्ञासा पहले करनी चाहिये'' यही 'अथ' शब्दद्वारा विवक्षित अर्थ लगता है (शा.भा.१।१।१).

हम देख सकते हैं कि सूत्रकार अथवा भाष्यकार दोनोंमेसे किसीने भी यह खुलासा नहीं दिया है कि मीमांसामें प्रवृत्त होनेसे नियततया पूर्वभावी वेदाध्ययन ''उपनयीत तमध्यापयीत'' वचनद्वारा प्रयुक्त है अथवा ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचनद्वारा प्रयुक्त है. अतः प्राभाकर प्रस्थान और भाट्ट प्रस्थान के बीच इस विषयमें मतभेद उठ खड़ा हुवा, जिसमें प्राभाकर प्रस्थान अध्यापनविधिप्रयुक्त वेदाध्ययन स्वीकारता है तथा भाट्ट प्रस्थान अध्ययनविधिप्रयुक्त. दोनों ही प्रस्थानोंमें इस चर्चाको जोरशोरसे उठानेवालोंमें प्राभाकर प्रस्थानके प्रकरणपञ्चिकाकार श्रीशालिकनाथ मिश्र तथा प्रभाकरविजयकार श्रीनन्दीश्वर; तथा कौमारिल प्रस्थानके शास्त्रदीपिका एवं न्यायरत्नमाला के कर्ता श्रीपार्थसारथि मिश्र के नाम

उल्लेखनीय हैं.

इस विवादमें वेदाध्ययनको स्वाध्यायविधिप्रयुक्त माननेवालोंको एक बात कभी भूलनी नहीं चाहिये कि वेदाध्ययनको आवश्यक कर्तव्य बनानेवाला वचन भी स्वयं वेदविधिरूप ही है. अतः विधिजन्य कर्तव्यबोधसे पूर्व ही वेदाध्ययनके सम्पन्न हो जानेपर तो विधिव्यापार ही कुण्ठित हो जाता है:–

वैदिकं निखिलं कर्म विधिबोधविवर्जितम्।
वेदोक्तकर्मसामान्याद् मत्कृताध्ययनं यथा!।।

यदि कहा जाये कि विधिबोधरहित पुरुषद्वारा अनुष्ठित होने मात्रसे कोई कर्म अविधिप्रयुक्त=अवैध सिद्ध नहीं हो जाता है. ऐसी स्थितिमें तो अप्राप्तप्रापकतया अभिमत 'लिङ'दिप्रत्ययके ज्ञानको शाब्दभावनाके व्यापारतया अमान्य करना पड़ेगा. न केवल इतना अपितु श्रीपार्थसारथि मिश्रने पहले अर्थज्ञानार्थ वेदाध्ययननियमकी जो बात स्वीकारी वह भी असिद्ध हो जायेगी:–

यद्यपि अध्ययन अर्थज्ञानार्थ किया जाता है यह तो विधिके बिना अन्य प्रमाणोंसे भी सिद्ध है; फिरभी यथाविधि अध्ययनद्वारा ही वेदार्थज्ञानको पानेके नियमके विधानार्थ प्रस्तुत वचन है. अतः निरर्थक नहीं हो सकता है(न्या.र.मा.१।३६).

श्रीपार्थसारथि मिश्रने, बादमें शास्त्रदीपिकामें, इस विषयमें अपना दृष्टिकोण जो बदल दिया उसे भी देख लेना आवश्यक लगता है:–

ज्ञानस्वरूप या क्रत्वपूर्व के बारेमें तो नियम हो नहीं सकता है. इस विषयमें हमारा कहना यह है कि हम तो दोनोंमेंसे एक भी बात नहीं कर रहें हैं. हमारा तो केवल यही कहना है कि अग्निहोत्रादिके अनुष्ठानोंमें अधीतवेद त्रैवर्णिकोंका ही अधिकार होता है अनधीतवेद शूद्रोंका नहीं. यह अधिकारनियम इस



अध्ययनविधिके प्रयोजनतया सिद्ध होता है. क्योंकि अध्ययनविधिके अभावमें वेदविद् तो कर्मानुष्ठानार्थ मिलेंगे नहीं, अतः वेद न जाननेवालोंको भी अग्निहोत्रादि शास्त्रोक्त कर्मानुष्ठानका अधिकारी मानना पड़ेगा. अन्तमें वेद–वेदार्थकी जानकारीके बिना अनुष्ठानके भी सम्भव न होनेसे, अर्थाक्षिप्त वेदविद्यामें चारों ही वर्णोंका अधिकार सिद्ध हो जायेगा. अध्ययनविधिके रहनेपर, जबकि, वेदविद् त्रैवर्णिकोंका ही वह अधिकार सिद्ध होगा अन्य किसीका नहीं. क्योंकि ''वसन्ते ब्राह्मणमुपनयीत, ग्रीष्मे राजन्यं, शरदि वैश्यम्'' वचनके बलपर यह अवगत होता है कि उपनीत त्रैवर्णिक ही अक्षरग्रहण करके अध्ययनादिकी परम्पराद्वारा अर्थज्ञानके अधिकारी होते हैं. इस तरह वेद पढ़े हुवे त्रैवर्णिकोंके रहते अग्निहोत्रादिकी विधियां तत्तत् कर्मोंके अनुष्ठानार्थ किसी अत्रैवर्णिकको वेदाध्ययनार्थ उत्सुक नहीं बना पायेंगी (शा.दी.१।१।१).

इस विधानमें पूर्वाङ्गीकृत पक्ष छोड़ दिया है. पूर्वोक्त नियमविधिके विषयको यहां सुधारा गया है. फिरभी ये दोनों ही – अध्ययननियम और अधिकारितानियम – असिद्ध हो जाते हैं. क्योंकि आचार्य या ऋत्विक् को विधि, इतिकर्तव्यता या मन्त्र आदि सब कुछ अवगत हों तो काम तो चल ही सकता है. फिर वेदाध्ययनका आयास कोई क्यों करना चाहेगा! रोगनिवृत्तिकेलिये चरक या सुश्रुत के अध्ययनमें कालक्षेप करनेके बजाय कुशल चिकित्सकको निदान एवं चिकित्सा की दक्षिणा दे कर स्वस्थ हो जाना अधिक सुकर होता है. अथवा आधुनिक वाल्लभ सम्प्रदायमें, जैसे, आचार्योपदिष्ट स्वस्वगृहमें स्वस्वतनु–वित्त–परिजनोंके विनियोगपूर्वक भगवत्सेवाके स्वधर्मनिर्वाहके बजाय सिद्धान्तनिरपेक्ष अर्थलोलुप आचार्यवंशज तथा सिद्धान्तानभिज्ञ धर्मभीरु अनुयायिवर्ग दोनों ही भगवद्भजनार्थ वित्तोपार्जन एवं वित्तार्पण को ही पुष्टिभक्तिकी श्रेष्ठतम विधा मान बैठे हैं, तद्वत्!

''अग्निहोत्रादिकर्मोंकी विधि वेदके विधिभागके जानकार अनुष्ठाताकी अपेक्षा नहीं रखती, वेदविधि होनेके कारण, अध्ययनविधिकी तरह.''

अनुमानद्वारा कोई अवेदवित् पुरुष भी, वेदविधिबोधित किसी भी साधन या फल के अभीष्ट होनेपर, वैदिककर्मका अधिकारी सिद्ध हो जायेगा !

अतः अर्थज्ञान या अधिकारिता या अन्य भी किसी विषयके नियमार्थ इस वचनको स्वीकारनेपर गुरुमुखपाठित विधिका बोध तो आवश्यकतया मान्य करना ही पड़ेगा. ऐसी स्थितिमें श्रीपार्थसारथि मिश्रद्वारा निरूपित रीतिसे पिता आदि गुरुजनोंकी अभिलाषाका ज्ञान होनेपर या उनकी प्रेरणाके वश या आज्ञाके वश ही – ''द्विजबालक होनेके नाते मेरेलिये वेदाध्ययन स्वयं वेदविहित अनिवार्य कर्तव्य है'' – ऐसा सामान्यज्ञान तो द्विजबालकको अवश्य हो सकता है. इस सामान्य ज्ञानवाले बालकको विशेषजिज्ञासा भी हो ही सकती है. अतएव गुरूपसत्तिकी शक्यताको अस्वीकार करनेका भी कोई कारण नहीं बनता. फिरभी इन्हीं कारणोंसे विधिकी अप्राप्तप्रापकता जो निरस्त हो रही है, इस आपत्तिसे उद्धार कैसे हो पायेगा ? अतः इस आपत्तिके रहते स्वाध्यायविधिका प्रवर्तनासामर्थ्य तो कुण्ठित होगा ही. न्या.र.मा.में श्रीपार्थसारथि मिश्र कहते हैं:–

[क]रोगविशेषकी निवारक किसी औषधिको

जाननेवाले हितैषी उससे मिटनेवाले रोगसे ग्रस्त अपने प्रियजनको समझा–बुझा कर भी वह औषधि दे ही देते हैं, ऐसे ही शास्त्रज्ञ पिता या अन्य हितैषी भी अबोध बालकको ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' विधिबोधित कर्तव्य समझा कर वेदाध्ययनमें प्रवृत्त कर ही देंगे. स्वयं उनके शब्दोंमें – [१]यद्यपि न अत्यन्तापरिज्ञातो अर्थो ज्ञातुम् इष्यते, नापि सर्वात्मना ज्ञातः; तथापि केनचिद् आत्मना ज्ञातः केनचिद् जिज्ञास्यते. [२]अध्ययनसाध्यम् अधिकारम् अवगच्छद्भिः हितकारिभिः पित्रादिभिः अनुष्ठाप्यमानस्य अध्ययनस्य तत्प्रयुक्तिता किं न उपपद्यते ? यदिच अवश्यम् अनुष्ठात्रैव प्रयोजको ज्ञातव्यः ततो अध्यापनविधिरपि बालेन तेन अज्ञायमानः प्रयोजको न स्यात्''(न्या.र.मा.१।२६).

यह तो नितान्त विस्मयजनक विधान है ! क्योंकि प्रकृतमें अनुष्ठाता



उपनयनकर्ता आचार्यत्वकी कामना रखनेवाला है सो उसे तो प्रयोजक ज्ञात है ही. बालक तो उपनयन–संस्काररूप कर्मका अनुष्ठाता नहीं है प्रत्युत संस्कार्य ही है. इसके अलावा यह भी विचारणीय है कि वेदाध्ययन हो रहा है पिता या अन्य किसी ऐसे ज्येष्ठ पुरुषद्वारा अनुष्ठापित; और फिरभी है वह बालकके स्वाध्यायाध्ययनकी विधिसे प्रयुक्त ही ! ऐसी स्थितिमें प्रष्टव्य होता है कि पूर्वानधिगत वेदाध्ययनरूप वैध स्वकर्तव्यका बोध ज्येष्ठपुरुषोंकी अभिमति आकांक्षा या अनुष्ठापना के रूपमें बालकको प्रथम होता है कि वेदविधि–विहिततया ? यदि ज्येष्ठपुरुषोंकी अभिमत्यादिके रूपोंमें होता हो तो विधिके बजाय ज्येष्ठपुरुषोंके स्वविषयक अभिप्राय या प्रयत्न ही उस बालकके स्वकर्तव्यबोधके जनक बनेंगे. अतः विधिकी कर्तव्यबोधकरणता इतरकारणान्तरित होनेसे अन्यथासिद्ध हो जायेगी. यदि कहा जाये कि स्वयं वेदाध्यापन भी स्वाध्यायविधिप्रयुक्त है अतः अधीत बालकको अध्ययनके पश्चात् ज्येष्ठ पुरुषोंद्वारा अनुष्ठित वेदाध्यापनके मूलतया स्वाध्यायविधिका मूलप्रमाणतया बोध हो ही जायेगा, अतः विधिनैरर्थक्य नहीं. तब तो स्वविषयक कर्मके बोधकतया प्रथमोपस्थित जो उपनयनपूर्वकाध्यापन उसकी विधिसे प्रयुक्त जो अध्यापन तदनुकूल अध्ययनार्थीकी प्रवृत्ति न स्वीकार कर उपनीयमानोदासीन जो अध्ययनविधि तत्प्रयुक्त अध्यापनमें [तुलनीय: न तावता परप्रयुक्तत्वम् अनुष्ठाने सम्भवति, स्वकीयादेव अधिकाराद् अनुष्ठानलाभात्. न्या.र.मा.१।१७] उपनीयमान बालकके प्रवृत्त होनेका कारण क्या ?

यदि कहा जाये कि अध्यापनार्थ विधिकी कोई भी अपेक्षा नहीं है. क्योंकि अध्यापन तो आजीविकाके उपायतया लोकसिद्ध ही है:–

[ख]न अध्यापनमिदं वाक्यं विधातुं क्षमते यतो द्रव्यार्जनार्थं प्राप्तत्वात्(न्या.र.मा.१।२७).

इस विषयमें यह अवधेय है कि आजीविकोपार्जनार्थ लोकसिद्ध अध्यापन आचार्यत्वाधायक तो हो ही नहीं सकता. क्योंकि ''उपनीय तु यः शिष्यं वेदमध्यापयेद् द्विजः, सकल्पं सरहस्यं च तमाचार्यं प्रचक्षते. एकदेशं तु वेदस्य वेदाङ्गान्यपि वा पुनः, योऽध्यापयति वृत्त्यर्थमुपाध्यायः स उच्यते''

(म.स्मृ. २।१४०-१४१) इस वचनके आधारपर पारिभाषिक वैदिक आचार्यत्व न तो लोकसिद्ध होता है और न वृत्त्यर्थ ही. अतएव इसके व्याख्याकार मेधातिथि कहते हैं -''वृत्त्यर्थं'=जीविकार्थं, न आचार्यकरणविधिवशेन, स उपाध्यायो न आचार्यः. अन्येन उपवीतं यः कृत्स्नमपि वेदम् अध्यापयति न असौ आचार्यः उपनीयापि यः कृत्स्नं वेदं न अध्यापयति सोऽपि न आचार्यः''. इसके अलावा प्रभाकरविजयकार श्रीनन्दीश्वरकी -''आचार्यत्वके लौकिक होनेपर भी दक्षिणादि स्वीकारनेके अधिकारतया स्मृतिविहित होनेसे द्रव्योपार्जनकी नियमविधिकी तरह उसे समझना चाहिये'' (प्र.वि.प्र.नि.) युक्ति भी भाट्टमतका मननीय निराकरण लगती है. अर्थात् आजीविकोपार्जनके उपायतया अध्यापनके लोकप्राप्त होनेपर भी अन्य उपायोंके बजाय याजन अध्यापन या प्रतिग्रह द्वारा ही आजीविकोपार्जनके शास्त्रीय नियमके अङ्गतया ही अध्यापनका विधान क्यों घड़ा नहीं जा सकता ? ''षण्णां तु कर्मणामस्य त्रीणि कर्माणि जीविका याजनाध्यापने चैव विशुद्धाच्च प्रतिग्रहः'' (म.स्मृ.१०।७६) वचनद्वारा भी इसी नियमका सङ्केत मिलता तो है ही.

अध्ययनविधिद्वारा प्रयुक्त होनेसे हितैषी ज्येष्ठ पुरुष वेदाध्ययनके अनुष्ठापनमें जैसे प्रवृत्त होते हैं, ऐसे ही अध्यापनविधिप्रयुक्त अध्यापन भी बड़ोंका कर्तव्य है, सो बड़ोंके प्रति आदरभाववश तथा हितकामनावश ही बालक भी क्यों प्रवृत्त नहीं हो सकता ?

कुछ और भी शङ्कायें यहां अध्यापनविधिपक्षमें उठायी जाती हैं. यथा:-

> [ग]अध्यापनविधिप्रयुक्त अध्यापनमें प्रवृत्ति स्वीकार भी लें तो किसी ऐसे परोपकारी बालकका तदर्थ प्रस्तुत होना अनिवार्य नहीं.(वहीं)

इन आक्षेपोंके समाधानार्थ इस विषयमें भी कुछ कल्पनायें की जा सकती हैं कि बालकने बड़ोंके मुखसे पहलेसे सामान्यतया सुना हुवा हो सकता है कि ''स्वाध्यायप्रवचनाभ्यां न प्रमदितव्यम्'' (तै.उ.१।११।१) वचनबोधित वेदाध्यापन तो वेदविज्ञोंका अवश्यकर्तव्य है. ''सो जब भी



कोई वेदविज्ञ वेदप्रवचन करता हो तब वहां उपस्थित होना चाहिये'', ऐसा भी, सुन रखा होनेसे वेदाध्ययनार्थी बालकको वह अपना कर्तव्य लगेगा ही [तुलनीयः प्रथमं तावद् ''धर्माधर्मौ ज्ञातव्यौ'' इति वृद्धेभ्यः श्रुत्वा, तद् ज्ञातुम् इच्छन्- स्वाध्यायाध्ययनविधिना तादर्थ्येन विहितम् अध्ययनमपि तेभ्यएव अवधार्य, अधीते वेदम्. ततो अव्युत्पन्नस्य अधीतादपि वेदाद् अर्थज्ञानानुदयात् ''किम् अनेन उच्यते !'' इति पुनः अन्यादृशी १.जिज्ञासा जायते. तद्वशेनच व्युत्पत्त्युपाये निगम-निरुक्त-व्याकरणादि-श्रवणे यतते. ततश्च पदार्थज्ञानाद् वाक्यार्थः प्रतीयमानः न्यायानवधारणात् संशयितो भवति. ततः पुनः २.वाक्यार्थविशेषजिज्ञासा भवति. तदिदं पश्चात्तनं जिज्ञासाद्वयम् अभिप्रेत्य ''अथातो धर्मजिज्ञासा'' इति उक्तम्. न्या.र.मा.१।१२]. सो जैसे अध्ययनविधिसे विहित होनेकी बात बड़ोंके मुखसे सुन कर बालक ''स्वाध्यायविधि''प्रयुक्त वेदाध्ययनमें प्रवृत्त हो सकता है वैसे ही अध्यापनविधिसे प्रयुक्त अध्ययनमें क्यों प्रवृत्त नहीं हो सकता है ? अध्यापनके बिना स्वतोऽध्ययनको वैध अध्ययन तो माना नहीं गया है. अतः वेदाध्यापनको लोकसिद्ध आजीविकोपाय माना नहीं जा सकता.

> [घ]यदि आचार्यद्वारा उपनीत होनेके कारण उपनीतव्यापारतया वेदाध्ययनको आवश्यक माना जाये तो वह भी सम्भव नहीं है. क्योंकि उपनयन द्विजबालकका संस्कार है सो आत्मसंस्काररूप अध्ययनमें ही अङ्ग हो सकता है, परसंस्काररूप आचार्यत्वाधायक अध्यापनमें नहीं; और अङ्ग न होनेपर वेदाध्ययन वेदाध्यापनाक्षिप्त हो नहीं पायेगा(वहीं).

आचार्योपनीत द्विजबालकके व्यापारतया वेदाध्ययनकी प्राप्तिके सन्दर्भमें तर्क दिया गया है कि आत्मसंस्काररूप होनेसे उपनयन आत्मार्थ ही होता है, अन्यव्यक्तिमें आचार्यत्वाधानार्थ नहीं. यहां, परन्तु, प्रयोज्यकर्त्रनुष्ठित यज्ञोपवीतार्थ उपगमन और वेदाध्ययन आत्मसंस्कारसिद्ध्यर्थ हो ही सकते हैं, एतावता प्रयोजककर्त्रनुष्ठित उपनयन और वेदाध्यापन आचार्यत्वसिद्ध्यर्थ क्यों नहीं माने जा सकते ?

श्रीपार्थसारथि मिश्र कहते हैं:-

> [ङ]अतः अध्ययनकर्ताके संस्कारद्वारा अध्ययनाङ्ग ही उपनयन होता है फिरभी आनुषङ्गिकतया उससे आचार्यत्व भी सिद्ध हो जाता है, जैसे छेना बनानेको दूधमें मिलाये जाते जामनसे वाजी द्रव भी सिद्ध हो जाता है. एतावता उसे आचार्यत्वकी सिद्धके ही लिये तो स्वीकारा नहीं जा सकता (न्या.र.मा.१।२७).

पाणिग्रहणसंस्कारमें पाणिदानरूप कर्म-''वैवाहिको विधिः स्त्रीणां संस्कारो वैदिकः स्मृतः'' (म.स्मृ.२।६७) वचनबलात् कन्याके आत्मसंस्कारार्थ होनेपर भी पाणिग्रहणकर्ता पुरुषमें पतित्वाधायक अर्थात् गृहस्थके कर्मोंके अधिकारका आधायक क्या नहीं होता ? विवाह कन्याकेलिये उपनयनस्थानीय तो होता ही है: विवाहएव स्त्रीणां वैदिकः संस्कारः उपनयनम्(वहीं.मेधातिथि) - 'वैदिको' वेदाधिगमार्थम् उपनयनरूपः (वहीं. सर्वज्ञनारायण). इसी तरह उपगमन वैदिककर्माधिकारिताधायक वेदज्ञानप्राप्त्यर्थ हो सकता है; तथा उपनयन नित्यकर्मतया विहित षट्कर्मान्तर्गत अध्यापनार्थ क्यों नहीं हो सकता ?

स्मृतिचन्द्रिकाकारने विप्रकर्तव्यके रूपमें विहित वेदाभ्यासके बारेमें अनेक शास्त्रवचन उद्धृत किये हैं:-

> वेदाभ्यासं ततः कुर्यात् प्रयत्नाच्छक्तितो द्विजः।
> जपेदध्यापयेच्छिष्यान् धारयेद्वै विचारयेत्॥
> (कू.पु..२।१८।५३).
> .....................वेदाभ्यासो विधीयते।
> वेदस्वीकरणं पूर्वं विचारोऽभ्यसनं जपः॥
> तद्दानं चैव शिष्येभ्यो वेदाभ्यासो हि पञ्चधा।
> (द.स्मृ. ).

इनके अवलोकन करनेपर यह निर्विवाद सिद्ध हो जाता है कि



उपनयनाध्यापनाहित आचार्यत्व वेदविद् ब्राह्मणका लौकिक गुण-धर्म नहीं प्रत्युत शास्त्रविहित अवश्यनिर्वाह्य गुण-धर्म है. अतएव अध्यापन भी अवश्यकर्तव्यतया प्राप्त है, केवल आजीविकोपार्जनके लोकसिद्ध उपायतया नहीं. अतः यदि अध्ययनके अध्यापनविधिप्रयुक्त होनेपर अध्ययनार्थी बालककी तदर्थ प्रवृत्ति नियत न रह जाती हो तो अध्ययनविधिप्रयुक्त स्वीकारनेपर अध्यापककी प्रवृत्ति भी नियत न रह जायेगी. यदि अध्यापनके बिना अध्ययनके शक्य न होनेसे अङ्गतया अध्यापन आक्षिप्त होता हो तो अध्ययनके बिना अध्यापनके भी शक्य न होनेसे अङ्गतया अध्ययन भी आक्षिप्त होगा ही. यदि वह आजीविकार्थ लोकसिद्ध होनेसे विध्यपेक्षा नहीं रखता हो तो स्वतः पुस्तकावलोकनद्वारा भी वेदाक्षरग्रहण और अर्थावगति भी लोकसिद्ध होनेसे वहां भी विध्यपेक्षा निरस्त हो जायेगी. अध्ययनविधिप्रयुक्त स्वकर्तव्यके बारेमें बड़ोंके मुखसे सुन कर प्राप्त हुवा स्वकर्तव्यबोध यदि अध्ययनविधिका सहकारी कारण बनता हो तब तो अध्ययनके अध्यापनविधिप्रयुक्त होनेपर भी वह सहकारी बनेगा ही.

यह भी कहा जाता है कि-

> [च]अङ्गताबोधक श्रुत्यादि प्रमाणोंके अभावके कारण भी वेदाध्यापनके अङ्गतया वेदाध्ययन मान्य नहीं हो सकता है. क्योंकि अङ्ग होनेके कारण यदि वेदाध्ययनको वेदाध्यापनप्रयुक्त माना जाता है तो वेदाध्यापनप्रयुक्त अङ्गता सिद्ध नहीं की जा सकेगी, दुरुद्धर अन्योन्याश्रयदोषसे ग्रस्त होनेके कारण(वहीं).

इस अन्योन्याश्रयदोषके निराकरणार्थ यह अवधारणीय है कि अध्ययनकर्ताके अभावमें अध्यापनक्रियाका अनुष्ठान सामान्यतया तो शक्य नहीं हो पाता. ऐसे ही अध्यापनकर्ताके अभावमें विहिताध्ययनक्रियाका भी अनुष्ठान अशक्य हो जाता है. अतः परस्परस्वरूपघटक होनेके कारण अध्ययनाध्यापनका लोकसिद्ध नित्यसम्बन्ध है. अङ्गताबोधक श्रुत्यादि प्रमाणोंकी अपेक्षा वस्तुके दृष्टोपकारकतावच्छिन्न अङ्गत्वकेलिये नहीं होती - वह तो अदृष्टोपकारकतावच्छिन्न अङ्गत्वकेलिये ही होती है. पुरोडाशप्रकृतिरूप व्रीहिके दृष्टस्वरूपात्मक अङ्गत्वको श्रुत्यादि प्रमाणोंकी

अपेक्षा नहीं होती. ''श्रेयःसाधनता ह्येषां नित्यं वेदात् प्रतीयते'' वचनसिद्धा अङ्गताबोधक श्रुत्यादि प्रमाणोंकी अपेक्षा अदृष्टस्वरूपात्मक अङ्गत्वकेलिये ही होती है. अन्यथा वेदाध्ययनाङ्गत्वेन मीमांसाध्ययनप्रयुक्ति और वेदाध्ययनविधिप्रयुक्त मीमांसाध्ययनकी वेदाध्ययनाङ्गता का विधान भी इसी तरहके दोषसे ग्रस्त विधान क्यों न मान लिया जाये ? वैसे तो प्रमाणलक्षणमें भी किसी ज्ञानके अनधिगताबाधितार्थविषयक होनेपर उसके प्रामाण्यकी सिद्धि होगी और ज्ञानके प्रामाण्यके सिद्ध होनेपर ही ज्ञानविषयके अनधिगताबाधितार्थ होनेकी सिद्धि हो पायेगी यों सर्वत्र अन्योन्याश्रयदोष दुरुद्धर हो जायेगा. इस तरहके दोषोद्भावनके उत्साहमें जिस एक महत्त्वपूर्ण तथ्यको भुला दिया जाता है वह यह है कि अनधिगताबाधितार्थविषयक होनेसे ज्ञानके प्रामाण्यकी सिद्धि कारकहेतुनिरूपिता उत्पत्तिरूपा होती है; और ज्ञानप्रामाण्यके बलपर ज्ञेयवस्तुकी अनधिगतार्थता एवं अबाधितार्थता ज्ञापकहेतुनिरूपिता ज्ञप्तिरूपा होती है. अतः अन्योन्याश्रयका प्रश्न ही नहीं उठ सकता. ठीक इसी तरह अध्ययनमात्रकी अध्यापनाङ्गता ज्ञप्तिनिरपेक्ष अध्यापनस्वरूपघटकतया होती है; जबकि वेदाध्यापनविधिप्रयुक्त वेदाध्ययनकी वेदाध्यापनाङ्गता वेदाध्यापनज्ञापननिरूपिता वेदाध्ययनज्ञप्तिरूपा होती है. यह न स्वीकारनेपर वेदाध्ययनविधिप्रयुक्त वेदाध्ययन और वेदाध्ययनप्रयुक्त वेदाध्ययनविध्यध्ययन के निरूपणमें भी अन्योन्याश्रयदोषको दुरुद्धर मानना पड़ेगा. अतएवः–

> अनवबुद्धार्थस्तु अवबोधविधिः न अवबोधे प्रवर्तयति, तदर्थबोधः चेद् विध्यपेक्षः; न तत्र सएव प्रवर्तयति अनवबुद्धार्थत्वाद्, इतरेतराश्रयं स्यात् – तदर्थबोधात् प्रवृत्तिः प्रवृत्तस्य च अर्थबोधइति. तस्माद् विध्यन्तरम् अपेक्षितव्यमिति अनवस्था (ब्र.सि.३।२).
>
> भावार्थ : जिसे वेदार्थके अध्ययनकी विधिकी जानकारी ही न हो वह तो वेदार्थके अध्ययनमें प्रवृत्त हो नहीं पायेगा; और वेदार्थका अध्ययन करना चाहिये यह पुनः यदि विधिवशात् ही ज्ञात हो पाता हो तो यह विधि स्वयं तो किसीको प्रवृत्त कर नहीं पायेगी, अनवगत होनेके कारण ही, अन्योन्याश्रय दोष उभरता होनेसे – अध्ययनविधिके अवगत होनेपर वेदविधिबोधार्थ प्रवृत्ति और वेदविधिबोधार्थ प्रवृत्तको अध्ययनविधिकी जानकारी मिलती होनेसे. एतदर्थ अन्य किसी विधिको बीचमें लाया गया तो अनवस्था दोष और उठ खड़ा होगा..



इस दोषके निराकरणार्थ श्रीमण्डन मिश्रने भी यही स्वीकारा है:–

> अप्रवृत्तोऽपि हि स्वाध्यायाध्ययनविधिवाक्याध्ययने पुरुषान्तराधीतात् ततः तस्य च अन्येषां च वाक्यानाम् अध्ययने प्रवर्तते, शाखान्तरीयाङ्गोपसंहार इव श्रवणमात्रात्; न खलु स्वाधीतवाक्यमेव प्रवर्तयति...(वहीं).
>
> भावार्थ : ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' विधानके वश ही स्वाध्यायाध्ययन–विधिवाक्यके अध्ययनमें प्रवृत्त न होनेवाला भी पुरुषान्तरद्वारा अधीत अध्ययनविधायक वचनके समेत अन्य भी विधिवचनों के अध्ययनमें प्रवृत्त हो सकता है. शाखान्तरीय अङ्गोंके स्वकर्मानुष्ठानमें उपसंहारार्थ जैसे अन्यपुरुषाधीत वेदवाक्य स्वयं पढ़े गये न होनेपर भी, अर्थात् उनके बारेमें केवल दूसरेके मुखसे सुना होनेपर भी, वे वाक्य प्रवर्तक हो सकते हैं. अतः आवश्यक नहीं स्वयं अपने पढ़े हुवे वेदवाक्य ही प्रवर्तक होते हों और अन्यद्वारा पढ़े हुवे नहीं.

स्पष्टतया यहां देखा जा सकता है कि अन्योन्याश्रयदोषका परिहार गुरुसे भिन्न किसी पुरुषके मुखसे सुन कर स्वाध्यायाध्ययनविधिसमेत अवशिष्ट वेदके अध्ययनमें प्रवृत्तिके निरूपणद्वारा ही दिया जा रहा है. हम कह ही चुके हैं कि ऐसी स्थितिमें पौरोहित्यमें रुचि रखनेवाले कतिपय ब्राह्मणोंकेलिये ही वेदाध्ययन आवश्यक रह जायेगा सभी ब्राह्मणोंकेलिये नहीं. क्योंकि परपुरुषाधीत वेदवचन भी प्रवर्तक तो हो ही सकते हैं ! फिर तो गुरुमुखसे स्वशाखाध्ययनकी प्राथमिकता, स्वशाखात्यागपूर्वक परशाखाध्ययनका निषेध, स्वशाखोक्तरीत्या कर्मानुष्ठानकी प्राथमिकता, स्वशाखीयकर्मोके त्यागपूर्वक परशाखीयकर्मोंके अनुष्ठानका निषेध; और स्वशाखामें अनाम्नात स्वशाखीयकर्माविरोधि परशाखोक्त अङ्गोंका स्वकर्मानुष्ठानमें उपसंहार आदिके स्मृतिचन्द्रिकाके संस्कारकाण्डमें संगृहीत इन स्मार्त उत्सर्गापवादोंकी कोई सङ्गति ही नहीं रह जायेगी:–

पुस्तकप्रत्ययाधीतं नाधीतं गुरुसन्निधौ।
भ्राजते न सभामध्ये जारगर्भ इव स्त्रियाः ।।

(ना.स्मृ.).

संस्कारवद्भिः कर्तव्यं वेदस्याध्ययनं द्विजैः।
शुद्धस्य फलवत् तत् स्याद् अन्यथा निष्फलं स्मृतम् ।।

(लघुव्या.स्मृ.).

पारम्पर्यागतो येषां वेदस्सपरिबृंहणः।
तच्छाखं कर्म कुर्वीत तच्छाखाध्ययनं तथा ।।
यच्छाखीयैस्तु संस्कारैस्संस्कृतो ब्राह्मणो भवेत्।
तच्छाखाध्ययनं कुर्यात् त्यागेन पतितो भवेत् ।।
अधीत्य शाखामात्मीयां परशाखां ततः पठेत्।
स्वशाखां यः परित्यज्य पारक्यमधिगच्छति।
स शूद्रवद् बहिष्कार्यः सर्वकर्मसु साधुभिः ।।

(व.स्मृ.).

यन्नाम्नातं स्वशाखायां परोक्तमविरोधि च।
विद्वद्भिस्तदनुष्ठेयमग्निहोत्रादिकर्मवत् ।।

(कात्यायनवचन).

इन वचनोंके अवलोकनसे इतना तो बिलकुल स्पष्ट ही है कि वेदाध्ययन ब्राह्मणोंकेलिये केवल कर्मानुष्ठानके अधिकारकी सिद्धिके अ‘तया ही विहित नहीं अपितु अवश्यानुष्ठेय कर्मतया भी विहित है. अतः गुरुमुखसे अश्रुतवेदके अध्ययनार्थ प्रवृत्त होनेपर स्वयं अध्ययनरूप कर्मका अनुष्ठान भी अवैध ही बन जाता है.

वेदाध्यापनविधिप्रयुक्त वेदाध्ययनमें न ऐसे कोई दोष और न अन्योन्याश्रयदोष ही होता है; तो उसके दुरुद्धर होनेकी कल्पना तो स्वयंमें एक दुर्निवार्य दुराशा ही लगती है.

इसके अलावा यह भी विचारणीय है ही कि अज्ञायमान विधि भी यदि



कर्ममें प्रयोजक बनती हो तो अनुपनीत अनधीत पुरुषोंका भी तत्तत् कर्ममें अधिकार स्वीकारनेमें क्या आपत्ति होनी चाहिये ? अनुष्ठापक ऋत्विजोंमें तो ज्ञान रह ही सकता है !

अतएव अध्यापनविधिप्रयुक्त वेदाध्ययनके पक्षके आलोचनार्थ न्या.र.मा.के कर्ताने जो उपहास किया है:–

> [छ]बड़ोंके मुखसे –‘‘सच्चे इष्टानिष्टका बोध वेद पढ़ कर ही जाना जा सकता है’’ ऐसा सुन कर वेदार्थज्ञान प्राप्त करनेकी कामना रखनेवाले बच्चे गुरुके पास जाते ही हैं. ‘‘स्वाध्यायोऽध्येतव्यः’’ वचनविहित होनेके कारण उनकेलिये अवश्यकर्तव्यरूप वेदाध्ययन उन्हें गुरु भी कराता ही है, वेदार्थका ज्ञाता होनेके कारण. फिरभी ‘‘स्वाध्यायोऽध्येतव्यः’’ विधि किसे वेदाध्ययन करनेको कह रही यह निश्चित न होनेके कारण अध्यापनविधिप्रयुक्त ही वेदाध्ययन स्वीकारनेका दुराग्रह रखनेवाले गुरु श्रीप्रभाकर मिश्रके बारेमें चिन्ता करनेके बजाय ऐसी अटपटी बात करनेवालेको लोग गुरु मानना ही क्यों छोड़ नहीं देते ! हमें तो यही अधिक शोचनीय विषय लगता है !!(वहीं).

इस उपहासके विषयमें यही कहा जा सकता है कि साधारण मनुष्यके रूपमें जनमे वेदार्थजिज्ञासुको तो ‘‘स्वाध्यायोऽध्येतव्यः’’ वचनकी जन्मसिद्ध जानकारी हो नहीं सकती. जिन वेदार्थविज्ञोंको इस वचनकी जानकारी हो सकती है वे भी यदि कोई जिज्ञासु अनुपनीत है तो उसे उपनयन संस्कारसे पहले संस्कृत करना चाहेंगे सो गायत्री मन्त्रका ही उपदेश सर्वप्रथम उसे देंगे नकि ‘‘स्वाध्यायोऽध्येतव्यः’’ विधिका [द्रष्टव्यः न ह्यस्मिन् युज्यते कर्म किञ्चिदामौञ्जिबन्धनात्, नाभिव्याहारयेद् ब्रह्म स्वधानिनयनादृते. म.स्मृ.२।१७१-१७]. फिरभी वेदके संहिता ब्राह्मण आरण्यक उपनिषद् भागोंका क्रमशः अध्ययन करनेपर यह वचन भी, विलम्बसे ही सही, पर कभी न कभी तो पढ़नेमें आ ही सकता है. सो इससे पहले वेदाध्ययन समारब्ध हो ही गया होनेसे वचन अप्राप्तका प्रापक विधिरूप नहीं रह पायेगा. अध्यापक गुरुको चाहिये कि वह ‘‘ ‘स्वाध्यायोऽध्येतव्यः’ वचनके

अर्थानुसन्धानपूर्वक वेदाध्ययन कराये – 'अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयीत तमध्यापयीत' वचनके अर्थानुसन्धानपूर्वक नहीं'' ऐसा निषेधवचन खोजना तो गुरूपहास करनेवालोंका ही परम कर्तव्य लगता है !

कल्पसूत्रोंमें भी ''गर्भाष्टमेषु ब्राह्मणमुपनयेत्'' (शा.गृ.सू.२।१।१) ''गर्भाष्टमेषु ब्राह्मणमुपनयीत'' (आ.गृ.सू.४।१०।२) यों अध्यापकको उद्देश्य करके ही उपनयन करनेका विधान दृष्टिगत होता है. इसी तरह ''आचार्यः ॐकारं प्रयुज्य अथ इतरं वाचयति...'' (शा.गृ.सू.२।५।११) ''पुरस्तात्प्राङ्ङासीनः कुमारः दक्षिणेन पाणिना दक्षिणं पादमन्वारभ्याह 'सावित्रीं भो अनुब्रूहि' इति तस्मा अन्वाह 'तत्सवितुः' इति'' (आ.गृ.सू.४।११।८-९) ''ब्रह्मचारी असि...आचार्याधीनो भव, वेदम् अधीष्व'' (बो.गृ.सू.२।५।४५) ऐसे अनेकानेक वचनोंमें उपगमनकर्ता और उपनयनकर्ता को बोलनेके अलग-अलग वचनोंके सूचनपूर्वक अध्यापकको ही उद्देश्य कर आचार्यकर्तृक वेदमन्त्रोच्चारणानुच्चारण करानेका विधान उपलब्ध होता है. सामान्यतया जिसे उद्देश्य बना कर ''सत्यं वद'' कहा जाता है, ''मानृतं वद'' भी उसे ही उद्देश्य बना कर कहा हुवा मानना चाहिये. इसे यदि स्वीकारते हैं तो ''गर्भाष्टमेषु ब्राह्मणमुपनयेत्'' विधि यदि ब्राह्मणकुमारको उद्देश्य बना कर प्रवृत्त हुयी हो तो क्या ''आषोडशाद्वर्षाद् ब्राह्मणस्यानतीतः कालः... अत ऊर्ध्वं पतितसावित्रीकाः भवन्ति. नैनानुपनयेयुः, नाध्यापयेयुः, न याजयेयुः, नैभिर्व्यवहरेयुः'' (शा.गृ.सू.२।१।१-१३) ''नानन्तेवासिने प्रब्रूयात् नासंवत्सरवासिने नाप्रवक्त्रे '' (ऐ.आ.२।६।१२) जैसे निषेधवचन भी ब्राह्मणकुमारको ही नियोज्य मान कर कहे गये हैं ! यहां उपगमन अध्ययन एवं यजन का निषेध तो कथञ्चित् सोचा भी जा सकता है परन्तु व्रात्यके साथ व्यवहार न रखनेकी अथवा जो संवत्सरस्थायी अन्तेवासी न हो उसे उपदेश न देनेकी बात स्वयं व्रात्यको या अनन्तेवासीको तो कही नहीं जा सकती है. अतः ''स्वयं व्रात्य ही किसी अव्रात्यके साथ किसी भी प्रकारका व्यवहार न रखे, या असंवत्सरस्थायी अनन्तेवासी ही किसी उपदेशकसे पढ़ने न जाये '' ऐसा अर्थ सोचनेपर, जो व्रात्य होगा वह या तो अव्रात्योंके साथ व्यवहार रखता होगा तो इस विधिका उसे ज्ञान होगा याफिर अन्तेवासीको ही किसी उपदेशकसे वेद-वेदाङ्गोंके अध्ययन करनेपर ही यह कर्तव्य समझमें आ सकता है. दोनों ही स्थितियां विरोधाभासपूर्ण लगती हैं. अतः सोचनेको बाधित



होना पड़ता है कि व्रात्यके साथ व्यवहार रखनेका निषेध अव्रात्योंको किया जा रहा है. इसी तरह अनन्तेवासीको न पढ़ानेकी बात उपदेशार्थीको ही कही जा रही है. तब केवल व्यवहारविषयक विधि ही क्यों अन्य भी विधियां व्रात्य या अनन्तेवासी के बजाय अव्रात्य उपदेशकको ही उद्देश्य बना कर कही गयी क्यों न मान लेनी चाहिये ? ऐसी स्थितिमें वेदाध्ययनके अध्ययनविधिप्रयुक्त होनेका समर्थन प्रकरणानुपात्त वाक्यार्थमीमांसा ही लगती है.

इस वाक्यार्थमीमांसामें जिस एक महत्त्वपूर्ण तथ्यकी अक्षम्य उपेक्षा की गयी है, वह तथ्य यह है कि यह वचन किस प्रकरणमें पठित है, इसका विचार किया ही नहीं गया है. ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचन तैत्तिरीयारण्यकके द्वितीय प्रपाठकमें तथा शतपथब्राह्मणके ग्यारहवें काण्डके पञ्चमाध्यायके छट्ठे और सातवें ब्राह्मणोंमें उपलब्ध होता है. वैसे भाष्यकार श्रीभास्कराचार्य कहते हैं कि स्वाध्यायब्राह्मण काठकशेष है, अतः वहां भी अवलोकनीय तो है ही, फिरभी जिन रूपोंमें तैत्तिरीयशाखा तथा माध्यन्दिनशाखा में यह वचन उपलब्ध होता है उन रूपोंमें तो निःसन्देह यह कहा जा सकता है कि उपनीयमान द्विजकुमारको उद्देश्य बना कर वेदाध्ययन या वेदाध्यापनकी यह विधि हो ही नहीं सकती है. क्योंकि उपनीत एवं अधीतवेद द्विजाधिकारक जो पञ्चमहायज्ञ १.देवयज्ञ २.पितृयज्ञ ३.भूतयज्ञ ४.मनुष्ययज्ञ और ५.ब्रह्मयज्ञ होते हैं, उनमेंसे अन्तिम ब्रह्मयज्ञके सन्दर्भमें यह वचन पठित है:-

[१]प्रसृतो ह वै यज्ञोपवीतिनो यज्ञो, अप्रसृतो अनुपवीतिनो. यत्किञ्च ब्राह्मणो यज्ञोपवीत्यधीते यजतएव तत्. तस्माद् यज्ञोपवीत्येव अधीयीत याजयेद् यजेत वा. [२]अजान् ह वै पृश्नीन् तपस्यमानान् ब्रह्म स्वयम्भु अभ्यानर्षत् ते ऋषयो अभवन्. तद् ऋषीणाम् ऋषित्वम्. तां देवताम् उपातिष्ठन्त यज्ञकामाः. ते एतं ब्रह्मयज्ञम् अपश्यन् तम् आहरन् तेन अयजन्त... यत् स्वाध्यायम् अधीयीत एकामपि ऋचं यजुः साम वा तद् ब्रह्मयज्ञः सन्तिष्ठते ...यद् ब्राह्मणानि इतिहासान् पुराणानि कल्पान् गाथा...

ब्रह्मयज्ञेन यक्ष्यमाणः प्राच्यां दिशि ग्रामाद् अछदिर्दर्श... दर्भाणां महद् उपस्तीर्य उपस्थं कृत्वा प्राङ् आसीनः स्वाध्यायम् अधीयीत... प्रज्ञातयैव प्रतिपदा छन्दांसि प्रतिपद्यते... ग्रामे मनसा स्वाध्यायम् अधीयीत दिवा नक्तं वा... उत तिष्ठन् उत व्रजन् उत आसीन उत शयानो अधीयीतैव स्वाध्यायं... [३]...स्वाध्यायमधीते तपएव तत्. तपो हि स्वाध्यायइति... ब्रह्मणः सायुज्यं गच्छति... [४]तस्य वा एतस्य यज्ञस्य द्वौ अनध्यायौ यद् आत्मा अशुचिः यद् देशः... यएवं विद्वान्... स्वाध्यायम् अधीते... सर्वान् लोकान् अनृणो अनुसञ्चरति... यः तित्याज सखिविदं सखायं न तस्य वाच्यपि भागो अस्ति. यदिं शृणोति अलकं शृणोति नहि प्रवेद सुकृतस्य पन्थाम् इति. तस्मात् स्वाध्यायो अध्येतव्यो... यावतीर्वै देवताः ताः सर्वा वेदविदि ब्राह्मणे वसन्ति. तस्माद् ब्राह्मणेभ्यो वेदविद्भ्यो दिवेदिवे नमस्कुर्याद्. न अश्लीलं कीर्तयेद्. एताएव देवताः प्रीणाति. [५]रिच्यतइव वा एष प्रेव रिच्यते यो याजयति प्रति वा गृह्णाति. याजयित्वा प्रतिगृह्य वा अनश्नन् त्रिः स्वाध्यायं वेदम् अधीयीत. त्रिरात्रं वा सावित्रीं गायत्रीम् अन्वातिरेचयति. वरो दक्षिणा वरेणैव वरं स्पृणोति. आत्मा हि वरः ! (तै.आ.२।१-१६).

भावार्थ : [१]यज्ञोपवीतीका यज्ञ प्रसृत होता है जबकि अयज्ञोपवीतीका अप्रसृत. यज्ञोपवीती जो कुछ जपता है उसे यज्ञ ही समझ लेना चाहिये. अतः यज्ञोपवीतीको ही अध्ययन याजन या यजन करना चाहिये. [२]तपोनिरत अजन्मा पृश्निओंके समक्ष स्वयम्भु ब्रह्म स्वयं प्रकट हुवे. अतएव उन्हें ऋषित्व प्राप्त हुवा. यही तो ऋषिओंका ऋषित्व होता है कि यज्ञकामी हो कर उन्होंने देवताओंका उपस्थान किया. उन ऋषिओंने इस ब्रह्मयज्ञको पा कर इसका अनुष्ठान किया. उन्होंने जब ऋचाओंका अध्ययन किया तो वे ऋचायें देवताओंकेलिये दुग्धकी आहुति बन गयी... ऋक् यजु या साम के एक भी मन्त्रका जो अध्ययन किया जाता है वह 'ब्रह्मयज्ञ' कहलाता है... ऐसे ही ब्राह्मण इतिहास पुराण कल्प गाथा...का भी... ब्रह्मयज्ञ करनेवालेको घरोंके छपरे दिखलायी देने बन्द हो जायें, गामसे उतनी दूर जा कर, दर्भोंका आसन बिछा



कर, पूर्वाभिमुख बैठ कर, स्वाध्यायका अध्ययन करना चाहिये... यह स्वाध्याय नित्य नूतन-नूतन पाठोंके अध्ययनक्रमसे करना चाहिये... गांवमें रहनेवालेको मनमें ही स्वाध्याय करना चाहिये. दिनमें या रातमें... खड़े हो कर, बैठ कर, चलते या लेटे हुवे, कैसे भी स्वाध्याय करे परन्तु करना अवश्य चाहिये... [३]जो स्वाध्यायका अध्ययन करता है वह तप ही करता है. स्वाध्याय तप ही तो है... स्वाध्याय करनेवाला ब्रह्मसायुज्यको पा लेता है... [४]यह यज्ञ दो ही स्थितिओंमें स्थगित होता है. एक तो कर्ता स्वयं जब अशुचि हो या देश जब अशुचि हो... इसे समझनेवाला... सभी लोकोंमें सभी ऋणोंसे मुक्त हो कर परिभ्रमण कर पाता है... जो मैत्री निभानेवाले मित्रका त्याग करता है, उसका वाणीमें कोई भी भाग नहीं रह जाता. ऐसा व्यक्ति जो कुछ सुनता है मिथ्या ही सुनता है. वह अपने सुकृतके मार्गको कभी जान नहीं पाता. अतएव स्वाध्यायका अध्ययन करना चाहिये... जितने भी देवता हैं वे वेदविद् ब्राह्मणमें बसते हैं. अतः वेदविद् ब्राह्मणोंको प्रतिदिन नमन करना चाहिये. उनके बारेमें कोई अनुचित बात नहीं करनी चाहिये. इससे सभी देव प्रसन्न हो जाते हैं. [५]जो याग करवा कर दक्षिणा लेता है या प्रतिग्रह करता है वह रीता हो जाता है. अतः उपवास रख कर तीन बार वेदका स्वाध्याय करना चाहिये. अथवा तीन रात तक सावित्री-गायत्रीका जप करनेसे यह रीतापन दूर हो सकता है. जो कुछ दक्षिणा मिलती है वह अच्छी बात है परन्तु सबसे श्रेष्ठ वरदान है – आत्माका रीता न होना !

इस वचनके [१]अंशमें अयज्ञोपवीतीका वेदाध्ययन याजन और यजन में अनधिकारी होना तथा स्वाध्यायका यज्ञरूप होना घोषित किया गया है. [२]अंशमें यज्ञोपवीतीकेलिये ब्रह्मयज्ञका विधान और उसकी इतिकर्तव्यता समझायी गयी है. [३]अंशमें स्वाध्याय न केवल यज्ञरूप है किन्तु तपोरूप भी है यह समझाया गया है. [४]अंश वही है कि जहां ''स्वाध्यायाऽध्येतव्यो'' वचन उपलब्ध होता है – सुस्पष्टतया प्राथमिक अध्ययन यहां विवक्षित हो ही नहीं सकता. [५]अंशमें स्वाध्याय केवल यज्ञ-तपोरूप ही नहीं अपितु प्रायश्चित्तरूप भी है, सो इस प्रायश्चित्तरूप स्वाध्यायके बारेमें विधान और

इतिकर्तव्यता का निरूपण इस अंशमें किया गया है.

इसी तरह माध्यन्दिनशाखीय वचनमें भी ''पञ्चैव महायज्ञाः. तान्येव महासत्राणि भूतयज्ञो मनुष्ययज्ञः पितृयज्ञो देवयज्ञो ब्रह्मयज्ञ इति'' कह कर ''अथ ब्रह्मयज्ञः. स्वाध्यायो वै ब्रह्मयज्ञस्तस्य वा एतस्य ब्रह्मयज्ञस्य व्वागेव जुहूर्म्मन उपभृच्चक्षुर्ध्रुवा मेधा स्रुवं सत्यमवभृथः स्वर्गो लोक उदयनं य्यावन्तः ह वा इमाम्पृथिवीं वित्तेन पूर्णान्ददँल्लोकञ्जयति...य्य एवं विद्वानहरहः स्वाध्यायमधीते. तस्मात्स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' ऐसा स्पष्ट निरूपण किया गया है. अतः सिद्ध होता है कि यहां भी स्वाध्यायविधि वेदविविदिषुके प्राथमिक अध्ययनको लक्ष्यमें रख कर नहीं कही गयी है प्रत्युत अधीतवेद ऐसे विद्वान्को ही पञ्चमहायज्ञरूप उसके आवश्यक कर्तव्योंका निर्देश यहां दिया गया है.

अतएव महाप्रभु कहते हैं:-

'स्वाध्याय'शब्दो वेदे हि रूढो योगेऽपि वर्तते ।।६ ।।
सुष्ठ्वासमन्ताद्ध्येयः शोभनं नियमैयुतः ।।
देशे काले गुरौ स्वस्मिन् अपेक्ष्यन्ते गुणा इह ।।७ ।।
'आ' सर्वतः पुनस्तत्र यथा शङ्का न जायते ।।
शब्दे ह्यर्थे ह्यनुष्ठाने तथाध्येयो हि वैदिकैः ।।८ ।।
अपर्णताद्यपहतपाप्मादिसकलैः गुणैः ।।
प्रजापतिमुखैर्वेदो यथाहि पठितः पुरा ।।९ ।।
तादृग्गुणविशिष्टोऽत्र वेदः 'स्वाध्याय' उच्यते ।।

(पत्रा.६-९)

भावार्थ: 'स्वाध्याय' शब्द वैसे तो वेदके अर्थमें रूढ़तया स्वीकारा जाता है फिरभी इसे प्रस्तुत यौगिक अर्थमें भी स्वीकारना चाहिये : सु + आ + अध्याय = स्वाध्याय. 'सु' उपसर्गद्वारा अध्ययनके स्थल और समय के अपेक्षित गुण और इसी तरह अध्यापक और अध्ययनार्थी के जो अपेक्षित गुण होते हैं उनका सूचन किया जा रहा है. 'आ' उपसर्गद्वारा यह सूचित हो रहा है कि वेदके शब्द, अर्थ और अनुष्ठान में कहीं किसी तरहकी शङ्का न



रह जाये इतनी अच्छी तरहसे वैदिकोंको वेद पढ़ना चाहिये. जैसे पूर्वकालमें ऋषिओंने ऋणरहित हो कर प्रजापतिके मुखसे निष्पाप वेदाध्ययन किया वैसी ही रीतिसे पढ़नेपर वेदको 'स्वाध्याय' कहा जा सकता है.

अस्तु, इनके अवलोकन करनेसे इतना तो स्पष्ट हो ही जाता है कि प्राथमिक गुरुमुखोच्चारणानुच्चारण रूपी वेदकी शब्दराशिके ग्रहणके बारेमें तो यह ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यो'' वचन हो नहीं सकता है. भाट्टमीमांसकोने माना है कि न तो प्राथमिक शब्दराशिग्रहणात्मक यह अध्ययन निरर्थक हो सकता है और न अध्ययनविधि ही अदृष्ट फलार्थ हो सकती है. इस सन्दर्भमें यह उल्लेखनीय हो जाता है कि ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचनके बारेमें - ''तथापि न विधेः आनर्थक्यं नियमार्थत्वात्'' (न्या.र.मा.१।३६) निरूपणद्वारा नियमविधि माननेवालोंने इसी वचनके साथ घण्टाघोषपूर्वक समभिव्याहृत अनेक फलनिर्देशों - ''तएनं तृप्ता आयुषा तेजसा वर्चसा श्रिया यशसा ब्रह्मवर्चसेनान्नाद्येन च तर्पयन्ति... ब्रह्मणः सायुज्यं गच्छन्ति... वरेणैव वरं स्पृणोति. आत्मा हि वरः !'' (तै.आ.२।१०-१६) की घोर उपेक्षा की है !

यद्यपि श्रीपार्थसारथि मिश्र इस सन्दर्भमें एक उल्लेखनीय शङ्का-समाधान अवश्य करते हैं:-

[ज]आद्येत्वध्ययने नैव काचिदस्ति फलश्रुतिः ।
धारणे जपयज्ञे च फलश्रुतिरियं यतः ।।

ननु अन्यार्थाद् अध्ययनात् प्रतीयमानो अर्थो न विवक्षित- इति कथं विचाराभ्यनुज्ञा ? नैष दोषो, अर्थप्रतिपादकस्यापि अदृष्टार्थाध्ययनसम्भवात्. यथा तावत् सिद्धान्तएव ''याजयित्वा प्रतिगृह्य वा अनश्नन् त्रिः स्वाध्यायं वेदम् अधीयीत'' इति प्रायश्चित्तार्थेऽपि अध्ययने विहिते न वेदस्य अविवक्षितार्थता आपद्यते, तथा स्वर्गार्थेऽपि अध्ययने द्रष्टव्यम् (न्या.र.मा.१।३५).

हम देख सकते हैं कि इस लीपापोतीसे प्रस्तुत शङ्का समाहित नहीं हो पाती है. १.अक्षरग्रहणात्मक २.जप–धारणात्मक ३.विचारात्मक ४.अध्यापनात्मक ५.प्रायश्चित्तात्मक यों स्वाध्यायाध्यनके अनेक प्रकारोंमेंसे जैसे २.जप–धारणरूप स्वाध्यायोंकी ही यहां विधि भी है और फलश्रुति भी. वैसी कोई भी, १.वेदाक्षरग्रहणरूप अर्थात् गुरुमुखोच्चारणानुच्चारणरूप, अध्ययनकी अनुष्ठानविधि या फलश्रुति कण्ठतः कही गयी यहां तो उपलब्ध नहीं होती है! फिरभी, '' प्राथमिक अध्ययनकी केवल फलश्रुति नहीं है'' ऐसा कहना मूल मुद्देसे बातको बरगलानेकी नीति लगती है.

क्योंकि:–

१. यस्तित्याज सखिविदं सखायं
न तस्य वाच्यपि भागोऽस्ति।
यदिं शृणोत्यलकं शृणोति
नहि प्रवेद सुकृतस्य पन्थामिति ।।
२. तस्मात्स्वाध्यायोऽध्येतव्यो.
३. यं–यं क्रतुमधीते तेन–तेनास्येष्टं भवति.
४.अग्नेर्वायुरादित्यस्य सायुज्यं गच्छति.
(तै.आ.२।१५).

यहां हम देख सकते हैं कि इस वचनके चारमेंसे १.अंशमें वेदका एक सच्चे मित्रके रूपमें बखान कर मित्रत्याग करनेवालेकी निन्दा की गयी है. यह निन्दा स्वयं इस तथ्यकी और सङ्केत करती है कि प्राथमिक अध्ययनकी प्रक्रियाद्वारा मित्रत्वेन अङ्गीकृत वेदका त्याग कर देनेवालेके बारेमें यह है. अर्थात् अधीतवेदका स्वाध्याय न करना अनुचित माना गया है. ३.अंशमें अक्षरग्रहण तथा अर्थावगति की क्रमिक प्रक्रियाद्वारा कर्मानुष्ठानसे इष्टप्राप्तिका वर्णन अभिप्रेत नहीं है प्रत्युत जपात्मक स्वाध्यायका अवान्तरफल ही निरूपित हुवा है. ४.अंशमें जपात्मक स्वाध्यायका मुख्यफल निरूपित



किया गया है. अतः इस तरहके उपक्रमोपसंहाररूप दो वचनोंके कोष्ठकमें आनेवाले २.''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः''अंशमें निरूपित अध्ययनके बारेमें ''आद्ये तु अध्ययने नैव काचिद् अस्ति फलश्रुतिः'' कहना सर्वथा अप्रसक्तप्रतिषेध ही लगता है.

श्रीभास्कराचार्य, प्रतीत होता है कि इसी कारणसे, दो महत्त्वपूर्ण स्पष्टीकरण इस वचनके अपने भाष्यमें देते हैं:–

> १.यहां 'स्वाध्यायब्राह्मणम्' इस समाख्याके कारण स्वाध्यायका ही विधान अपेक्षित है, अतएव आरम्भके अनुवाकोंमें स्वाध्यायापेक्षित यज्ञोपवीत और सन्ध्योपासना का विधान हुवा है. अतः शुचि हो कर स्वाध्यायका अध्ययन करना चाहिये. इस शुचिताकेलिये ही प्रायश्चित्तोंका भी विधान यहां किया गया है...
>
> २.कुछ इसे प्राथमिक वेदाध्ययनका भी विधान मानते हैं[!].
>
> (तै.आ.भा.२।९ तथा २।१५)

इन सारे तथ्योंके अवलोकन करनेसे इतना तो स्पष्ट हो ही जाता है कि यदि प्राथमिक अध्ययनकी प्रयुक्ति यहां खोजनी हो तो वाचनिकी तो वह हो नहीं पायेगी. अतः उपनयनसंस्कारविधि तथा स्वाध्यायजपधारणविधि यों दो विधियोंसे विहित दो कर्मोंसे सन्दंष्ट या नियत मध्यपाती होनेसे – अर्थात् उपनयनके पश्चात् प्राथमिक वेदाध्ययनके बिना अधीतवेदावर्तनरूप स्वाध्याय सम्भव न होनेसे – स्वाध्यायाध्ययनकी विधिद्वारा उपनयनोत्तर वेदाक्षरराशिग्रहण भी आक्षेपलभ्य मानना हो तो ''उपनयीत–अध्यापयीत'' बोलनेवाली प्रत्यक्षश्रुतिका त्याग करके आक्षेपलभ्य प्राथमिक अध्ययनको स्वीकारनेमें कौन सा पुरुषार्थातिशय सिद्ध हो जाता है, यह विचारणीय विषय है. वेदविहित न हो तो नियमेन वेदाध्ययनके न करनेके कारण उपनीत व्यक्तिके प्रत्यवायी होनेका भय लगता है, अर्थात् उस प्रत्यवायसे बचानेकेलिये अध्ययनविधिप्रयुक्त अध्ययन स्वीकारना आवश्यक लगता है, ऐसा विचारनेवालेको बताना पड़ेगा कि क्यों इसी तरह नित्यकर्मान्तर्गत अध्यापन न करनेपर वेदविज्ञ भी प्रत्यवायी नहीं हो सकता? इस बारेमें ये वचन अवधेय हैं: ''यो हि विद्याम् अधीत्य अर्थिने न सम्प्रदद्यात् स कर्मानर्हः

स्यात्'' (स्मृ.च.वसिष्ठवचन) – ''संवत्सरोषिते शिष्ये गुरुर्ज्ञानं न निर्दिशेद् हरते दुष्कृतं तस्य शिष्यस्य वसतो गुरुः'' (स्मृ.च.यमवचन). केवल अर्थार्थित्व ही गुरुकी अध्यापनकर्मार्हताका निकष माना जाये तो ''मुझे अर्थापेक्षा नहीं'' कहनेमात्रसे उल्लिखित वचनोंसे सिद्ध होते प्रत्यवायका परिहार शक्य होनेसे ये वचन निरर्थक सिद्ध होंगे. न केवल ये अपितु अन्य भी ''नापरीक्षितं याजयेत् नाध्यापयेत् नोपनयेत्'' (विष्णुस्मृति २८।३) तथा ''सततं प्रातरुत्थाय दन्तधावनपूर्वकं स्नात्वा हुत्वाथ शिष्येभ्य कुर्यादध्यापनं नरः'' (स्मृ.च.यमस्मृति) ऐसी अनेक अध्यापनकी इतिकर्तव्यताबोधक विधियां निरर्थक सिद्ध होंगी. यदि लोकसिद्ध अर्थार्थीके ही ये नियम हों तो सभी अर्थार्थियोंपर लागू होंगे केवल वेदाध्यापकपर नहीं. अतः अर्थार्थी वेदाध्यापकके ये नियम हों और अर्थार्थिता उपाधिवश प्रायश्चित्तरूप भी न हों, तो सिद्ध हो जाता है कि वेदाध्यापकत्व केवल अर्थार्थिताप्रयुक्त लोकसिद्ध गुणधर्म नहीं हो सकता है. अर्थार्थी ही केवल गुरु या आचार्य होनेका अधिकारी होता तो ''आचार्यपुत्रः शुश्रूषुर्ज्ञानदो धार्मिकः शुचिः, आप्तः शक्तोऽर्थदः साधुः स्वोऽध्याप्या दश धर्मतः'' (म.स्मृ. २।१०९) वचनमें शिष्यका केवल अर्थद होना पर्याप्त था, अन्य नवविध शिष्योंको अध्यापन करनेकी आज्ञा धर्मविधि नहीं होनी चाहिये थी. यहां व्याख्या करते हुवे मेधातिथि कहते हैं–''ब्रह्मचारिधर्मप्रसङ्गेन अध्यापनविधिः अयम् उच्यते''. इसी स्मृतिवचनके मूलतया किसी व्याख्येय श्रुतिवचनकी कल्पना करनी हो तो वह ''उपनयीत–अध्यापयीत'' से उचिततर वचन और कौन सा हो सकता है ? किसी भी रूपमें इसे लिया जाये, इतना तो निश्चिततया प्रतीत होता है कि अध्ययनकी तरह अध्यापन भी नियत कर्तव्य है, उपनीत ब्राह्मणकेलिये दोनोंका ही यथाविधि अनुष्ठान आवश्यक होनेसे. ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचन प्राथमिक अध्ययनका तो सर्वथा अनिरूपक तथा अविधायक ही लगता होनेसे अध्यापनविधिप्रयुक्त वेदाध्ययन ही समीचीन पक्ष है. स्वाध्यायप्रकरणमें उपनयन और स्वाध्यायाध्ययन के बीचमें स्वाध्यायप्रतिबन्धक पापोंके प्रायश्चित्तार्थ कूश्माण्डहोमके विधान – ''कूश्माण्डैर्जुहुयाद् यो अपूतइव मन्यते... यथा भ्रूणहैवमेष भवति योऽयोनौ रेतस्सिञ्चति...तस्मान्मुच्यते'' (तैत्ति.आर.२।८)इस तरहके दुष्कृत्योंकी सम्भावना सात–आठ वर्षके बटुक बालकके बारेमें प्रसक्त ही नहीं मानी जा सकती है.



वेदोपकरणे चैव स्वाध्याये चैव नैत्यके।
नानुरोधोऽस्त्यनध्याये होममन्त्रेषु चैव हि।।
नैत्यके नास्त्यनध्यायो ब्रह्मसत्रं हि तत्स्मृतम्।
(म.स्मृ. २।१०५–६)

इस स्मृतिगत ''नैत्यके नास्त्यनध्यायो'' और तैत्तिरीयारण्यकगत [४]तस्य वा एतस्य यज्ञस्य द्वौ अनध्यायौ यद् आत्मा अशुचिः यद् देशः... तस्मात् स्वाध्यायो अध्येतव्यो'' वचनकी एकार्थतासे अधिक स्फुटतर और कौना सा एकार्थ हो सकता है ! इससे भी सिद्ध होता है कि यह प्राथमिक अध्ययनार्थ विधि है ही नहीं.

अतएव यहां मनुस्मृतिमें, स्वाभाविकतया, क्रम भी यही दिखलाया गया है:–

एष प्रोक्तो द्विजातीनामौपनायनिको विधिः।
उत्पत्तिव्यञ्जकः पुण्यः कर्मयोगं निबोधत।।
उपनीय गुरुः शिष्यं शिक्षयेच्छौचमादितः।
आचारमग्निकार्यञ्च सन्ध्योपासनमेव च।।
अध्येष्यमाणस्त्वाचान्तो यथाशास्त्रमुदङ्मुखः।
ब्रह्माञ्जलिकृतोऽध्याप्यो लघुवासा जितेन्द्रियः।।
संहत्य हस्तावध्येयं स हि ब्रह्माञ्जलिस्स्मृतः।
(म.स्मृ. २।६८–७०).

एक और बात जो इस सन्दर्भमें नितान्त अविस्मरणीय है वह यह कि स्वाध्यायब्राह्मणके १६वें अनुवाक्में ''त्रिः स्वाध्यायं वेदम् अधीयीत'' कह कर श्रुतिने यह बिलकुल उजागर कर दिया है कि 'स्वाध्याय' वेदादि शास्त्रोंका विशेषण होनेके कारण जब विशेष्यरहित प्रयुक्त होता है तो अधीत वेदादि सकल शास्त्रोंके वाचकतया योगरूढ़ होता है. जब 'वेद'रूप विशेष्यके

साथ 'स्वाध्याय'पदका विशेषणतया प्रयोग किया जाता है तो, यह पद अधीतांशेतर अनधीत वेदांशका; तो कभी वेदेतर शास्त्रोंका व्यावर्तक भी हो सकता है. अतः कोई आवश्यकता नहीं है कि 'स्वाध्याय'पदको नियततया वेदवाचक ही लेना. इससे भी सिद्ध हो जाता है कि वेदाक्षरग्रहणात्मक प्राथमिक अध्ययन यहां विवक्षित नहीं है.

महाप्रभुने जो " 'स्वाध्याय'शब्दो वेदे हि रूढो योगेऽपि वर्तते, सुष्ठ्वासमन्तादध्येयो... 'आ' सर्वतः पुनस्तत्र यथा शङ्का न जायते" (पत्रा.६-८) निरूपण किया है, उसे केवल-"सु + आ + अध्यायः = स्वाध्यायः" रूपी यौगिकार्थकी विवक्षामें ही स्वीकारना चाहिये. अन्यथा वेदरूप अर्थमें ही रूढ प्रयोग स्वीकार करनेवालोंको, अर्थात् "स्वशाखीयो वा स्वेन वा + अध्येयो वेदः = स्वाध्यायः" व्युत्पत्तिका आग्रह रखनेवालोंको, बताना पड़ेगा कि "स्वेन अध्येयाः वेदस्मृतीतिहासपुराणागमादयः स्वाध्यायः" व्युत्पत्ति क्यों ली नहीं जा सकती? स्वाध्यायविधिके प्रकरणमें तो ये सभी पठित हैं. यदि "ऐसी व्युत्पत्ति भी ली जा सकती है" ऐसा स्वीकार लिया जाये, तब वेदाक्षरोंके प्राथमिक ग्रहणको 'स्वाध्याय'पदके अर्थतया लिया नहीं जा सकेगा. इसके अलावा 'ब्रह्माञ्जलि'पूर्वक वेदाध्ययनका नियम वर्णित होनेसे, 'स्वाध्याय'को गुरुमुखसे अक्षरग्रहणके अर्थमें स्वीकारनेपर, उठते-बैठते हुवे या लेटे-चलते हुवे दिन या रात में इनका अध्ययन गुरुकी सन्निधिमें सोचा भी कैसे जा सकता है!

वेदविधिप्रयुक्त वेदाध्ययनरीतिके अङ्गभूत संस्कारकी समाख्या - 'उपगमन' न हो कर 'उपनयन' होना - स्वयंमें इस बातका प्रमाण है कि अध्ययनविधिप्रयुक्त वेदाध्ययन नहीं किया जाता है प्रत्युत अध्यापनविधिप्रयुक्त ही.

गृभ्णामि ते सौभगत्वाय हस्तं मया पत्या जरदष्टिर्यथासः।
भगो अर्यमा सविता पुरंधिर्मह्यं त्वादुर्गार्हपत्याय देवाः॥
(ऋ.सं.१०।८५।३६).



भगस्ते हस्तमग्रहीत सविता ते हस्तमग्रहीत।
पत्नी त्वमसि धर्मणाहं गृहपतिस्तव!॥
(अथर्व.शौ.सं.१४।१।५१).

इन वचनोंसे द्योतित एक ही पाणिग्रहणसंस्कारके कारण वरमें पतित्व तथा वधूमें पत्नीत्व रूपी दो धर्मोंका आधान होता है; और इन उपाधियोंके वश मिलते स्वस्व-कर्मानुष्ठानके अधिकारोंका प्रापण भी. अन्यथा यहां भी प्रश्न उठ सकता है कि पाणिदानप्रयुक्त पाणिग्रहण अङ्गानुष्ठान है या पाणिग्रहणप्रयुक्त पाणिदान अङ्गानुष्ठान है. यदि पाणिग्रहणविधिप्रयुक्त पाणिदानकर्मकी अङ्गता हो तो प्रयुक्ति सम्भव नहीं, अन्योन्याश्रयदोष यहां भी दुरुद्धर हो जायेगा. अङ्गत्वमूलक विधिप्रयुक्ति कि विधिप्रयुक्त अङ्गत्व!

निष्कर्षतः एक ही उपनयन संस्कार अध्यापकके प्रवचनरूप कर्तव्यका निर्वाहक भी तथा आचार्यत्वका आधायक भी हो सकता है. इसी तरह उपनीयमानके वेदाध्ययनका भी निर्वाहक तथा वेदविहित कर्मोंके अधिकारका प्रापक भी हो ही सकता है.

::शाङ्कर दृष्टिकोण और उसका विमर्श::

शाङ्करोंमें इस विषयका ऊहापोह करनेवालोंमें उल्लेखनीय हैं: ब्रह्मसूत्रके शाङ्कर भाष्यके ऊपर 'पञ्चपादिका' व्याख्या और उसपर 'विवरण' व्याख्या लिखनेवाले श्रीपद्मपादाचार्य और श्रीप्रकाशात्ममुनि. बादमें पूर्वोत्तरमीमांसा-वादनक्षत्रमालाके लेखक श्रीअप्पय दीक्षितका नाम भी उल्लेखनीय है ही.

पञ्चपादिकाकार और विवरणकार ने आक्षेपोपक्रम कुछ यों किया है:-

[क] "उपनयीत-अध्यापयीत" वचन तो उपनयन और अध्यापन करनेके विधानद्वारा चरितार्थ हो जाता है. अतः आचार्यत्व स्वयं तो इस विधिवाक्यका विधेय हो नहीं सकता है(प.पा.वि.१।१।१).

हम देख चुके हैं कि वेदाभ्यासके अन्तर्गत १.वेदस्वीकरण २.वेदार्थविचार ३.वेदकी शब्दार्थराशिका अभ्यास ४.जप और ५.वेदाध्यापन यों पांचों ही बातोंका नियत कर्मतया अनुष्ठान आवश्यक माना गया है. इसी तरह वेदके अनभ्यासकी निन्दा भी की गयी है: अनाभ्यासेन वेदानां... मृत्युः विप्रान् जिघांसति (म.स्मृ.५।४). अतः ब्राह्मणके ब्राह्मण्यका निर्वाहक होनेसे वेदाध्यापन भी नित्यकर्म है और अनुपनीतकेलिये वेदाध्यापनके निषिद्ध होनेसे उपनयन भी वेदाध्यापनाङ्ग है. यह मुख्यकल्प है परन्तु अनुकल्प यह भी सम्भव है ही कि अध्ययनार्थीके स्वोपनीत न होनेपर परोपनीतको भी वेदाध्यापन किया जा सकता है. उस स्थितिमें आचार्यत्व सिद्ध होता है कि नहीं इस विषयमें – ''यः तर्हि अनुपनेता कृत्स्नवेदाध्यापकश्च तस्य किं लक्षणम् ? नासौ आचार्यः नापि उपाध्यायः. नचापि नामान्तरं तस्य श्रुतम् ! उच्यते, ''अल्पं वा बहु वा यस्य श्रुतस्य...'' इत्यनेन गुरुः असौ आचार्याद् न्यूनः उपाध्यायादपि अधिकः'' (मेधातिथि २।१४१) वचनद्वारा श्रीमेधातिथिने सारी स्पष्टतायें कर ही रखी हैं.

अतः ''उपनयीत–अध्यापयीत'' विधि है और ''उपनयनसंस्कारदानपूर्वक वेदाध्यापन करानेवाला आचार्य होता है'' यह लक्षण है. यों विधि–लक्षणकी एकवाक्यताके आधारपर आचार्यलक्षणघटक तत्त्वोंका विधान जब उपलब्ध हो ही रहा है तब लक्ष्यरूप आचार्यत्वको ही विधेय क्यों नहीं माना जा सकता ? ''लक्षणसत्त्वे लक्ष्यसत्त्वं लक्ष्यसत्त्वे लक्षणसत्त्वम् = एकतराभावे अन्यतराभावः'' रूपा समव्याप्ति तो लक्ष्य और लक्षण के बीच परस्पर होती ही है. अतः या तो आचार्यत्वका मनुस्मृत्युक्त लक्षण अस्वीकार्य है ऐसे कहना चाहिये या फिर लक्षणघटक तत्त्वोंके विधानमें लक्षणका और तद्द्वारा लक्ष्यका विधान भी अकाम गलेपतित होता ही है.

[ख]''सम्माननोत्सञ्जनाचार्यकरणज्ञानभृतिविगणन – व्ययेषु नियः'' (पाणि.सू.१।३।३६) सूत्रके अनुसार –'उपनयीत' इस आत्मनेपदका प्रयोग आचार्यकरणरूप अर्थमें हुवा है. एतावता उसके साथ जुड़े विध्यर्थक 'लिङ्' प्रत्ययका अर्थ भी आचार्यकरण



ही होता है ऐसा तो माना नहीं जा सकता. अतः इसे विधिपदाभिधेय भी स्वीकारा नहीं जा सकता है(वहीं).

आचार्यकरणार्थक आत्मनेपद 'तङ्'के लिङादेशरूप होनेके बावजूद, यदि आचार्यत्व विधिपदाभिधेय न हो पाता हो तो उसका मतलब यह होगा कि 'लिङ्' प्रत्ययस्थानीय 'तङा'देश हुवा ही नहीं. तब तो अर्थविशेषयुक्त आत्मनेपदका लिङादेश होना ही निरर्थक सिद्ध हो जायेगा. फिर तो आत्मनेपदके प्रयोग करनेपर कर्तृगामिक्रियाफलका बोध भी नहीं हो पायेगा. सामान्य 'लिङ्' प्रत्ययका अभिधेय जो कुछ होता हो वह हो पर उसके स्थानपर आचार्यकरणार्थक आत्मनेपदके 'तङ्'के आदेशके बाद उसका ''उपनयनद्वारा आचार्यत्व सम्पादित करना चाहिये'' ऐसा विशिष्ट अर्थ क्यों नहीं निकल सकता है ?

[ग]इस आचार्यत्वको नियोगफल भी नहीं माना जा सकता है, क्योंकि ''जो आचार समझाता हो उसे 'आचार्य' कहते हैं'' परिभाषाके अनुसार, एक द्विजकुमार किसी वेदविज्ञ पुरुषके पास जब आचार और वेदादि समझने जाता है तब ही, अर्थात् द्विजकुमारद्वारा बनाये जानेपर ही, कोई वेदविज्ञ पुरुष आचार्य बन पाता है. अतः आचार्यत्व लौकिक गुणधर्म ही सिद्ध होता है(वहीं).

वेदाध्यापनक्रियाके प्रयोजककर्ता वेदज्ञानार्थीद्वारा आहित आचार्यत्व यदि लौकिक होता हो तो लिखित–मुद्रित पुस्तकके द्वारा वेदमें वैदुष्य प्राप्त करनेवाले जैन या बौद्ध पुरुषसे वेदाध्ययन करनेवाले किसी अनुपनीत व्यक्तिके वेदाध्ययनको संस्कारतया मान्य रखना कि नहीं ? यदि नहीं तो अध्यापनोंके इन दोनों प्रकारोंके बीच एकको लौकिक और दूसरेको अलौकिक स्वीकारना ही पड़ेगा. फलतः ऐसे अलौकिक अध्यापनमें अध्यापक बननेवाला पुरुष स्वयं लौकिक हो सकता है परन्तु उसका अध्यापकत्व लौकिक नहीं हो पायेगा. अन्यथा आहवनीयाग्नि और लौकिकाग्नि में भी भेद सिद्ध नहीं हो पायेगा.

वैसे यह तो स्वयं जो श्रीशङ्कराचार्य कहते हैं उससे भी विरुद्ध जाती बात ही है. क्योंकि ''‘स्वाध्यायो’ अध्ययनं, ‘प्रवचनम्’ अध्यापनं... स्वाध्यायाधीनं हि अर्थज्ञानम्, अर्थाज्ञानायत्तं च परं श्रेयः, प्रवचनं च तदविस्मारणार्थं धर्मप्रवृद्ध्यर्थं च''(तै.उ.भा.९।१) तथा ''... ताभ्यां न प्रमदितव्यम्. ते हि नियमेन कर्तव्ये.'' (तै.उ.भा.११।१) वचनोंके आधारपर अध्यापन भी नित्यनियत कर्तव्य ही सिद्ध होता है. अतः नित्यनियत भी मानना और अनित्य भी मानना तो वदतोव्याघात दोष होगा. इससे सिद्ध हो जाता है कि नित्यकर्मतया विहित अध्यापनप्रयुक्त आचार्यत्वका ही वृत्त्यर्थनियमन पञ्चपादिकाकारोद्धृत वचनका विषय है, नकि केवल वृत्त्यर्थ ही वेदाध्यापनका नियमन.

पञ्चपादिकाकारने यह जो कहा कि वृत्त्यर्थ आचार्यकरण नित्य भी हुवा तो वह नित्यता भी अर्थेषणाप्रयुक्त नित्यता होगी विधिप्रयुक्त नहीं, वह भी श्रीशङ्कराचार्यके ही उपरिनिर्दिष्ट वचनोंके कारण निरस्त होती जान लेनी चाहिये.

> [घ]प्रथम आचार्यके दिवङ्गत हो जानेपर, अध्यापनविधिप्रयुक्त अध्ययन स्वीकारते हैं तो, दूसरे किसीको आचार्य बनाया नहीं जा सकेगा. क्योंकि जो अधिकारी होता है वह अपने कर्मकी सिद्धिकेलिये अनुष्ठानके समय एक साधनके उपलब्ध न होनेपर प्रतिनिधिका चयन करके अभीष्टकर्मको यथाकथञ्चित् सम्पन्न कर लेता है; परन्तु यदि अध्यापनविधिप्रयुक्त अध्ययन स्वीकारते हैं तो जिस नियोज्यके कारण कर्मानुष्ठान प्रारम्भ हुवा उस नियोज्यके ही न रहनेपर उसका प्रतिनिधि कैसे खोजा जा सकेगा ?(वहीं)

पञ्चपादिकाकारकी इस युक्तिके समर्थनार्थ विवरणकारने कुछ और भी अनुपपत्तियां अध्यापनविधिपक्षके विरोधार्थ प्रस्तुत की हैं. उन सबका सार कुछ यों है:-

> [घ-१]यदि उपनयन, वेदाध्ययनाङ्ग न हो कर, अध्यापनाङ्ग हो तो किसी उपनयनकर्ता-वेदाध्यापक आचार्यके दिवङ्गत होनेपर अन्य कोई आचार्यत्वकामी वेदज्ञ अन्योपनीतको वेद पढ़ा नहीं पायेगा, पुनरुपनयनके अप्राप्त होनेसे. [घ-२]कोई अर्थकामी, धनलाभार्थ, यदि वेद पढ़ाने उद्यत भी हो जाये तो बिचारे दरिद्र वेदाध्यनार्थीका क्या होगा ? [घ-३]सत्यकाम जाबाल स्वतः चला कर ही गौतम ऋषिके पास उपगत हुवा था - गौतम ऋषिने सत्यकाम जाबालका उपनायन नहीं किया था.
>
> इससे यही सिद्ध होता है कि उपनयन वेदाध्ययनाङ्ग होता है और अतएव अध्ययनविधिप्रयुक्त ही उसे स्वीकारना चाहिये(वहीं).



इन सभी उपपत्तियों और अनुपपत्तियों को देते समय जिस तथ्यकी घोर उपेक्षा हुयी है, वह यह है कि सभी वेदविज्ञोंको इनमें अर्थलोभावतार मान कर चला गया है. सो भी ऐसे कि साधारण व्यक्तिको वेदाध्ययन करानेवालोंमें ही अश्रद्धा हो जाये ! अन्यथा स्वाध्यायब्राह्मणमें निरूपित ब्रह्मयज्ञकी महत्ताको जाननेवालेके बारेमें ऐसी युक्तियां अनवसरपराहत ही माननी चाहिये. वाचनिकी व्यवस्था जब इस विषयमें मिलती ही है तो अनेकविध उत्प्रेक्षाओंको करते रहनेसे कोई लाभ भी नहीं होगा.

प्राथमिक वेदाध्ययनको अध्यापनविधिप्रयुक्त माननेका अर्थ ऐसा तो हो नहीं सकता कि प्राथमिक अध्ययनोत्तरभावी वेदाध्ययन भी अर्थात् प्रत्येक वेदाध्ययन अध्यापनविधिप्रयुक्त ही स्वीकारना चाहिये. प्राथमिक वेदाध्ययन गुरुमुखद्वारा होता है, ऐसा स्वीकारनेका यह तो अर्थ कभी सोचा भी नहीं जा सकता कि प्रथमाध्यापकके अध्यापनसे अतिरिक्त वेदाध्ययन ब्राह्मणकेलिये कर्तव्यरूप ही न रह जाता हो. उदाहरणतया ''सर्वस्वारस्य दिष्टगतौ समापनं न विद्यते कर्मणो जीवसंयोगात्'' (जै.सू.१०।२।२३) सूत्रमें जैसे सिद्धान्तित किया गया है कि मृत्युकामी यजमानके मरणके बाद भी ‘सर्वस्वार’ नामक यज्ञका अनुष्ठान ऋत्विज अधूरा नहीं छोड़ सकते उसे पूरा तो करना ही पड़ता है, वैसे ही अध्यापकके दिवङ्गत होनेपर अध्ययनार्थी भी वेदाध्ययनको निरन्तर क्यों नहीं रख सकता ? वैसे विवाहसंस्कारके भी बारेमें यह हम देख ही चुके हैं कि पाणिग्रहण वरकर्तृक होता है तथा वरको जैसे वह

गृहस्थाधिकारक कर्मोंका अधिकारी बनाता है, वैसे ही वधूको भी वही पाणिग्रहण कर्म, उपनयनस्थानीय होनेसे, द्विज तथा धर्मपत्नी=यज्ञकर्ममें सहभागिनी होनेकी अधिकारिणी बनाता ही है. ठीक इसी तरह उपनयनके कारण अध्यापनार्थीमें आचार्यत्व तो अध्ययनार्थीमें अध्ययनाधिकारपूर्वक वैदिककर्मोंके अनुष्ठानका अधिकार भी क्यों सिद्ध नहीं हो सकता ? यदि हो सकता हो तो उस प्राप्त अधिकारके ही कारण वह अवशिष्ट वेदाध्ययनार्थ आचार्यान्तरोपगमन भी क्यों नहीं कर पायेगा(घ) ? स्वोपनीतको वेदाध्यापनके अनुकल्पतया अन्योपनीतको भी वेदाध्यापन कर्तव्यतया प्राप्त ही है, आचार्यत्वाधायक न होनेपर भी, दशविध अध्याप्योंको धर्मतः वेदाध्यापनकी विधिके कारण(घ-१). जो दरिद्र अध्ययनार्थी हो वह भी यदि शुश्रूषु हो तो उसे भी वेदाध्ययन कराना ही चाहिये ऐसा नियम भी है ही. अध्ययनविधिप्रयुक्त अध्ययन और अर्थार्थिताप्रयुक्त अध्यापन स्वीकारनेवालोंके पक्षमें भी दरिद्र अध्ययनार्थी कैसे वेद पढ़ पायेगा इस बाबतकी व्यवस्थित चिन्ता की नहीं गयी है(घ-२). सत्यकामने स्वयं ही उपगमन किया था गौतम ऋषिने उसका उपनायन नहीं किया, यह तो ठीक है. विचारणीय, परन्तु, यह है कि ऐसे तो साधनचतुष्टयकी सम्पत्तिके बिना भी ब्रह्मज्ञानोपदेशके पूर्वकालिक प्रसङ्ग वर्णित हैं ही यथा, रैक्व-जानश्रुति जनक-याज्ञवल्क्य आदिके. अतः साधनचतुष्टयको भी वेदान्तविचारके नियतपूर्ववृत्ति माननेका आग्रह छोड़ देना कि नहीं ?. वैसै ''बह्वहं चरन्ती परिचारिणी यौवने त्वामलभे'' (छा.उ.४।४।२) वचनके पर्यालोचनसे यह भी प्रतीत होता है कि जब जाबाल सत्यकामने गौतमके पास अध्ययनार्थ जानेकी अपनी अभिलाषा द्योतित की होगी तब जबाला युवती नहीं रही होगी. ऐसी स्थितिमें स्वयं जाबाल भी कदाचित् युवक हो ही गया होगा. बीस-पचीस वर्षका न भी हुवा हो पर सोलहके आसपास तो अवश्य हुवा होगा ही. अतः बाल्यावस्थानुरूप जो पराधीनता होती है वैसी पराधीनता जाबालके उदाहरणमें सोची या मानी नहीं जा सकती. ऋषि गौतमने भी - ''नैतद् अब्राह्मणो विवक्तुमर्हति. समिधं, सौम्य !, आहर. उप त्वा नेष्ये न सत्यादगा इति. तम् उपनीय...'' (छा.उ.४।४।५) वचन कह कर जाबालका उपनयन अपने आर्षकर्तव्यबोधानुसार किया था; न तो अर्थार्थितया और न केवल सत्यकाम जाबालकी उपसत्तिके कारण ही. सहज सम्भव है कि ऋषि गौतम उन्हें अब्राह्मण जानते तो उपसन्न या उपागत



होनेपर भी उपनयन न करते और न अध्यापन ही. इससे भी इतना तो स्पष्ट हो ही जाता है कि अध्ययनविधिप्रयुक्त न तो गौतम ऋषिने उपनयन किया और न अध्यापन ही ! अतः ऋषि गौतमने जो अध्यापनार्थ उपनयन किया वह स्वयंके कर्तव्यबोधवश ही किया गया सिद्ध होता है, यह उन्हें ''उपनयीत-अध्यापयीत'' विधिवशात् ही स्फुरित हुवा होना चाहिये लगता है. इसके अलावा जैसे एक सत्यकामके मातृगोत्रीय होनेसे सभी वेदाध्ययनार्थिओंका मातृगोत्रीय होना आवश्यक नहीं, ऐसे ही एक सत्यकामने स्वयं उपगमन किया एतावता सभी बाल्यावस्थामें अवस्थित द्विजबालकोंका आचार्यकृत उपनयनसे पूर्व ही उपगमन भी आवश्यक नहीं माना जा सकता है(घ-३).

अतः प्राथमिक वेदाध्ययन अध्यापनविधिप्रयुक्त होता है एतावता वेदाध्यन करनेवालेको अधीतवेदके आवर्तनरूप स्वाध्यायको भी अध्यापकद्वारा किये गये वेदोच्चारणके केवल अनुच्चारणके रूपमें ही करना चाहिये, ऐसा अर्थ भी अध्यापनविधिप्रयुक्त प्राथमिक अध्ययनको स्वीकारनेसे तो निकल नहीं सकता. कारण स्पष्ट ही है कि प्राथमिक अध्ययन ही अध्यापनविधिप्रयुक्त माना गया है सभी अध्ययन नहीं. उदाहरणतया प्राथमिक भाषाज्ञान बालकको अपने बड़ोंके द्वारा बोली जाती भाषाका ही होता है, एतावता उस एक भाषाको बोल पानेसे विकसित हुवे सामर्थ्यके कारण बड़ोंद्वारा न बोली जाती कोई दूसरी भाषा भी कोई बालक सीख तो सकता ही है. अतएव उपनयनके अवसरपर अनुत्प्रेक्षित हेतुओंके कारण, बादमें कभी आपतित आचार्यमरणरूप प्रतिबन्धोंके कारण, अवशिष्ट वेदाध्ययनको सम्पूर्ण करनेकी विधियोंको न अनुसरनेकी बात अध्यापनविधिप्रयुक्तिके तात्पर्यके रूपमें मानी नहीं जा सकती है. प्राथमिक अध्ययनकी बात तब इतनी क्यों तानी जाती है ? यह समझमें नहीं आता !

अतएव बालकके पराधीन होनेकी, क्रीड़ा आदि निष्प्रयोजन कार्योंमें भी प्रवृत्त रहनेकी; तथा गुरुजनोंद्वारा ताड़नोपलालनद्वारा भी बालकसे स्वाभीष्ट कार्य करवा लेनेकी शक्यताओंके विचार करनेपर पञ्चपादिकाकारकी इस अधोनिर्दिष्ट युक्तिमें विशेष कुछ विचारणीय नहीं रह जाता है:-

[ङ]१.''एतया ग्रामकामं याजयेद्'' वचनविहित कर्ममें

प्रधानकर्ता तो ग्रामकामी यजमान ही होता है; फिरभी, विधि गौणकर्ताके वाचकतया वापरी गयी है. इसी तरह २.''अष्टवर्षं ब्राह्मणम् उपनयीत'' प्रयोग भी गुरूपगमनरूप कर्मके प्रधानकर्ताके कर्तव्योपदेशतया ही लेना चाहिये, क्योंकि दोनों ही वाक्योंमें निरूपित गौणकर्ता तो अर्थार्थितया अपने-अपने कर्मोमें स्वतः ही प्रवृत्त हो जायेंगे(वहीं).

क्योंकि स्वाध्यायप्रकरणमें ही याजनके कारण प्रकट हुवे रीतेपनको भरनेकेलिये अनशनपूर्वक स्वाध्यायावर्तन करनेको कहा गया है परन्तु अध्यापनकेलिये तो स्वयं श्रुति ही ''स्वाध्यायप्रवचनाभ्यां न प्रमदितव्यम्'' कहती होनेसे और इसी रूपमें वह श्रीशङ्कराचार्यको भी मान्य होनेके कारण याजन और अध्यापन सर्वथा समान नहीं माने जा सकते. हम देख चुके हैं कि पाणिग्रहणरूप संस्कार न केवल वर अथवा न केवल वधू को संस्कृत करनेको होता है, अपितु दोनोंको ही विवाहसंस्कारमें दीक्षित करना इसका प्रयोजन होता है. उपनयनपूर्वक वेदाध्यापन भी, वैसे ही, उपनयनकर्ता अध्यापकमें आचार्यत्वका और उपनीतमें वेदाध्ययनके अधिकाराधानपूर्वक वैदिककर्माधिकारका आधायक क्यों नहीं हो सकता ? यदि वेदादि शास्त्रोंके अध्ययनाध्ययापनका यह सम्बन्ध केवल अर्थार्थिता और अर्थदानक्षमता मूलक ही होता तो अज्ञान अनध्यापन और पतनीयसेवा के अलावा अन्य किसीभी कारणवश आचार्यत्याग करनेवालेमें पातित्यदोष जो कहा गया है वह नहीं लगना चाहिये था. गौतमधर्मसूत्रमें, जबकि, सुस्पष्ट शब्दोंमें ऐसा दोषनिर्देश किया ही गया है: अज्ञानाद् अनध्यापनाद् ऋत्विगाचार्यौ पतनीयसेवायां च हेयौ, अन्यत्र हानात् पतति (गौ.ध.सू.३।३।१२-१३). क्योंकि पञ्चपादिकाकार अर्थदाताको ही प्रधानकर्ता मान रहे हैं, अतः अर्थदानेच्छारूप निमित्तके अभाववश उपनयनाध्यापनमें प्रयोज्य या गौण कर्ताके त्यागमें दोष नहीं लगना चाहिये था! क्योंकि अध्याप्यत्वेन या अध्यापकत्वेन वरण जब विधिप्रयुक्त न हो कर अर्थोपार्जनेच्छा और अर्थदानक्षमता के द्वारा प्रयुक्त होता हो, तब तो तत्तदिच्छारूप निमित्तोंके लोपवश नैमित्तिक अध्यापनत्याग या आचार्यत्याग भी दोषरूप नहीं होने चाहिये थे.



श्रीअप्पय दीक्षितद्वारा, वैसे, अतीव व्यवस्थित रीतिसे १३ कोटिक्रमोंमें इसी विषयका सुविशद विचार किया गया है परन्तु उल्लिखित [क-ङ] कोटिक्रमोंसे उन १३ कोटिक्रमोंके गतार्थप्राय: होनेसे उस विस्तारमें जाना अब अपेक्षित नहीं लगता है.

इस विषयके निष्कर्षतया एकाद बात और भी उल्लेखनीय लगती है:-

अथाधिविद्यम्. आचार्यः पूर्वरूपम्. अन्तेवास्युत्तररूपम्.
विद्या सन्धिः. प्रवचनं सन्धानम्. इत्यधिविद्यम्.
(तै.उ.१।३।२-३).

आचार्य उपनयमानो ब्रह्मचारिणं कृणुते गर्भमन्तः।
तं रात्रिस्तिस्रः उदरे बिभर्ति तं जातं द्रष्टुमभिसंयन्ति देवाः।।
(अथर्व.शौ.सं.११।५।३).

इन श्रुतिवचनोंमेंसे प्रथम वचनमें तथाकथित प्रधानकर्ताके अध्ययनरूप कर्मको 'सन्धान' कहने-माननेके बजाय तथाकथित गौणकर्ताके प्रवचन=अध्यापनरूप कर्मको ही-''प्रवचनं सन्धानम्'' शब्दन्यासपूर्वक कण्ठतः स्वीकारा गया है. इस अंशके भाष्यमें श्रीशङ्कराचार्यद्वारा स्वीकृत अर्थ-''सन्धीयते अनेन इति सन्धानम्''के पर्यालोचन करनेपर भी उपनयन और अध्यापन ही आचार्य और अन्तेवासी के सन्धानतया प्रतीत होते हैं उपगमन या अध्ययन नहीं. फिरभी अध्ययनविधिद्वारा ही प्रयुक्त वेदोंके अध्ययनका दुराग्रह रखना ही ''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचनको अध्ययनविधि माननेकी धारणामें पर्यवसित होता है. इसी तरह द्वितीय श्रुतिवचनमें भी अथर्ववेदसंहिता स्पष्ट शब्दोंमें उपनयनकर्ता आचार्यका प्रधानकर्तृत्व ही निरूपण कर रही है नकि प्रयोज्यकर्तृत्व.

::अध्यापनाध्ययनबोधक तीनों वचनोंकी वाल्लभमीमांसा::

श्रीमहाप्रभु, अतएव, अध्यापनविधिप्रयुक्त अध्ययन स्वीकार कर उस वचनकी मीमांसा यों प्रस्तुत करते हैं:-

काण्डद्वयार्थसिद्ध्यर्थं स्वाध्यायविधिरुच्यते ।।
वाक्यत्रयं तथा वेदेऽनारभ्योक्तमेव हि ।।५।।
एकार्थता तु सर्वत्र विशेषोऽप्युच्यते स्फुटः ।।
. ।।
ज्ञातृज्ञापनतासिद्ध्यै द्वितीयं वाक्यमीर्यते ।।११।।
वसुरुद्रादित्यवर्षैः त्रयो वर्णाः क्रमाद् द्विजाः ।।
अध्याप्या इति तस्यापि नियोगः श्रुतिचोदितः ।।१२।।
पराधीनतया बाले न विधिः श्रुतिचोदितः ।।
तथाध्यापनसिद्ध्यर्थं तृतीयं वाक्यमीर्यते ।।१३।।
साङ्गेऽधीते तथा ज्ञाते स्वाध्यायस्तस्य सिध्यति ।।
अध्यापनप्रयुक्तं हि प्रथमं 'लिङ्'प्रयोगतः ।।१४।।
आत्मनेपदतः स्वस्य स्यातां वृत्तिश्च सेत्स्यति ।।
..............................................।।
'तव्य'स्त्वावश्यके प्रोक्तो न विधिर्ज्ञातृबोधनात् ।।१०।।
'स्वाध्यायङ्पदतो ज्ञेयं तन्माहात्म्यं फलं तथा ।।
.............................................।।
स्वातन्त्र्ये वयसा जाते तस्यावश्यकमीर्यते ।।१५।।
मर्यादाभङ्गतः केचित्कृत्ये विध्यर्थतां जगुः ।।
शब्दार्थमनपेक्ष्यैव निर्णयं च स्वबुद्धितः ।।१६।।
अध्यापनप्रयुक्तं हि तस्मादध्ययनं मतम् ।।
एतर्ह्यपि तथैवैतन्न कार्या कल्पना ततः ।।१७।।
(पत्रा.५,११-१५ तथा १०,१५-१७).

भावार्थ : वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंके अध्ययनका प्रयोजन सिद्ध हो एतदर्थ स्वाध्यायका प्रकार समझाते हैं. इस विषयमें तीन प्रकारके वचन वेदमें उपलब्ध होते हैं :-

[क]''अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयीत तमध्यापयीत''.



[ख]''साङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च''.

[ग]''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः''.

(यहां वेदाध्ययनविषयक वचनोंका क्रम मूल पत्रावलम्बनगत क्रमके अनुसार नहीं किन्तु प्रस्तुत लेखकद्वारा योजित है.)

ये तीनों वचन किसी प्रकरणविशेषगततया तो उद्धृत किये नहीं जाते हैं फिरभी इन्हीं तीन वचनोंमें इसी विषयका प्रतिपादन स्वीकारा गया है; अतः ये विचारणीय बन जाते हैं. वैसे तो तीनों ही वचन एक वेदाध्ययनकी ही बात करते हैं; फिरभी तीनों वचनोंमें कुछ-कुछ विशेष पहलु भी वेदाध्ययनके दिखलाये गये हैं जैसे कि :-

[क]''अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयीत तमध्यापयीत'' वचन जिसने वेदादि शास्त्र पढ़ रखे हैं उसके कर्तव्यका निरूपण करता है. ब्राह्मण क्षत्रिय तथा वैश्य वर्णोंके बालकोंका क्रमशः आठवें ग्यारहवें और बारहवें वर्षमें उपनयन करके उन्हें वेदादि शास्त्र पढ़ाने चाहिये. यह वेद पढ़े हुवोंकेलिये अवश्यकर्तव्यतया श्रुतिविहित हुवा है. बालक तो सभी पराधीन ही होते हैं अतः वे जिनके आधीन हों उन्हें यह बात कही जा रही है, स्वयं बालकको नहीं.

[ख]''साङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च'' वचनमें वेद पढ़े हुवे ब्राह्मणको यह कहा जा रहा है कि वेदाध्यापनरूप कर्तव्यके निर्वाहार्थ सा'ोपा' अधीतवेदका अध्ययन और वेदार्थज्ञानका विचार करते रहना चाहिये. स्वाध्याय सिद्ध होनेपर ही अध्यापनरूप कर्तव्य भलीभांति निभ पाता है.

अतः साङ्गोपाङ्ग वेदका प्राथमिक अध्ययन अध्यापनप्रयुक्त ही होता है. वेद पढ़नेवाले ब्राह्मणको वेदादि शास्त्रोंके शाब्दिक पारायणके साथ-साथ अर्थावगति भी स्थिर रहे एतदर्थ शास्त्राध्यापन करते रहना चाहिये, ''उपनयीत-अध्यापयीत'' अर्थात् क.वचनमें 'लिङ्' प्रत्ययके साथ ही साथ आत्मनेपदका भी जो प्रयोग हुवा है, उससे भी यही सिद्ध होता है. इसीसे आजीविका भी उपार्जित हो ही जाती है.

[ग]''स्वाध्यायोऽध्येतव्यः'' वचन यह जतानेकेलिये है कि

वयस्क हो जानेके कारण स्वतन्त्र हो जानेपर वेद पढ़नेवालेकेलिये अध्ययनकालमें अधीत वेदादि शास्त्रोंका नियमपूर्वक आवर्तन तथा अध्यापन रूपी स्वाध्याय करते रहना आवश्यक होता है. स्वाध्याय कैसे अध्येतव्य होता है, यह बात तो वही जान सकता है, जिसने वेद पढ़ रखा हो. अतएव इस वचनमें वेदाध्ययनकी विधि नहीं स्वीकारी जा सकती. 'स्वाध्याय' पदद्वारा, पूर्वनिरूपित प्रकारसे अर्थात् यथानियम वेदाध्ययन करना, अधीत वेदका आवर्तन; और आवर्तित वेदका बादमें अध्यापन करते रहनेसे, वेदाध्ययनका वर्णित माहात्म्य और फल सिद्ध हो पाता है.

''स्वाध्यायोऽध्येतव्यो'' वचनगत 'अध्येतव्य' पदमें 'तव्य' प्रत्यय विध्यर्थक नहीं प्रत्युत आवश्यकार्थक अर्थात् स्तुत्यर्थ ही है. क्योंकि वेद पढ़े हुवे पुरुषको यह वेदके स्वाध्याय करते रहनेका माहात्म्य समझानेकेलिये प्रयुक्त हुवा है. स्वाध्यायप्रपाठकमें वर्णित प्रकारसे वेदके शब्दों और अर्थों का अभ्यास करते रहनेसे वेदका माहात्म्य प्रकट हो कर वह फलप्रद भी हो जाता है... यह स्वाध्याय वयसा स्वतन्त्र होनेके बाद भी आवश्यक ही होता है.

कुछ विचारक इस 'तव्य' प्रत्ययको विध्यर्थक मानते हैं परन्तु ऐसी मनघड़न्त मान्यताके कारण सारी शब्दमर्यादा और वाक्यार्थमर्यादा का लोप हो जाता है. अतः अध्यापनप्रयुक्त ही वेदाध्ययन स्वीकारना चाहिये. वर्तमानमें भी आप्त गुरुजनोंद्वारा ही बालकको उपनीत एवं अध्यापित किया जाता है, फिर निरर्थक ही कल्पित अर्थोंको प्रस्तुत करनेकी आवश्यकता क्या !

इस तरह वेदके प्राथमिक अध्ययनके बारेमें महाप्रभुके मतके निष्कर्षतया यह कहा जा सकता है कि वेदाध्ययन केवल अर्थज्ञानार्थ ही नहीं होता और इसी तरह वेदाध्यापन भी केवल अर्थोपार्जनार्थ ही नहीं होता, जैसी कि भाट्ट मीमांसकोंने तथा शाङ्कर वेदान्तियोंने कल्पना की है. दोनों ही नित्यकर्तव्यरूप हैं. इस नित्य कर्तव्यतया अधीत सा'ोपा' वैदिक शब्दराशिमें



न केवल संहिता ब्राह्मण आरण्यक एवं उपनिषद् अपितु शिक्षा कल्प व्याकरण निरुक्त छन्द ज्योतिष पुराण तथा मीमांसा आदि भी अध्येतव्य होते ही हैं.

::समग्र वेदकी एकवाक्यताका तुलनात्मक स्वरूप::

समग्र वेदकी अर्थमीमांसाके इन कोटिक्रमोंपर आरोहण करते–करते जब हम इस सोपानपर पहुंचते हैं, तब यह विचारणीय हो जाता है कि इस तरहके लचीले शास्त्रैक्य एवं लचीले ही शास्त्रभेद के कारण वेदके पूर्वोत्तरकाण्डोंमें किसी तरहकी एकवाक्यता स्वीकारनी आवश्यक है अथवा नहीं ?

[१]'एकवाक्यता' पदका एक सामान्य अर्थ तो किन्हीं दो वाक्योंका परस्पर विसंवादितारहित होना ही होता है.

केवल इतनी सी ही जिज्ञासा तो प्रस्तुत सन्दर्भमें अप्रासङ्गिक ही होगी ! क्योंकि ''इह भूतले घटोऽस्ति'' वाक्यकी ''इह भूतले घटो नास्ति'' वाक्यके साथ जैसी विसंवादिता होती है, वैसी ''इह भूतले पटोऽस्ति'' वाक्यके साथ विसंवादिता सिद्ध नहीं होती है. क्योंकि भूतलपर एककालावच्छेदेन घट और पट दोनों ही विद्यमान हो सकते हैं. इसी तरह पूर्वकाण्डोक्त कर्मोंके अनुष्ठानसे तत्तद् विधिसमभिव्याहृत फल मिलते हों और उपनिषदुक्त उपासनाओंसे या श्रवण–मनन–निदिध्यासनसे तत्तत् फल या आत्मसाक्षात्कार सिद्ध हो जात हो, तो ऐसा कहने–सोचनेसे किसी भी तरहकी कोई विसंवादिता नहीं उभरती है.

[२]इसी तरह एक अन्य अर्थ ''विशिष्टैकार्थप्रतिपादकत्वम्''रूप भी सम्भव है. अर्थात् जब एक वाक्य या एकाधिक वाक्योंसे घटित एक महावाक्य ''[क]श्रीकृष्ण श्रीनन्दके व्रजमें थे [ख]तब कंसने ही श्रीकृष्णको लानेको अक्रूरको व्रज भेजा था. [ग]व्रजसे मथुरा आनेपर श्रीकृष्णने कंसको मारा'' से किसी एक विशिष्ट अर्थ – कंसवधरूपक्रियाके

कर्ता कंसप्रेषित अक्रूरके द्वारा व्रजसे मथुरानीत श्रीकृष्ण हैं–ऐसे एक तथ्यका बोध हो जाता है. अतः ऐसे बोधजनन करनेवाली शब्दावलीमें एकवाक्यता मानी जा सकती है.

स्पष्ट है कि इस अर्थमें भी एकवाक्यता सर्वथा अभिमत होनेपर भी प्रस्तुत सन्दर्भमें जिज्ञास्य नहीं है. क्योंकि ''यज्ञरूपो हरिः पूर्वकाण्डे ब्रह्मतनुः परे... सूर्यादिरूपधृग् ब्रह्मकाण्डे ज्ञानाङ्गमीर्यते'' (त.दी.नि.१।११-१२) वचनमें ऐसी एकवाक्यता स्वीकारी ही जा चुकी है. यहां तो उस तथ्यको सामने लाना अतीव अभिप्रेत है कि जिसके कारण दो पृथक्-पृथक् वाक्योंके अर्थोंका विचार एकसाथ ही करनेको हमें बाधित होना पड़ता है. एतदर्थ इस सन्दर्भमें 'एकवाक्यता'के जो अर्थ उभर कर सामने आते हैं उन्हें भी विचार लेना आवश्यक है.

यथा:-

[३]एकवाक्यता=किन्हीं दो ऐसे वाक्योंमें रहनेवाला गुणधर्म है कि जिस कारणसे किसी एक वाक्यको सुननेपर उठनेवाली आकाङ्क्षा दूसरे वाक्यको सुननेपर ही पूरी हो पाती हो. उदाहरणतया: ''[क]उपनिषदोंमें कर्मकर्ताके स्वरूपभूत आत्माकी प्रशंसा है'' इस एक वाक्यको सुननेपर दूसरा-''[ख]मन्त्र विधि और अर्थवाद रूपी पूर्वकाण्डीय वचनोंद्वारा प्रतिपादित रीतिके अनुसार किया जाता कर्म धर्मरूप होता है.'' वाक्य सुने बिना सुननेवालेको प्रथम वाक्यार्थके बारेमें कर्ताको अपने कर्तव्यको जाननेकी आकाङ्क्षा पूर्ण नहीं हो पाती है.

[४]एकवाक्यता=किन्हीं दो ऐसे वाक्योंमें रहनेवाला गुणधर्म है कि जिस कारणसे दो वाक्योंको एकसाथ सुननेपर एक ही अर्थ समझमें आता हो परन्तु अलग-अलग सुननेपर दोनों ही वाक्योंके अर्थ अधूरे लगते हों. उदाहरणतया: ''[क]कर्म और ज्ञान दोनों ही शास्त्रविहित मुक्त्युपाय हैं'' और ''[ख]अतः कर्म और ज्ञान का समुच्चय आवश्यक होता है''. इन दो वाक्योंमेंसे क्योंकि प्रथम



वाक्यमें कर्म-ज्ञान मुक्त्युपाय हों तो हों एतावता सुननेवालेको अपने कर्तव्यकी आकाङ्क्षा अधूरी ही लगती है. इसी तरह द्वितीय वाक्यमें-समुच्चय आवश्यक क्यों है?-यह आकाङ्क्षा अधूरी ही रह जाती है. दोनों वाक्योंको जोड़नेपर, जबकि, एक अर्थ जो उभयाकाङ्क्षापूरक है वह स्फुरित हो जाता है.

५एकवाक्यता=किन्हीं दो ऐसे वाक्योंमें रहनेवाला गुणधर्म है कि जिस कारणसे दोनों वाक्योंको अलग-अलग सुननेपर दूसरे किसी अर्थकी अपेक्षासे रहित अलग-अलग अर्थ समझमें आते हों फिरभी दोनों वाक्योंको एकदूसरेके साथ जोड़ कर सुननेपर दोनों ही वाक्योंके अर्थ एकदूसरेके पूरक बन जाते हों. उदाहरणतया: ''[क]एकमेवाद्वितीय ब्रह्मके ही साध्यरूपका विधान वेदके पूर्वकाण्डमें किया गया है'' वाक्य अपने-आपमें परिपूर्ण होनेपर भी ''[ख]एकमेवाद्वितीय ब्रह्मके ही सिद्धरूपका अभिधान वेदके उत्तरकाण्डमें किया गया है'' इस वाक्यके साथ जोड़ कर देखनेपर ''वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यः'' रूप एक महावाक्यार्थके रूपमें दोनों ही वाक्योंके अर्थ परस्पर पूरक बन जाते हैं.

वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंमें इन [३-४-५] तीन तरहकी एकवाक्यताओंमेंसे किसी एक तरहकी एकवाक्यता स्वीकारना निरतिशय आवश्यक है, अन्यथा अभ्युपगत एकशास्त्रता भी दुर्बोध हो जायेगी.

महाप्रभु, अतएव, कहते हैं:-

तत्र संशयमापन्ना बुद्धिर्वाक्यार्थनिर्णये ।।
एकवाक्यत्वसन्देहाद् ऐकार्थ्याभावतः स्फुटम् ।।१८।।
स एकोऽर्थोऽत्र वक्तव्यो यच्छरीरप्रवेशतः ।।
एकार्थतां श्रुतिर्याति तदभावे तु निष्फला ।।१९।।
कुण्ठितैव भवेन्नूनं वेदाध्ययनबोधने ।।
वेदोखिलो धर्ममूलं धर्मो यस्यां मदात्मकः ।।२०।।

एवं पूर्वर्षिभिः प्रोक्तं जैमिनिः प्रथमं स्वयम्।।
निश्चित्य लोकशिक्षार्थम् अर्थप्राधान्यतस्तथा।।२१।।
धर्मं विचारयामास प्रामाण्यादिपुरस्सरम्।।
सन्देहस्तु पुनर्जातो वेदान्तेषु यथा पुरा।।२२।।
एकवाक्यत्वमेषां हि धर्मकाण्डे कथं भवेत्।।
धर्मः पञ्चविधो द्वेधा षड्भिः सम्पद्यते तु सः।।२३।।
देशकालद्रव्यकर्तृमन्त्रकर्मविभेदतः।।
सर्वो वेदस्तेषु लीनो वेदान्तेषु विचार्यते।।२४।।
यदेव विद्ययेत्याह ब्रह्मा ब्रह्मिष्ठ एव च।।
तज्ज्ञानं तेषु हि प्रोक्तं कर्तृशेषास्ततस्तु ते।।२५।।
(पत्रा.१८-२५).

भावार्थ: वेदके तत्तद् वाक्योंके अर्थोंके विचारमें तत्पर बुद्धिमें यह सन्देह प्रबल रूपमें उभर कर सामने आता है कि यदि संहिता-ब्राह्मण-आरण्यक- उपनिषद् या मन्त्र-विधि-अर्थवाद रूपी अथवा तैत्तिरीय वाजसनेयी काठक आदि अनेक शाखाभेदवाले अनेक रूपोंमें विभक्त समग्र वेदमें यदि एकवाक्यता ही न हो तो वेदोंका वेदत्वेन कोई प्रामाण्य है कि नहीं! इस तरहके प्रामाण्यके सुनिर्धारित न होनेपर वेदके तत्तत्काण्डीय वाक्योंके प्रामाण्यपर भी ऐसा असर पड़ेगा कि दोनों ही मीमांसा निष्फल सिद्ध हो जायेंगी. अतः ऐसा कोई एक अर्थ हमें खोजना पड़ेगा कि जिसके कारण वेदकी वेदत्वेन एकवाक्यता समझमें आ पाये ताकि समग्र वेदका प्रामाण्य निभे. समग्र वेदके ऐसे प्रामाण्यका बोध होता हो तभी वेदके अध्ययन या अध्यापन उपादेय लगेंगे. अन्यथा तो अध्ययनविधिप्रयुक्त हो या अध्यापनविधिप्रयुक्त हो वेदाध्ययनमें कोई भी प्रवृत्त होना नहीं चाहेगा. महर्षि जैमिनिने - ''आम्नायस्य क्रियार्थत्वाद् आनर्थक्यम् अतदर्थानाम्'' (जै.सू.१।२।१) सूत्रद्वारा समग्र वेदको हमारे कर्तव्यके उपदेशार्थ तत्पर प्रमाण मान कर, जिस वेदवचनके द्वारा हमारे किसी कर्तव्यका उपदेश हमें मिलता



दिखलायी न देता हो ऐसे वेदवचनको या तो अप्रमाण या हमारे कर्तव्यसे जुड़े देश काल द्रव्य कर्ता मन्त्र कर्म मेंसे किसी एककी स्तुति या निन्दा करनेवाला माननेका उपदेश -''विधिना तु एकवाक्यत्वात् स्तुत्यर्थेन विधीनां स्युः'' (जै.सू.१।२।७) सूत्रमें दिया है. अर्थात् इस रूपमें एकवाक्यता स्वीकार लेनी चाही है. सो उस विचाररीतिको अपनाकर चलें तो वेदके उत्तरकाण्डरूप उपनिषदोंको वैदिक कर्मोंके कर्ताकी प्रशंसा करनेवाला स्वीकार कर एकवाक्यता स्वीकारी जा सकती है. इसके समर्थनार्थ ''यदेव विद्यया करोति श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवति'' (छा.उ.१।१।१०) और ''ब्रह्मिष्ठो ब्रह्मा तं दर्शपूर्णमासयोः वृणीते'' (आप.श्रौ.सू.३।१८।१) वचन उपलब्ध भी होते ही हैं. ब्रह्मविद्या, क्योंकि, उपनिषदोंमें ही निरूपित हैं इससे यह सिद्ध हो जाता है कि पूर्वकाण्डोक्त कर्मोंके कर्ताका ध्येयरूप भी उपनिषदोंके अनुसार समझना चाहिये.

महर्षि जैमिनिका मत है कि कोई भी विहित कर्म, कष्टसाध्य होनेपर भी, किसी पुरुषको अपने किसी अभीष्ट फलके साधनतया मान्य होनेपर अनुष्ठेय बन सकता है. उस विहित कर्मसे लभ्य फल उस कर्मके अनुष्ठान करनेवाले पुरुषकेलिये होता है. अतः कोई कर्ता विहित और कष्टसाध्य किसी कर्ममें जब विधिवशात् प्रवृत्त होना चाहता है, तब उस कर्मकी या कमाङ्गभूत अपेक्षित देश-काल-द्रव्यादिकी प्रशंसा अथवा अनपेक्षित देशादिकी निन्दा उस कर्मको करनेमें कर्ताके उत्साहको बढ़ानेवाली होती ही है.

श्रीशबराचार्य कहते हैं:-

स्तुतिपदोंका अन्वय कहां करना यह यदि खोजा नहीं जाता तो वे निरर्थक सिद्ध होंगे. यह भी तो कहा नहीं जा सकता कि इन्हें निरर्थक ही मान लेना चाहिये. क्योंकि इन वाक्योंके कुछ न कुछ अर्थ तो समझमें आते ही हैं, अतः इन्हें निरर्थक कैसे माना जा सकता है? विधिवाक्य तो निरपेक्षतया अपने अर्थका विधान कर सकते हैं, और अतएव विधिवाक्य ही स्तुतिपदोंके अ`ी बन सकते हैं; और प्रत्यक्षतः वाक्यशेष होना दिखलायी भी देता ही

है. अतः ऐसे स्तुतिपदोंसे विधिद्वारा कहे गये अर्थकी ही स्तुति की जा रही है, ऐसा सिद्ध हो जाता है(शा.भा.१।२।७).

इसी नीतिके अनुसार उपनिषदोंके वचन भी शेषीभूत कर्मविधियोंके शेषभूत वाक्य हैं, ऐसी एकवाक्यता प्राप्त हो जाती है. अपने कर्ममीमांसासूत्रोंमें महर्षि जैमिनिने यद्यपि यह विचार प्रकट नहीं किया है, फिरभी महर्षि बादरायणकृत ब्रह्ममीमांसाके सूत्रोंमें अपने मतभेदके प्रदर्शनार्थ जो वेद-वेदान्तोक्त अनुष्ठानोंके अङ्गाङ्गिभावका विचार महर्षि जैमिनिके मततया प्रकट किया गया है, उसके पर्यालोचनसे वेद-वेदान्तकी एकवाक्यताके बारेमें भी कुछ न कुछ दिशानिर्देश तो मिल ही जाता है. वैसे यह एक और महत्त्वपूर्ण तथ्य है कि ब्रह्मसूत्रोंमें जैमिनिमतके उल्लेख करनेवाले सूत्रोंके वास्तविक अभिप्रायके बारेमें विभिन्न भाष्यकारोंके बीच मतैक्य नहीं है; फिरभी ''सिद्धस्य गतिश्चिन्तनीया'' न्यायेन उन्हें देख लेना उपकारक तो होता ही है.

तदनुसार :-

[१]पुरुषार्थोऽतः शब्दादिति बादरायणः.
[२]शेषत्वात् पुरुषार्थवादो यथान्येषु इति जैमिनिः.
(ब्र.सू.३।४।१-२).

[१-२]श्रीशङ्कराचार्य इस सूत्रपर व्याख्या करते हुवे कहते हैं कि कर्माधिकारीको द्वार बना कर अर्थात् कर्मान्तर्गततया औपनिषद आत्मज्ञान पुरुषार्थसाधन होता है या स्वतन्त्रतया, इस बारेमें ब्रह्मसूत्रकारका मत है कि औपनिषद आत्मज्ञान कर्मसे स्वतन्त्रतया पुरुषार्थ-साधन होता है; जबकि महर्षि जैमिनिका मत है कि कर्ता होनेके कारण आत्मा कर्माङ्गभूत होती है, अतः आत्मज्ञानको भी कर्माङ्ग ही मानना चाहिये. व्रीहिका प्रोक्षण करनेसे जैसे वह शास्त्रीय कर्ममें उपयोगार्ह बन जाती है, वैसे ही ऐसे ही आत्मज्ञानरूप संस्कारद्वारा शास्त्रीय कर्मोंका कर्ता भी संस्कृत होनेसे प्रशस्त बन जाता है.

किसी भी कर्मप्रकरणमें पठित न होनेपर भी कर्मकर्ताके संस्कारार्थ



आत्मज्ञानका कर्मविनियोग कैसे स्वीकारा जा सकता है; और उपनिषदें तो आत्माका अपहतपाप्मा असंसारी ब्रह्मरूप होना दरसाते हैं जो ब्रह्मरूपता कर्मोंमें उपयुक्त नहीं होती ! महर्षि जैमिनिके अनुसार इसका समाधान यह है कि उपनिषदोंमें निरूपित आत्मस्वरूप कर्मकर्ताकी स्तुतिकेलिये हो सकता है तथा किसी भी कर्मप्रकरणमें पठित न होनेपर भी वाक्यवशात् आत्मज्ञानका भी कर्मोंमे विनियोग शक्य हो सकता है.

श्रीभास्कराचार्य कहते हैं कि ब्रह्मज्ञानसे पुरुषार्थरूप ब्रह्मप्राप्ति होती है. वह ज्ञान क्रत्वर्थ नहीं होता ऐसे ब्रह्मसूत्रकारके मतको महर्षि जैमिनि स्वीकारना नहीं चाहते, क्योंकि महर्षि जैमिनिके अनुसार आत्मज्ञान कर्माङ्ग ही होता है, वेदान्तनिरूपित कर्मानुपयोगी स्वरूप तो केवल स्तुत्यर्थ होता है; और श्रौत होनेसे गृहस्थाश्रम ही नित्य होता है. इन्द्रियविकल आदि जो श्रौत कर्मके अनधिकारी होते हैं, उनकेलिये आश्रमान्तरोंकी स्मार्त विधियां सार्थकतया स्वीकारी जा सकती हैं. श्रीभास्कराचार्यके अनुसार ब्रह्मसूत्रकार इस तरहके ज्ञानसमुच्चितकर्मकी पुरुषार्थताके निराकरणपूर्वक कर्मसमुच्चितज्ञानकी पुरुषार्थताके प्रतिपादनार्थ इस अधिकरणको प्रस्तुत करते हैं, नकि शाङ्करवेदान्ताभिप्रेत केवल आत्मज्ञानसे ही मोक्षप्राप्तिके सिद्धान्तोंके निरूपणार्थ.

श्रीरामानुजाचार्यके अनुसार प्रस्तुत अधिकरण ब्रह्मविद्यासे पुरुषार्थ सिद्ध होता है या विद्याङ्गभूत कर्मसे इस बारेमें विचार करनेकेलिये है. प्रथम मत महर्षि बादरायणका है जबकि दूसरा मत महर्षि जैमिनिका. देहव्यतिरिक्त आत्माके स्वरूपका निरूपण करनेवाले वेदान्तवचन देहत्यागके बाद कर्मफलको भोगनेवाले जीवात्माके ही कर्मोपयोगी संस्कारार्ह स्वरूपके प्रतिपादक हैं, ऐसा महर्षि जैमिनिका अभिप्राय दिखलाते हैं.

माध्ववेदान्तके अनुसार प्रस्तुत अधिकरणमें – कर्ता होनेके कारण आत्मा कर्मशेष होती है अतः उपनिषत्प्रोक्त आत्मज्ञान कर्मकर्ताका संस्काररूप होता है, सो आत्मज्ञानकी फलश्रुति, अतएव, अर्थवाद है – ऐसा निरूपण महर्षि जैमिनिके मतका अन्यथाव्याख्यान है. क्योंकि अपने गुरु महर्षि बादरायणके मतसे विरुद्ध मत महर्षि जैमिनिका हो नहीं सकता. परमात्माका ज्ञान पानेकेलिये कर्मादिका निरूपण करनेवाले महर्षि जैमिनि परमात्मज्ञानको कर्मशेष कैसे कह-मान सकते हैं ! यदि ईश्वरादि देवताओंका अस्तित्व उन्हें

मान्य न हो तब तो उद्देश्यके ही असिद्ध हो जानेसे देवतोद्देश्यक द्रव्यत्यागरूप याग भी सिद्ध न हो पायेगा, सो यागविधि भी सभी निरर्थक सिद्ध हो जायेंगी. ''देवता वा प्रयोजयेदतिथिवद् भोजनस्य तदर्थत्वात्'' (जै.सू.९।१।६) आदि सूत्रोंमें देवताओंका अस्तित्व भी जब कि स्वीकारा तो है ही. इस तथ्यपर ध्यान देनेसे वेदान्तको अर्थवाद माननेका कोई कारण रह नहीं जाता है. अतः यागको फलार्थ स्वीकारनेकी तरह देवार्थ भी स्वीकारना ही पड़ता है. हां वह फल भले पुरुषार्थ होता हो या हमारी सारी प्रवृत्ति भी भले पुरुषार्थ होती हों. यहां एक आशङ्का यह उठ सकती है कि पूर्वमीमांसामें देवताओंके अस्तित्वका नहीं परन्तु विग्रहवान् स्वरूपका ही अस्वीकार अभिलषित माना जाये. यह बात भी परन्तु उपपन्न होती नहीं है. इन्द्रादि देवताओंका अस्तित्व है यह जिन श्रुतिओंके आधारपर स्वीकारा जाता है, उन्हीं श्रुतिओंके आधारपर उनके विग्रह या अन्य भी गुणधर्म सिद्ध होंगे ही (द्र.:ब्र.सू.भा.त.दी.३।४।१). अतएव श्रीमध्वाचार्यके अनुसार ब्रह्मसूत्रकार इन सूत्रोंद्वारा यह कहना चाहते हैं कि सारी औपनिषद उपासनायें जिस ब्रह्मके दर्शनार्थ उपदिष्ट हुयी हैं उस ब्रह्मदर्शनके लाभसे सभी पुरुषार्थ सिद्ध हो जाते हैं, जबकि, महर्षि जैमिनिका यहां यह कहना है कि ज्ञान जैसे मोक्षप्रद होता है वैसे ही कर्माङ्ग बननेपर वह ज्ञान स्वर्गादि फलका साधक भी हो सकता है. जैसे लौकिक सुखोपभोगार्थ साधनीभूत धन, उदाहरणतया, यज्ञयागादि कर्मोंका अङ्ग बननेपर स्वर्गादिका साधक भी हो ही सकता है तद्वत्. अतः गुरुशिष्यके बीच किसी तरहके मतभेदकी कोई सम्भावना नहीं है.

विशेषाद्वैतवादी श्रीपतिभगवत्पादाचार्यके अनुसार इन सूत्रोंमें ब्रह्मज्ञानसे मिलते मोक्षके लाभार्थ श्रौतकर्मोंकी आवश्यकताको महर्षि बादरायण स्वीकारते नहीं हैं, जबकि, महर्षि जैमिनिके अनुसार औपनिषद ज्ञान वैदिक कर्मोके कर्ताके संस्कारार्थ होता है और अतएव वेदान्त अर्थवादरूप होता है.

श्रीविज्ञान भिक्षुके अनुसार विचारविषयीभूत अधिकारियोंके, जो योगारुरुक्षु युञ्जमान और योगारूढ रूप त्रिविध भेद होते हैं, तदनुसार विद्याओंके भी क्रमशः तीन भेद होते हैं:१.कर्माङ्गभूतविद्या २.कर्मसमुच्चितविद्या ३.प्रधानविद्या. इनमें १.विद्या और २.विद्या



परोक्षरूपा होती हैं; और अपरोक्षानुभूतिको प्रकट करनेवाली होनेके कारण पुरुषार्थहेतु बनती हैं. जबकि ३.विद्या साक्षात्काररूपा होनेके कारण साक्षात् पुरुषार्थहेतु बनती है. महर्षि बादरायण तीसरी विद्याके बारेमें उसके स्वातन्त्र्येण पुरुषार्थसाधिका होनेकी बात कहते हैं. महर्षि जैमिनिके मतानुसार, जबकि, वेदान्तविहित उपासनाओंमें उपास्यरूप ब्रह्मकी और उपासनाकर्ता जीवात्माकी तत्तद् उपासनाओंके द्वारा इन दोनोंका कमाङ्ग'भूत संस्कार सम्पन्न होता होनेसे उपास्य उपासक तथा उपासना तीनों ही कर्मशेषतया माने गये हैं. यों अधिकारिभेदकी धारणाके वश दोनों महर्षियोंके परस्पर विरोधाभासी निरूपणोंमें विरोधपरिहार शक्य होनेसे वस्तुतः किसी प्रकारका कोई गम्भीर मतभेद है ही नहीं.

सुबोधिनी(२।१।५) तथा अणुभाष्य(३।२।३८) में महाप्रभुने निरूपण किया है कि केवल ब्रह्मज्ञान मात्रसे हमें फल नहीं मिल जाता प्रत्युत श्रवणादिकी प्रक्रियासे ज्ञात ब्रह्म ही फलदान करता है. इसी विचारसूत्रको आगे बढ़ाते हुवे इस भाष्यांशमें, जो महाप्रभुके द्वितीयात्मज गोस्वामी श्रीविट्ठलनाथ प्रभुचरणद्वारा प्रपूरित है, उसमें महर्षि बादरायणका मत यह निरूपित किया गया है कि सर्वात्मभावात्मक भगवान्का स्वरूप न केवल परमफलरूप ही होता है अपितु स्वतन्त्र परमपुरुषार्थरूप भी होता है. अतः जिन्हें भगवत्स्वरूपकी प्राप्ति हो गयी हो उन्हें तो किसी साधनान्तरसे मुक्तिकी भी लालसा रह नहीं जाती है. वस्तुतः तो न केवल संसारबन्धनमें फंसे जीव ही अपितु मुक्त जीव भी परमात्माको पाना चाहते हैं. अतः परमात्माके स्वरूपकी तुलनामें स्वयं मुक्ति भी परमपुरुषार्थरूपा नहीं लगती, उन्हें कि जिन्हें भगवत्स्वरूपकी प्राप्ति हो गयी हो. इसके विपरीत महर्षि जैमिनिका मत यहां यह दिखलाया गया है कि स्वयं विष्णु भी यज्ञयागादिद्वारा इज्य होनेके कारण कर्मशेष ही होते हैं[द्र.:यज्ञकर्म प्रधानं तद्धि चोदनाभूतं तस्य द्रव्येषु संस्कारः तत्प्रयुक्तः तदर्थत्वात्, संस्कारे युज्यमानानां तादर्थ्यात् तत्प्रयुक्तं स्यात्... फलदेवतयोश्च. जै.सू.९।१।१-४] अतः औपनिषदिक उपासनाओंद्वारा उपास्य विष्णुके स्वरूपको जान कर किया गया कर्म फलातिशयका हेतु बनता है अतः वेदान्तमें विष्णुमाहात्म्यरूप अर्थवाद निरूपित हुवा है.

[३]कर्मवादी जैमिनिमतकी इस प्रतिज्ञाके साधक हेतुतया महर्षि जैमिनिके

होनेपर व्यक्ति, अपनी चेतनासे बाह्यधर्मोंका चेतनापर आरोप लगा कर, अपने-आपको दुःखी या सुखी मान लेता है. देहके धर्मोंका भी आरोप चेतनापर हम लगा देते हैं कि ''मैं स्थूल या कृश या गौरवर्णका हुं'' अथवा ''मैं खड़ा हुं, जाता हुं या लांघता हुं''... यों चेतनाके कर्ता-भोक्ता होनेकी मिथ्या भ्रान्ति पैदा करनेवाले इस अनादि-अनन्त नैसर्गिक अध्यासका अनुभव सभी लोगोंके लिये प्रत्यक्षसिद्ध ही होता है. इस अनर्थके मूलको खतम करना हो तो आत्माके एकमेवाद्वितीय होनेके तथ्यकी निरूपिका विद्या प्राप्त करनी पड़ेगी; और इसीलिये सारेके सारे वेदान्त आरम्भ होते हैं. सभी वेदान्तोंका एकमात्र यही अर्थ होता है ऐसा जैसे सिद्ध हो पाये वैसा ही हम भी इस शारीरकमीमांसामें प्रदर्शित करने जा रहे हैं.

श्रीशङ्कराचार्यके इसी अभिप्रायकी प्रकृत विवादास्पदीभूत विषयके साथ आक्षेपगर्भित सङ्गति बैठानेको महाप्रभु उसे अपने कोटीक्रमोंमें इस तरह प्रस्तुत करते हैं:-

ननु वेदान्तत्वं कथम्? तच्च एवं-लोकसिद्धस्य जगतो लोकप्रतीतिं बाधित्वा ब्रह्मत्वेन अलौकिकत्वं सम्पाद्यतइति अर्धजरतीयन्यायात् तदन्तत्वम्.

ननु लोकनिपुणाः कथं मन्यन्ते? शब्दार्थविचारेण इति ब्रूमः. कथम्? शब्दानाम् अर्थे विचार्यमाणे ब्रह्मैव सर्वं भवति.

'घटपटा'दिशब्दाः धर्मवाचकाएव भवितुम् अर्हन्ति. घटत्वादिविशिष्टवाचकाः ह्येते इति लोकप्रसिद्धिः. 'घटत्वम्' इति घटगतो धर्मः कश्चिद् यत्सद्भावाद् 'घट'पदवाच्यता धर्मिणः. ''तस्य भावः त्वतलौ'' (पाणि.सू.५।१।११९) इति त्वो भावप्रत्ययः. 'भावः' इति 'भू'धातोः घञि रूपम्. 'भू'धातुः सत्तायां व्याप्तौ वा. उभयथापि व्यापकस्य सतो वा धर्मस्य वाचको भवति. 'घञ्'च स्वार्थे, अन्यथा अनवस्था स्यात्. तथाच घटत्वं नाम सतः व्यापकस्य वा धर्मः इति उक्तं भवति. एवं



पटत्वादिष्वपि. तथाच प्रकृत्यर्थः सन् व्यापको वा यदा भवति तदैव प्रत्ययार्थेन सह एकवाक्यता भवति. ततश्च सर्वेषाम् एकार्थता स्यात्. अतः आकृतिविशेषव्यङ्ग्याः धर्माः ते भिन्नाएव, शक्तिसङ्कोचेन, व्यवहारसिद्ध्यर्थं अङ्गीकर्तव्याः. तथाच 'घटा'दिशब्दाः 'अरुणा'दिशब्दवद् धर्मवाचकाः.

भावार्थ:वेदके इस भागको 'वेदान्त' क्यों कहा जाता है? एक कारण यह सोचा जा सकता है कि लोकसिद्ध जगत्‌के बारेमें लौकिक पुरुषोंकी प्रत्यक्षप्रतीति ''मैं ब्राह्मण हुं'','' मैं स्थूल हुं'' या ''मैं खड़ा हुं'' इत्यादि जो होती है उसे लोकानधिगत-ब्रह्मविषयिणी बना कर अर्थात् ब्रह्मात्मैकत्वविद्याके उपदेशद्वारा''मैं ब्रह्म हुं'' ऐसी अलौकिक बनाते होनेसे वेदके इस भागको 'वेदान्त' कहा जाता है वैसे ''अहं ब्रह्मास्मि''की प्रतीतिमें भी भासित होता 'अहं' तो लोकसिद्ध ही होता है फिरभी 'ब्रह्म' शास्त्रसिद्ध है, अतएव अर्धजरतीयन्यायसे अर्थात् एक व्यक्ति युवा या वृद्ध तो हो सकता है परन्तु आधा युवा और आधा वृद्ध तो विचित्र बात है. इसी तरह लोकसिद्ध 'अहं'रूप अर्धांशका बाध करके लोकासिद्ध अर्धांश 'ब्रह्म'रूपका ही शोधन करता होनेसे अथवा भागत्यागलक्षणाकी प्रक्रियाके अवलम्बनके कारण भी वेदके इस अंशको 'वेदान्त' कहा जाता है.

यहां लोकसिद्ध प्रतीतिकी चर्चा उठी होनेके कारण यह विचारणीय हो जाता है कि लोकप्रतीतिके व्याख्यानमें निपुण विवेचक इस लोकसिद्ध प्रतीतिकी व्याख्या कैसे करना चाहते हैं? वे यदि लोकप्रतीतिके स्वरूपको व्यक्त करनेवाले शब्दार्थोंकी विचारणा या विवेचना के आधारपर करना चाहते हों तो, ऐसे उन शब्दार्थोंकी विवेचनाओंका तो अवलोकन करनेपर तो सब कुछ ब्रह्म ही सिद्ध हो जाता है

उदाहरणतया 'घट' या 'पट' आदि शब्दोंको घटमें या पटमें रहनेवाले घटत्व या पटत्व आदि धर्मोंका वाचक ही माना गया है. अथवा अन्य विवेचक ऐसा भी मानते हैं कि तत्तद् धर्मोंसे विशिष्ट तत्तद् वस्तुओं या व्यक्तियों के वाचक शब्द होते हैं.

'घटत्व' कोई एक ऐसा धर्म है कि किसी धर्मीमें जिसके विद्यमान रहनेपर उस धर्मीको 'घट' कहा जाता है. ''तस्य भावः त्वतलौ'' नियमके आधारपर 'त्व' प्रत्ययका अर्थ होता है:भाव=होना. यह 'भाव' शब्द भी 'भू'धातुके साथ 'घञ्' प्रत्यय जोड़नेपर बनता है. 'भू'धातुका अर्थ होता है:सत्ता या व्याप्ति. दोनोंमेंसे किसी भी कल्पको स्वीकारनेपर 'भू'के अर्थके प्रत्यायक 'त्व'प्रत्ययका अर्थ होगा:किसी वस्तुका सत् या व्यापक होना. 'घञ्'प्रत्यय तो 'भू'प्रकृतिके अर्थके अलावा दूसरे किसी अर्थका प्रत्यायक नहीं माना जा सकता अन्यथा अनवस्था हो जायेगी. यों 'घटत्व'का अर्थ होगा:कम्बुग्रीवादि आकृतिविशेषवाली वस्तुका सत् या व्यापक धर्मी होना. इसी तरह 'पटत्व'के बारेमें भी समझ लेना चाहिये है. ऐसी स्थितिमें 'घट' या 'पट' रूपा प्रकृतिके अर्थको जबतक सत् या व्यापक न माना जाये तबतक उसके साथ 'त्व'प्रत्यय जुड़ ही नहीं पायेगा अर्थात् 'घट' या 'पट' शब्द घटत्व या पटत्व के वाचक नहीं हो पायेंगे. ऐसी स्थितिमें 'घट'-'पट' आदि सभी शब्दोंको एकार्थी या पर्यायवाचक न स्वीकारने हों तो वाचकशक्तिके सङ्कोचवशात् तत्तद् रूपोंमें या भिन्न-भिन्न आकृतियोंमें व्यक्त होनेवाली किसी सत् या व्यापक वस्तुकी सत्ता अर्थात् होनेकी बात कहनेवाले ये 'घट'-'पट' आदि शब्द होते हैं, यह स्वीकारना ही पड़ेगा. अन्यथा शब्दभेदमूलक व्यवहारभेद सिद्ध ही नहीं हो पायेगा[१]. अतः

१. इस प्रतिपादनको सुस्पष्ट यौक्तिक सोपानोंमें अधोनिर्दिष्ट रीतिसे समझा जा सकता है. एतदर्थ यह अवधारणीय है कि '...'चिह्नान्तर्गत पदको शब्दके स्वरूपका द्योतक समझना चाहिये तथा '...'चिह्नरहित पदको अर्थवाचक:-

(१)'घटः'=धर्मविशिष्टवस्तुवाचकम्

(२)धर्मः=घटत्वम्

(३)... 'घटः'=घटत्वविशिष्टवस्तुवाचकम्

(४)घटत्वं=घटस्य भावः

(५)भावः=(सत्तातव्याप्तिः)



(६)... घटत्वं=(घटसत्तातघटव्याप्तिः)

(७)... 'घटः'=(घटसत्तावाचकंतघटव्याप्तिवाचकम्)

(८)घटः==/(**सन्**तव्यापकः)ी ऋ('घट'.'त्वम्')

(९)'घट'.'त्वम्'

(१०)... घटः=(सन्तव्यापकः)

(११)'पटः'=धर्मविशिष्टवस्तुवाचकम्

(१२)धर्मः=पटत्वम्

(१३)... 'पटः'=पटत्वविशिष्टवस्तुवाचकम्

(१४)पटत्वं=पटस्य भावः

(१५)भावः=(सत्तातव्याप्तिः)

(१६)... पटत्वं=(पटसत्तातपटव्याप्तिः)

(१७)... 'पटः'=(पटसत्तावाचकंतपटव्याप्तिवाचकम्)

(१८)पटः=(सन्तव्यापकः).घटः=(सन्तव्यापकः)

(१९)... घटः=पटः

(२०)'घटः'==/'**पटः**'

**(२१)**... 'घटः'=घटाकारकभाववाचकम्

(२२)... 'पटः'=पटाकारकभाववाचकम्

**[पूर्वमीमांसामें ''अरुणया पिङ्गाक्ष्या एकहायन्या सोमं क्रीणाति'' वचनमें जैसे] 'अरुणा' शब्द अरुणवर्णवाली बछड़ीका वाचक न हो कर उसमें विद्यमान आरुण्यवर्णका वाचक स्वीकारा गया वैसे ही सभी शब्दोंको धर्मवाचक स्वीकार लेना चाहिये.**

इससे यह सिद्ध हो जाता है कि शाङ्करवेदान्तद्वारा प्रस्तुत धारणा कि वेदके उपनिषद्रूप उत्तरकाण्ड लोकसिद्ध प्रतीतिको बाधित करके लोकमें अनधिगत तथा अबाधित ऐसे ब्रह्मात्म्यैक्यके उपदेशार्थ प्रवृत्त हुवे हैं और तदुपयोगी चित्तशुद्धि वेदके पूर्वकाण्डद्वारा होती है, ऐसी धारणा सुसङ्गत

नहीं लगती. क्योंकि किसी एक सद्रूप या व्यापक तत्त्वके ही अनेक नामरूपोंका अभिधान एवं भान लोकसिद्ध शब्दार्थकी प्रतीतिमें हो रहा है, इसका न तो वेदान्तद्वारा बाध शक्य है और न लोकप्रतीतिका अन्यथा कोई व्याख्यान ही.

नाम रूप एवं कर्म यदि सर्वभवनसमर्थ ब्रह्मके सत्यसङ्कल्पद्वारा प्रकट न हो कर अविद्याकल्पित होते तब तो ब्रह्मज्ञानसे इनकी प्रतीतिके बाधित होनेकी बात सुसङ्गत हो सकती थी. शुद्धाद्वैतवेदान्तके अनुसार इन नाम रूप और कर्मों का ब्रह्मके साथ तादात्म्य होनेसे ब्रह्मज्ञानसे विकल्पबुद्धि ही बाधित होती है नाम रूप या कर्म नहीं. परस्पर तादात्म्यभावापन्न इन नाम–रूप–कर्म और ब्रह्म के बीच भासित होते आत्यन्तिकभेदका अवगाहन करनेवाली बुद्धि ही ब्रह्मज्ञानद्वारा बाधित होती है स्वयं नामादि नहीं. अतएव महाप्रभु कहते हैं:–

> यदा अखण्डाद्वैतभाने सुवर्णग्राहकवत् तत्त्वेनैव सर्वं गृह्णाति तदा अवान्तरविकल्पविषयिणी बुद्धिः 'घटः–पटः' इति सा बाध्यते, सर्वत्र ब्रह्मैवेति, नतु स्वरूपतोपि घटादिपदार्थोपि धर्मी बाध्यते (त.दी.नि.१।९१).
>
> भावार्थ: ब्रह्मके अखण्डाद्वैतके भान होनेपर, जैसे सुवर्णका ग्राहक सुवर्णनिर्मित सभी वस्तुओंको सुवर्ण ही समझता है वैसे ही, ब्रह्मज्ञानीको भी सभी कुछ ब्रह्मतया ही प्रतीत होने लगता है. सर्वत्र ब्रह्म ही है ऐसा अनुभूत होनेपर घट–पट आदि अवान्तरविकल्पोंका अवगाहन करनेवाली केवल बुद्धि ही बाधित होती है – घट–पट आदि विषय धर्मिस्वरूपेण बाधित नहीं हो पाते.

यहां शुद्धाद्वैतवादकी यह धारणा महाप्रभुने शब्दार्थस्वरूपकी विवेचनाके आधारपर प्रस्तुत की है. इसके वास्तविक अभिप्रायको समझनेमें एक–दो बातोंकी सावधानी बरतनी बहोत आवश्यक है. सर्वप्रथम तो यह कि महाप्रभुके मतमें ब्रह्म यौक्तिक प्रमेय नहीं है सो ऐसी युक्तिके बलपर ब्रह्मको सिद्ध करना यहां महाप्रभुको कथमपि अभिप्रेत नहीं माना जा सकता



है. अणुभाष्यके प्रारम्भमें ही, अतएव, महाप्रभुने यह स्पष्टीकरण दे दिया है कि वेदार्थके अलौकिक होनेसे वह केवल युक्तिके बलपर हरेकको समझमें नहीं आ सकता है. तप, वेदयुक्ति=मीमांसा अथवा परमात्माके प्रसाद के कारण ही कोई बिरले पुरुष उसे समझ पाते हैं. (द्र.: ब्र.सू.भा.१।१।१). ऐसी स्थितिमें यहां प्रतिपिपादयिषित सत् या व्यापक धर्मीमें रहनेवाले धर्मोंकी वाचकताके बलपर प्रत्येक शब्दके शक्यार्थतया ब्रह्मको लोकप्रसिद्ध अर्थ ही नहीं मान लेना चाहिये. क्योंकि यह सत् या व्यापक वस्तु औपनिषद ब्रह्म ही है, यह तो उपनिषदोंके आधारपर ही सिद्ध हो पाता है, केवल इस युक्तिके आधारपर नहीं. अतः प्रमाणव्यवस्थाकी औत्सर्गिकी मर्यादाके लोपका यहां कोई प्रसङ्ग उपस्थित नहीं होता.

दूसरी बात यह है कि यहां महाप्रभु ''‘घटा’दि पद घटत्वादिके वाचक होते हैं'' ऐसी युक्ति जो दे रहे हैं वह इस बारेमें जो अवान्तर मतमतान्तर हैं उनमें अपना अनाग्रह दिखलानेको ही दे रहे हैं.

उदारणतया – प्राचीन वैयाकरण व्याडीका मत था कि शब्द केवल व्यक्तिवाचक ही होते हैं. प्राचीन वैयाकरण वाजप्यायनकी तरह परवर्ती भाट्टोंका भी मत यह है कि शब्द केवल जातिवाचक ही होते हैं. बौद्ध मत यह है कि शब्द केवल अपोहवाचक ही होते हैं. नैयायिकोंका मत यह है कि शब्द जाति आकृति एवं व्यक्ति के वाचक होते हैं. महाभाष्यकार पतञ्जलिका मत यह था कि शब्द चार तरहके होते हैं, अतएव उनके अर्थ भी चार ही तरह के होते हैं: जाति क्रिया गुण एवं प्रयोक्तृमात्राभिप्रेत यदृच्छानिर्दिष्ट केवल वस्तु या व्यक्ति. इन मतोंमेंसे किसी भी मतविशेषके समर्थनके अभिप्रायवश यहां महाप्रभुने यह बात नहीं कही है. क्योंकि शब्दका शक्यार्थ इन तत्तद् मतोंके अनुसार जो कुछ मानना हो मान कर भी चला जाये, तबभी कुछ न कुछ शक्यतावच्छेदक तो प्रस्तुत करना ही पड़ेगा. उस शक्यतावच्छेदकरूप धर्मका बोध तो पुनः 'त्व' या 'तल्' प्रत्ययोंद्वारा ही होगा. ऐसी स्थितिमें 'त्व'–'तल्' प्रत्यय स्वयं यदि भाववाचक हों तो जो भी 'घट'–'पट'–'गो'–'वृक्ष' आदि उनकी पदप्रकृतियां हों उनके वाच्यार्थोंके साथ 'त्व'–'तल्' प्रत्ययार्थ भावका अभेदान्वय तो स्वीकारना ही पड़ेगा. अन्यथा सहोच्चारणको ही बाधितार्थविषयक स्वीकारना पड़ेगा.

निष्कर्षतया यह कहा जा सकता है कि इन अधोनिर्दिष्ट कारिकाओंका

आशय ही यहां भी दोहराया जा रहा है:-

न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमादृते।
अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्देन भासते।।
न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यस्सत्त्वानुगमादृते।
अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं सत्त्वेन गृह्यते।।

इन दो कारिकाओंको, यूनानी चिन्तक अरस्तुके निगमनात्मक तर्कके परमाधार तथा अवराधार की तरह, एक दूसरेके साथ जोड़ कर यदि पढ़ा जाये तो महाप्रभुकी निष्कर्षरूपा युक्ति इस अधोनिर्दिष्ट कारिकामें बांधी जा सकती है.

न सोस्ति शाब्दबोधो हि यस्सत्वानुगमादृते।
सत्त्वानुविद्धः सर्वत्र शाब्दबोधो हि जायते।।

यदि सभी प्रत्ययोंमें जैसे शब्दानुगम झलकता है वैसे ही सत्त्वानुगम भी झलकता ही हो तो सभी शब्दोंके वाच्यार्थोंमें भी सत्त्वानुगम नियततया झलकेगा ही. शाङ्करवेदान्तने सन्मात्रग्राहिप्रत्यक्षवादको तो स्वीकारा ही है न केवल इतना ही अपितु अस्ति भाति प्रिय नाम और रूप मेंसे आद्यत्रयको ब्रह्मरूप और अवशिष्ट द्वयको जगद्रूप भी स्वीकारा है (द्र.:सि.ले.सं.२।२-७). ऐसी स्थितिमें ब्रह्मको अवाच्य मानना या वाच्यको मिथ्या मानना कथमपि विचारसङ्गत नहीं लगता है. क्योंकि जागतिक रूपोंमें नाम और सत्त्व का अनुगम स्वीकारनेपर ही अव्यावर्त्यतामूलक पारमार्थिकता सिद्ध होगी. वह सत्त्वकी होगी तो नामकी भी होगी और नामका अनुगम न स्वीकारनेपर सत्त्वका अनुगम भी खण्डित हो ही जायेगा. क्योंकि जो पारमार्थिक सत् होता है उसमें भी 'सत्' नाम या शब्द का अनुगम तो अनुभूत होता ही है. अतः अनुगत होनेसे 'सत्' नाम पारमार्थिक सिद्ध होगा ब्रह्मगत पारमार्थिकसत्त्व शुक्तिगत व्यावहारिकसत्त्व या शुक्तिरजतगत प्रातिभासिकसत्त्व व्यावर्त्यमान होनेसे अपारमार्थिक सिद्ध होंगे!



इस वैषम्यके परिहारार्थ तथा सद् वस्तुके साथ घट-पटादि आकृतियोंका तादात्म्य स्वीकारनेपर इन आकृतियोंके प्रतीयमान उत्पत्ति-विनाशरूप कालकृत परिच्छेद, देशकृत परिच्छेद तथा परस्परात्यन्ताभावरूप वस्तुकृत परिच्छेद के प्रत्यक्षको बाधित मानना पड़ेगा तब तो सत्त्वानुगम और शब्दानुगम भी बाधित हो जायेंगे. यों शाङ्करवेदान्तको जो अभीष्ट है वह तो सिद्ध नहीं हो पाता!

यों केवलाद्वैतवादके अनुसार वेदके पूर्वोत्तरकाण्डोंकी एकवाक्यताके स्वरूपके विमर्शके बाद अब केवलद्वैतवादके अनुसार इस विषयका विमर्श अवसरप्राप्त होता है. अतएव न केवल वेदके ही पूर्वोत्तर काण्ड अपितु तदितर शास्त्रोंकी भी एकवाक्यताका जो तात्त्विक मानदण्ड श्रीमध्वाचार्य देना चाहते हैं उसे वे महाभारततात्पर्यनिर्णयमें इन शब्दोंमें सङ्कलित करते हैं:-

ऋगादयश्च चत्वारः पञ्चरात्रं च भारतम्।।
मूलं रामायणं ब्रह्मसूत्रं मानं स्वतः स्मृतम्।।३०।।
अविरुद्धं तु यत्त्वस्य प्रमाणं तच्च नान्यथा।।
एतद्विरुद्धं यत्तु स्यान्न तन्मानं कथञ्चन।।३१।।
वैष्णवानि पुराणानि पञ्चरात्रात्मकत्वतः।।
प्रमाणान्येव मन्वाद्याः स्मृतयोप्यनुकूलतः।।३२।।
एतेषु विष्णोराधिक्यमुच्यतेऽन्येषु न क्वचित्।।
अतस्तदेव मन्तव्यं नान्यथा तु कथञ्चन।।३३।।
मोहार्थान्यन्यशास्त्राणि कृतान्येवाज्ञया हरेः।।
अतस्तेषूक्तमग्राह्यमसुराणां तमोगतेः।।३४।।
..................................।।
न तस्य कश्चिद्दोषोऽस्ति पूर्णाखिलगुणो ह्यसौ।।
सर्वदेहस्थरूपेषु प्रादुर्भावेषु चेश्वरः।।४०।।
ब्रह्माद्यभेदः साम्यं वा कुतस्तस्य महात्मनः।।
यदेव वाचकं शास्त्रं तद्धि शास्त्रं परं मतम्।।४१।।
निर्णयायैव यत्प्रोक्तं ब्रह्मसूत्रन्तु विष्णुना।।

व्यासरूपेण तद्ग्राह्यं तत्रोक्ताः सर्वनिर्णयाः ।।४२ ।।
यथार्थवचनानां च मोहार्थानां च संशयम् ।।
अपनेतुं हि भगवान् ब्रह्मसूत्रमचीक्लृपत् ।।४३ ।।
तस्मात् सूत्रार्थमागृह्य कर्तव्यः सर्वनिर्णयः ।।
सर्वदोषविहीनत्वं गुणैस्सर्वैरुदीर्णता ।।४४ ।।
अभेदः सर्वरूपेषु जीवभेदः सदैव हि ।।
विष्णोरुक्तानि सूत्रेषु सर्ववेदेड्यता तथा ।।४५ ।।
तारतम्यं च मुक्तानां विमुक्तिर्विद्यया तथा ।।
तस्मादेतद्विरुद्धं यन्मोहार्थं तदुदाहृतम् ।।४६ ।।
(म.भा.ता.नि.१ ।३०-४६ )

भावार्थ : ऋगादि चार वेद, पञ्चरात्र, महाभारत, मूल रामायण और ब्रह्मसूत्र इतने ग्रन्थ स्वतःप्रमाण मानने चाहियें. इनसे जो कुछ अविरुद्ध वचन हो उसे तो प्रमाण मानना चाहिये परन्तु विरुद्ध वचनोंको कदापि नहीं. वैष्णव पुराण भी पञ्चरात्रात्मक होनेसे प्रमाण ही होते हैं. मन्वादि स्मृतियां भी अनुकूल होनेपर प्रमाण अन्यथा अप्रमाण माननी चाहियें. जिन शास्त्रोंमें विष्णुका आधिक्य निरूपित किया गया हो उन्हें ही प्रमाण मानना चाहिये अन्योंको नहीं. अन्य सभी शास्त्र मोहार्थ उपदिष्ट हुवे हैं, श्रीहरिकी आज्ञाके अनुसार ही. अतः उनमें कही गयी बातें, जिन्हें भगवान् तमोगति प्रदान करना चाहते हों, उनकेलिये हैं... भगवान् ऐसा क्यों करना चाहते हैं यह भी सोचना आवश्यक नहीं है, क्योंकि पूर्णाखिलगुण भगवान्में कोई दोष हो ही नहीं सकता है. भगवान् सभीके देहोंमे अन्तयार्मितया अवस्थित हैं, न केवल इतना अपितु जो कुछ प्रकट हुवा है उसे प्रकट करनेवाले कर्ता-नियन्ता भी भगवान् ही हैं. अतः ब्रह्मादि देवताओंके साथ भगवान्का अभेद या साम्य हो ही नहीं सकता है. अतएव ऐसे भगवान्के वाचक शास्त्र प्रमाणतम शास्त्र होते हैं. स्वयं श्रीविष्णुने सर्वशास्त्रीय तत्त्वके विनिर्णयार्थ श्रीवेदव्यासके रूपमें प्रकट हो कर जो ब्रह्मसूत्र लिखे हैं, उन ब्रह्मसूत्रोंमें दिये गये निर्णयोंको ही यथार्थवचन मान



कर चलना चाहिये. क्योंकि मोहजनक अर्थोंके कारण पनपे संशयोंको दूर करनेकेलिये ही तो भगवान् वेदव्यासने ब्रह्मसूत्र रचे हैं. अतः ब्रह्मसूत्रार्थके अनुसार ही सारे शास्त्रनिर्णय करने चाहिये. क्योंकि इन्हीं ब्रह्मसूत्रोंमें १.विष्णुकी सर्वदोषरहितता, २.सर्वगुणपूर्णता, ३.अपने दिव्य सभी रूपोंसे विष्णुका अभेद, ४.जीवात्माओंके साथ सदा ही भेद, ५.सर्ववेदवचनोंके वाच्य होनेका तथ्य, ६.मुक्तात्माओंमें भी तारतम्य; और ७.विद्याके कारण विमुक्ति निरूपित हुयी हैं. अतः इनसे विरुद्ध जहां-कहीं जो-कुछ कहा गया है उसे मोहार्थ कहा गया है, ऐसे स्वीकार कर चलना चाहिये .

इसमें वेदान्त और वेदान्तमीमांसा की न केवल सर्वश्रेष्ठताका माध्ववेदान्ताभिमत निकष अपितु अन्य भी सभी शास्त्रोंमें उभरते संशयोंकी निवारणक्षमताके [१-७] निकषोंके रूपमें एकवाक्यताके स्वरूपके बारेमें भी भेदवादी माध्ववेदान्तका अभिप्राय अतीव सुस्पष्ट हो जाता है.

इन सात निकषोंको शुद्धाद्वैतवादकी दृष्टिसे निहार लेना उपयोगी होगा :-

[१]विष्णुकी सर्वदोषरहितताके बारेमें तो कोई प्रश्न ही नहीं उठता !

[२]सर्वगुणपूर्णताके बारेमें भी, इसी तरह, किसी तरहकी विप्रतिपत्तिका कोई अवकाश ही नहीं है.

[३]अपने दिव्य सभी रूपोंसे विष्णुके अभेदके बारेमें शुद्धाद्वैतवेदान्त यह कहना चाहेगा कि पूर्णावतार अंशावतार कलावतार तथा आवेशावतार प्रभेदोंको दृष्टिगत रखनेपर भेदसहिष्णु-अभेदरूप तादात्म्य तो मान्य हो सकता है परन्तु सर्वथा अभेद तो नहीं.

[४]जीवात्माओंके साथ सदा ही भेदके बारेमें शुद्धाद्वैतवेदान्त यह कहना चाहेगा कि सच्चिदानन्द अंशी परमात्मामेंसे उसके चिदंशरूपेण सभी जीवात्मायें प्रकट हुयी होनेसे स्वरूपेण अभिन्न होनेपर भी अंशांशिभावप्रयुक्त ऐच्छिक भेद भी दोनोंके बीच मान्य

होता ही है.

[५]सर्ववेदवचनोंके वाच्य होनेकी धारणा तो वाल्लभवेदान्तकेलिये भी सर्वथा प्राणभूत धारणा ही है.

६मुक्तात्माओंमें भी तारतम्यके बारेमें तो वाल्लभवेदान्त अनेकानेक कल्पोंको स्वीकारता ही है.

उदाहरणतया:–

क. निष्कामकर्म, साङ्ख्य एवं योग द्वारा आत्मसुखरूप मोक्ष होता है.

ख. तत्तद् देवताओंकी ब्रह्मबुद्ध्या निष्काम शरणागति और/अथवा भक्ति के द्वारा तत्तद्देवलोकमें सायुज्यादिरूपा मुक्ति मिलती है. ऐसा वाल्लभवेदान्तको मान्य है ही.

ग. ब्रह्मके श्रौत स्वरूपके कर्मसमुच्चित या केवल ज्ञानसे भी अक्षरब्रह्ममें सायुज्यरूपा मुक्ति मिलती है.

घ. मर्यादामार्गीय शरणागति और/अथवा भक्ति द्वारा अन्तर्यामी नारायणमें सायुज्यादिरूपा अनेकविध मुक्ति मिलती है ऐसा वाल्लभवेदान्तमें सर्वथा मान्य है ही.

ङ. पुष्टिमार्गीय शरणागति और/अथवा भक्ति द्वारा परब्रह्म श्रीकृष्णके लीलात्मकस्वरूपानन्द अथवा भजनानन्द की अनुभूति इहलोकमें मिले या परलोकमें वाल्लभवेदान्तमें परमफलानुभूतितया स्वीकार्य है.

इन अनेकविध मुक्तिके प्रकारोंके अनुरूप मुक्तात्माओंको मिलती आनन्दनुभूतिके प्रकारोंमें भी तारतम्य वाल्लभवेदान्त स्वीकारता ही है.

[७]विद्याके कारण विमुक्तिके बारेमें यह अवधेय है कि उल्लिखित अनेकविध मुक्तिके प्रकारोंको मान्य रखनेके कारण साधनमर्यादाके विचारवश *विद्यासे भी* मुक्ति तो सर्वथा मान्य है परन्तु *विद्यासे ही* मुक्तिकी धारणा वाल्लभवेदान्तको मान्य नहीं है.

इसके बावजूद जहां तक आत्यन्तिक भेदवादका प्रश्न है तो वह तो



महाप्रभुको अमान्य ही है. अतएव महाप्रभु कहते हैं:–

भिन्नत्वं नैव युज्येत ब्रह्मोपादानतः क्वचित्।
वाचारम्भणमात्रत्वाद् भेदः केनोपजायते!॥
कटककुण्डलयोः भेदो न सर्वथा भवति,
उपादानस्य एकत्वात्. धर्मरूपत्वे एकस्यैव उभयं धर्मः; तयोः

च उपादानाभेदाद्, भेदो न युक्तिसहः. प्रत्यक्षं तु अभेदेऽपि भेदं गृह्णाति, द्विचन्द्रवत् – महतां तु प्रत्यक्षं तदपि न गृह्णाति. अतः प्रमाणानुरोधाद् वाचारम्भणमात्रत्वं पदार्थानाम् अवगत्य सर्वत्र ब्रह्मभावावगतौ केन भेदः उपजायते इति अर्थः. तस्माद् भेदानुरोधेनापि ब्रह्मवादो न निराकर्तव्यः (त.दी.नि.१।९२).

भावार्थ: एक ही उपादानरूप सोनेसे बने कड़े और कर्णाभूषणों के बीच आत्यन्तिक भेद कैसे हो सकता है! यदि इन्हें दो भिन्न धर्म माने जायें तो भी दोनोंका धर्मी तो एक ही स्वीकारना पड़ता होनेसे; और दोनोंका अपने उपादानसे तो अभेद ही सिद्ध होता होनेसे, भेदको युक्तिसह नहीं माना जा सकता है. जहां तक प्रत्यक्षभासका प्रश्न है तो वह तो एक ही चन्द्रमाके बारेमें दो होनेके भेदका भासक भी होता ही है. उपनिषदोंमें, परन्तु, ब्रह्मज्ञानी महापुरुषोंको अभेदकी प्रत्यक्षानुभूतिके निरूपण भी उपलब्ध तो होते ही हैं. अतः ''वाचारम्भणं विकारो नामधेयं 'मृत्तिका' इत्येव सत्यम्'' श्रुतिवचनके अनुरोधवश देशकृत कालकृत एवं वस्तुकृत परिच्छेदयुक्त विकारको 'वाचारम्भण' कहा गया होनेसे सर्वत्र ब्रह्मभावकी स्फूर्ति होनेपर ये त्रिविध परिच्छेद गृहीत नहीं हो पाते हैं. अतः प्रत्यक्षतः प्रतीयमान भेदके भी अनुरोधवश ब्रह्मवादका निराकरण सम्भव नहीं है.

अतएव पत्रावलम्बनमें भी इसी तथ्यको धर्मभेदके सन्दर्भके बजाय अंशभेदके सन्दर्भमें प्रस्तुत करते हुवे महाप्रभु कहते हैं:–

नच स्वरूपतः सतो भिन्नाः प्रत्यक्षतः स्वीकर्तव्याः इति वाच्यं,

कारणीभूतस्य सतः एकत्वात् कार्ये कुतो भेदः समायाति ?

मृद इव अंशभेदाद् इति चेद्, अस्तु !

तर्हि अंशेन भेदो अस्ति !

कः सन्देहः ?

कार्यकारणयोः भेदः !

इति चेत्, न, कार्ये समवेतत्वात् कारणमपि अस्ति इति मन्तव्यम्. तथाच कार्ये द्विगुणगुरुत्वापत्तिः; नवा भेदः प्रतीयते – ''पिण्डावस्था गता घटावस्था जाता'' इत्येव प्रतीतिः. तथाच आकृतिरेव भिन्नेति धर्मभेदएव जातः इति वक्तव्यम्. सतोऽपि अंशेन धर्मभेदएव जगद् जातमिति सद् एकमेव. नच अंशांशिनो भेदः सिध्यति, पूर्ववदेव द्विगुणभारापत्तेः.

**भावार्थ :** जागतिक नाम रूप तथा कर्मों के वाचक पदोंद्वारा अभिहित होते सत्को पारमात्मिक सत्से स्वरूपतः भिन्न नहीं स्वीकारा जा सकता है. क्योंकि कारणीभूत सत्के एकमेवाद्वितीय होनेके कारण कार्योंमे भेद आ ही नहीं सकता है ! यदि कहा जाये कि अंशीभूत मृत्तिकाके साथ जैसे अंशभूत घटका कुछ भेद तो स्वीकारना ही पड़ेगा, तो वैसा भेद तो मान्य है ही ! यदि कहा जाये कि अन्तमें किसी न किसी रूपमें तो भेद स्वीकारना ही पड़ा न ! तो इस विषयमें हमारा उत्तर यह है कि किसी न किसी रूपमें तो भेदस्वीकृति आवश्यक है ही, इसमें तो हमें भी सन्देह नहीं है. एतावता कार्य और कारण के बीच आत्यन्तिक भेद तो स्वीकारा नहीं जा सकता है. इसमें हेतु यही है कि कार्य–कारणके बीच आत्यन्तिक भेद स्वीकारनेपर कार्यमें कारणके भी विद्यमान होनेसे, कार्यका अपना भार और कारणका भी यों, द्विगुण भार स्वीकारना पड़ेगा ! इसके अलावा प्रत्यक्ष प्रतीतिका विचार करनेपर भी ''मृत्तिकाकी पिण्डावस्था निवृत्त हुयी और घटावस्था प्रकट हुयी'' ऐसी ही प्रतीति होती है. अतः एकमेवाद्वितीय सद्वस्तुमेंसे अनेकविध आकृतियोंका प्रादुर्भाव केवल धर्मभेदका ही नियामक बन पाता है, ऐसा स्वीकारना पड़ेगा. फलतः सद्वस्तुरूप धर्मीके भीतर अनेकविध धर्मोंके भेदोंको ले कर ही यह जगत् प्रकट हुवा



है, ऐसा स्वीकार लेना भी उचित ही होगा. अंश और अंशी के बीच कभी आत्यन्तिक भेद तो हो ही नहीं सकता; अन्यथा, जैसे कि हम कह ही चुके हैं कि अंशोंमें द्विगुणभार स्वीकारना पड़ेगा !

यहां अवधारणीय है कि शुद्धाद्वैतवादमें आत्यन्तिक अद्वैतवाद और आत्यन्तिक द्वैतवाद का अस्वीकार तो सुस्पष्टतया समझमें आ पानेवाली बात है. इस शुद्धाद्वैत–ब्रह्मवादका, परन्तु, श्रीभास्कराचार्याभिप्रेत द्वैताद्वैतवाद, या श्रीपतिभगवत्पादाचार्याभिप्रेत विशेषाद्वैतवाद, या श्रीरामानुजाचार्याभिप्रेत विशिष्टाद्वैतवाद; अथवा श्रीविज्ञान भिक्षुको अभिप्रेत अविभागाद्वैतवाद से पार्थक्य किस रूपमें जानना ? इस प्रश्नका उत्तर खोजना न केवल आवश्यक है परन्तु थोड़ी सी धीरजकी भी इसमें अपेक्षा है. क्योंकि वाल्लभवेदान्तके अनुसार भी 'शुद्धाद्वैत' पदगत 'अद्वैत' का अर्थ न तो द्वित्वात्यन्ताभावके रूपमें स्वीकारा जा सकता है; और न इस शुद्धाद्वैतके अन्तर्गत जो ऐच्छिक द्वैत स्वीकारा गया है, उसे एकत्वात्यन्ताभावरूप ही स्वीकारा जा सकता है. परिणामतः कथञ्चिद् एकत्व और कथञ्चिद् द्वित्व या अनेकत्व भी स्वीकारने ही पड़ते हैं.

द्वैत और अद्वैत दोनोंकी स्वीकृतिपर जैनोंके अनेकान्तवादकी शरण लेनेका आरोप बहुधा केवलाद्वैतियोंद्वारा लगाया जाता रहा है.

उदाहरणतया –

अहो माहात्म्यं प्रज्ञायाः! नमोऽस्तु ब्रह्मवादिभ्यः क्षपणकशिष्येभ्यः!!

(नै.सि.च.१।७८)

इदानीं दिगम्बरपादपातिनां सर्वत्र भिन्नाभिन्नत्वम् इच्छतां मतं प्रत्याख्याति.

(इष्ट.सि.वि.५।५८)

वास्तविकता जबकि यह है कि वेदान्तके सभी सम्प्रदायोंको, किसी न किसी विशेषणके साथ द्वैत तथा अद्वैत, दोनों ही स्वीकारने पड़ते ही हैं.

'व्यावहारिक' या 'प्रातिभासिक' विशेषण जोड़कर द्वैतको स्थान दिये बिना केवलाद्वैतियोंके मतमें भी कुछ श्रुति वचनोंकी सार्थकता सिद्ध नहीं हो पायेगी. इसी तरह केवलद्वैतवादियोंको भी कुछ श्रुतिवचनोंकी सार्थकता 'अद्वैत' के साथ 'औपचारिक' विशेषण जोड़कर ही सिद्ध करनी पड़ती है. फलतः द्वैत या अद्वैत का प्रश्न उतना गम्भीर नहीं रह जाता है किन्तु द्वैत या अद्वैत के साथ जोड़े जानेवाले विशेषणोंका ही प्रश्न महत्त्वपूर्ण बन जाता है. स्पष्ट है कि तत्तद् वेदान्तसम्प्रदाय अपने सद्वादी सदसद्वादी अथवा सदसद्वैलक्षण्यवादी पूर्वाग्रहोंके अधीन हो कर ही द्वैत या अद्वैत के साथ जोड़े जानेवाले अनेकविध स्वाभाविक/औपाधिक, पारमार्थिक/मायिक, ऐच्छिक/औपचारिक या विशिष्ट/विशेष आदि विशेषणोंके बारेमें विवादशील बनते हैं. वैसे द्वैत और अद्वैत दोनोंको स्वीकारते ही सप्तभङ्गीन्यायकी शरणागतिका जहां तक प्रश्न है तो यह ज्ञातव्य है कि सप्तविध भङ्गिमाओंमेंसे किसी भी एक भङ्गिमाकी भाषाको अनुसरनेपर तो –

(१)स्याद् द्वैतम्
(२)स्याद् अद्वैतम्
(३)स्याद् द्वैताद्वैतम्
(४)स्याद् अवक्तव्यम्
(५)स्याद् द्वैतं च अवक्तव्यं च
(६)स्याद् अद्वैतं च अवक्तव्यं च
(७)स्याद् द्वैतं च अद्वैतं च अवक्तव्यं च

यों सप्तविध भङ्गिमाओंमेंसे प्रथममें केवलद्वैत और इसी तरह द्वितीयमें केवलाद्वैत अन्तर्भूत हो ही सकते हैं. अतः उन्हें स्वीकारनेवालोंको भी सप्तभङ्गीन्यायकी शरणागति लेनेवाले क्यों नहीं मान लेने चाहिंये ? केवल तृतीय भङ्गिमाने ही ऐसा कौन सा महान् अपराध किया है कि उसे स्वीकारनेवाला ही सप्तभङ्गीके अनुसरणका दोषी बन जाता है और अन्य नहीं !



''अस्ति भाति प्रियं रूपं नाम चेत्यंशपञ्चकम्, आद्यं त्रयं ब्रह्मरूपं जगद्रूपं ततो द्वयम्'' निरूपणद्वारा असदत्यन्ताभावोपलक्षित जड़ात्यन्ताभावोपलक्षित एवं दुःखात्यन्ताभावोपलक्षित ब्रह्माद्वैतके साथ नामरूपकर्मके द्वैतको मायिक माननेवाले शाङ्करवेदान्तमें जो बृहदारण्यकोपनिषद्के ''इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते'' वचनके भाष्यमें मायाके बारेमें विधान मिलता है वह इस सन्दर्भमें अतीव मननीय है:–

नहि चतुष्पदो द्विपाद् जायते द्विपदो वा चतुष्पाद्. सएव हि परमेश्वरो नामरूपे व्याकुर्वाणो रूपं–रूपं प्रतिरूपो बभूव. किमर्थं पुनः प्रतिरूपम् आगमनं तस्य इति उच्यते ? 'तदस्य'=आत्मनो 'रूपं प्रतिचक्षणाय'=प्रतिख्यापनाय. यदि हि नामरूपे न व्याक्रियेते तदा अस्य आत्मनो निरुपाधिकं रूपं=प्रज्ञानघनाख्यं न प्रतिख्यायेत. यदा पुनः कार्यकरणात्मना नामरूपे व्याकृते भवतः तदा अस्य रूपं प्रतिख्यायेत. 'इन्द्रः'=परमेश्वरो 'मायाभिः'=प्रज्ञाभिः नामरूपभूतकृतमिथ्याभिमानैः वा नतु परमार्थतः 'पुरुरूपो'=बहुरूपः 'ईयते'=गम्यते; एकरूपएव प्रज्ञानघनः सन् अविद्याप्रज्ञाभिः. कस्मात् पुनः कारणात् ? 'युक्ताः', रथे इव वाजिनः, स्वविषयप्रकाशनाय 'हि'=यस्माद् 'अस्य हरयो'=हरणाद् इन्द्रियाणि... प्राणिभेदबाहुल्यात् 'शतानि दश च' भवन्ति. तस्माद् इन्द्रियविषयबाहुल्यात् तत्प्रकाशनायैव च युक्तानि, तानि न आत्मप्रकाशनाय. ''पराञ्चि खानि व्यतृणत्स्वयम्भूः'' इति काठके, तस्मात् तैरेव विषयस्वरूपैः ईयते न प्रज्ञानघनैकरसेन स्वरूपे. एवं तर्हि अयम् अन्यः परमेश्वरो अन्ये हरयः इत्येवं प्राप्ते, उच्यते – 'अयं वै दश च सहस्राणि च बहूनि च अनन्तानि च', प्राणिभेदस्य आन्नत्यात् (बृ.उ.भा.२।५।१९).

भावार्थ: किसी द्विपाद्से चतुष्पाद् पैदा नहीं हो सकता है इसी तरह चतुष्पाद्से द्विपाद्. तब उस परमेश्वरका प्रतिरूप होना कैसे सङ्गत होगा ? इस आत्माके रूपको प्रतिख्यापित करनेकेलिये ! यदि नामरूपका व्याकरण न हुवा होता तो इस प्रज्ञानघन आत्माका निरुपाधिक रूप प्रकट नहीं हो पाता. जब

कार्य-करणात्मना नामरूपोंका व्याकरण=विस्तार हो जाता है तब इसका रूप भी प्रकट हो जाता है. यह इन्द्र=परमेश्वर अपनी माया अर्थात् प्रज्ञाओंके कारण, या नामरूपभूतकृत मिथ्याभिमानोंके कारण, अनेकरूपोंमें अवगत होता है. प्रज्ञानघन एकरूप होनेपर भी अविद्याप्रज्ञाओंके कारण ऐसा क्यों हो जाता है ? क्योंकि जैसे रथके साथ अश्वोंको जोड़ा जाता है ऐसे ही अपने विषयोंके प्रकाशनार्थ इसे भी इन्द्रियोंके साथ जोड़ा जाता है. ये इन्द्रियां प्राणियोंके भेदप्रभेदके कारण एकसौ-दस प्रकारकी हो सकती हैं. इन्द्रियोंके विषय अनेक प्रकारके हो सकते हैं अतः इन्द्रियां भी अनेक प्रकारकी होती हैं. आत्मप्रकाशनार्थ इन अनेक प्रकारोंकी अपेक्षा नहीं रहती. ''परमेश्वरने इन्द्रियोंको बहिर्मुख बनाया है अतः वे बाहरकी ओर ही ताक पाती हैं भीतरकी ओर नहीं'' ऐसा काठकमें कहा गया होनेसे इन्हीं इन्द्रियोंके विषयोंके कारण नकि स्वयं अपने प्रज्ञानघनरूपके कारण परमेश्वर बहुरूप होता है. तब ''क्या यह परमेश्वर और ये इन्द्रियां परस्पर भिन्न-भिन्न होती हैं ?'' ऐसी शङ्काके समाधानार्थ कहते हैं : यही परमेश्वर इन्द्रिय है. यही दस हज़ार बहोत सारे रूप बल्कि अनन्त रूपोंको धारण करता है, क्योंकि प्राणियोंके भेद-प्रभेदोंका कोई अन्त नहीं होता !.

हम देख सकते हैं कि श्रीशङ्कराचार्य भी एकमेवाद्वितीय प्रज्ञानघन परमेश्वर और अनेकविध विषयभेदबाहुल्यवाली इन्द्रियोंद्वारा प्रकट होते सङ्कीर्ण ज्ञान को कथञ्चित् एकात्मक और कथञ्चित् अनेकात्मक भी स्वीकारते हैं ही. फिरभी इसे यदि 'क्षपणकशिष्यता' अथवा 'दिगम्बरपादपतन' नहीं माना जाता, तो भेदाभेद स्वीकारनेपर ही ऐसा अपराध क्यों हो जाता है, इसका खुलासा देना पड़ेगा !

अब श्रीभास्कराचार्यको अभिप्रेत द्वैताद्वैतवाद तथा तत्सादृश्येन श्रीपतिभगवत्पादाचार्यको अभिप्रेत विशेषाद्वैतवाद से भी शुद्धाद्वैतवादका पार्थक्य अवसरप्राप्ततया विचारणीय बनता है.

यहां श्रीभास्कराचार्यके द्वैताद्वैतवादके विचारसे



श्रीपतिभगवत्पादाचार्यके विशेषाद्वैतवादको गतार्थ माना जा सकता है इस तथ्यके उपपादनकेलिये उनके दो वचन उद्धरणीय लगते हैं :-

अत्र केचिद्... विशिष्टाद्वैतमेव मुख्यम् इति जल्पन्ति, तद् अवैदिकत्वात् न मुमुक्षुग्राह्यं, वैदिकमीमांसाकर्तृभिः भट्टभास्करादिपूर्वाचार्यैः स्वसिद्धान्तस्थापनावसरे पूर्वपक्षस्यापि अयोग्यत्वेन उपेक्षितत्वात्...'' (ब्र.सू.भा.१।१।१९).

ब्रह्मशक्त्युपादानस्य प्रपञ्चस्य ब्रह्मात्मकत्वम् उपदिष्टम्. एतेन १.रज्जुसर्पवत् प्रपञ्चस्य ब्रह्मणि अध्यस्तत्वात् मिथ्यात्वम् इति अद्वैतवादं दुर्वादं, २.घटपटवत् प्रपञ्चब्रह्मणोः भेदाङ्गीकारे द्वैतमतं, ३.शरीरिशरीरयोः इव संयुक्तभेदाङ्गीकारविशिष्टमतं च निरस्तम् इति सूत्रसूचितार्थो वेदितव्यः... ''अथात आदेशो नेति-नेति'' - ''विश्वाधिको रुद्रो महर्षिः'' इत्यादिषु ब्रह्मणः मूर्तामूर्तजगद्विलक्षणत्वं, ''ऐतदात्म्यम् इदं सर्वम्'' - ''ब्रह्मैवेदं जगत् सर्वम्'' इत्यादिना तस्य चिदचिदात्मकजगदात्मकत्वं च श्रुतम् (ब्र.सू.भा.२।१।१४).

भावार्थ : कुछ लोग विशिष्टाद्वैत ही मुख्य है ऐसा कहते हैं परन्तु वह मत वैदिक नहीं है. अतः मुमुक्षुओंकेलिये ग्राह्य भी नहीं है, वैदिकमीमांसाकार भट्टभास्करादि पूर्वाचार्योंद्वारा स्वमतस्थापनके समय पूर्वपक्षतया भी उसे विचारणीय नहीं माना गया होनेसे.

ब्रह्मशक्त्युपादानक प्रपञ्चकी ब्रह्मात्मकता यहां दिखलायी गयी है. इस निरूपणके कारण १.''रज्जुपर सर्पकी तरह ब्रह्मपर अध्यस्ततया भासित होनेके कारण यह प्रपञ्च मिथ्या है'' कहनेवाला जो अद्वैतवाद वह तो दुर्वाद है सो उसे, २.घटपटकी तरह प्रपञ्च और ब्रह्म के बीच भेद अङ्गीकार करनेवाले द्वैतमतको, ३.शरीरिशरीरकी तरह संयुक्तोंके बीच भेद स्वीकार करनेवाले विशिष्टाद्वैतमतको भी निरस्त हो गया मान लेना चाहिये, ऐसा इस सूत्रद्वारा सूचित होता है... ''अथात आदेशो नेति-नेति'' - ''विश्वाधिको रुद्रो महर्षिः'' इत्यादि वचनोंके आधारपर ब्रह्मको

जैसे मूर्तामूर्त जगत्से विलक्षण माना गया है वैसे ही ''ऐतदात्म्यम् इदं सर्वम्'' – ''ब्रह्मैव इदं सर्वम्'' इत्यादि वचनोंके आधारपर चिदचिदात्मक जगद्रूप भी ब्रह्मको स्वीकारा गया है.

इन उद्धरणोंका विश्लेषण करनेपर द्वैताद्वैतके अंशमें इन दोनों भाष्यकारोंकी धारणामें समानता झलकती है ही. अतः द्वैताद्वैतचर्चा सम्बन्धी भास्करीय वेदान्तसे विशेषाद्वैतके गतार्थ होनेसे भास्करीयवेदान्तका अभिप्राय ही आवश्यकतया अवलोकनीय हो जाता है:–

इतश्च ''तदात्मानं स्वयम् अकुरुत'' इति आत्मनः ...करणं, कर्तृत्वेन कार्यत्वेन आत्मा निर्दिश्यते. कथं पुनः आत्मनः करणं सम्भवति इति आह 'परिणामाद्' इति. परमात्मा स्वयम् आत्मानं कार्यत्वेन परिणमयामास इति अर्थः. शक्तिविक्षेपं कृतवान्, अनन्ता हि तस्य शक्तयो अचिन्त्याः च, तासां विक्षेपं करोति सृष्टिस्थितिकाले, यथा सूर्यो रश्मीनां, तद्वदेव संहरति (ब्र.सू.भा. १।४।२५).

अप्रच्युतस्वरूपस्य शक्तिविक्षेपलक्षणः।
परिणामो यथा तन्तुनाभस्य पटतन्तुवत्।।

(ब्र.सू.भा.२।१।१४)

शक्तिशक्तिमतोश्च अनन्यत्वम् अन्यत्वं च उपलक्ष्यते, यथा अग्नेः दहनप्रकाशनादि–शक्तयो भेदाः. यथाच वायोः प्राणादि–वृत्तिभेदेन भेदः. तस्मात् सर्वम् एकानेकात्मकं न अत्यन्तम् अभिन्नं भिन्नं वा (ब्र.सू.भा.२।१।१८).

भावार्थ: ''तदात्मानं स्वयम् अकुरुत'' वचनमें ऐसा आत्मकरण निरूपित हुवा है कि जिसमें कर्ता और कार्य दोनों ही रूपोंमें आत्माका ही निर्देश है. आत्मकरण कैसे सम्भव हो सकता है, यह बात 'परिणामात्' शब्दसे सूचित की जाती है. परमात्माने स्वयम् अपने–आपको कार्यतया परिणत किया. अर्थात् अपनी शक्तियोंका बहिःविक्षेप किया. परमात्माकी असङ्ख्य और



अचिन्त्य शक्तियां होती हैं. सूर्य जैसे अपनी रश्मियोंका स्वरूपतः बाह्यविक्षेप करता है उसी तरह सृष्टिस्थितिकालमें परमात्मा भी अपनी शक्तियोंका बाह्यविक्षेप करता है, और सूर्यकी ही तरह संहरण भी.

अपने स्वरूपसे च्युत हुवे बिना अपनी शक्तियोंका बाह्यविक्षेप 'परिणाम' कहलाता है, जैसे मकड़ी अपनेमेंसे जाला उगलती है और बुनती है.

शक्ति और शक्तिमान् के बीच अभेद भी होता है और भेद भी. जैसे अग्निके एक ही होनेपर भी उसकी दहनशक्ति और प्रकाशनशक्ति भिन्न–भिन्न होती हैं. जैसे एक ही वायु प्राणापानादि वृत्तियोंके भेदसे भिन्न होता ही है. अतः सब कुछ एकात्मक भी होता है और अनेकात्मक भी – अभिन्न भी होता है और भिन्न भी.

यहां हम देख सकते हैं कि श्रीभास्कराचार्यके अनुसार यह जगत् ब्रह्मकी शक्तियोंका परिणाम है और यही मत श्रीपतिभगत्पादाचार्यने भी स्वीकारा है.

महाप्रभु, इसके विपरीत, जड़जगत्को सच्चिदानन्द ब्रह्मके सदंशका स्वरूपपरिणाम, जीवात्माओंको चिदंशत्वेन व्युच्चरित तथा अन्तर्यामिओंको आनन्दांशत्वेन व्युच्चरित स्वीकारते हैं. इस तरहके बहुभवनमें ब्रह्म अपनी बहुभवनसामर्थ्यरूपा मायाशक्तिका करणत्वेन ही उपयोग करता है उपादानत्वेन नहीं द्र.त.दी.नि.१।२७–३० तथा [''एषा माया जगत्कर्त्री नतु व्यामोहिका ... सा हि तच्छक्तिः सर्वरूपभगवत्सम्बन्धात् सर्वप्रतिकृतिरूपा सा जगत्करणे करणरूपा. अतः करणांशस्य तदीयत्वात्...''सुबो.२।५।१९]. श्रीभास्कराचार्य शक्ति और शक्तिमान् के बीच स्वाभाविक भेदाभेद स्वीकारते हैं; और अतएव शक्तिपरिणामरूप जगत्का भी ब्रह्मके साथ जो भेदाभेद होता है उसे भी स्वाभाविक ही स्वीकारते हैं. महाप्रभुके अनुसार, जबकि, भेद स्वाभाविक हो नहीं सकता, जगत्कारणरूप सच्चिदानन्दके एकमेवाद्वितीय होनेके कारण. अतएव महाप्रभु ''प्रकृतिश्च प्रतिज्ञादृष्टान्तानुपरोधात्'' सूत्रके

भाष्यमें इसे सुस्पष्ट शब्दोंमें निरूपित करते हैं:–

कार्यकारणयोः भेदाभेदमतनिराकरणाय 'पिण्ड– मणि–नखनिकृन्तन'ग्रहणम्. तथा सति यत्र क्वचिद् भगवान् ज्ञातः सर्वत्र ज्ञातो भवति सर्वञ्च ज्ञातं भवतीति सामान्यलक्षणाप्रत्यासत्तिनिराकरणाय च ''वाचारम्भणं विकारो नामधेयम्'' इति. अलीकत्वनिराकरणाय च '''मृत्तिका' इत्येव सत्यम्'' इति ब्रह्मत्वेनैव जगतः सत्यत्वं न अन्यथा... अतो ब्रह्मरूपेण सत्यस्य जगतो ब्रह्मैव समवायिकारणम्... (ब्र.सू.भा.१।४।२३).

भावार्थ: कार्यरूप जड़जीवेश्वरात्मक जगत् और परब्रह्मके बीच स्वाभाविक भेदाभेदकी अस्वीकृतिकेलिये छान्दोग्योपनिषद् (६।१।४–६) में मृत्पिण्ड लोहमणि तथा नहन्नी के उदाहरण दिये गये हैं. इसके कारण ''अहं ब्रह्मास्मि'', ''तत्त्वमसि'' या ''सर्वं खलु इदं ब्रह्म'' जैस किसी भी एक रूपमें ब्रह्मज्ञान प्रकट होनेपर सर्वत्र ही ब्रह्मज्ञान प्रकट हो जाता है. नैयायिकोंको अभिमत सामान्यलक्षणा– प्रत्यासत्तिके रूपमें इस एकविज्ञानसे सर्वविज्ञानको खपा नहीं देना चाहिये, क्योंकि यह एक व्यक्तिके प्रत्यक्षीकरणमें तज्जातीय सर्वगत सामान्यधर्मके बोधकी कथा नहीं हैं. यह तो मृत्पिण्डसदृश किसी भी एक उपादानकारणको भलीभांति जान लेनेपर सकल मृण्मयकार्योंकी जानकारी प्रकट होनेकी कथा है. न केवल उपादान कारणके ज्ञानसे उसके सकल कार्योंका ही ज्ञान अपितु एक भी कार्यको उसके उपादान कारणके रूपमें जान लेनेपर भी ''एकविज्ञानसे सर्वविज्ञानके प्राकट्य''के तथ्यमें कार्य–कारणके भिन्न होनेकी या कारणमात्रके सत्यत्व और कार्यके मिथ्यात्व होनेकी यों दोनों धारणाओंके निराकरणार्थ श्रुतिवचनमें ''वाचारम्भणं विकारो नामधेयं 'मृत्तिका' इत्येव सत्यम्'' वाक्यांश प्रयुक्त हुवा है. जगत्की सत्यता ब्रह्मत्वेन ही है ब्रह्मसे पृथक्त्वेन नहीं... अतः ब्रह्मरूपेण सत्य जगत्का उपादानकारण ब्रह्म ही हो सकता है.



कार्य–कारणके बीच अत्यन्त अभेद होनेपर सारा व्यवहार ही उच्छिन्न हो जायेगा. अत्यन्त भेद होनेपर प्रतिज्ञात एकविज्ञानसे सर्वविज्ञानका सिद्धान्त बाधित हो जायेगा. केवल इसी हेतुवश भेदाभेदको स्वाभाविक मान लेना आवश्यक नहीं. क्योंकि यदि भेदाभेद मान कर चलते हैं तो, जिस रूपमें भेद होता है उस रूपको तो कारणतया जाना नहीं जा सकेगा; और जान भी लिया तो ऐसी जानकारीके कारण सर्वज्ञान नहीं हो पायेगा, कारणसे भिन्न होनेके हेतुवश ही. फिरभी किसी अन्य हेतुवश यदि सर्वज्ञान होनेकी बात स्वीकार लेते हैं, तो वह रूप भिन्न नहीं सिद्ध हो पायेगा. अतः पुनः अभेद ही स्वीकारना पड़ेगा ! इस अभेदको स्वीकारनेसे व्यवहारसाङ्कर्यके दोष उत्पन्न होनेकी जो बात थी, वह भी अप्रामाणिक ही है. क्योंकि भेदव्यवहारका निर्वाह तो अवस्थाभेदवशात् भी उपपन्न हो सकता है (द्र.:ब्र.सू.भा.प्रका.१।४।२३). लक्ष्यमें रखने लायक तथ्य यहां यह है कि शुद्धाद्वैतवादमें भेद और अभेद का समुच्चय नहीं स्वीकारा गया है. क्योंकि तब तो भेद और अभेद के बीच, भेद ही स्वीकारना पड़ेगा ! अतः शुद्धाद्वैतवादका कहना तो यही है कि एकमें अनेकत्वका प्राकट्य ब्रह्मके सर्वभवनसमर्थ तथा सत्यसङ्कल्प होनेके कारण हुवा है. अर्थात् स्वभावतः एकमेवाद्वितीय ही सामर्थ्यवशात् अनेकात्मक हुवा है; और अतएव, उस स्वाभाविक एकत्वको जान लेनेपर प्रकट हुयी ऐच्छिक अनेकतामें अन्तर्निहित स्वाभाविक एकताकी जानकारी मिल जाती है. अतः स्वभावसिद्ध न होनेके कारण भेदके साथ अभेदके स्वाभाविक समुच्चयका तो कोई प्रश्न ही उपस्थित नहीं होता. अतः शुद्धाद्वैतवाद भेद और अभेदके स्वाभाविक समुच्चयको नहीं स्वीकारता है; किन्तु वस्तुदृष्ट्या **[objectively]** स्वाभाविक अभेदमें ऐच्छिक भेदके वस्तुतः प्रकट होनेके सिद्धान्तको मान्य करता है. ज्ञानदृष्ट्या **[subjectively]** एक ब्रह्मके स्वाभाविक अद्वैतको जान लेनेपर प्रकट वास्तविक ऐच्छिक द्वैतमें अन्तर्निगूढ़ एकत्वकी अनुभूतिका सिद्धान्त शुद्धाद्वैतसिद्धान्त है.

अतएव महाप्रभु प्रस्तुत पत्रावलम्बन ग्रन्थमें इसी विषयकी चर्चा कुछ इस तरह उठाते हैं:–

अंशानाम् इव परस्परं भेदो नाम नानात्वं चेत्? 'ओम्!' इति केचित्, ''बहुस्याम्'' इति श्रुतेः.

वस्तुतस्तु ''पूर्णात् पूर्णम् उदच्यते'' इति श्रुतेः न अंशेन नानात्वं, कार्यावस्थायां व्यापकत्वस्य तिरोभावएव.

भावार्थ : ''उसने चाहा कि बहोत बन जाऊं'' इस श्रुतिवचनके आधारपर कार्यांशोंमें जैसे परस्पर भेदरूप नानात्व होता है ऐसा ही भेद कार्य–कारणके बीच भी कुछ लोग मानते हैं.

वस्तुतः तो ''पूर्णमेंसे पूर्णका ही प्रादुर्भाव होता है'' श्रुतिवचनके आधारपर अंशात्मना भी नानात्व उपपन्न नहीं होता; प्रत्युत कार्यावस्थामें व्यापकताका केवल तिरोभाव ही होता है.

यहां 'तिरोभाव'का अर्थ अत्यन्ताभाव नहीं समझ लेना चाहिये. किसी वस्तुका तिरोभाव उसके विद्यमान होनेपर भी निज अर्थक्रियाको न करना अथवा विद्यमानतया अनुभूतिगोचर न होना होता है. अतः वाल्लभवेदान्तकी दार्शनिक धारणाको व्यक्त करना हो तो ''सद्वाद + द्वैताद्वैतविलक्षणतादात्म्यवाद = शुद्धाद्वैतवाद'' समीकरण सोचा जा सकता है. यहां 'सद्वाद'का अर्थ होता है : प्रत्यक्षगोचर पदार्थोमें प्रतीत होते देशकृत कालकृत एवं स्वरूपकृत परिच्छेदोंको भ्रान्तिरूप मानना. 'द्वैताद्वैतविलक्षण–तादात्म्यवादङ्का अर्थ होता है : देशकृत अत्यन्ताभाव, कालकृत प्रागभाव–प्रध्वंसाभाव और स्वरूपकृत अन्योन्याभाव यों त्रिविध परिच्छेद या चतुर्विध अभावोंसे रहित वस्तुका ब्रह्मके साथ तादात्म्य. यह न तो द्वैतरूप होता है, न अद्वैतरूप और न स्वाभाविक द्वैताद्वैतका समुच्चय ही. भास्करीयवेदान्तमें भेदको स्वाभाविक मान कर प्रतीयमान वस्तुओंमें परस्पर अन्योन्याभावरूप भेदको मान्य रखा गया है. अतः ''सद्वाद + द्वैताद्वैतवाद = भास्करीयवेदान्त / विशेषाद्वैत'' समीकरण प्रस्तावित किया जा सकता है.

कथञ्चिद् द्वैत और कथञ्चिद् अद्वैत की स्वीकृतिके बारेमें शाङ्करोंकी तरह रामानुजवेदान्तने भी जैनोंके सप्तभङ्गीन्यायके अनुसरणका आक्षेप जो लगाया है. यथा:–



ब्रह्मोपात्तान्विकारान् कतिचिदभिदधुश्चेतनाचेतनेशान्
नैतद्युक्तं यदीशादनधिकमनघं निर्विकारं श्रुतं यत्।
भिन्नायाः ब्रह्मशक्तेर्विकृतय इति चेद् ब्रह्मजन्यत्वभङ्गो
भेदाभेदोपपाद्यं सकलमिति मते सप्तभङ्गी न दूष्या।।

(त.मु.क.३।२८)

कुछ विचारक ब्रह्मके विकाररूपेण चेतनाचेतनात्मक ईशीतव्य और ईश्वर रूपा सृष्टि प्रकट हुयी है ऐसा स्वीकारते हैं. यह परन्तु युक्तियुक्त नहीं लगता क्योंकि ईश्वरसे अतिरिक्त किसी अन्यका निष्पाप या निर्विकार होना श्रुतिगोचर नहीं है. यदि ब्रह्मभिन्न शक्तिसे उत्पत्ति स्वीकार कर उपपत्ति खोजनी चाही तो सृष्टिके ब्रह्मोपादानक होनेका सिद्धान्त छोड़ना पड़ेगा और उस शक्तिको ब्रह्मसे भिन्नाभिन्न स्वीकारनेपर जैनोंके सप्तभङ्गीन्यायसे मतभेद नहीं रह जायेगा!

इस आरोपके सन्दर्भमें सर्वप्रथम तो स्वयं श्रीवेदान्तदेशिककी ही यह उक्ति अतीव मननीय है : ''अशेषचिदचित्प्रकारं ब्रह्म एकमेव तत्त्वम्. तत्र प्रकारप्रकारिणोः प्रकाराणां च मिथो *अत्यन्तभेदेऽपि विशिष्टैक्यादिविवक्षया एकत्वव्यपदेशः*'' (न्या.सि. : जड़.परि.). यहां अत्यन्त भेदके साथ ही साथ विशिष्टैक्यको भी विवक्षित माना गया है. इस स्थितिमें सप्तभङ्गीन्याय विशिष्टाद्वैतमतमें दूष्य रह जाता है कि नहीं यह तो विचारणीय है ही, साथ ही साथ, श्रीवेदान्तदेशिकने एक अन्य विचारणीय प्रश्न यह भी स्वयं ही प्रस्तुत कर रखा है :–

साविद्यं केऽपि सोपाधिकमथ कतिचिच्छक्तिभिर्जुष्टमन्ये
स्वीकृत्यैकाद्वितीयश्रुतिमपि जगदुस्तद्विशिष्टैक्यनिष्ठाम्।
नित्यत्वं विग्रहत्वं प्रकृतिपुरुषयोर्हेतुतां विश्वकर्तुः
तद्वैशिष्ट्यं च शास्त्रप्रथितमजहतां कोऽपराधोऽतिरिक्तः!।।

''को अपराधो अतिरिक्तः'' इत्यनेन विशेषणपरिग्रहमात्रम् अपराधः चेत् सर्वेषामपि समानदोषत्वम्...''(त.मु.क.३।२७)

भावार्थ : कोई अविद्याविशिष्ट ब्रह्मको, तो कोई

उपाधिविशिष्ट ब्रह्मको, तो कोई शक्तिविशिष्ट ब्रह्मको स्वीकारता है. इस स्वीकृतिके बावजूद तत्तद्वैशिष्ट्ययुक्त ऐक्यको सिद्ध करनेवाली ''एकमेवाद्वितीयम्'' श्रुतिको भी वे उद्धृत करते ही हैं.

(१)जड़जीवरूप प्रकृतिपुरुषकी नित्यता.

(२)परमेश्वरके ये दोनों शरीररूप होते हैं.

(३)ये दोनों जगत्के उपादान कारणरूप भी बनते हैं.

(४)विश्वकर्ताके साथ विशेषणविशेष्यभावसे ये जुड़े हुवे रहते हैं.

ये चारों बातें तो शास्त्रप्रथित ही हैं जिन्हें हम भी त्यागना नहीं चाहते ! इसमें हमारा कौन सा अतिरिक्त अपराध हो गया ? तत्तद् विशेषणोंको जोड़कर जिस ऐक्यको सभीने स्वीकारा है उसे तो हमने भी स्वीकारा ही है, 'विशिष्ट' विशेषणके साथ. इसमें यदि कोई दोष हो जाता हो तब तो सभी दोषी हो जायेंगे !

हम देख सकते हैं कि विशिष्टाद्वैतवादके अनुसार श्रौत आवश्यकतया प्रस्तुत (१–४) चारोंमेंसे एक भी निकषके बारेमें शुद्धाद्वैतवादको किसी भी तरहकी विप्रतिपत्ति नहीं है और न प्रकृतिपुरुषविशिष्ट परमात्माके विशिष्टैकत्वमें ही कोई विप्रतिपत्ति है. शुद्धाद्वैतवादको विप्रतिपत्ति है उल्लिखित – *''तत्र प्रकारप्रकारिणोः प्रकाराणां मिथो अत्यन्तभेदे''* वाक्यांशके साथ. इस अत्यन्तभेदके स्थानपर वाल्लभवेदान्त ऐच्छिकभेदकी धारणा प्रस्तुत करना चाहता है. विशिष्टाद्वैतवादको ''एकमेवाद्वितीयं'' और ''ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशानीशौ'' सदृश दो विरोधाभासी श्रुतिवचनोंके बीच ''यस्य सर्वाणि भूतानि शरीरं...'' सदृश घटकश्रुति खोजनी पड़ती है. शुद्धाद्वैतवादको इस घटकश्रुतिके किसी तरह के अन्वेषणपरिश्रमके बिना ही ''सत्त्वेव सोम्य इदमग्र आसीद् एकमेवाद्वितीयं तद् ऐक्षत 'बहु स्यां प्रजायेय' इति'' (छा.उ.६।२।२–३) जैसे अनेक वचनोंके आधारपर एकमेवाद्वितीय सर्वभवनसमर्थ सत्यसङ्कल्प ब्रह्मके अनेक नामरूपकर्मोंको प्रकट करनेकी धारणाके कारण ऐच्छिक भेद सहज ही उपलब्ध रहता है. इसमें एकमेवाद्वितीय ब्रह्मका सृष्टिकालिक अनेकत्व ऐच्छिक माना गया है



और अनेकविध नामरूपकर्मोंका ब्रह्मत्वेन तात्त्विक एकत्व स्वाभाविक माना गया है.

अन्तमें भास्करीय द्वैताद्वैतवाद हो या वाल्लभ शुद्धाद्वैतवाद दोनोंका ही ''विशेषणपरिग्रहमात्रम् अपराधः'' हो तो ये दोनों वाद भी विशिष्टाद्वैतवादकी ही तरह ''सर्वेषामपि समानदोषत्वम्'' प्रत्युत्तर क्यों नहीं दे पायेंगे !

इस विवादके मूलमें एक वैचारिकभीति द्वैतवादियोंके मनमें अक्सर काम करती होती है. वह यह कि जड़जीवरूप जगत् प्रत्यक्षतः उत्पत्तिविनाश–शोकमोहात्मक दोषोंसे ग्रस्त ही होता है; अतः ऐसे जगत्से परमेश्वरका अद्वैत स्वीकारनेपर परमेश्वर भी इन दोषोंसे कहीं ग्रस्त न हो जाये ! इसे भी श्रीवेदान्तदेशिकने निरतिशय सुन्दर शब्दावलीमें अभिव्यक्त किया है:–

दृश्यन्ते च जगति कतिचिद् आत्मपीडावहां क्रीडां सादरम् अनुतिष्ठन्तः. अन्यथा कथम् अवतारेषु तादृशाः विहाराः; कथञ्च स्वेच्छया कर्मफलानि अनुभवेद् इति एतद् अनुभाषते:–

अव्यक्तं त्वन्मतेऽपि ह्यनवयवमथाप्येतदंशा विकाराः
ते चान्योन्यं विचित्राः पुनरपि विलयं तत्र तत्त्वेन यान्ति।
इत्थं ब्रह्मापि जीवः परिणमति विहृत्यर्थमित्यप्यसारं
स्वानर्थैकप्रवृत्तेः प्रसजति च तदा सर्वशास्त्रोपरोधः।।

'अव्यक्तम्' इति. तदिदम् असमञ्जसवृत्तान्तादपि अधिकं जुगुप्सनीयम् इति आह 'असारम्' इति... ''भ्रान्तिज्ञानवतां पुंसां प्रहारोपि सुखायते'' इत्यादिन्यायेन बालिशैः ताडनादिभिः क्रीडारस उपादीयते. तथापि सर्वज्ञस्य सर्वशक्तेः स्वदुःखलवोत्पादनमपि न युक्तं; किम्पुनः अनन्तजीवात्मभावेन दुर्विषहदुःखोत्पादनम् ! अतः क्रीडारसकाकणिका सत्यपि निरवधिकस्वानर्थनिमित्तनिर्मिता इत्यत्र स्वानर्थैकप्रवृत्तः ईश्वरः स्यात्. अवतारवृत्तान्ताः शैलूषन्यायेन निरूढाइति अस्मन्मते तु विशेषणगताः दोषाः न विशेष्यं स्पृशन्ति, ऐक्यभेदाभेदानङ्गीकाराद् अकर्मवश्ये संसर्गजदोषाणाम् असम्भवात् चेति (त.मु.क.३।३०).

भावार्थ : इस जगत्में आत्मपीड़ाकारिणी क्रीड़ाओंको सोत्साह करनेवाले कुछ लोग होते ही हैं. अन्यथा भगवान् अवतारकालमें ऐसे विहार कैसे कर सकते हैं या स्वेच्छया कर्मोके फल भुगतने क्यों उद्यत हो जाते हैं ! यही बात उठायी जा रही है 'अव्यक्त' आदि शब्दोंद्वारा :-

अव्यक्त भी निरवयव होता है फिरभी उसके विकाररूप अन्योन्य विचित्र अंश, जो अन्तमें पुनः उसी अव्यक्तमें लीन हो जाते हैं, उन्हें स्वीकारा ही गया है. इसी तरह ब्रह्म भी लीलाविहारकेलिये जीवात्मना परिणत हो जाता है, ऐसा मत तो सर्वथा सारहीन मत ही है. क्योंकि तब तो ब्रह्म अपने ही लिये स्वयं अनर्थोका निर्माण करता है ऐसा स्वीकारना पड़ेगा, न केवल इतना ही अपितु यह तो सारे शास्त्रवचनोंके साथ खिलवाड़ करने जैसी बात हो जायेगी.

यह तो सर्वथा विसङ्गत विधानोंसे भी अधिक निन्दनीय कल्पना है अतः इसे 'असार' सारहीन कह कर सूचित किया गया है.

''भ्रान्तिज्ञानमें जीनेवाले पुरुषको कभी प्रहार भी सुखरूप लग सकता है'' इस कहनावतके अनुसार बालिश व्यक्तिको कभी मार खानेमें भी खेलनेका आनन्द मिल सकता है. सर्वज्ञ सर्वशक्ति परमेश्वर, परन्तु, स्वेच्छया इस तरहसे थोड़ा सा भी दुःखी होना पसन्द करे यह तो समझमें आनेवाली बात नहीं है. ऐसी स्थितिमें जीवोंके असङ्ख्य रूपोंको धारण करके दुर्विषह दुःखोंसे परब्रह्म अपने-आपको ग्रस्त क्यों बनाना चाहेगा ? क्रीड़ारसका कोई क्षुद्र प्रयोजन विचार भी लें तब भी स्वयं अपने-आपकेलिये निरवधिक अनर्थोंका निर्माण आखिर परमेश्वर क्यों करना चाहेगा ? जहां तक अवतारोंके वृत्तान्तमें ऐसे प्रसङ्ग मिलनेका प्रश्न है तो वे तो केवल नटोंकी तरह दुःखके अभिनयमात्र होते हैं - यह दुःखिता वास्तविक नहीं होती. इसलिये विशेषणरूप जीवात्माओंके दोष, हमारे मतमें तो, विशेष्यरूप परमेश्वरको कभी छू भी नहीं सकते, क्योंकि हमने परमेश्वरके ऐक्यके साथ



विशेषणोंका भेदाभेद थोड़े ही स्वीकारा है ! और परमेश्वर तो कर्मोके अधीन नहीं होता अतः वह विशेषणोंके संसर्गके भी दोषसे दूषित नहीं हो सकता है.

यहां विचारणीय बात, परन्तु, यह है कि स्वयं विशिष्टाद्वैतवेदान्त भी भगवान्के भूतलपर केवल अवतारात्मना प्राकट्यको ही नहीं अपितु इस सृष्टिके प्राकट्यको भी भगवल्लीला तो स्वीकारता ही है. अतः ब्रह्मके जीवात्मना प्रकट हो कर दुःखी होनेकी लीलाको भी क्यों 'शैलूषन्याय' स्वीकारा नहीं जा सकता ? इस सृष्टिको भगवल्लीलाके रूपमें निरूपित करनेवाले श्रीभाष्यकारके अधोनिर्दिष्ट वचन इस सन्दर्भमें विमर्शोपकारक हो सकते हैं :-

नहि परस्य ब्रह्मणः स्वभावतएव अवाप्तसमस्तकामस्य जगत्सर्गेण किञ्चन प्रयोजनम् अनवाप्तम् अवाप्यते. नापि परार्थः, अवाप्तकामस्य परार्थता हि परानुग्रहेण भवति; नच ईदृशगर्भजन्मजरामरणनरकादि-नानाविधानन्तदुःखबहुलं जगत् करुणया सृजति; प्रत्युत सुखैकतानमेव जनयेद् जगत् करुणया सृजन्.अतः प्रयोजनाभावाद् ब्रह्मणः कारणत्वं न उपपद्यते इति एवं प्राप्ते प्रचक्ष्महे :-

लोकवत्तु लीलाकैवल्यम्

अवाप्तसमस्तकामस्यपरिपूर्णस्यस्वसङ्कल्पविकार्यविविधविचित्रचिदचिन्मिश्रजगत्सर्गे लीलैव केवला प्रयोजनम्, लोकवत्. यथा लोके सप्तद्वीपां मेदिनीम् अधितिष्ठतः सम्पूर्णशौर्यवीर्यपराक्रमस्यापि महाराजस्य केवललीलैकप्रयोजनाः कन्तुकाद्यारम्भाः दृश्यन्ते. तथैव परस्यापि ब्रह्मणः स्वसङ्कल्पमात्रावक्लृप्तजगज्जन्मस्थितिध्वंसादेः लीलैव प्रयोजनम् इति निरवद्यम् (ब्र.सू.भा.२।१।३२-३३).

भावार्थ : जिसे स्वाभाविक रूपमें सभी तरहसे पूर्णकाम माना

गया है ऐसे परब्रह्मका जगत्के निर्माण द्वारा कौन सा काम या प्रयोजन पूर्ण होता माना जा सकता है ! उसने यह जगत् दूसरोंकेलिये बनाया ऐसा भी कहा नहीं जा सकता. क्योंकि जिसे स्वयं कोई कामना न हो वह दूसरेका काम केवल अनुग्रहवशात् ही कर सकता है. यह जगत् यदि परमात्माने दूसरोंपर करुणा करके सिरजा होता तो इस जगत्में गर्भवास जन्म वार्धक्य मरण नरक आदि नानाविध अनन्त दुःखोंका बाहुल्य होना नहीं चाहिये था प्रत्युत करुणावश सिरजे गये जगत्को तो सुखैकतान ही होना चाहिये था. अतः किसी प्रयोजनके न होनेसे ब्रह्मको जगत्का कारण मानना उपपन्न नहीं होता. इस आशङ्काका समाधान करते हैं: यह तो लोकवत् केवल लीलाके प्रयोजनवश ही बनाया गया है. जो परमात्मा अवाप्तसमस्तकाम एवं परिपूर्ण है तथा वह केवल अपने सङ्कल्पसे ही विविध विचित्र जड़जीवके मिश्रणवाले जगत्को जब सिरजता है तो लीला ही केवल उसका प्रयोजन होता है, लोककी तरह. जैसे लोकमें पृथ्वीके सातों द्वीपोंपर अपने शौर्य वीर्य एवं पराक्रमसे शासन करनेवाला महाराजा भी कभी–कहीं कन्तुकव्यापार(!) करता दीखे तो वह उसकी लीला ही माननी पड़ेगी. इसी तरह परब्रह्म जो अपने सङ्कल्पमात्रसे जगत्के जन्म स्थिति और ध्वंसादि करता है, उसका प्रयोजन तो लीला ही केवल हो सकती है. अतः ब्रह्ममें कोई भी दोष सोचा नहीं जा सकता है.

यहां श्रीरामानुजाचार्य स्पष्टतम शब्दोंमें जगत्के उत्पत्ति स्थिति और लय को भगवान्की लीला ही स्वीकार रहे हैं. जब इस 'अनन्तदुःखबहुल' जगत्का परब्रह्मके द्वारा उत्पादन पालन एवं उपसंहरण उस 'अनन्तकरुणाशील' परब्रह्मकी केवल लीला ही हो तो इन गर्भवास जन्म वार्धक्य मरण नरक आदि दुःखों को भी उस करुणाशीलकी लीला ही माननी पड़ेगी. यदि अवतारलीलाके समय दुःखबहुल जगत्में प्रकट होकर 'अकर्मवश्य' भगवान् अपनी कर्मवश्यता कर्मप्रत्यवाय और तज्जनित् दुःखिताका भी अभिनय कर सकते हों तो, क्या कारण है कि असङ्ख्य



जीवात्माओंके रूपोंको धारण करके भी कर्मवश्यता और गर्भवासादि नरकान्त दुःखिताका अभिनय नहीं कर सकते ?

स्वयं श्रीवेदान्तदेशिकने भी: ''धर्माणां स्थापनार्थं स्वयमपि भजते शासिता शासनं स्वं स्वस्यापि प्रत्यवायान् अभिनयति...'' (त.मु.क.३।१०) स्वीकारा तो है ही.

न केवल रामानुजमतमें ही अपितु श्रीमध्वाचार्य आदि अन्य भक्तिमार्गीय आचार्योंने भी परब्रह्म श्रीहरिकी इस तरहकी लीलासामर्थ्य तो स्वीकारी ही है:–

अमुग्धैव तु मुग्धेव त्वदुःखा दुःखितेव च।
श्रीर्दर्शयेद् हरिश्चैव नैवैतौ मोहदुःखिनौ।।
मिथोपि तादृग्वचनम् आकारं चैव लीलया।
दर्शयन्तौ नृणां मोहं कुर्यास्तां शास्त्रदर्शनात्।।
(भाग.ता.नि. १०।७५।५१–५२)

भावार्थ: अमुग्ध होनेपर भी मुग्धकी तरह, अदुःख होनेपर भी दुःखीकी तरह, कभी–कभी श्री=लक्ष्मी तथा श्रीहरि दोनों ही अपने–आपको ऐसा दरसाते हैं. ऐसा अपना स्वरूप एवम् वचन भी कभी–कभी प्रकट कर सकते हैं. साधारण मनुष्योंको इससे मोह उत्पन्न हो जाता है परन्तु श्री–विष्णुको कभी मोहग्रस्त या शोकग्रस्त मानना नहीं चाहिये.

महाप्रभु भी, अतएव, इसी परम्पराका अनुसरण करते हुवे न केवल अवतीर्ण रूपोंको प्रत्युत समग्र जड़चेतनरूपोंको भी परमानन्दरूप भगवान्की लीला ही मानते हैं. महाप्रभु जगत्में दिखलायी देते अनन्तविधदुःखोंके दर्शनसे कभी क्षुब्ध या मोहित होना नहीं चाहते हैं. इन तथ्योंको भलीभांति लक्ष्यमें रखनेपर श्रीरामानुजाचार्यके विशिष्टाद्वैतवादसे, श्रीमध्वाचार्यके द्वैतवादसे और श्रीविज्ञानभिक्षुके अविभागाद्वैतवादसे भी महाप्रभुके शुद्धाद्वैतवादका न केवल पार्थक्य अपितु समन्वय भी समझमें आ सकता है.

किसी विशेष्यरूप पुरुष या स्त्री कि जिसने अपने केशपाशोंको किसी पुष्पकी कलीसे सजाया हो, और वह कली खिल कर पुष्प बन जाय; और बादमें मुरझा भी जाये तो उस विशेषणरूप कलीके खिलने या मुरझाने से विशेष्यरूप पुरुष या स्त्री का खिलना–मुरझाना माना नहीं जा सकता है. श्रीरामानुजाचार्यके मतमें इसी तरह विशेषणरूप सूक्ष्म चिदचिद् विशेष्यरूप ब्रह्ममें स्थूलभावापन्न हो कर प्रकट हो जाते हैं और बादमें पुनः सूक्ष्मभावापन्न होनेके रूपमें ब्रह्ममें लीन भी. अतएव विशेषणके गुणदोषोंसे विशेष्य असंसृष्ट ही रहता है. यद्यपि, श्रीविज्ञानभिक्षुको अभिप्रेत ब्रह्मका स्वरूप विशेष्यरूप न हो कर आकाशके जैसा आधारकारणरूप होता है. अतः मिट्टीके घड़ा बननेकी या घड़ाके रूपमें नष्ट होनेकी प्रक्रियामें आधारभूत आकाशकी ही तरह श्रीविज्ञानभिक्षुका ब्रह्म भी असंसृष्ट ही रहता है, बिलकुल रामानुजीय ब्रह्मकी तरह ही. इस सादृश्यके सन्दर्भविशेषवशात् रामानुजमतके विमर्श कर लेनेसे श्रीमध्वाचार्यके तथा श्रीविज्ञानभिक्षुके मतोंके पृथक् विचारकी अपेक्षा रह नहीं जाती है. अतः स्पष्ट अत्यन्तभेद अर्थात् ब्रह्म और जड़जीवात्मक जगत् के बीच अन्योन्याभाव स्वीकारनेवाले भेदवादी रामानुजादि वेदान्तोंका इस विषयमें जो मत है उसे स्पष्टनामनिर्देश किये बिना महाप्रभु प्रस्तुत करते हैं:–

अथ अन्योन्याभावः. सच 'प्रतियोगितावच्छेदकारोपापवाद'लक्षणः. तथाच ''घटत्वं पटत्वं च एकत्र नास्ति'' इति उक्तं भवति.

न एतत् सारं, सति द्रव्ये पार्थिवे च द्वयोः विद्यमानत्वात्. सर्वगुणप्रसिद्ध्यै तथा प्रकटस्य धर्मवैलक्षण्यनिबन्धना प्रतीतिः – नटस्य इव नानारूपेण प्रकटस्य रूपद्वये भेदप्रतीतिवत् – श्रुतिस्मृतिविद्वत्प्रतीत्या वस्तुनः एकत्वे सिद्धे प्रतीतिः तन्निबन्धनैव.

तर्हि धर्माः स्वतो धर्मिणश्च भिन्नाः इति सिद्धम्!

न एतदपि अस्ति, तस्यैव प्रथमं धर्मरूपेण आविर्भावात्, न अब्रह्मैव अर्थः प्रतीयते. अतो वेदान्तवाक्यान्याप्रसिद्धिः. वैदिकानामपि तथैव प्रसिद्धेः इति चेत्.



भावार्थ: अपरोक्ष नाम–रूप–कर्मात्मक जगत् और परोक्ष ब्रह्मके बीच अन्योन्याभावरूप भेद क्या सम्भव है? इस तरहके भेदको ''घड़ा कपड़ा नहीं होता'' शब्दोंद्वारा अभिव्यक्त किया जाता है. अप्रसक्तका प्रतिषेध तो कभी हो नहीं सकता. अतः पहले ''घड़ा कपड़ा ही है/हो सकता है'' अर्थात् घड़े और कपड़े के बीच तादात्म्य है, ऐसे आरोपको लगा कर ही उसका अपवाद करनेसे घड़े और कपड़े के बीच अन्योन्याभाव सिद्ध हो पाता है. कुल मिला कर इसका आशय यही होता है कि 'घटत्व' और 'पटत्व' रूप दो धर्म किसी एक धर्मीमें समानाधिकरणतया न रह सकते हों तो दोनों अन्योन्याभावरूप कहलायेंगे.

ऐसा अन्योन्याभाव, परन्तु, कहीं सिद्ध नहीं हो पाता है. क्योंकि धर्मीको सत् या द्रव्य अथवा पार्थिव वस्तु भी मान कर चलें, तो भी 'घटत्व' और 'पटत्व' दोनों ही वहां एकसाथ रह तो सकते ही हैं! इसी तरह अपने सभी गुणधर्मोंको प्रकट करनेलिये, जैसे, एक नट [तुलनीय: ''अवतारवृत्तान्ताः शैलूषन्यायेन निरूढाः.'' . त.मु.क.स.सि. ३।३०] नाना रूपोंको धारण कर अपने ही दो रूपोंमें भेदप्रतीति भी करा देता है, वैसे ही घट–पटादि अनेक आकृतियोंके साथ प्रकट होनेवाले अभिन्ननिमित्तोपादान कारणभूत ब्रह्ममें भी स्वप्रतियोगिसमानाधिकरण घटपटादिके भेद अनुभूतिगोचर क्यों नहीं हो सकते हैं? श्रुति स्मृति तथा ब्रह्मज्ञानियोंकी स्वानुभूति के कारण भी परमार्थ वस्तुके एकमेवाद्वितीय होनेपर जो भी भेदप्रतीति होती है, उसे धर्मभेदमूलक ही स्वीकारना पड़ता है.

तब तो सकल धर्मोंको परस्पर भी और धर्मीसे भी भिन्न [तुलनीय: तत्र प्रकारप्रकारिणोः प्रकाराणां च मिथो अत्यन्तभेदेऽपि ...''न्या.सि.कार श्रीवेदान्तदेशिकोक्ति] तो स्वीकारने ही पड़ेंगे!

शुद्धाद्वैतवादके दृष्टिकोणसे यह समाधान यहां दिया जा सकता है कि ब्रह्म ही सर्वप्रथम धर्मरूपेण आविर्भूत होता है. अतः अपरोक्ष ज्ञानके विषयीभूत घटादि पदार्थ ब्रह्मसे भिन्न ही होते हैं

ऐसा माना नहीं जा सकता है. अतः वेदान्तवाक्योंका ब्रह्मके अलावा अन्य कोई अर्थ हो ही नहीं सकता [या ''वेदार्थसे भिन्न कोई अर्थ वेदान्तवचनोंका हो नहीं सकता है'' और या फिर ''वेदान्तवाक्य वेदवाक्यसे भिन्न कभी हो नहीं सकते हैं''], वैदिकोंमें भी ऐसी ही प्रसिद्धि वेदान्तके बारेमें यदि मान्य हो तो.

इस विषयकी सम्पूर्ण प्रक्रिया महाप्रभुने द्वितीयस्कन्धकी सुबोधिनीमें तत्तत् स्थलोंपर प्रतिपादित की है. इन्हें देख लेना इस प्रसङ्गमें अतीव उपकारक हो सकता है :-

इदं हि तत्त्वं न नाना किन्तु सर्वेषाम् एकमेव तत्त्वम्. तत्र सर्वं पञ्चाङ्गं, तेषां पञ्चानां यदि भगवानेव तत्त्वं तदा तत्कार्याणां सुतरामेव तदेव तत्त्वं भवति. तानि पञ्च...

(१)द्रव्यम् अधिभूतं समवायिकारणं महाभूतादि.

(२)कर्म जगतो जन्मनिमित्तं साधारणं... भूतसंस्काररूपं च.

(३)कालो गुणक्षोभकः... निमित्तभूतः च यस्तु आधारत्वेन सर्वत्र प्रतीयमानः.

(४)स्वभावः परिणामहेतुः.

(५)जीवो भोक्ता भगवदंशः... तदभिमानिनी देवता च...

एते सर्वे वासुदेवाद् अन्ये न भवन्ति... प्रतीयमानतया अन्यत्वेपि परमार्थतो न अन्यत्वं, यतो अस्तित्वं तस्यैव... धर्मभेदोपि नास्ति इत्यर्थः... स्वरूपभेदो निराक्रियते... अधिष्ठातृभेदो अपि निराक्रियते... नित्यो हि शब्दार्थसम्बन्धः. तत्र शब्दाः अर्थाः च नित्याः, ते यदि भगवद्रूपाएव भवन्ति तदैव सदेकरूपं नित्यत्वं सिद्ध्यति इति (सुबो.२।५।१४).

भावार्थ : इस तत्त्वको नाना नहीं माना जा सकता है किन्तु यही सभीका एकमेव तत्त्व है. सभी कुछ पांच अङ्गवाले होते हैं. इन पांच अङ्गवाली सभी वस्तुओंके तत्त्व यदि भगवान् ही हों तो इनसे जो भी कोई कार्य पैदा होते हों तो उनके भी तत्त्व भगवान् ही



होंगे. इन पांचोंको गिन लेना चाहिये...

(१)द्रव्य, अधिभूत समवायी कारण महाभूतादि होते हैं.

(२)कर्म, जगत्के जन्मका साधारण निमित्त होता है और भूतसंस्काररूप भी होता है.

(३)काल, गुणोंको क्षुब्ध करनेवाला... और निमित्तभूत भी होता है जो आधारके रूपमें सर्वत्र प्रतीत होता है.

(४)स्वभाव, परिणामका हेतु होता है.

(५)जीव, भगवान्का अंशभूत भोक्ता होता है, इसमें जीवाभिमानी देवताओंको भी गिन लेना चाहिये.

इन पांचोंमेंसे एकभी वासुदेवसे भिन्न नहीं हो सकते हैं. भिन्नतया प्रतीत होते भी हों परन्तु परमार्थतः भिन्न नहीं हो सकते. क्योंकि यदि किसी भी वस्तुका अस्तित्व स्वीकारा जा सकता है तो उसका परमात्मा वासुदेव होना अपरिहार्य है... इन द्रव्य आदिके पञ्चकको न तो भिन्न-भिन्न धर्म माना जा सकता है... न इनका स्वरूप ही भिन्न माना जा सकता है; और न ही इनका अधिष्ठान ही भिन्न माना जा सकता है. शब्द और अर्थ के सम्बन्धकी तरह ही स्वयं शब्द और अर्थ भी नित्य ही होते हैं. इन्हें यदि भगवद्रूप माना जाये तभी तो ये सदेकरूप नित्य हो पायेंगे.

ननु सर्वाधारत्वेन वस्तुतत्त्वरूपेण च मतान्तरस्थैरपि अङ्गीक्रियते, ततो अस्मिन् मार्गे को विशेषः ?... यत्र हि क्रिया व्यापृता भवति तद् भगवान् इति अर्थः. 'सद्'-'असद्' व्यवहारयोग्यं घटादिकं शशशृङ्गादिकमपि भ्रमविषयः च. तस्माद् यत्रापि मिथ्याप्रत्ययः तद्विषयोपि भगवान्, अन्यथा तस्य भानं ज्ञानं च न उत्पद्येत अनुव्यवसायः च न भवेत् (सुबो.२।६।३२).

भावार्थ : अन्य मतवाले भी भगवान्को सर्वाधार होनेके रूपमें या वस्तुतत्त्वके रूपमें सर्वरूप तो मानते ही हैं तो इस मतकी क्या विशेषता ?... जो कुछ क्रियाके व्यापारसे निष्पन्न होता है वह

सभी कुछ भगवान् ही हैं... 'सद्'-'असद्' व्यवहारके योग्य घटादि, शशशृंगादि या भ्रान्तिविषय भी. अतः जहां-कहीं मिथ्याप्रत्यय होता है उसका भी विषय तो भगवान् ही होते हैं. अन्यथा न तो ऐसे विषयोंका भान, न ज्ञान और न अनुव्यवसाय ही हो पायेगा.

तत्र सदानन्दो भगवान् एककोटिनिविष्टः, चिद्रूपः च अपरः... तस्य माया द्विविधा... तत्र चिद्रूपस्य माया व्यामोहिका. सा स्वपुरुषं व्यामोहयित्वा जीवताम् आपादयति... स हि मायया व्यामोहितो व्याकुलः सन् सदानन्दकृतसृष्टौ यः आसन्यो दशविधप्राणरूपः तम् अवलम्ब्य तिष्ठति तदा 'जीवः' इति उच्यते... बोधरूपोपि अयम्, आनन्दरूपस्य पृथग्भूतत्वाद्, आनन्दार्थं तया व्यामोहितः तत्सम्बन्धाद् ''आनन्दो भविष्यति'' इति बुद्ध्या तया सम्बध्यते. अयं च विभागो ''बहु स्यां प्रजायेय'' इति इच्छया. इच्छापि सर्वभवनसमर्थं स्वरूपमेव, धर्मरूपेण भवद् इच्छारूपेणापि भवति. तत्र सदंशस्य क्रियारूपा शक्तिः, चिदंशस्य व्यामोहिका माया, आनन्दरूपस्य जगत्कारणभूता, एतत्त्रितयरूपा शक्तिः, सच्चिदानन्दरूपस्य भावः, 'त्वतला'दि-वाच्या. भगवतः तथाभावस्तु स्वरूपादेव निर्मितात्, नच सर्वदा भवति इति शङ्कनीयम्, आपादकहेतुभूतस्य कालस्य अभावात्. जाते पुनः काले तस्यैव नियामकत्वात् न सर्वदा भविष्यति. पूर्वमेव जातत्वात् तत्सङ्गे इच्छादीनामपि जातत्वाद् इच्छादयः तदंशभूताः तान् सदैकरूपान् स्थापयन्ति. तथाच तस्याः अंशं परिगृह्णाति भगवान् इच्छारूपम्. सएव कामः ''सोऽकामयत'' इति श्रुत्युक्तः. तया कृत्वा भेदरूपया सच्चिदानन्दाः धर्माः स्वयं भिद्यमानाः स्वाश्रयमपि भिन्दन्ति. तदा स भगवान् सर्वतः पाणिपादान्तो भवति साकारतां च आपद्यते. भिन्नोपि तया मिलितः अभिन्न इव अखण्डो भवति, तदपेक्षया कार्यरूपस्य अल्पत्वात्. तानि त्रीण्यपि रूपाणि 'पूर्ण'शब्देन उच्यन्ते. अतएव सद्रूपस्य कार्ये प्रत्येकपर्यवसायित्वम्. 'प्रजायेय' इति उत्कर्षापकर्षरूपेण जाताः.



तत्र आनन्दः उत्कृष्टः तदितरौ तं सेवमानौ जातौ. ततश्च तयोः धर्मौ ज्ञानक्रिये भगवच्छक्तिरूपे जाते. तदा स आनन्दो ज्ञानक्रियाशक्तिमान् जातः. तदा ज्ञानधर्मस्य चिदंशस्य शक्तिः, आनन्दे गतत्वात्, तं व्यामोहयति तदा तस्य जीवत्वम्. सदंशस्तु, क्रियाशक्तेः गतत्वात्, अव्यक्तताम् आपद्यते. पश्चात् मूलभूतक्रियांशाभिः यथायथम् अभिव्यज्यते. पश्चात् तस्यां तत्कृतधर्मे वा तिरोभूते स्वयमपि तिरोभवति. तदा तस्यां मूलेच्छया जातः शब्दो अभिव्यक्तएव तिष्ठति जीवभगवद्बुद्धिषु; जीवे भगवति वा. एवं चिद्रूपोपि ज्ञानशक्त्यंशभूतैः ज्ञानैः अभिव्यज्यते तिरोभवति च. स चेद् भगवान् तस्मै तां पूर्णां ज्ञानशक्तिं प्रयच्छेत् तदा तां मोहिकां मायां त्यजति, स्वरूपेच अवतिष्ठते; अपराधीनः च भवति. जगत्कर्तृत्वं तु न भवति, तस्य सा माया शक्तिः न भवति. उत्कर्षोपि न भवति, आनन्दस्यैव उत्कृष्टत्वात्. हीनता तु आपाततो वर्तते. आनन्देन सह मिलित्वा आनन्दोपि भवति; स चेत् स्वधर्मेण सङ्गृह्णीयात्. इयं प्रक्रिया सर्वश्रुतिवाक्यानुरोधेन श्रुतार्थापत्तिसिद्धा सर्वत्रैव उपयुज्यते. अन्यथाप्रक्रिया तु वाक्यानि बाधते (सुबो.२।९।१).

भावार्थ : यहां सदानन्द भगवान् एक कोटी हैं तथा भगवान्का चिद्रूप दूसरी कोटी है. भगवान्की मायाके दो भेद होते है... इनमें चिद्रूपकी माया व्यामोहिका होती है. वह अपने चिद्रूप पुरुषको व्यामोहित करके जीव बना देती है. वह मायासे व्यामोहित हुवा व्याकुल हो कर, जब सदानन्दद्वारा रची हुयी सृष्टिमें सूत्रात्मक आसन्य दशविध प्राणरूपका अवलम्बन करके रहता है, तब उसे 'जीव' कहा जाता है... वैसे तो यह बोधरूप होता है परन्तु आनन्दरूपसे पृथक् हो जानेके कारण आनन्दके आकर्षणवश मायाद्वारा व्यामोहित होकर मायाके सम्बन्धवशात् ''आनन्द मुझे मिलेगा'' ऐसी आशामें मायाके साथ जुड़ जाता है. यह विभाग ''बहु स्यां प्रजायेय'' श्रुतिमें निरूपित इच्छाके कारण हुवा जानना चाहिये. यह इच्छा भी सर्वभवनसमर्थ भगवान्का स्वरूप ही है. क्योंकि वह सर्वभवनसमर्थ धर्मी धर्मरूप धारण करता हुवा इच्छाका रूप भी धारण कर लेता है. सच्चिदानन्द

भगवान्के सदंशमेंसे क्रियारूपा शक्ति प्रकट होती है, चिदंशमेंसे व्यामोहिका माया शक्ति प्रकट होती है, आनन्दरूपमेंसे जगत्की कारणभूता शक्ति प्रकट होती है; और अंशिरूप सच्चिदानन्दकी शक्ति इन तीनों रूपोंवाली होती है. 'सच्चिदानन्द' पदके साथ भावार्थक 'त्व'-'तला' दि प्रत्ययोंको जोड़नेपर इस स्वरूपभूता शक्तिका ही निर्देश प्रकट होता है. सच्चिदानन्द भगवान्मेंसे सच्चिदानन्दत्वरूप धर्म स्वरूपनिर्मित ही पृथक् होते हैं, अतएव ये ''सर्वदा ही पृथक् होने चाहिंये'' ऐसी आशङ्का भी उठ नहीं सकती. क्योंकि आपादक हेतुभूत कालके पहले न होनेसे ये धर्म पृथक् नहीं हो पाते हैं. और एक बार कालके प्रकट हो जानेपर तो वह काल ही नियामक बन जाता होनेसे इच्छाके नित्यस्वरूपभूता होनेके बावजूद धर्मोंके पार्थक्यकी आपत्ति सर्वदा नहीं उठ सकती है. भगवच्चेष्टारूप काल तो पहले ही प्रकट हो जाता होनेसे और उसके अंशभूत इच्छा-कृति भी साथ ही साथ प्रकट हो जाते होनेसे प्रकट हुवे धर्मोंकी एकरूपता भी सदा ही निभ पाती है. यों कालशक्तिकी अंशरूपा इच्छाका भगवान् परिग्रह करते हैं. इसे ही 'काम' कहा जाता है, जिसका निरूपण ''सोऽकामयत'' श्रुतिवचनमें किया गया है. इस भेदरूपा इच्छाके कारण सच्चिदानन्दरूप धर्म स्वयं भेदभावापन्न हो कर अपने आश्रयको भी क्रियावान् ज्ञानवान् और आनन्दमात्र करपादमुखोदरादिरूप त्रिविध भेदभावापन्न बना देते हैं. तब वे भगवान् सर्वतः पाणिपादान्त भी बन जाते हैं और साकार भी. यों भगवान् भिन्न बन जानेके बावजूद अभिन्न जैसे अखण्ड ही रहते हैं. क्योंकि भगवान्के मूल स्वरूपकी तुलनामें भगवान्का कार्यरूप तो अत्यल्पतया ही प्रकट होता है. अतएव क्रियावान् ज्ञानवान् और आनन्दात्मक तीनों ही रूपोंके बारेमें 'पूर्ण' शब्दका प्रयोग उपपन्न हो जाता है. अतएव भगवान्का सद्रूप कार्यके प्रत्येक उदाहरणमें अनुगत रहता है. 'प्रजायेय' शब्दप्रयोगके कारण भगवान् अनेकविध उत्कृष्टापकृष्ट रूपोंमें प्रकट हो जाते हैं. जैसे कि आनन्दांश उत्कृष्ट बन जाता होनेसे सदंश और चिदंश अपकृष्ट हो कर उसे अपने अस्तित्व या अर्थक्रियाकारिता का प्रयोजन बना



लेते हैं. इसीलिये सदंशकी क्रियाशक्ति और चिदंशकी ज्ञानशक्ति भी आनन्दात्मक भगवान्की ओर अभिमुख हो कर उन्हींमें प्रतिसंक्रान्त हो जाती हैं. अतएव आनन्दरूप भगवान् ज्ञानक्रियाशक्तिमान् बन जाते हैं. तब चिदंशकी शक्ति, आनन्दमें संक्रान्त हो गयी होनेसे, ज्ञानधर्मा जीवात्माको व्यामोहित कर उसे जीव बना देती है. सदंश तो, क्रियाशक्तिके निष्क्रान्त हो जानेसे, अव्यक्त बन जानेके बावजूद मूलभूत क्रियांशोंके कारण यथायथ नाम-रूप-कर्मात्मना अभिव्यक्त हो पाता है. मूलभूत क्रियांशोंके तिरोहित होनेपर अथवा तत्कृतधर्मोंके तिरोहित होनेपर सदंश स्वयं तिरोहित भी हो जाता है. मूलतत्त्व भगवान्की इच्छाके वश, रूप और कर्मों के तिरोहित होनेपर भी, नाम या शब्द अभिव्यक्त रह पाता है. यह जीवमें या जीवकी बुद्धिमें अथवा भगवान्में या भगवान्की बुद्धिमें रह पाता है. इसी तरह चिद्रूप जीव भी मूल भगवद्रूपमें रही ज्ञानशक्तिके अंशभूत ज्ञानोंसे अभिव्यक्त तथा तिरोहित होते रहते हैं. भगवान् जीवको, यदि कभी, पूर्ण ज्ञानशक्ति प्रदान करते हैं, तब ही वह जीव व्यामोहिका मायाको छोड़ कर अपने स्वरूपमें अवस्थित होकर अपराधीन बन पाता है. जीव अपराधीन भले बन जाये परन्तु कभी जगत्कर्ता नहीं बन पाता. क्योंकि अपराधीन होनेके बावजूद किसी जीवमें उस आनन्दशक्ति = सर्वभवनसामर्थ्यरूपा माया को भगवान् प्रतिसंक्रान्त नहीं होने देते हैं. अतएव ऐसा उत्कर्ष भी जीवका लीलामें प्रकट नहीं हो पाता है. क्योंकि उत्कृष्ट तो आनन्द ही होता है. अतः आनन्दके तिरोधानवश आपाततः प्रतीत होती हीनता निभ जाती है. आनन्दके साथ, परन्तु, मिलन होनेपर आनन्दोपलब्धि भी हो पाती है, यदि आनन्दरूप भगवान् जीवको अपने धर्मके साथ योजित करना चाहते हों तो. यह वह प्रक्रिया है जो सभी तरहके श्रुतिवाक्योंके अनुरोधवश श्रुतार्थापत्तिके आधारपर सिद्ध होती है और सर्वत्र ही उपयोगी सिद्ध होती है. इसके विपरीत अन्यान्य प्रक्रियाओंके कारण तो श्रुतिवाक्य बाधित ही हो जाते हैं.

अवधारणीय है कि यह वही प्रक्रिया है कि जिसे इस भूमिकाके प्रारम्भमें

ही अनन्तविध नाम रूप और कर्मों की ब्रह्माद्वैतात्मकता और एकमेवाद्वितीय ब्रह्मकी अनन्तविध नाम–रूप–कर्मरूप द्वैतात्मकताके रूपमें हम प्रस्तुत कर ही चुके हैं. इसे अपनानेपर वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंमेंसे किसी भी एक काण्डका न तो महत्त्व खण्डित होता है और न इन पूर्व या उत्तर काण्डोंमें उपलब्ध होते किसी भी श्रुतिवचनके अर्थको बाधितार्थ ही मानना पड़ता है.

::स्वबुद्धिकल्पित तात्पर्यबाधशङ्कामूलक श्रुत्यर्थनिरूपण
या
अबाधितवाच्यार्थमूलक श्रुतितात्पर्यनिरूपण !::

श्रौताभिप्रायनिर्धारणके सन्दर्भमें यह ज्ञातव्य है कि लौकिक नाम–रूप–कर्म प्रत्यक्षसिद्ध ही होते हैं, अतः इन नामादिके निरूपण करनेमें श्रुतिवचनोंका 'अनधिगताबाधितार्थज्ञापक' अभिप्राय या प्रामाण्य तो स्वीकारा नहीं जा सकता. इन लौकिक नाम–रूप–कर्मोंकी ब्रह्मात्मकता, परन्तु, न तो श्रुतीतर प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे गम्य होती है और न श्रुतीतर प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे बाधित ही मानी जा सकती है. अतएव, जैसा कि हम देख ही चुके हैं, भेदवादपर अवलम्बित सामान्यलक्षणा प्रत्यासत्तिवाली प्रक्रिया न स्वीकारनी हो तो सभी श्रुतिप्रामाण्यवादियोंको ''एकविज्ञानसे सर्वविज्ञान''के श्रौत सिद्धान्तको अनधिगतार्थविषयक एवं अबाधितार्थविषयक स्वीकारना ही पड़ेगा. इसी सिद्धान्तके उपक्रमके सन्दर्भमें छान्दोग्योपनिषद्के छठ्ठे अध्यायमें न केवल चिदंशरूप द्रष्टा जीवात्माका ही अपितु सदंशरूप बाह्य जड़जगत्का भी ब्रह्मके साथ तादात्म्य उपदिष्ट हुवा है: ''स य एषो अणिमा, ऐतदात्म्यम् इदं सर्वं, तत्सत्यं स आत्मा, तत्त्वमसि...''. इस वचनमें, महाप्रभुका कहना है जैसे कि ''ऐतदात्म्यम् इदं सर्वम्'' अंशद्वारा सम्पूर्ण जड़जगत्की ब्रह्मात्मकता निरूपित हुयी है, वैसे ही जीवात्माकी ब्रह्मात्मकता ''तत्त्वमसि'' अंशद्वारा निरूपित हुयी है. उदाहरणके सादृश्यका विचार करनेपर जैसे किसी भी एक सुवर्णनिर्मित आभूषणगत सुवर्णके तत्त्वपरिज्ञान हो जानेपर सुवर्णनिर्मित सकल आभूषणोंमें रही सुवर्णरूपताको या सुवर्णको पहचाना जा सकता है. ठीक इसी तरह किसी भी एक जड़विषयगत या एक जीवगत ब्रह्मोपादानकता या ब्रह्मांशता को ''ऐतदात्म्यम् इदं सर्वम्'' अथवा ''तत्त्वमसि =अहं ब्रह्मास्मि''



वाक्यार्थतया अभिज्ञात कर लेनेपर सकल जड़जीवात्मगत ब्रह्मात्मकताको भी परोक्षतया तो पहचाना ही जा सकता है. यों एकवाक्यप्रतिपादित ब्रह्मात्मकताके कारण चेतनाचेतन सभी कुछ ब्रह्मात्मक सिद्ध हो ही जाते हैं. फिरभी केवल जीवात्माको ही ब्रह्मरूप माननेकेलिये शाङ्करवेदान्तने ''तत्त्वमसि'' वाक्यांशमें भागत्यागात्मिका लक्षणाकी प्रक्रियाका अवलम्बन करके अखण्डार्थबोध मान लिया है. जबकि ''यः चौरः स स्थाणुः''के दृष्टान्तके आधारपर बाधितार्थसामानाधिकरण्यरूप प्रक्रियान्तरके अवलम्बनद्वारा ''ऐतदात्म्यम् इदं सर्वम्'' वाक्यांशमें इदंकारास्पद प्रपञ्चको ब्रह्मज्ञानबाध्य मान लिया है (द्र.:त.दी.नि.१।६१–६२). ऐसी इस असमञ्जस व्याख्यानशैलीका औचित्य कोई कैसे स्वीकार सकता है!

यहां यह विशेषतः उल्लेखनीय हो जाता है कि शाङ्करवेदान्तमें स्वसिद्धान्तके प्राणभूत श्रुतिवचनों – ''तत्त्वमसि'' ''अहं ब्रह्मास्मि'' आदि, का अर्थ भी गौणी या लक्षणा वृत्तिके बिना निरूपणीय नहीं हो पाता है. जबकि स्वयं श्रीशङ्कराचार्य भी यह तो स्वीकारते ही हैं:–

यत्तु उक्तं ''परिनिष्पन्नत्वाद् ब्रह्मणि प्रमाणान्तराणि सम्भवेयुः'' इति तदपि मनोरथमात्रं, रूपाद्यभावाद् हि न अयम् अर्थः प्रत्यक्षस्य गोचरः, लिङ्गाद्यभावात् च न अनुमानादीनाम्; आगममात्रसमधिगम्यएव तु अयम् अर्थो धर्मवत् (ब्र.सू.भा.२।१।६).

भावार्थ: यह जो कहा कि सिद्ध वस्तु होनेके कारण ब्रह्मके बारेमें प्रत्यक्षादि प्रमाण सम्भव हैं, वह तो केवल मनोरथमात्र ही लगता है. क्योंकि रूपादि न होनेके कारण ब्रह्म प्रत्यक्षप्रमाणका विषय तो हो ही नहीं सकता और लिङ्गादिके अभावके कारण न ही अनुमान आदि प्रमाणोंका विषय ही. यह ब्रह्म तो धर्मकी तरह केवल आगमप्रमाणका ही विषय बन सकता है.

भृत्ये तु स्वामिभृत्यभेदस्य प्रत्यक्षत्वाद् उपपन्नो गौणः 'आत्म'शब्दो –''ममात्मायं भद्रसेनः'' इति. अपिच क्वचिद्

गौणः शब्दो दृष्टइति न एतावता शब्दप्रमाणके अर्थे गौणी कल्पना न्याय्या, सर्वत्र अनाश्वासप्रसङ्गात् (ब्र.सू.भा.१।१।७).

भावार्थ: स्वामी और सेवक का भेद तो प्रत्यक्षसिद्ध होता है अतः कोई स्वामी अपने सेवककेलिये कहे – ''यह भद्रसेन तो मेरी आत्मा है'' तो ऐसी शब्दावलीमें 'आत्मा' शब्दको गौणार्थक माना जा सकता है. ऐसे इन उदाहरणोंमें कहीं किसी शब्दको गौणार्थक स्वीकारना ही पड़ता है, उससे यह तो निष्कर्ष नहीं निकाला जा सकता है कि जो केवल शब्दैकप्रमाणगम्य विषय हो उसके बोधक शब्दोंका भी गौणार्थ निकाला जा सकता है. क्योंकि ऐसा करनेपर तो सभी शब्दोंके अर्थोंके बारेमें अविश्वास ही हो जायेगा.

न केवल केवलाद्वैतवादी श्रीशङ्कराचार्य ही अपितु केवलद्वैतवादी श्रीमध्वाचार्य भी यह तो स्वीकारते ही हैं कि –

एकस्यापि हि शब्दस्य गौणार्थस्वीकृतौ सताम्।
महती जायते लज्जा यत्र तत्राखिला रवाः।।
अमुख्यार्था इति वदन् यस्तन्मार्गानुवर्तिनाम्।
कथं न जायते लज्जा वक्तुं शाब्दत्वमात्मनः।।

(अनुव्या.१।१।५).

भावार्थ: वेदव्याख्यान करते समय एक भी शब्दका अर्थ गौण माननेको विवश होनेपर सत्पुरुषोंकेलिये तो बड़ी लज्जाजनक बात हो जाती है, वहां सारेके सारे शब्दोंकी व्याख्या अमुख्यार्थोंकी कल्पनाद्वारा करनेपर भी अपने–आपको वेदमार्गानुयायी माननेवालोंको लज्जा क्यों नहीं आती, अपने–आपको 'शाब्द' कहते समय !

इससे यह सिद्ध होता है कि वेदोपनिषद्के व्याख्यानमें श्रौत शब्दोंको बाधितार्थ माननेसे पहले सभी सम्प्रदायोंकेलिये यह निश्चित कर लेना अत्यन्त आवश्यक है कि सन्दर्भोपात्त शब्दोंद्वारा प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे गम्य विषयके बारेमें कोई बात कही जा रही है या प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे अगम्य विषयोंके



बारेमें ? यदि प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे अगम्य विषयके बारेमें, तो मुख्यार्थको अनुपपन्न क्या प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे विरुद्ध होनेके कारण माना जा रहा है, या तात्पर्यानुपपत्ति; अथवा अन्वयानुपपत्ति जैसे अन्य किसी कारणवश ? श्रौत वचनोंका तात्पर्य या अन्वय भी प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे विरुद्ध होनेके कारण अनुपपन्न माननेपर तो वदतोव्याघात ही होगा, क्योंकि तब तो ब्रह्मको प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे गम्य और अगम्य दोनों मानना पड़ेगा. अतः प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे बाधितार्थ माने बिना श्रौतार्थको गौणवृत्तिका विषय माननेकी कोई तुक ही नहीं रह जाती है. श्रुत्येकगोचर अर्थको श्रुतीतर प्रमाणगोचर माने बिना श्रुत्यर्थबाध शक्य नहीं. अतएव श्रुत्यर्थव्याख्यानकी रीतिकी अभिमत प्रक्रियाका निरूपण करते हुवे महाप्रभु कहते हैं:–

प्रत्यक्षादृष्टविषये पदार्थाः श्रुतिबोधिताः।
परस्परं विरुद्धास्ते नैकशेषं भजन्ति हि।।
उभयोर्वैदिकत्वेन कः स्यादत्र नियामकः।
विचारकानां बुद्धिस्तु सोपजीव्या श्रुतेः सदा।।
क्रियाविद्यापरत्वे तु विकल्पेनैकवाक्यता।
दुष्टोऽप्याश्रीयते पक्षो विकल्पाख्यः श्रुतेर्बलात्।।
तथैव भगवद्रूपं यथा हस्तादयः पृथक्।
यथा सर्वाविरोधः स्यात्तथैवात्र विचारणम्।।
सर्वरूपसमर्थत्वमतो ब्रह्मणि गीयते।
अन्यथा प्रतिभानं यदुच्चनीचादिभेदतः।।
तद्धानं तस्य कर्ता च हरिरेव तथाविधः।
यत्किञ्चिद्दूषणं त्वत्र दूष्यञ्चापि हरिः स्वयम्।।
विरुद्धपक्षाः सर्वेऽपि सर्वमत्रैव शोभते।
''योऽवशिष्यते सोऽस्म्यहम्'' इति।।

(सुबो.२।९।३२).

भावार्थ: प्रत्यक्षसे दृष्टिगोचर न होनेवाले पदार्थोंके बारेमें श्रुतिनिरूपणमें यदि परस्पर विरोधाभास भी कहीं प्रतीत होता हो

तो दोमेंसे किसी भी एक वचनको गौणार्थक नहीं मान लेना चाहिये. क्योंकि जब दोनों तथ्य वेदनिरूपित हों तो किस एक तथ्यका पक्ष लेकर किस दूसरे तथ्यको उपेक्ष्य मानना ! श्रौत तथ्यका विचार तो सदा श्रुतिके ही आधारपर करना पड़ेगा. कर्मानुष्ठान या ज्ञानानुष्ठान की मीमांसामें, दोषतया माने जाते भी विकल्पके शास्त्रोपदिष्ट होनेपर, उभयविध कर्तव्योंके बोधार्थ प्रवृत्त परस्परविरुद्ध श्रुतिवचनोंमें एकवाक्यता यथाकथञ्चित् साधनी ही पड़ती है. ऐसे ही परस्पर विरुद्ध वर्णन मिलनेपर भगवद्रूपकी भी उभयविधता स्वीकार करके विरोधका उपशमन करना चाहिये. अतएव ब्रह्मको सर्वरूपसमर्थ स्वीकार कर विरुद्धधर्माश्रय मान लेना उचित होगा. इस बारेमें जो कुछ उच्चनीचादिके भेदवशात् अन्यथा प्रतिभान होता हो, वह भान, उसके कर्ता हरि ही स्वयं वैसे हैं; और ऐसा सोचनेपर जो कुछ तार्किक दूषण या दोषपूर्ण प्रतीति स्फुरित होती हों वे भी स्वयं हरिरूप ही हैं. सारे विरुद्धपक्ष, क्योंकि, हरिमें ही शोभा पाते हैं !(सुबो.२।९।३२).

अतएव जड़-विषय या जीव-चैतन्य प्रत्यक्षादि प्रमाणोंके विषय हो सकते है परन्तु इन दोनोंकी ब्रह्मात्मकता तो श्रुत्यादि-शास्त्रैकगोचर ही है. ऐसी स्थितिमें ''ऐतदात्म्यमिदं सर्वं... तत्त्वमसि''रूप वाक्यांशोद्वारा बोधित दोनोंकी ब्रह्मात्मकता न तो प्रत्यक्षादि प्रमाणोंके विरोधवशात् कभी बाधित मानी जा सकती है और न अतएव इन वचनोंमें बाधार्थसामानाधिकरण्य या भागत्यागलक्षणा को स्वीकारनेकी ही कोई आवश्यकता दृष्टिगत होती है. अतएव ब्रह्मसूत्र (४।१।१-५)के भाष्यमें श्रीशङ्कराचार्यने कुछ निकष सूचित किये हैं कि कब वाक्याभिहित अभेदको वास्तविक मानना चाहिये और कब उसे उपासनार्थ कल्पित केवल मानसिकप्रत्ययरूप ही:-

तैः [‘आदित्या’दिशब्दैः] स्वार्थवृत्तिभिः अवरुद्धायां बुद्धौ पश्चाद् अवतरतो ‘ब्रह्म’शब्दस्य मुख्यया वृत्त्या सामानाधिकरण्यासम्भवाद् ब्रह्मदृष्टिविधानार्थतैव अवतिष्ठते. ‘इति’परत्वादपि ‘ब्रह्म’शब्दस्य...ततश्च यथा ''शुक्तिकां रजतम्



इति प्रत्येति'' इत्यत्र शुक्तिवचनएव ‘शुक्तिका’शब्दो ‘रजत’शब्दस्तु रजतप्रतीतिलक्षणार्थः, प्रत्येत्येव हि केवलं ‘रजतम्’इति नतु तत्र रजतम् अस्ति (ब्र.सू.भा.४।१।५)

भावार्थ: ‘आदित्य’ आदि शब्दोंके मुख्यार्थोंसे जब बुद्धि अवरुद्ध हो तब उसमें ‘ब्रह्म’शब्द अपने मुख्यार्थकी वृत्तिको ले कर तो समानाधिकरणतया स‘त हो नहीं पायेगा. इसके अलावा ‘ब्रह्म’शब्दके बाद ‘इति(=के रूपमें)’शब्द भी जुड़ा हुवा है ही... अतः जैसे ''शुक्तिकाको रजतके रूपमें समझ रहा है'' विधानमें ‘शुक्तिका’शब्द तो शुक्तिकाका वाचक मुख्यवृत्तिके साथ हो सकता है परन्तु ‘रजत’शब्द रजतकी प्रतीतिका या प्रातीतिक रजतका ही वाचक बनता है, अर्थात् वस्तुतः रजतके वहां न होनेपर भी कोई रजत है ऐसे मान रहा है.

‘आत्मा’-इत्येव परमेश्वरः प्रतिपत्तव्यः. तथाहि परमेश्वरप्रक्रियायां जाबालाः आत्मत्वेनैव एतम् उपगच्छन्ति- ''त्वं वा अहमस्मि भगवो देवते अहं वै त्वमसि भगवो देवते'' इति. तथा अन्येऽपि आत्मत्वोपगमाः द्रष्टव्याः. ग्राहयन्तिच आत्मत्वेनैव ईश्वरं वेदान्तवाक्यानि- ''एष त आत्मा सर्वान्तरः'', ''एष त आत्मान्तर्याम्यमृतः'', ''तत्सत्यं स आत्मा तत्त्वमसि'' इत्येवमादीनि. यद् उक्तं ''प्रतीकदर्शनम् इदं विष्णुप्रतिमान्यायेन भविष्यति'' इति तद् अयुक्तं, गौणत्वप्रसङ्गात् वाक्यवैरूप्यात् च. यत्रहि प्रतीकदृष्टिः अभिप्रेयते सकृदेव तत्र वचनं भवति यथा- ''मनो ब्रह्म'', ''आदित्यो ब्रह्म''इत्यादि. इह पुनः ''त्वम् अहम् अस्मि अहं च त्वम् असि'' इति आह. अतः प्रतीकश्रुतिवैरूप्याद् अभेदप्रतिपत्तिः.

भावार्थ:परमेश्वरको आत्माके रूपमें ही जानना चाहिये. परमेश्वरप्रक्रियामें जाबाल आत्माके रूपमें इस परमेश्वरका वर्णन करते हैं- ''हे भगवान् हे देवता मैं तुम हुं-हे भगवान् हे देवता तुम मैं हो''. वेदान्तवाक्योंमें भी- '' यह तुम्हारी सर्वान्तर आत्मा है'', ''यह तुम्हारी अमृत अन्तर्यामी आत्मा है'' एवं ''वह सत्य है, वह आत्मा है, वह तुम हो'' ऐसा कहा गया मिलता है.

प्रतिमाको जैसे विष्णु मान लिया जाता है वैसे ही ऐसे विधानोंमें भी आत्माको ब्रह्म मान लिया गया है ऐसा मान लेना अयुक्त है, क्योंकि एक तो वाक्यका गौण अर्थ स्वीकारना पड़ेगा और दूसरी बात यह है कि विष्णुप्रतिमाको विष्णु माना जा सकता है परन्तु विष्णुको प्रतिमा नहीं माना जा सकता है. जहां प्रतीकदृष्टि अभिप्रेत होती है वहां इकतरफा निरूपण किया है जैसे– ''मन ब्रह्म है'' या ''आदित्य ब्रह्म है''. यहां तो जबकि ''तुम मैं हो और मैं तुम हुं'' कहा जा रहा है. अतः प्रतीकश्रुतिकी निरूपणशैलीसे भिन्न इन वेदान्तश्रुतियोंकी निरूपणशैली दुतरफा होनेसे यहां जीवात्मा और परमात्मा के बीच अभेद स्वीकारना पड़ता है.

यदि इन्हीं दो निकषोंके आधारपर वेदान्ताभिमत अद्वैत क्या जड़–जीवके मिथ्या होनेके कारण केवल ब्रह्मका अद्वैत है या जड़जीवके ब्रह्मात्मक ही होनेके कारण कमसे कम श्रीशङ्कराचार्यद्वारा स्वीकृत– ''नहि रुचकस्वस्तिकयोः इतरेतरात्मकत्वम् अस्ति, सुवर्णात्मत्वेन इवतु ब्रह्मात्मत्वेन एकत्वे प्रतीकाभावप्रसङ्गम् अवोचाम'' (ब्र.सू.भा.४।१।४) प्रकारानुसार; अथवा वस्तुतः तो नृसिंहोत्तरतापिनी उपनिषद्द्वारा घोषित ''सर्वं सर्वमयं सर्वे जीवाः सर्वमयाः'' (नृ.उ.उ.९) प्रकारके अनुसार सकलेतरेतरात्मक अद्वैत है? इसका समाधान हमें शीघ्र ही प्राप्त हो जाता है जैसे ही हम इन श्रुतिवचनोंपर एक बार भी दृष्टिपात करते हैंः–

ब्रह्मैव इदं विश्वम् (मु.उ.२।२।११).

सर्वं खलु इदं ब्रह्म (छा.उ.३।१४।१).

ऐतदात्म्यम् इदं सर्वम् (छा.उ.६।१२।७).

अहमेव इदं सर्वं... सएव इदं सर्वम्... आत्मैव इदं सर्वम् (छा.उ.७।२५।१–२).

तदेतत् त्रयं सद् एकम् अयम् आत्मा आत्मो एकः सन् एतत् त्रयम् (बृ. उ.१।६।३).



भोक्ता भोग्यं प्रेरितारं च...त्रिविधं ब्रह्मम् एतत् (श्वे.उ.१।१२).

तदेव अग्निः तद् वायुः तत् सूर्यः तदु चन्द्रमाः तदेव शुक्रम् अमृतं तद् ब्रह्म तद् आपः तत् प्रजापतिः (म.ना.उ.१।७).

स्पष्टतया देखा जा सकता है कि श्रीशङ्कराचार्यको स्वयंको अभिमत अभेदप्रकारकी निरूपिका विभिन्न शैलियोंमें श्रुत्यभिमतशैली जड़जीव और ब्रह्म के बीच आत्यन्तिक भेदाभाववाली न हो कर परस्परतादात्म्यरूप ब्रह्मके स्वाभाविक एकत्वकी अनिरासक अनेकताका निरूपण करनेवाली ही लगती है.

ऐसी स्थितिमें ''तत्त्वमसि'' सदृश श्रुतिवचनोंमें ब्रह्मका जीव होना विवक्षित है कि जीवका ब्रह्म होना?

श्रीशङ्कराचार्य कहते हैं कि ''...एतद् वाक्यं 'त्वं'पदार्थस्य 'तत्'पदार्थभावम् आचष्टे'' (ब्र.सू.४।१।१). यदि 'त्वं'पदवाच्यार्थका 'तत्'पदवाच्यार्थ होना ही विवक्षित माना जाये तो उसे स्वाभिप्रेत निकषके आधारपर प्रतीकबुद्धिमें खपाना पड़ेगा. परन्तु महाप्रभुको अभिप्रेत जीवब्रह्मतादात्म्यवादका सहारा लेनेपर ब्रह्मत्वेन स्वाभाविक अभेद होनेके बावजूद ऐच्छिक भेद सहज ही उपपन्न हो जाता है.

::लौकिक एवं वैदिक वाक्योंका प्रामाण्यतारतम्य::

ब्रह्मके स्वाभाविक अद्वैतमें इसी ऐच्छिक द्वैतकी स्वीकृतिके कारण महाप्रभु वैदिक एवं लौकिक वर्ण–पद–वाक्योंके बीच भी भगवदिच्छानियत स्वरूपनित्यता एवं लीलात्मक–अनित्यता का भेद स्वीकारते हैंः–

वाक्यमेकं हरिश्चैको वेदवाक्यार्थरूपधृक्।।
अवान्तरेषु च तथा पदे वर्णे तथैव च।
त्रयोपि वैदिका भिन्ना नानाधर्मयुतास्तथा।।
सादृश्येपि न वेदत्वं तादृग्वाक्ये ततोऽन्यतः।

.....................................।।

प्रत्येकं पूर्णता वाक्ये शाखाभेदेषु सर्वतः।

दर्शादिषु तदङ्गेषु मन्त्रमात्रे तथैव च।

हरिस्तत्तत्स्वरूपेण तस्मात् सर्वत्र वाचकः।।

पुराणेच ततोऽन्यत्र वाक्यार्थो बुद्धिकल्पितः।

पदानामानुपूर्वी तु तत्र कल्प्या ह्यनेकधा।।

सर्वप्रतीतिनाशे तु तन्नाश उपचर्यते।

तथा वाक्यत्वनिष्पत्तेर्न दूषणमिहाण्वपि।।

अद्यापि तानि जायन्ते घटवज्ज्ञानतः स्थितिः।

विप्रलिप्सादिमूलत्वादप्रामाण्यं च लौकिके।।

अप्रामाण्येऽपि प्रामाण्यं कर्तृविश्वासतः क्वचिद्।

अतो वेदाद्यसम्वादी नार्थो ग्राह्यः कथञ्चन।।

वेदे सर्वत्र नाधिक्यं वाक्ये न न्यूनतापि वा।

अतो न वाक्यभेदस्स्यात् लोके तन्नैव दूषणम्।।

(त.दी.नि.२।१५८-१६६).

भावार्थ:महावाक्यमें अवान्तरवाक्य केवल स्मारकतया अवाचक हो जाते होनेसे सम्पूर्ण वेद एक ऐसा महावाक्य है कि जिसके वाच्यार्थ एकमात्र श्रीहरि हैं. श्रीहरिके वाच्यार्थ होनेकी यह बात वेदवचनोंके केवल निष्कृष्ट तात्पर्यतया कही जाती न समझ लेनी चाहिये, क्योंकि वेदके प्रत्येक वचनके अर्थतया प्रकट होनेवाले एकमात्र श्रीहरि ही हैं. इसलिये वेदके प्रत्येक वचनको जोड़कर एक महावाक्य बनानेपर उस महावाक्यके परम वाच्यार्थ भी श्रीहरिको ही स्वीकारना पड़ता है.

वेदके अवान्तरवाक्य पद और वर्णों के अर्थरूपतया भी श्रीहरि ही प्रकट हुवे हैं. अतएव उदात्त अनुदात्त या स्वरित आदि स्वरोंके उच्चारणरूप नानाधर्मोंके सहित बोले जाते वैदिक वर्ण पद और वाक्य लौकिक वर्ण पद और वाक्यों से कुछ अंशोंमें समान भी होनेपर भिन्न ही होते हैं. लौकिक वर्ण-पद-वाक्योंकी



ध्वनि वैदिक वर्ण-पद-वाक्योंके सदृश होनेपर भी उन्हे वेदरूप नहीं माना जा सकता है.

उपर्युक्त प्रतिपादनके आधारपर श्रीहरि केवल महावाक्यार्थरूप ही होते हैं, अर्थात् अवान्तरवाक्यार्थरूप नहीं, ऐसा विचारना भी युक्त नहीं है, क्योंकि ''वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यः'' वचनके अवलोकन करनेपर महावाक्यार्थरूप श्रीहरि ही तत्तद् अवान्तरवाक्यार्थोंके रूपोंको भी धारण करनेको स्वयं ही प्रकट हुवे हैं. अतः अवान्तरवाक्यार्थतया भी श्रीहरिकी पूर्णता कहीं निरस्त नहीं होती. उदाहरणतया वेदकी तत्तद् शाखाओंमें विहित दर्शपूर्णमासादि कर्म और उनके प्रयाजादि अङ्ग या मन्त्रादि भी शाखाभेदके बावजूद जैसे एक ही माने जाते हैं, वैसे ही वेदके अनेक वचनोंमें अनेकधा प्रतिपाद्य तत्तत्स्वरूपोंको धारण करनेवाले श्रीहरि एकमेवाद्वितीय ही होते हैं. अतः इस अर्थमें सकल वैदिक वर्ण-पद-वाक्य श्रीहरिके वाचक होते हैं.

इसी तरह पुराणोंके बारेमें भी समझ लेना चाहिये. इनके अलावा जो वाक्यार्थ लोकमें घड़े जाते हैं वे बुद्धिकल्पित ही होते हैं. अर्थात् वे साक्षात् भगवद्रूप नहीं होते. वैदिक-पौराणिकेतर वाक्योंके अर्थोंमें, पद-पदार्थोंके अपूर्व संसर्गसे निर्मित अनित्य होनेके कारण पद-पदार्थसंसर्गमें, जिन्हें विश्वास होता है उन्हें ही उस प्रामाण्यविश्वासवश वहां शाब्दबोध होता है अन्यथा नहीं.

कालिदासादि जैसे रचनाकारोंके वाक्य नित्य न भी होते हों परन्तु बहुकालस्थायी तो होते ही हैं, ऐसी स्थितिमें इन ऐसे उदाहरणोंमें केवल प्रामाण्यविश्वासमूलक शाब्दबोधकी व्यवस्था कैसे सङ्गत हो पायेगी? रूपसृष्टिमें ऐसे वाक्योंके पठन-पाठनकी क्रिया जबतक चलती रहती है, तबतक इस क्रियाके कारण वे विद्यमान रहते हैं और नामसृष्टिमें ज्ञानके कारण. यद्यपि न्यायमतकी तरह ब्रह्मवादमें वर्ण-पद-वाक्योंको क्षणमात्रस्थायी नहीं माना गया है, फिरभी अल्पकालिक या बहुकालिक स्थितिके तारतम्यवश नित्यता या अनित्यता का औपचारिक भेद तो कहा-माना जा सकता है ही.

यहां लौकिक वाक्योंकी अनित्यताके उल्लेखका हेतु न तो रूपसृष्टिमें उनकी क्षणिकताकी विवक्षाके वश हुवा है; और न प्रामाण्यके सर्वथा निराकरणार्थ ही. फिरभी इसका उल्लेख जो हुवा है उसका एकमात्र हेतु यही है कि लौकिक वाक्योंका प्रामाण्य निःसन्दिग्ध नहीं होता. कभी उच्चारणकर्ता पुरुषके विप्रलिप्सा आदि स्वभावगत दोषोंके कारण वह अस्वीकार्य हो जाता है, तो कभी दोषोंके उपशमनके कारण; अथवा उच्चारणकर्तापर श्रोताके हृदयमें रहे विश्वासके कारण भी स्वीकार्य हो पाता है. इस अनियमकी ओर केवल दृष्ट्याकर्षणार्थ ही यह निरूपण किया जा रहा है. कुल मिला कर कहनेका तात्पर्य यही है कि वेदादि शास्त्रोंसे विसम्वादी वचनोंका प्रामाण्य ब्रह्मवादमें मान्य नहीं हो सकता है.

अज्ञान भ्रम विप्रलिप्सा न्यूनपदता या अधिकपदता आदि मानवस्वभावसुलभ दोष वेदमें नहीं मानें जा सकते. अतएव वेदमें न तो सृष्टिनिरूपक वचनोंको अधिकपदतारूप अर्थवाद माना जा सकता है और न ब्रह्मभिन्न जगदुपादानरूपा मायाका अनिरूपण[१] न्यूनपदतारूप दोष ही माना जा सकता है. ऐसे कोई भी दोष वेदमें स्वीकारे नहीं जा सकते. अतः वेदके वचनमेंसे किसीभी पदको छोड़ कर वाक्यार्थ करना या उसमें कोई पद अपनी ओरसे जोड़कर वाक्यार्थ करना वेदव्याख्यानकी प्रामाणिक रीति नहीं हो सकती है. लोकमें तो इस तरह वाक्यार्थ करना इसलिये दोषरूप नहीं माना जाता, क्योंकि लौकिक वक्ताओंके वचनोंमें ऐसे दोष सहजतया प्रकट होते ही रहते हैं.

१. जैसे न्यूनपदतारूप दोषकी सम्भावनाको प्रकट करनेवाले उत्सूत्र अध्यासभाष्यको लिख कर श्रीशङ्कराचार्यको उपसंहारमें कहना पड़ा ''एवम् अयम् अनादिः अनन्तो नैसर्गिको अध्यासो मिथ्याप्रत्ययरूपः कर्तृत्व-भोक्तृत्वप्रवर्तकः सर्वलोकप्रत्यक्षः. अस्य अनर्थहेतोः प्रहाणाय आत्मैकत्वविद्याप्रतिपत्तये सर्वे वेदान्ताः आरभ्यन्ते. यथाच अयम् अर्थः सर्वेषां वेदान्तानां तथा वयम् अस्यां शारीरकमीमांसायां प्रदर्शयिष्यामः'' अर्थात् यह अध्यास सर्वलोकप्रत्यक्ष होनेके कारण श्रौत प्रमेय तो



हो नहीं सकता है; और यही यदि जगत्कारणरूप हो तो जिज्ञास्य ब्रह्मके लक्षणतया जगत्के जन्मादिका निरूपण असङ्गत हो जायेगा. लक्षणसूत्रमें मायोपहित ब्रह्मका जगत्कारणत्वेन निरूपण स्वीकारनेपर उसे ही जिज्ञास्य भी मानना पड़ेगा. परिणामतः ब्रह्मजिज्ञासा शुद्धब्रह्मके ज्ञानको उत्पन्न नहीं कर पायेगी.

या बौद्ध आदि तो वेदवचनोंमें भी अज्ञान भ्रम या विप्रलिप्सा जैसे दोषोंको असम्भव नहीं मानते तो वैदिक वचनोंकी भी तो वही गति दिखलायी दे रही है जैसी लौकिक वचनोंकी निरूपित की जा रही है! इस सन्दर्भमें धैर्यपूर्वक विचारणीय यही है कि इन चार्वाकादि विचारकोंको तत्त्वनिर्णयार्थ वेद या वेदान्त के वचनोंकी मीमांसामें उलझनेकी आवश्यकता ही नहीं पड़ेगी! प्रस्तुत मीमांसा जिस विचारगोष्ठिमें चल रही है, उसमें प्रत्यक्ष अनुमिति आदि प्रमाणोंकी तरह शब्द, अर्थात् वेदादि शास्त्रोंके शब्द, को प्रमाण मान कर ही विचारगोष्ठिमें प्रविष्ट हुवा माना जाता है. अन्यथा इस मीमांसागोष्ठिमें प्रवेश ही न केवल वर्जित प्रत्युत अनावश्यक निष्प्रयोजन कालक्षेप ही मानना पड़ेगा. अतएव श्रीशङ्कराचार्य अतीव सुन्दर शब्दावलीमें इस तथ्यको अभिव्यक्त करते हैं:–

एतदेव अनुमानं संसारिव्यतिरिक्तेश्वरास्तित्वादिसाधनं मन्यन्ते ईश्वरकारणिनः. ननु इहापि तदेव उपन्यस्तं जन्मादिसूत्रे? न, वेदान्तवाक्यकुसुमग्रथनार्थत्वात् सूत्राणाम्. वेदान्तवाक्यानि हि सूत्रैः उदाहृत्य विचार्यन्ते – वाक्यार्थविचारणाध्यवसाननिर्वृत्ता हि ब्रह्मावगतिः न अनुमानादिप्रमाणान्तरनिर्वृत्ता. सत्सु तु वेदान्तवाक्येषु जगतो जन्मादिकारणवादिषु तदर्थग्रहणदार्ढ्याय अनुमानमपि वेदान्तवाक्याविरोधि प्रमाणं भवद् न निवार्यते, श्रुत्यैव च सहायत्वेन तर्कस्य अभ्युपेतत्वात् (ब्र.सू.भा.१।१।२)

भावार्थ: महर्षि बादरायणद्वारा दिये गये इस लक्षणको ही कुछ ईश्वरवादी चिन्तक संसारिव्यतिरिक्त ईश्वरको जगत्के कारणतया सिद्ध करनेको अनुमानके रूपमें प्रस्तुत करना चाहते हैं. इस सूत्रके द्वारा सूत्रकार भी वैसा ही अनुमान प्रस्तुत करना चाहते हैं, ऐसा क्यों नहीं माना जा सकता? ऐसा इसलिये नहीं माना जा सकता क्योंकि सूत्रोंकी रचना तो सूत्रकारने वेदान्तवचनोंके पुष्पोंकी माला गूंथनेकेलिये की है.

वेदान्तवाक्योंको ही उद्धृत करके उनके अर्थोंका विचार यहां किया रहा है. वेदान्तके वाक्यार्थकी मीमांसाके द्वारा किसी निर्णयको प्राप्त करनेपर ब्रह्मज्ञानकी उपलब्धि होती है न कि अनुमानादि प्रमाणोंके आधारपर किये गये विचारद्वारा. जगत्कारणतया ब्रह्मका निरूपण करनेवाले वेदान्तवाक्योंको सामने रख कर उनके अर्थको भलीभांति समझनेकेलिये यदि वेदान्तवचनोंसे अविरुद्ध किसी तरहके अनुमानादि भी किये जाते हों तो कोई आपत्ति नहीं उठती. क्योंकि स्वयं श्रुति भी अपने सहायकके रूपमें तर्कको भी स्वीकारती है ही.

अतएव ब्रह्मसूत्रभाष्यके प्रारम्भमें ही महाप्रभुने इस विषयमें अपने अभिप्रायको इन शब्दोंमें सुस्पष्ट कर दिया है:–

सन्देहवारकं शास्त्रं बुद्धिदोषात्तदुद्भवः।
विरुद्धशास्त्रसम्भेदाद् अङ्गैश्चाशक्यनिश्चयः।।
तस्मात्सूत्रानुसारेण कर्तव्यः सर्वनिर्णयः।
अन्यथा भ्रश्यते स्वार्थान्मध्यमश्च तथादिमः।।

परम्परया पाठवद् अर्थस्यापि गुरुमुखादेव श्रवणेपि मन्दमध्यमयोः सन्देहो भवेत्, समानधर्मदर्शनात् पदादिपाठवत्. तत्र यथा लक्षणानाम् उपयोगः एवमेव मीमांसायाअपि...केवलोपनिषद्वेद्यं ब्रह्म न शास्त्रान्तरवेद्यम्. तद्यदि मीमांसा स्वतन्त्रा स्यात् तज्जनितं ज्ञानं न ब्रह्मज्ञानं भवेत्... तत्र एतत् स्यात् – स्वतन्त्रता इति. तत्र प्रतिविधास्यामः – वेदार्थब्रह्मणो वेदानुकूलविचारइति. किम् अत्र युक्तम् ? व्याख्यानम् इति. व्याख्यानतो विशेषप्रतिपत्तेः (ब्र.सू.भा.१।१।१).

भावार्थ: हमारे बुद्धिदोषके कारण, विरुद्धशास्त्रोंकी वासनाओंके कारण तथा वेदोंके केवल छह अङ्गोंके अध्ययनसे निवृत्त न हो पानेवाले सन्देहोंका निवारण इस मीमांसाशास्त्रद्वारा



होता है. इसलिये निर्णय सारेके सारे ब्रह्मसूत्रोंके अनुसार ही करने चाहिये. अन्यथा इन सूत्रोंके न होनेपर मन्द और मध्यम कक्षाके अधिकारियोंको निःसन्दिग्ध वेदार्थ कभी समझमें ही नहीं आ पायेगा. परम्परासे जैसे शब्दका निश्चित स्वरूप पढ़ लेनेपर भी मन्दमध्यमाधिकारियोंको कभी न कभी सन्देह उत्पन्न हो ही सकता है, वैसे ही गुरुमुखसे वेदवेदान्तार्थका श्रवण कर लेनेपर भी मन्दमध्यमाधिकारियोंको कभी न कभी श्रुतार्थोंमें सन्देह उत्पन्न हो सकता है. अतः श्रौत कर्मोंके अनुष्ठानकी इतिकर्तव्यतामें जैसे श्रौतादि सूत्र उपयोगी होते हैं, ऐसे ही वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंकी मीमांसा भी उपयोगी होती है... ब्रह्मको तो केवल उपनिषदोंके अध्ययनद्वारा ही जाना जा सकता है – शास्त्रान्तरोंके अध्ययनद्वारा नहीं – अतः ब्रह्ममीमांसा यदि कोई स्वतन्त्र शास्त्र हो तो इसके कारण मिलता ज्ञान 'ब्रह्मज्ञान' नहीं कहलायेगा... परन्तु इसका स्पष्टीकरण हम ऐसे करना चाहेंगे कि इस मीमांसामें वेदार्थरूप ब्रह्म वेदानुकूल विचार कर्तव्यतया अभिलषित है. यदि प्रश्न उठता हो कि ऐसी विचारप्रक्रियाको युक्त कैसे मानना ? तो समझ लेना चाहिये कि वेदवाक्योंके अर्थोंके व्याख्यानद्वारा वेदार्थको भलीभांति समझा जा सकता है.

शारीरकभाष्य और अणुभाष्य में, सुस्पष्ट शब्दोंमें स्वीकारी गयी, श्रौत वचनोंके व्याख्याकी इन आधारभूत धारणाओंको भलीभांति हृद्गत करना आवश्यक है. जड़जीवात्मक जगत्के ब्रह्मके साथ तादात्म्यकी स्वीकृतिका आग्रह महाप्रभुको क्यों इतना अधिक है ? अथवा श्रुतिवचनोंके गौणार्थकी कल्पना करे बिना मुख्यार्थका ही अवलम्बन करनेका आग्रह उन्हें क्यों इतना अधिक है ? इन प्रश्नोंका समाधानकारी निगूढ़ रहस्य भी तभी सरलतासे समझमें आ सकता है. पत्रावलम्बनके प्रारम्भमें भी, अतएव, इसी प्रक्रियाके निर्वाह करनेके आग्रहको महाप्रभु भारपूर्वक प्रकट करते हैं. अतएव लौकिक व्यवहार और वैदिक व्यवहार के ब्रह्मेच्छानियत पार्थक्यका भी निरूपण महाप्रभुने यहां किया है. वैसे लौकिक व्यवहारमें प्रयुक्त होते शब्द और उनके अर्थों के विचारकी प्रकृत सन्दर्भमें कोई खास उपयोगिता नहीं है.

फिरभी वैदिक व्यवहारमें प्रयुक्त होते शब्द और उनके अर्थों के विचारमें वैदिक शब्दोंको ही प्रमुख मान करके विचारार्थ प्रवृत्त होना चाहिये, यही वेदार्थके व्याख्यानकी उचित रीति है. अतः यह एक अपरिहार्य शर्त है महाप्रभुके अनुसार:-

लौकिको वैदिकश्चैव व्यवहारो द्विधा मतः।
लोकसिद्धं पुरस्कृत्य वैदिको बोध्यते यथा।।
लोके शब्दार्थसम्बन्धो रूपं तेषां च यादृशम्।
न विवादस्तत्र कार्यो लोकोच्छित्तिस्तथा भवेत्।।
ब्रह्मवादे निरुक्तिस्तु न वक्तव्यैव कुत्रचित्।
वस्तुतो ब्रह्म सर्वं हि व्यवहारस्तु लोकतः।।
ये धातुशब्दाः यत्रार्थे उपदेशे प्रकीर्तिताः।
तथैवार्थो वेदराशेः कर्तव्यो नान्यथा क्वचित्।।
(पत्रा.कारि.१-४).

भावार्थ:दो तरहके व्यवहार माने जाते हैं १.लौकिक और २.वैदिक. लोकसिद्ध व्यवहारके आधारपर वैदिक व्यवहारका भी बोध दिया जा सकता है. लोकमें शब्द और उनके अर्थोंका जो सम्बन्ध रहता है; अथवा जैसा उनका रूप होता है, उस बारेमें कोई विवाद नहीं किया जा सकता है, क्योंकि ऐसा करनेपर लोकोच्छेद ही हो जायेगा. इसी तरह ब्रह्मवादको अपना कर चलें तो भी किसी भी विषयके बारेमें किसी तरहकी निरुक्तिके विवादको कोई अवकाश नहीं मिलता, क्योंकि निरुक्तिके घटक व्यावर्तक और व्यावर्त्य दोनोंके ही ब्रह्मात्मक होनेसे [विवादविषयीभूत कोई भी पदार्थ अनिरुक्त या इदमित्थन्तया अनिर्वाच्य ही सिद्ध होता है. अतएव निर्वाच्यतया विवक्षित पदार्थके इत्थं या अनित्थं के विवादका अवसर ही उपस्थित नहीं हो पाता है]. ब्रह्मवादका सिद्धान्त तो यही है कि सभी कुछ ब्रह्म ही है. इस तरह, परन्तु, बरता तो नहीं जा सकता है. यह हमारी असामर्थ्य है और इसे लोकव्यवहारकी मर्यादाप्रयुक्त विवशताके रूपमें स्वीकारना



पड़ता है. वैदिक शब्दोंके अर्थ करते समय [अतएव इस लोकव्यवहारके वैपरीत्यकी भीति या तार्किक अनुपपत्तियोंका सङ्कोच रखे बिना] जिन धातुशब्दोंका जो भी अर्थ वेदाङ्गोंके अनुसार माना गया हो तदनुसार ही अर्थ करना चाहिये, अन्यथा नहीं.

यद्यपि श्रीशङ्कराचार्यने ब्रह्मसूत्रभाष्यके प्रारम्भमें ही यह एक स्पष्टीकरण दिया है कि लौकिक और वैदिक व्यवहारोंमें परस्पर बहुत अन्तर नहीं होता है:-

तमेतम् 'अविद्या'ख्यम् आत्मानात्मनोः इतरेतराध्यासं पुरस्कृत्य सर्वे प्रमाणप्रमेयव्यवहाराः लौकिकाः वैदिकाः च प्रवृत्ताः, सर्वाणि च शास्त्राणि विधिप्रतिषेधमोक्षपराणि...तस्माद् अविद्यावद्विषयाण्येव प्रत्यक्षादीनि प्रमाणानि शास्त्राणि च, पश्वादिभिः च अविशेषात्...अतः समानः पश्वादिभिः पुरुषाणां प्रमाणप्रमेयव्यवहारः. पश्वादीनाञ्च प्रसिद्धो अविवेकपुरस्सरः प्रत्यक्षादिव्यवहारः, तत्सामान्यदर्शनाद् व्युत्पत्तिमतामपि पुरुषाणां प्रत्यक्षादिव्यवहारः तत्कालः समानः इति निश्चीयते. शास्त्रीयेतु व्यवहारे यद्यपि बुद्धिपूर्वकारी न अविदित्वा आत्मनः परलोकसम्बन्धम् अधिक्रियते; तथापि न वेदान्तवेद्यम् अशनायाद्यतीतम्, अपेतब्रह्मक्षत्रादिभेदम् असंसार्यात्मतत्त्वम् अधिकारे अपेक्ष्यते, अनुपयोगाद् अधिकारविरोधात् च. प्राक्च तथाभूतात्मविज्ञानात् प्रवर्तमानं शास्त्रम् अविद्यावद्विषयत्वं न अतिवर्तते. तथाहि ''ब्राह्मणो यजेद्'' इत्यादीनि शास्त्राणि आत्मनो वर्णाश्रमवयोवस्थादिविशेषाध्यासम् आश्रित्य प्रवर्तन्ते (ब्र.सू.भा.१।१।१).

भावार्थ:ऐसे इस 'अविद्या' नामक आत्मा और अनात्मा के इतरेतराध्यासको आगे रखकर ही सभी प्रमाणप्रमेयसम्बन्धी व्यवहार, चाहे वे लौकिक हों या वैदिक प्रवृत्त होते हैं, सभी शास्त्र चाहे वे विधिरूप हों या निषेधरूप हों अथवा मोक्षके उपदेश देनेवाले भी क्यों न हों!...अतः सारेके सारे प्रत्यक्षादि प्रमाण और शास्त्र भी अविद्यावान्केलिये ही हैं, क्योंकि पशुओंसे

कोई विशेषता भी मनुष्यकी दिखलायी नहीं देती!...अतः पुरुषोंका प्रमाणप्रमेयसम्बन्धी व्यवहार पशुओंके समान ही रहता है. यह तो ठीक ही है कि पशुओंका प्रत्यक्षादि प्रमाणप्रयुक्त व्यवहार विवेकरहित होता है; परन्तु बुद्धिमान् पुरुषोंका भी प्रत्यक्षादि प्रमाणप्रयुक्त व्यवहार, कमसे कम व्यवहारकालमें तो पशुओं जैसा ही होता है इतना तो निश्चित ही है. शास्त्रीय व्यवहारमें वैसे तो, यद्यपि, अपनी आत्माका परलोकके साथ सम्बन्ध जाने बिना कोई भी बुद्धिमान् व्यक्ति प्रवृत्त होना नहीं चाहेगा; फिर भी खान-पानके लौकिक गुणधर्मोसे रहित, ब्रह्मक्षत्रादिके शास्त्रीय भेदभावोंसे रहित; ऐसे असंसारी वेदान्तवेद्य आत्मतत्त्वकी जानकारीका शास्त्रविहित कर्मोंको निभानेकी कोई आवश्यकता नहीं है, अनुपयोगी होनेसे और अधिकारसे विरुद्ध होनेके कारण भी. ऐसे आत्मविज्ञानके सिद्ध होनेसे पहले प्रवृत्त होनेवाले शास्त्र अविद्यावान्के बारेमें ही होते हैं. जैसाकि ''ब्राह्मण यज्ञ करे'' ऐसे शास्त्रवचन आत्माके साथ वर्ण आश्रम वयोवस्था आदिके तत्तद् अध्यासोंके सहारे ही प्रवृत्त होते हैं.

लौकिक और वैदिक व्यवहारोंकी यह समानता दिखलाते समय श्रीशङ्कराचार्यने जिस एक महत्त्वपूर्ण तथ्यकी उपेक्षा की है वह यह है कि पूर्वकाण्डीय विधि-निषेध पशुओंके सदृश अज्ञानमूलक देहाध्यासवाले मनुष्यके बारेमें जैसे प्रवृत्त हुवे हैं, ऐसे ही और स्वयंकी स्वीकृतिके अनुसार भी, मोक्षशास्त्रीय वेदान्तोपदेश भी बन्ध-मोक्ष या बद्ध-मुक्त के अज्ञानमूलक भेदका अवलम्बन करके ही 'अशनायाद्यतीत-अपेतब्रह्मक्षत्रादिभेद-असंसार्यात्मतत्त्व'के श्रवण- मनन-निदिध्यासनका उपदेश करते हैं. क्योंकि जैसे बिना अज्ञानके आत्मामें सांसारिक बन्धन शक्य नहीं, ऐसे ही उस आविद्यक बन्धनके बिना मुक्ति भी शक्य नहीं है. निर्विशेष आत्मतत्त्वकी दृष्टिसे बद्धावस्थाकी तरह मुक्तावस्था भी अविद्याकल्पित भ्रान्ति ही होती है. स्वयं श्रीशङ्कराचार्यने अपशूद्राधिकरण (ब्र.सू.१।३।३४- ३८)के भाष्यमें - वेदान्तके श्रवणमें अद्विजोंको जो अनधिकारी माना है, वह भी तो वेदान्तवेद्य आत्मतत्त्वोपदेशके अधिकारीका ब्रह्मक्षत्रादिदेहाध्यासोंवाला होना ही सिद्ध करता है. इससे यह सिद्ध होता है कि पूर्वकाण्डीय ''ब्राह्मणो यजेत्''आदि उपदेशोंकी तरह ''आत्मा वा अरे



द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः'' आदि उत्तरकाण्डीय उपदेश भी द्विजत्वाध्यास और संन्यासाश्रमाध्यास रूपी देहाध्यासमूलक ही स्वीकारने पड़ेंगे! पूर्वकाण्डीय वचनोंके अधिकारीको ''पश्वादिभिश्चाविशेषात्'' स्वीकारनेपर उत्तरकाण्डीय वचनोंके अधिकारीको भी बचा पाना मुश्किल हो जायेगा. यहां यह उल्लेखनीय हो जाता है कि स्वयं श्रीशङ्कराचार्यने कठोपनिषद्के भाष्यमें यह तो स्वीकारा ही है:-

'अन्यत्'=पृथगेव 'श्रेयो'=निःश्रेयसं तथा अन्यद् 'उत'=अपि एव 'प्रेयः'=प्रियतरमपि. 'ते'=प्रेयःश्रेयसी 'उभे नानार्थे'=भिन्नप्रयोजने सती 'पुरुषम्'=अधिकृतं वर्णाश्रमादिविशिष्टं 'सिनीतो'=बध्नीतः, ताभ्याम् आत्मकर्तव्यतया प्रयुज्यते सर्वः पुरुषः. श्रेयःप्रेयसोर्हि अभ्युदयामृतत्वार्थी पुरुषः प्रवर्तते. अतः श्रेयःप्रेयःप्रयोजनकर्तव्यतया ''ताभ्यां बद्धः'' इति उच्यते सर्वपुरुषः...अतः हंसः इव अम्भसः पयः 'तौ'=श्रेयःप्रेयःपदार्थौ 'सम्परीत्य'=सम्यक् परिगम्य, मनसा आलोच्य गुरु-लाघवं 'विविनक्ति'=पृथक्करोति 'धीरः'=धीमान्. विविच्यच श्रेयोहि श्रेयएव अभिवृणीते, प्रेयसो अभ्यर्हितत्वात्...यस्तु 'मन्दो'=अल्पबुद्धिः स विवेकासामर्थ्याद् 'योगक्षेमाद्'=योगक्षेमनिमित्तं शरीराद्युपचयरक्षणनिमित्तमिति एतत् प्रेयः पशुपुत्रादिलक्षणं वृणीते (क.उ.भा.१।२।१-२)

भावार्थ: 'श्रेयः'=निःश्रेयस कुछ और होता है तथा 'प्रेयः'=प्रियतर कुछ और ही होता है. ये प्रेयः और श्रेयः दोनों भिन्न-भिन्न प्रयोजन होते हैं. ये वर्णाश्रमादिविशिष्ट पुरुषको बांध लेते हैं, अर्थात् उन्हें अपने कर्तव्यतया सभी पुरुष प्रयोगमें लाते हैं. श्रेयस्में अमृतत्वार्थी और प्रेयस्में अभ्युदयार्थी पुरुष प्रवृत्त होते हैं. अतः श्रेयस् और प्रेयस् के प्रयोजनवश सभी पुरुष अनुरूप कर्तव्योंमें उनसे बंध से जाते हैं, ऐसा कहा जाता है...अतः हंस जैसे जलसे दुग्धको पृथक् कर लेता है ऐसे ही श्रेयस् और प्रेयस् पदार्थोंको भलीभांति समझ कर, मनोमन उनकी आलोचना करके क्या महत्त्वपूर्ण और क्या महत्त्वहीन? इसका विवेचन करके

बुद्धिमान् श्रेयस्का ही वरण करता है, क्योंकि प्रेयस्की तुलनामें श्रेयस् बहुत अभ्यर्हित होता है !...परन्तु जो मन्द अल्पबुद्धि होता है वह तो विवेककी असामर्थ्यके कारण योगक्षेमके निमित्तरूप अर्थात् शरीरादिके उपचय और रक्षण के निमित्तरूप पशुपुत्रादिरूप प्रेयस्को ही चुनता है.

यहां हम देख सकते हैं कि प्रेयस् और श्रेयस् में विवेक कर पानेकी अक्षमता या क्षमता पशुतुल्य और हंसतुल्य पुरुषोंके भेदक गुणोंके रूपमें स्वीकारी गयी हैं. अतः श्रुत्यादि शास्त्रोंके वचन श्रेयोर्थीको ही अधिकारी मान कर प्रवृत्त हुवे हैं नकि प्रेयस् और श्रेयस् में विवेक कर पानेमें असमर्थ पशुतुल्य मनुष्यको अधिकारी मान कर. यह तो ठीक है कि सकाम कर्मोंके उपदेशपरक वचनोंमें आपाततः प्रेयस् और श्रेयस् के बीच विवेक न कर पानेवाला ही अधिकारी प्रतीत होता है. यह, परन्तु, भूलना नहीं चाहिये कि इसी तरह तो शास्त्र प्रेयोभिरत पुरुषको श्रेयोभिमुख बनाना चाहते हैं. अपनी कामनाओंको पूर्ण करनेकेलिये विहिताविहित उपायोंके बीच किसी तरहका विवेक किये बिना अथवा शास्त्रनिषिद्ध भी उपायोंका स्वच्छन्दतया अवलम्बन करनेवाले पुरुषको सकामकर्मोपदेशपरक वचन पहले शास्त्रविधिके अनुसरणार्थ सक्षम बनाते हैं. वह सिद्ध होनेपर ही निष्काम कर्म, जिसे स्वयं श्रीशङ्कराचार्य भी चित्तशुद्ध्यर्थ आवश्यक मानते ही हैं, में पुरुष प्रवृत्त हो पाता है. जिसका चित्त शुद्ध हो पाता है वही तो अन्तमें मुक्त्युपायोंमें प्रवृत्त हो पाता है. अतएव भागवतमें ‘‘कर्ममोक्षाय कर्माणि विधत्ते ह्यगदं यथा’’(भाग.११।४।४३) तथा ‘‘लोके व्यवायामिषमद्यसेवा नित्यास्तु जन्तोर्नहि तत्र चोदना व्यवस्थितिस्तेषु विवाहयज्ञसुराग्रहैरासु निवृत्तिरिष्टा’’(भाग.११।५।११) कहा ही है. अतः लौकिक व्यवहारकी तरह शास्त्रीय व्यवहारमें भी केवल देहाध्यासवाले पुरुषकी व्यापृतिको देख कर शास्त्रवचन भी देहाध्यासको ही अधिकारिलक्षण मान कर प्रवृत्त हुवे हैं यह स्वीकारा नहीं जा सकता. अन्यथा श्रेयःप्रतिपादक मुक्तिशास्त्रोंको भी इस गर्हासे बचाना सर्वथा दुष्कर हो जायेगा !

अतः वेदवचनोंके प्रामाण्यको, चाहे पूर्वकाण्डीय हों या उत्तरकाण्डीय, लौकिक प्रत्यक्षादि प्रमाणोंके निम्नस्तरपर गिराया नहीं जा सकता है.



मुक्त्युपदेश जैसे पशुतुल्य पुरुषको नहीं दिया जा सकता, उसी तरह सकामकर्मोंका भी उपदेश भी सर्वथा पशुतुल्य पुरुषको दिया नहीं जा सकता है. अतः निष्कामकर्मोंके उपदेशका तो प्रश्न ही नहीं उठ सकता ! जिस तात्पर्यवश सकामकर्मोंका उपदेश श्रुतिने दिया है उस तात्पर्यानुसन्धानके बिना केवल वाच्यार्थानुसन्धानवश काम्यकर्मोपदेशपरक श्रुतिका अर्थ करनेपर तो ‘‘तत्त्वमसि’’ सदृश वचनोंका भी तात्पर्यानुसन्धानरहित अर्थघटन केवलाद्वैतके बजाय शुद्धाद्वैतकी सिद्धिमें ही पर्यवसित हो जायेगा ! फलतः वेदार्थव्याख्यानमें वैदिक शब्दोंकी प्रधानताको स्वीकारना ही पड़ता है.

इतने आग्रहिलतया शास्त्रवचनोंका प्रामाण्य स्वीकारनेपर ‘‘वेदम् अनूच्य आचार्यो अन्तेवासिनम् अनुशास्ति... एषा वेदोपनिषद्’’ (तै.उ.१।११।१-४) जैसे वचनोंमें वेद और उपनिषद् को यदि पृथक् माना गया हो तो दोनोंको पृथक् ही मानना पड़ेगा. फिर इस शब्दराशिको श्रुति मानना या नहीं ? शाङ्करवेदान्ताभिमत दिशामें यदि अग्रसर होना हो तो, यह भी कहा जा सकता है कि श्रौत शब्दोंका केवल शब्दत्वेन प्रामाण्य स्वीकारनेके बजाय तात्पर्यविशिष्टशब्दत्वेन प्रामाण्य स्वीकारना चाहिये. अतएव कर्मकाण्डमें श्रुतिका यदि प्रमुख तात्पर्य न हो अथवा प्रत्यक्षादि प्रमाणसे पूर्वसिद्ध द्वैत या द्वैतघटित नाम-रूप-कर्मोंमें श्रुतिका यदि तात्पर्य न हो तो, ऐसी सारी श्रौत शब्दराशिके श्रुति होनेपर भी उसका मुख्यप्रामाण्य उस बारेमें सिद्ध नहीं हो पायेगा. एतदर्थ वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंकी एकवाक्यता न स्वीकारनेकी धारणाको पुनः प्रस्तुत करते हुवे महाप्रभु शङ्कोत्थापन कर रहे हैं:-

> अथ वेदाध्ययनं ब्रह्मचर्ये वेदान्ताध्ययनं च संन्यास इति तद्विचारः पृथगेव. समाप्तिश्च श्रूयते शिक्षायां - ‘‘वेदमनूच्याचार्यो अन्तेवासिनम् अनुशास्ति’’ इत्यादिना; उपनिषद् अनन्तरं पठिता. आचार्यान्तरेऽपि गुणोपसंहारन्यायेन पूर्वकाण्डाध्ययनमेव ब्रह्मचर्ये, न उत्तरकाण्डस्य. सौकर्यार्थमेव पाठान्तरम् इदानीम्. विचारस्तु पश्चादेवेति न एकवाक्यता. अतएव विचारोऽपि पृथगेव. ‘‘साङ्गोपनिषदः’’ इति पृथक् पुराणेषु निर्देशः इति.
>
> अथवा कुत्रापि आश्रमे विचारो अस्तु, न एकवाक्यता. न

वेदत्वम् उपनिषदाम्. स्वरादिनियमः तदन्तानामपि आचारपरम्परया. वाक्येन तु उपयोगः ''यदेव विद्यया करोति''– इति. तथापि कथम् उपयोगः इति चेद्, उच्यते – लौकिकेषु पदार्थेषु साङ्गो यज्ञो अध्यस्यते, वैदिके तत्र अर्थे वैदिकतासम्पद्यतइति; ब्रह्मवादेन सर्वस्यापि ब्रह्मत्वे अवगते ब्रह्मण्येव यज्ञः प्रतिष्ठितोऽपि भवति, अयज्ञकालेऽपि ब्रह्मात्मत्वं सिध्यति.

भावार्थ : वेदाध्ययन तो ब्रह्मचर्याश्रममें किया जाता है जबकि वेदान्ताध्ययन तो संन्यासाश्रममें. अतएव वेदान्तार्थका विचार भी पृथक् ही किया जाता है. तैत्तिरीयोपनिषद्के प्रारम्भमें ही, अतएव, ''वेदको पढ़ा कर आचार्य अन्तेवासीको ऐसा उपदेश करे...'' यों वेदके बाद उपनिषद् पढ़ानेकी बात कही गयी है. अतः चाहे एक ही आचार्य वेद पढ़ाये या गुणोपसंहार (ब्र.सू.३।३।१–६६) न्यायेन दूसरा, हर स्थितिमें वेद पढ़ा कर बादमें ही उपनिषद् पढ़ायी जाती होनेसे उपनिषद्के केवल शब्दोंका ही अध्यापन यहां अभिप्रेत है विचारसहित उपनिषदर्थका अध्यापन नहीं ऐसा सिद्ध होता है. वह विचारपूर्वक अध्ययन तो बादमें संन्यासाश्रममें ही होना है. अतः वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंके बीच एकवाक्यताकी कोई आवश्यकता ही नहीं रह जाती है. अतएव वेदान्तविचार पृथक् ही करणीय होता है. अतएव, ''साङ्गोपनिषदः'' कह कर पुराणोंमें इसकी परिगणना पृथक् ही की गयी है.

[यह वेदान्तकी शब्दराशिको प्रधान मान कर प्रस्तुत किया गया पक्ष है. वैदिक शब्दराशिमें इस तरह तत्तत् काण्डोंके प्रति पक्षपाती दृष्टिकोण अपना कर वेदव्याख्यान करना हो तो वेदके पूर्वकाण्डमें स्थित शब्दराशिकी प्रधानता स्वीकार कर एक दूसरा यह भी प्रस्तुत किया जा सकता है :–]

अथवा दूसरा कल्प यह भी हो सकता है कि किसी भी आश्रममें विचार क्यों न किया जाये न तो वेद और वेदान्त के बीच एकवाक्यता स्वीकारनेकी कोई आवश्यकता है और न वेदान्तको वेदके रूपमें मान्य रखनेकी ही. वैदिक स्वरादिके नियम वेदान्तोंके बारेमें भी आचारपरम्पराके आधारपर स्वीकारे जा सकते



हैं. वैदिक कर्मोंमें उनका विनियोग भी ''यदेव विद्यया करोति'' वचनके आधारपर किया जा सकेगा. फिरभी उपनिषदोंका उपयोग क्यों करना क्यों चाहिये ? इसके उत्तररूपेण यह कहा जा सकता है कि लौकिक पदार्थोंके बारेमें भी उनके साङ्गोपाङ्ग यज्ञरूप होनेकी उदात्त दृष्टिवाला अध्यास उपनिषदोंके कारण पनप पाता है. जो वैदिक पदार्थ होते हैं उनकी तो वैदिकता निभ ही जाती है; परन्तु जो लौकिक पदार्थ होते हैं, उनके बारेमें भी ब्रह्मवादके ही कारण ''सभी कुछ ब्रह्मात्मक है'' ऐसी आहार्यबुद्धि जगनेपर लौकिक पदार्थोंसे सम्पन्न होते यज्ञयागादिक भी ब्रह्म ही में प्रतिष्ठित हैं ऐसी उदात्त दृष्टि पनप पाती है. जब कोई यज्ञादि कर्मोंका अनुष्ठान कर न रहा हो तब भी हर लौकिक पदार्थको ब्रह्मदृष्टिसे निहार पानेकी एक उदात्त मनोवृत्ति पनप पाती है.

महाप्रभुका अभिप्राय यहां यह प्रतीत होता है कि वेद या वेदान्त के वचनोंका क्या तात्पर्य है यह स्वयं अपनी बुद्धिसे ही निर्धारित करके श्रुतिवचनोंपर स्वबुद्धिपरिकल्पित अर्थ थोप देना यदि वाक्यार्थमीमांसा हो तो उल्लिखित तात्पर्य मान कर सारेके सारे श्रुतिवचनोंका अर्थ क्यों नहीं खोजा जा सकता ?

मौलिक प्रश्न यहां यह है कि वाक्यार्थमीमांसाकी रीति क्या वाक्यार्थमूलक तात्पर्यनिर्धारण करना उचित होती है अथवा स्वमनःकल्पित तात्पर्यमूलक वाक्यार्थनिर्धारण कर लेनेकी रीति वाक्यार्थमीमांसाकी उचित रीति है ?

यदि प्रथम रीतिको अपनाते हैं तो नाम रूप एवं कर्म तीनों ही को ब्रह्मात्मक माननेमें कोई आपत्ति आ नहीं सकती. यदि द्वितीय रीतिको ही अपनाना हो तो ''आदित्यो यूपः'' या ''यजमानः प्रस्तरः'' अथवा ''उषा वा अश्वस्य मेध्यस्य शिरः'' जैसे आर्थवादिक वचनोंमें कर्माङ्गभूत लौकिक पदार्थोंके बारेमें कर्मकर्ताकी दृष्टिका उदात्तीकरण अर्थात् प्राशस्त्य ही केवल विवक्षित होता है – वस्तुतः काष्ठयूपका आदित्यरूप होना, प्रस्तरका यजमान होना; अथवा उषाका अश्वमेधीय अश्वशिर होना विवक्षित नहीं होता. इसी तरह जड़जगत् या जीवजगत् मेंसे किसीके भी ब्रह्मरूप न होनेपर भी दोनोंको ब्रह्मरूप मान कर चलनेपर हमारी मानसिकताका उदात्तीकरण हो

जाता है. ऐसा भी तात्पर्य उपनिषदोंका क्यों नहीं स्वीकारा जा सकता ? क्यों ऐसे तात्पर्यकी कल्पना करके सभी श्रुतिवचनोंका मुख्य/अमुख्य अर्थ खोजा नहीं जा सकता ?

इन्हीं प्रश्नोंका उत्तर अणुभाष्यमें महाप्रभुने इस तरह दिया है :-

ननु पुरुषार्थार्थानि शास्त्राणि; इदञ्च शास्त्रं मोक्षरूपपुरुषार्थसाधकम्. मोक्षश्च अविद्यानिवृत्तिरूपः इति युक्तम्. अविद्याच अज्ञानं ज्ञानेनैव नश्यति. ततो ज्ञानोपयोगित्वेन व्याख्यातव्ये वेदान्ते अध्यारोपापवादव्यतिरेकेण व्याख्यानम् अयुक्तम्. अतो यथाकथञ्चिद् व्याख्यानेपि पुरुषार्थसिद्धेः न कोऽपि दोषः इति चेत्, न, पुरुषार्थस्य शास्त्रार्थस्य वा स्वरूपं शास्त्रैकसमधिगम्यं न स्वबुद्धिपरिकल्पितम्. अतः स्वबुद्ध्या शास्त्रार्थं परिकल्प्य तत्र वेदं योजयन्तो महासाहसिकाः सद्भिः उपेक्ष्याः. पुरुषार्थः पुनः यथा वेदान्तेषु अवगतः –

ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति.

ब्रह्मविदाप्नोति परम्.

न स पुनरावर्तते.

ततो मां तत्त्वतो ज्ञात्वा विशते तदनन्तरम्.

अनावृत्तिः शब्दादनावृत्तिः शब्दात्.

इति एवमादिभिः श्रुतिस्मृतिन्यायैः ब्रह्मप्राप्तेरेव पुरुषार्थत्वम्. ब्रह्मच पुनः न जीवस्य आत्ममात्रम् अज्ञानवद् वा.

एकस्यैव ममांशस्य जीवस्यैव महामते।

बन्धोऽस्याविद्ययानादिर्विद्यया च तथेतरः।।

इति भगवता जीवस्यैव अविद्यावत्त्वप्रतिपादनात्. तस्मात् न्यायोपबृंहितसर्ववेदान्तप्रतिपादितसर्वधर्मवद् ब्रह्म. तस्य श्रवणमनननिदिध्यासनैः अन्तरङ्गैः, शमदमादिभिः च बहिरङ्गैः, अतिशुद्धे चित्ते स्वयमेव आविर्भूतस्य स्वप्रकाशस्य सायुज्यं परमपुरुषार्थः. तस्मात् सर्वे वेदान्ताः स्वार्थएव युक्तार्थाः इति



न्यायैः वक्तव्यत्वाद् ब्रह्मणः समवायित्वाय समन्वयसूत्रं वक्तव्यम् (ब्र.सू.भा.१।१।३).

भावार्थ:यहां यह शङ्का उठ सकती है कि सभी शास्त्र तो पुरुषार्थोंके निरूपणार्थ ही प्रवृत्त हुवे हैं. उन शास्त्रोंमें यह शास्त्र मोक्षरूप पुरुषार्थका साधक है. मोक्ष अविद्यानिवृत्तिरूप होता है; और 'अविद्या' उस अज्ञानको कहते हैं कि जो ज्ञानसे ही निवृत्त हो पाता है. अतः वेदान्तकी ज्ञानोपयोगिता दिखानेकेलिये अध्यारोप और अपवाद करनेकी व्याख्यानरीति अपनाये बिना काम नहीं चल सकता है. अतः अन्ततः अपवादार्थ ही पुरस्कृत की जानेवाली अध्यारोपात्मिका व्याख्यायें तुलनीय:''प्राचीनैः व्यवहारसिद्धविषयेषु आत्मैक्यसिद्धौ परां संनह्यद्भिः अनादरात् सरणयो नानाविधाः दर्शिताः''. सि.ले.सं.:मङ्ग.कारि.२ सारीकी सारी काम-चलाउ ही तो होती हैं, फिरभी उनसे पुरुषार्थ तो सिद्ध हो ही सकता है अतएव उन प्रक्रियाओंको प्रस्तुत किया जाताहै.

श्रुत्यर्थविचारकी यह रीति उचित नहीं है, क्योंकि पुरुषार्थ या शास्त्रार्थ का स्वरूप स्वबुद्धिपरिकल्पित नहीं स्वीकारा जा सकता है, वह तो शास्त्रैकसमधिगम्य होता है. अतः अपनी बुद्धिसे शास्त्रके तात्पर्यविषयीभूत अर्थकी परिकल्पना करके तदनुसार वेदादि शास्त्रोंका अर्थ करनेवाले तो महासाहसिक होते हैं और अतएव सत्पुरुषोंद्वारा उपेक्षणीय भी पुरुषार्थका स्वरूप तो हमें वही स्वीकारना चाहिये जो वेदान्तोंमें दिखलाया गया है, जैसा कि:-

ब्रह्मको जाननेवाला ब्रह्म ही बन जाताहै.

ब्रह्मको जाननेवाला परम तत्त्वको पा लेताहै.

वह पुनः लौट कर संसारमें नहीं आता.

तब वह मुझे तत्त्वतः जान लेनेके कारण मेरे भीतर प्रविष्ट हो जाता है.

फिर वह कभी लौट कर संसारमें नहीं आता-कभी भी लौट कर नहीं आता

ऐसे अनेक श्रुति स्मृति और सूत्रों के आधारपर ब्रह्मप्राप्ति पुरुषार्थरूपा होती है. ब्रह्म केवल जीवात्मरूप या अज्ञानविषयीभूत अज्ञानाश्रय ही केवल नहीं होता अर्थात् वह तो सर्वरूप होता है. भगवान् स्वयं, क्योंकि, जीवके ही अविद्यासे ग्रस्त होनेकी बात कहते हैंह्न ''मेरा चिदंशरूप एकमात्र जीव ही अविद्याके कारण अनादि बन्धनमें फंसता है या विद्याके कारण मुक्त हो पाता है''. अतः महर्षिबादरायणोक्त न्यायोंके अनुसार ब्रह्ममें वे सारे गुणधर्म और सामर्थ्य स्वीकारने ही चाहिंये जो तत्तद् वेदान्तोंमें प्रतिपादित हुवे हैं. कर्ममार्ग, ज्ञानमार्ग; और मर्यादामार्गीय या पुष्टिमार्गीय प्रपत्ति या भक्ति, इनमेंसे तत्तन्मार्गीय श्रवण मनन और निदिध्यासन रूपी अन्तरङ्ग उपायोंद्वारा तथा तत्तन्मार्गीय शमदमादिरूप बहिरङ्ग उपायोंद्वारा जिस कर्मी ज्ञानी मर्यादामार्गीय या पुष्टिमार्गीय भक्त या प्रपन्न जीवका चित्त अतिशुद्ध हो पाता है, तब उस चित्तमें स्वयंप्रकाशरूप ब्रह्म स्वयं ही आविर्भूत हो जाता है. ऐसे जीवको यथायथ भगवत्स्वरूप या भगवल्लीला में सायुज्यका लाभ मिल जाता है. यही स्वरूप परमपुरुषार्थका माना गया है. अतः सारेके सारे वेदान्तके वचनोंको अपने-अपने मुख्य स्वारसिक अर्थोंमें ही प्रमाणतया स्वीकारना उचित होनेसे ब्रह्मको सकल नाम रूप एवं कर्मों का समवायी=उपादान कारणतया दिखलानेको समन्वयसूत्र कहा गया है.

::वेदके पूर्वोत्तरकाण्डोंमें प्रतिपाद्य चतुर्विध पुरुषार्थोंका स्वरूप::

स्वयं श्रीशङ्कराचार्य भी वेद-वेदान्तरूप श्रुतियोंका उभयकाण्डसाधारण स्वरूप यह तो स्वीकारते ही हैं कि साराका सारा वेद प्रत्यक्षानुमानादि प्रमाणोंसे अनवगत इष्टकी प्राप्तिके और अनिष्टके परिहारके उपायोंका उपदेश करनेवाली शब्दराशि है (द्र.:बृ.उ.भा.१।३।१). साथ ही साथ भगवद्गीताभाष्यमें यह भी वे कहते हैं कि वेदके पूर्वकाण्डमें विहित कर्मोंमें रखी जाती निष्ठा तथा वेदके उत्तरकाण्डमें निरूपित ज्ञानमें रखी जाती निष्ठा यों इन दोनों निष्ठाओंके स्वभाव परस्पर इतने विरुद्ध हैं कि कोई भी



एक पुरुष इन दोनों निष्ठाओंका निर्वाह एकसाथ नहीं कर सकता है. अतः ये दोनों निष्ठा स्वस्वफलदानमें परस्परनिरपेक्ष हैं ऐसे स्वीकारना चाहिये (द्र.:भ.गी.भा.३।४). इस तरह परस्परनिरपेक्ष माननेके बावजूद यह विधान भी करते हैं कि ''कर्मनिष्ठायाः ज्ञाननिष्ठाप्राप्तिहेतुत्वेन पुरुषार्थहेतुत्वं न स्वातन्त्र्येण''(भ.गी.भा.३।४) अर्थात् कर्मनिष्ठा ज्ञाननिष्ठाको पानेका हेतु बनती होनेके कारण ही पुरुषार्थतया मान्य होती है न कि स्वातन्त्र्येण. अतएव ज्ञानयोग, यद्यपि, नैष्कर्म्यरूप होता है फिरभी इस नैष्कर्म्यकी सिद्धि कर्मोंके अनारम्भसे-अर्थात् प्रारम्भिक अवस्थाओंमें ही कर्मोंके त्याग कर देनेके कारण-नहीं हो जाती परन्तु नित्य-नैमित्तिक कर्मोंके निष्काम निर्वाहसे ही ज्ञाननिष्ठोपयोगी चित्तकी शुद्धि होनेपर ज्ञाननिष्ठा उपलब्ध होती है (द्र.:भ.गी.भा.३।४). ऐसी स्थितिमें तात्पर्यविशिष्टशब्दको प्रमाणतया मान्य रखनेकी स्वीकृत नीतिके अनुरूप कर्मोपदेशक विधिवचनोंको भी अभिधा वृत्तिसे न सही गौणी वृत्तिसे ही ''तत्त्वमसि'' वचनकी तरह 'श्रेयोभिप्रायक हंसाधिकारक' क्यों नहीं माना जाता है? क्यों 'प्रेयोभिप्रायक पशुतुल्यपुरुषाधिकारक' मान लिया गया है यदि पशुतुल्य पुरुषको हंसतुल्य पुरुष बनानेके तात्पर्यवश ही यह हो, तो उसी तात्पर्यानुरोधवश कर्मविधियोंके भी वाच्यार्थका अर्थोन्नयन क्यों नहीं किया जाता? पूर्वकाण्डीय वचनोंका केवल शब्दत्वेन और उत्तरकाण्डीय वचनोंका तात्पर्यविशिष्टशब्दत्वेन यों श्रुतिप्रामाण्यमें भी दो तरहके निकष क्यों स्वीकार लिये हैं?

वेद और वेदान्त की इस केवलाद्वैतवादाभिमत परस्परनिरपेक्षताको उसकी अन्तिम तार्किक परिणतितक पहुंचानेकेलिये ही महाप्रभुने दोनोंके बीच एकवाक्यताको अनावश्यक सिद्ध करनेवाली शङ्का उठा कर प्रतिशङ्काके रूपमें तब ''वेदान्तको वेद भी माननेकी आवश्यकता रह नहीं जायेगी'' ऐसे निष्कर्ष तक पहुंचा दिया एतदर्थ औपनिषदिक ज्ञानोचित चित्तकी शुद्धिकेलिये नित्य-नैमित्तिक कर्मोंके निर्वाहकी धारणाके आधारपर यदि एकवाक्यता कथञ्चित् प्रस्तुत करनी हो तो, पूर्वकाण्डविहित कर्मोंके प्राधान्यकी धारणाके आधारपर, कर्मोचित चित्तशुद्धिकी तरह; या कर्मोचित देश काल द्रव्य कर्ता मन्त्र या कर्म के शुद्ध्यर्थ ही उत्तरकाण्डनिरूपित ज्ञानको क्यों स्वीकारा नहीं जा सकता?

अतएव महाप्रभु ''ब्रह्मवादेन सर्वस्यापि ब्रह्मत्वे अवगते ब्रह्मण्येव यज्ञः प्रतिष्ठितो भवति, अयज्ञकालेऽपि ब्रह्मात्मत्वं सिद्ध्यति'' विधान करते हैं. ''सर्वं खलु इदं ब्रह्म'', ''तदेतत् त्रयं सद् एकम् अयम् आत्मा आत्मा एकः सन् एतत् त्रयम्'' या ''ऐतदात्म्यम् इदं सर्वं स आत्मा तत्त्वमसि'' सदृश औपनिषदिक उपदेशोंके आधारपर अयज्ञकालमें भी प्रत्येक जागतिक नाम रूप एवं कर्मों की ब्रह्मात्मकता और तन्मूलक वैदिकता=वेदोक्तकर्मोपयोगार्हता भी सिद्ध हो जाती है.

इतना तो सुस्पष्ट ही है कि यहां महाप्रभु सिद्धान्तमुखसे ब्रह्मवादका उपपादन करनेके बजाय प्रत्याशङ्कामुखसे निरूपण कर रहे हैं. अस्तु.

वैसे केवल निष्कामता और निष्कर्मता को ही वेदके पूर्वोत्तर काण्डोंके श्रीशङ्कराचार्याभिप्रेत भेदका निकष मान कर चलें तो कुछ और ही चित्र उभर कर सामने आता है, जिसे महाप्रभु अग्रिम ग्रन्थभागमें निरूपित कर रहे हैं:-

अतः कृतापि जिज्ञासा कुण्ठितैव भवेद् ध्रुवम्।।३०।।
अनारभ्याधीतगार्ह्यस्मार्ता इव भवेद् यदि।
प्रक्रिया महतां वृत्तिः स्वातन्त्र्यं चात्र तेन न।।३१।।
धर्मार्थकाममोक्षाख्यं श्रेयः स्मार्तं न वैदिकम्।
पुरुषेक्षावशेनैते साध्यसाधनतां गताः।।३२।।
अलौकिको हि वेदार्थः प्रमाणान्तरगो नहि।
परमात्मविचारेण ते चत्वारो ह्यलौकिकाः।।३३।।
धर्मे ब्रह्मणि च प्रोक्ताः फलत्वेन तथैव ते।

''विराजमभिसम्पद्यते'' (तै.सं.७।१।१।१).
''वसीयान् भवति''(तै.सं.३।१।७।४).
''कामुकाएनंस्त्रियोभवन्ति''(तै.सं.६।१।६।६).
''प्रजापतेरेवसायुज्यमुपैति''(श.ब्रा.१२।१।३।२).
''न स पुनरावर्तते''(छां.उ.८।१५।१).



''य एवं वेद प्रतितिष्ठति अन्नवानन्नादो भवति. महान् भवति प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेन''(तै.उ.३।६) इत्यादि.

**भावार्थ:**वेद और वेदान्त, यदि एक ही ग्रन्थ हों, दोनोंका विषय और प्रयोजन भी एक ही हो; और वेदोक्त नित्य नैमित्तिक या काम्य कर्मोंमेंसे किसी भी कर्मके अङ्गतया, अङ्गितया, विकल्पतया या अनुकल्पतया इन वेदान्तोक्त अनेकविध विद्याओंका समायोजन भी शक्य न हो पाता हो तो गृह्यसूत्रोक्त कर्मों या अन्यान्यस्मृत्युक्त कर्मों की तरह ही इन विद्याओंकी प्रक्रियाको भी अनारभ्याधीत=स्वतन्त्र साधनतया स्वीकारना पड़ेगा. ऐसी स्थितिमें स्मार्त कर्मोंके बारेमें महर्षि जैमिनिने, जो निर्णय पूर्वमीमांसासूत्र (१।३।१।१) के अधिकरणमें दिया है, उसे ही वेदान्तोक्त साधनाओंपर भी लागू कर लेनेपर, अलगसे वेदान्तमीमांसा करनेका भी कोई प्रयोजन नहीं बच जायेगा. अतः या तो औपनिषदिक साधनाओंकी वैदिकी अवश्यकर्तव्यता कुण्ठित हो जायेगी या फिर धर्मजिज्ञासार्थ प्रवृत्त होनेके बावजूद श्रुतिविहित समग्र कर्मोका विचार महर्षिजैमिनि कर नहीं पाये ऐसी न्यूनता उनकी मीमांसामें स्वीकारनी पड़ेगी. ऐसी स्थितिमें वेदके इन पूर्वोत्तर काण्डोंमे निरूपित धर्मार्थकाममोक्षसाधक उपायोंको अपनानेकी न तो महापुरुषोंकी वृत्ति=वर्तन/व्यवहार/आचरणकी और न पूर्वकाण्डीय अन्यान्य कर्मोंसे इन औपनिषदिक साधनाओंके स्वातन्त्र्यकी भी कोई उपपत्ति रह जायेगी. श्रौत=वैदिक धर्मार्थकाममोक्ष, चाहे वह वेदके पूर्वकाण्डस्थ हों या उत्तरकाण्डस्थ हों, स्मार्त हो ही नहीं सकते. मन्द-मध्यमकक्षाके तत्तद् अधिकारी पुरुषोंके दृष्टिकोणवश इनमें साध्य-साधनभाव भले लगता हो परन्तु वेदार्थके अलौकिक होनेके कारण वह अन्य किसी प्रमाणका विषय तो हो नहीं सकता है. अतएव वेदके, पूर्वोत्तर काण्डोंमें निरूपित, धर्मार्थकाममोक्षरूप चारों ही पुरुषार्थ परमात्मविचारसे तो अलौकिक ही होते हैं. अतः धर्म या अर्थ या काम अथवा मोक्ष, चाहे धर्ममीमांसामें निरूपित हों या ब्रह्ममीमांसामें निरूपित हों, सभीके सभी फलरूप ही होते हैं.

''(अनुष्ठित होनेपरयह) सोमयाग विराट्के रूपमें अभिसम्पन्न हो जाता है''(तै.सं.७।१।१।१).

''(देवताको उद्देश्य बना कर द्रव्यत्यागरूप याग जब साङ्गोपाङ्ग क्रतुरूप बन जाता है तब कर्मकर्ता) वसीयान्=धनवत्तम बन जाता है'' (तै.सं.३।१।७।३).

''(सोमक्रय करते समय जो पुरुष वेदगान करता है) उसके बारेमें स्त्रियां कामनाशील बन जाती हैं''(तै.सं.६।१।६।६).

''(जो प्रजापतिका देवतया यजन करता है उसके यागमें प्रजापति देवता बन जाता है और वह) प्रजापतिमें सायुज्य (या) प्रजापतिके लोकमें सालोक्यको प्राप्त कर लेता है''(श.ब्रा.१२।१।३।२१).

''(आचार्यकुलमें वेदाध्ययन सम्पन्न करके, स्मृत्युक्त विधानोंके अनुसार गुरुके प्रति अपने कर्तव्योंको पूर्ण करके, स्वकुटुम्बमें समावर्तनके बाद, पवित्र स्थानमें स्वाध्यायको निभाते हुवे, धार्मिक कर्तव्योंको निभाते हुवे, इन्द्रियोंको स्वहृदयस्थित ब्रह्ममें एकाग्र बनाते हुवे, शास्त्रविहित अवसरके अलावा कभी हिंसा न करते हुवे, आजीवन इन नियमोंको अपने कुटुम्बमें निभानेवाला ब्रह्मलोक प्राप्त कर लेता है) वह लौट कर कभी संसारमें नहीं आता–कभी नहीं लौटता है''(छा.उ.८।१५।१).

''(भृगुकी खोजी हुयी और वरुणकी कही हुयी यह वह विद्या है कि जो अन्नमय कोशसे प्रारम्भ हो कर हृदयगुहामें स्थित आनन्दाद्वैतमें पर्यवसित होती है. जो भी कोई तपआदि साधनप्रणालीद्वारा अन्नादि कोशोंके भीतर अनुप्रविष्ट हो कर आनन्दरूप ब्रह्मको पा लेता है वह स्वयं ब्रह्मरूप हो जाता है. वह न केवल अन्नवान् प्रत्युत अन्नोपभोगमें सक्षम, पुत्रादि प्रजासन्तति और पश्वादि धन से सम्पन्न तथा ब्रह्मवर्चस्=शमदमादिके तेजसे युक्त महान् बन जाता है'')(तै.उ.३।६)[१].



**यहां हम देख सकते हैं कि महाप्रभुद्वारा उद्धृत पूर्वकाण्डीय प्रथम चार श्रुतियोंमें क्रमशः धर्म अर्थ या काम की तरह ही मोक्षकी भी सिद्धि कर्मलभ्यतया निरूपित हुयी ही है.**

१. उल्लिखित वचनोंमें पत्रावलम्बनके तृतीय संस्करणके सम्पादकद्वारा शतपथब्राह्मणके वचनतया प्रस्तावित उद्धृत वचन– ''प्रजापतेरेव सायुज्यमुपैति'' वस्तुतः यथाश्रुत रूपमें शतपथमें उपलब्ध नहीं होता है. वहां उपलब्ध पाठ इस तरह है–''प्रजापतेः सायुज्यं सलोकतां जयन्ति'' (श.ब्रा.१२।१।३।२१).

**इसी तरह उत्तरकाण्डीय अन्तिम दो श्रुतियोंमेंसे प्रथममें ब्रह्मप्राप्तिके अधिकारीकेलिये संन्यासाश्रमकी अनिवार्यता स्वीकारे बिना गार्हस्थ्य भी अनुज्ञात ही है; तथा द्वितीय वचनमें औपनिषदब्रह्मकी ज्ञानोपासनाके फलतया केवल मोक्ष ही नहीं अपितु अन्न प्रजा धन तथा ब्रह्मवर्चस्**

इसके अलावा दो और श्रुतिवचन–''इदं सर्वं प्रजापतिः'' तथा ''अमृतीभवति'' भी मातृकाओंमें उपलब्ध होते हैं ऐसा पूर्वमुद्रित तीनों संस्करणोंमेंसे आद्य दो संस्करणोंके सम्पादक श्रीमोहनलाल और श्रीतेलीवाला स्वीकारते हैं. तृतीय संस्करणके सम्पादक श्रीगोविन्दलाल 'अमृती'के स्थानपर ''अमृतो भवति'' पाठसम्भावनाके आधारपर प्रश्नोपनिषद् (३।११।६।५)के वचनतया उसे प्रस्तावित करते हैं. पत्रावलम्बनके प्राचीनतम व्याख्याकार श्रीगिरिधरजीकी 'तत्त्वविवेक' विवृतिके आधारपर यह निर्णय ले पाना कठिन है कि उनको उपलब्ध मूलपाठमें ये आठों श्रुतियां थी कि नहीं. श्रीपुरुषोत्तमजीके विवरणके अनुसार यह प्रतीत होता है कि महाप्रभुने सर्वप्रथम यहां कमसे कम तीन पूर्वकाण्डीय श्रुतियां ''विराज...'' इत्यादि अवश्य उद्धृत की हैं; और बादमें दो उत्तरकाण्डीय वचन ''न स पुनरावर्तते'' (छा.उ.८।१५।१) तथा ''यएवं वेद... ब्रह्मवर्चसेन'' (तै.उ.३।६) उद्धृत किये हैं. अतः तृतीय संस्करणके सम्पादकके सूचनके अनुसार द्वितीय क्रमावस्थित ''अमृती भवति'' वचनको प्रश्नोपनिषद्गत ''अमृतो भवति'' वचनका प्रामादिक पाठ तो स्वीकारा नहीं जा सकता है. इसी तरह मुद्रित पत्रावलम्बनके प्रथम संस्करणकी मातृकाओंमें अनुपलब्ध परन्तु द्वितीय तथा तृतीय संस्करणोंके सम्पादकोंको उपलब्ध मातृकाओंमें जो दो पूर्वकाण्डीय वचन अधिक मिले हैं, इनका श्रुत्युपलब्ध सदृशपाठ तृतीय संस्करणके सम्पादकने ''वसीयान् भवति''

(तै.सं.३।१।७।४) तथा ''कामुकाः एनं स्त्रियो भवन्ति'' (तै.सं.६।१।६।६) सूचित किया है, इन शुद्धपाठोंके स्थानपर ''वशीयान् भवति'' तथा ''सनिमेषान् कामुका एनं स्त्रियो भवन्ति'' पाठोंको प्रामादिकपाठ भी माना है. तब भी इन दोनों वचनोंका उत्तरकाण्डीय दो वचनोंके मध्यपाती होना श्रीपुरुषोत्तमजीको प्राप्त मूलपाठसे सङ्गत नहीं लगता है. अतः मैंने इन्हें ऊपर योजित कर दिया है. अन्यथा यथाश्रुत रूपमें ये दो वचन– ''अमृती भवति'' तथा ''इदं सर्वं प्रजापतिः'' कहांसे उद्धृत हैं यह पता लगाना कठिन काम है. हां तृतीयसंस्करणके सम्पादकके अनुमानके अनुसार प्रश्नोपनिषद् (३।३।११) में उपलब्ध होते ''अमृतो भवति'' के स्थानपर यदि किसी अनुलिपिकारके प्रमादवश ''अमृतीभवति'' अशुद्ध

**अर्थात् व्युत्क्रमशः धर्म अर्थ तथा काम भी मोक्षके साथ ही साथ सिद्ध होते दिखलाये गये हैं.**

**महाप्रभुद्वारा उद्धृत इन श्रुतिवचनोंमेंसे पूर्वकाण्डीय वचनोंका भावार्थ हमने श्रीसायणाचार्यके भाष्य अनुसार तथा उत्तरकाण्डीय वचनोंका भावार्थ श्रीशङ्कराचार्यके भाष्य के अनुसार देनेका प्रयास किया है, ताकि मायावादके बारेमें महाप्रभुको विवक्षित अनुपपत्ति स्फुट हो पाये.**

**इस तरह हम देख सकते हैं कि उत्तरकाण्डमें निरूपित फलोंके जैसे ही फल पूर्वकाण्डमें भी निरूपित हुवे हैं; और इसी तरह उत्तरकाण्डमें निरूपित अमृतत्व या सायुज्यादिरूप मोक्ष पूर्वकाण्डीय कर्मोंके फलतया उपदिष्ट ही न हुवे हों ऐसा भी तो नहीं है. दोनों ही काण्डोंमें धर्म अर्थ काम और मोक्ष रूपी चतुर्विध फल निरूपित हुवे ही हैं. अतः पूर्वमीमांसकोंद्वारा उपनिषदोंका गौण प्रामाण्य स्वीकारना या शाङ्करवेदान्तियोंद्वारा संहिता–ब्राह्मण–आरण्यकोंका गौण प्रामाण्य स्वीकारना कथमपि उपपन्न**

पाठका प्रचलित होना स्वीकार लें तो, इसे भी आवश्यक न होनेपर भी यथाकथञ्चित् सन्दर्भोपात्त वचनतया स्वीकारा जा सकता है. इन सारे तथ्योंको दृष्टिगत रखते हुवे कुछ वचन मैंने छोड़ ही दिये हैं तथा अवशिष्ट वचनोंको स्वबुद्ध्या योजित करनेका प्रयास किया है. वैसे श्रीगिरिधरजी श्रीलालुभट्टजी तथा श्रीपुरुषोत्तमजी तीनों ही व्याख्याकार अलग–अलग पाठ पत्रावलम्बनके दिखलाते हैं. मुझे इस विषयमें यह लगता है कि मूल पत्रावलम्बन पद्यात्मक ही रहा होगा परन्तु विषयकाठिन्यके विचारवश, सेवाफलपर जैसे महाप्रभुका स्वोपज्ञ टिप्पण्यात्मक



विवरण है, ऐसा ही यहां भी आपश्रीने लिखा होगा. परवर्ती कालमें अनिबद्ध पन्नोंके कारण पंक्तिव्यत्यास हो जानेके कारण यह पाठभेदकी समस्या विकराल रूप ले गयी होगी. इस धारणाके आधारपर पद्यभागको मूलतया तथा गद्यभागको टिप्पणीतया योजित करके पढ़नेके प्रयासमें जहां जो गद्यांश जुड़ता लगा तदनुसार जोड़नेका प्रयास मैंने किया है. इस कारणसे निजवाणीमें कुछ अन्यथात्व हो गया हो तो मुझे स्वकीय जान कर मेरी इस मूढ़ताको महाकारुणिक महाप्रभु अवश्य क्षमा करेंगे ही!गो.श्या.म.

**हो पाये ऐसी कथा नहीं है.**

**मूलमें जो अतीव सावधानीके साथ ध्यानमें रखने लायक बात है वह यह है कि स्वयं श्रीशङ्कराचार्यने भी शब्दप्रमाणैकगम्य अर्थके निरूपण करते समय श्रुतियोंके गौणार्थकी कल्पनाको अनुचित माना है [पूर्वोदाहृतः ब्र.सू.१।१।७ शा.भा.गत ''अपिच क्वचिद् गौणः शब्दो दृष्टो नच एतावता शब्दप्रमाणके अर्थे गौणीकल्पना न्याय्या सर्वत्र अनाश्वासप्रसङ्गात्''] यह तो हम देख ही गये हैं. फिरभी उभयलिङ्गाधिकरण (ब्र.सू.३।२।११–२१) तथा प्रकृतैतावत्त्वाधिकरण (ब्र.सू.३।२।२२–३०) में स्वाभ्युपगत उपपत्तिको विस्मृत करके निर्विशेष ब्रह्मके बारेमें श्रुतियोंका मुख्य तात्पर्य तथा सविशेष ब्रह्मके बारेमें गौण तात्पर्य स्वीकारा है. यह तो विस्मयजनक बात ही है कि ऐसा स्वीकारते समय श्रीशङ्कराचार्य अपनी इस निम्नोद्धृत धारणाको पूर्णतया पकड़ना नहीं चाहते हैं:–**

> कथञ्च ''नेति–नेति'' इति प्रतिषिद्धसर्वविशेषायाः देवतायाः सर्वशक्तियोगः सम्भवेद् इति चेद्... श्रुत्यवगाह्यमेव **इदम् अतिगम्भीरं ब्रह्म न तर्कावगाह्यम्. नच ''यथा एकस्य सामर्थ्यं दृष्टं तथा अन्यस्यापि सामर्थ्येन भवितव्यम्'' इति नियमो अस्ति, इति प्रतिषिद्धसर्वविशेषस्यापि ब्रह्मणः सर्वशक्तियोगः सम्भवति इति एतदपि अविद्याकल्पितरूपभेदोपन्यासेन उक्तमेव. तथाच शास्त्रम् – ''अपाणिपादो जवनो ग्रहिता पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः'' इति अकरणस्यापि ब्रह्मणः सर्वसामर्थ्ययोगं दर्शयति (ब्र.सू.भा.२।१।३१).**

**भावार्थ : ''नेति–नेति'' श्रुतिवचन जबकि ब्रह्ममें किसी भी**

तरहके विशेषकी सम्भावनाका निषेध करता है, तब ऐसे ब्रह्ममें सृष्ट्युत्पादक सर्वशक्तियोग कैसे सम्भव हो सकता है ? कैसे, परन्तु, ऐसा होता है उसकी प्रक्रिया तो पहले ही निरूपित की जा चुकी है. इसके अलावा श्रुतिमात्रावगम्य ब्रह्म जैसे अतिगम्भीर विषयको तर्कके आधारपर समझा भी तो नहीं जा सकता है. और ऐसा भी कोई नियम स्वीकारा तो नहीं जा सकता कि जैसी सामर्थ्य एक किसी वस्तु या व्यक्ति की हम देख-जान पाये हों, वैसी ही सामर्थ्य अन्य सभी वस्तुओं या व्यक्तियों की भी हमें अवश्य स्वीकारनी ही चाहिये. अतः निर्विशेष होनेपर भी सृष्टिके उत्पत्ति-स्थिति-लय करनेमें समर्थ हो पाये, ऐसी सारी शक्तियोंसे संयुक्त ब्रह्म क्यों नहीं हो सकता है ! अविद्याकल्पित रूप ब्रह्मका कुछ अन्यथा भी हो ही सकता है, यह तो कहा ही जा चुका है. ''वह, हाथ-पैरके बिना ही तेज दौड़ कर चाहे जिसको पकड़ सकता है, आंखोंके बिना सब कुछ देख सकता है; और कानोंके बिना सुन भी सकता है'' ऐसे वचनोंमें करणरहित ब्रह्ममें सर्वविध सामर्थ्योंका निरूपण उपलब्ध होता ही है.

यदि सचमुचमें ब्रह्म निर्विशेष ही हो और जगत्के उत्पत्ति-स्थिति-लयकी ब्रह्मसामर्थ्य अविद्याकल्पित ही हों तो किसी दरिद्रके चक्रवर्ती सम्राट् होनेकी मोहकल्पित धारणासे अधिक गाम्भीर्य ब्रह्मका सिद्ध नहीं हो पाता ! क्योंकि तब तो ऐसा कोई दरिद्र भी कोश-दुर्ग-सेना-अमात्य-भूमि-प्रजा आदि साम्राज्यघटक कलापोंके बिना भी सम्राट्के सारे कर्तव्योंको निभा ही सकता है ! साधारण राजा इन साम्राज्यघटक कलापोंके बिना चक्रवर्ती न भी बन पाता हो, एतावता मोहग्रस्त दरिद्रमें भी ऐसी सामर्थ्य नहीं होती, ऐसा सोचना अनुचित हो जायेगा !

इस सन्दर्भमें प्रकृतैतावत्त्वाधिकरणमें श्रीशङ्कराचार्यने जो शङ्का-समाधान किये हैं वे भी अवलोकनीय हैं:-

तत्र को अस्य प्रतिषेधस्य विषयः इति जिज्ञासामहे. नहि अत्र 'इदं'-'तद्' इति विशेषितं किञ्चित् प्रतिषेध्यम् उपलभ्यते.



'इति' शब्देनतु अत्र प्रतिषेध्यं किमपि समर्प्यते, ''न-इति न-इति'' 'इति' परत्वात् 'नञ्' प्रयोगस्य. 'इति' शब्दश्च अयं संनिहितालम्बनः 'एवं' शब्दसमानवृत्तिः प्रयुज्यमानो दृश्यते - ''इति ह स्म उपाध्यायः कथयति'' इत्येवमादिषु. संनिहितञ्च अत्र प्रकरणसामर्थ्याद् रूपद्वयं सप्रपञ्चं ब्रह्मणः; तच्च ब्रह्म यस्य एते द्वे रूपे. तत्र नः संशयः उपजायते - किम् अयं प्रतिषेधो रूपे रूपवत् च, उभयमपि प्रतिषेधति आहोस्विद् एकतरम् ?...

[१]न तावद् उभयप्रतिषेधः उपपद्यते, शून्यवादप्रसङ्गात्. किञ्चिद्धि परमार्थम् अवलम्ब्य अपारमार्थः प्रतिषिध्यते... नापि ब्रह्मप्रतिषेधः उपपद्यते... सर्ववेदान्तव्याकोपप्रसङ्गात् च...

[२]नहि महता परिकरबन्धेन ''ब्रह्मविदाप्नोति परम्... सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म'' इत्येवमादिना वेदान्तेषु ब्रह्म प्रतिपाद्य तस्यैव पुनः अभावो अभिलप्येत... प्रकृतं यद् एतावद् इयत्तापरिच्छिन्नं मूर्तामूर्तलक्षणं ब्रह्मणो रूपं तद् एषः शब्दः प्रतिषेधति...

[३]नच अत्र इयम् आशङ्का कर्तव्या - कथं हि शास्त्रं स्वयमेव ब्रह्मणो रूपद्वयं दर्शयित्वा स्वयमेव पुनः प्रतिषेधति ? ''प्रक्षालनाद्धि पङ्कस्य दूरादस्पर्शन वरम्'' ! यतो न इदं शास्त्रं प्रतिपाद्यत्वेन ब्रह्मणो रूपद्वयं निर्दिशति लोकप्रसिद्धन्तु इदं रूपद्वयं ब्रह्मणि कल्पितं परामृशति प्रतिषेध्यत्वाय शुद्धब्रह्मप्रतिपादनाय च इति निरवद्यम् (ब्र.सू.भा.३।२।२२).

भावार्थ: ''नेति-नेति''वचनमें किस वस्तुका निषेध किया जा रहा है, यह जिज्ञासा होती है. यहां ''यह-नहीं है'' या ''वह-नहीं है'' ऐसा कोई विशेष उल्लेख तो मिलता नहीं है. 'इति' शब्दद्वारा यहां किसी न किसी का निषेध हो रहा है, इतना ही केवल स्पष्ट हो पाता है, ''न-इति न-इति'' शब्दावलीमें 'इति' के साथ 'न' का प्रयोग किया गया होनेसे. अतः यह 'इति' शब्द जो भी उसके समीपमें है, उसके साथ इस तरह जुड़ा होना चाहिये कि जिसके कारण ''ऐसा नहीं है'' यह अर्थ निकल पाये. उदाहरणतया - ''इति ह स्म उपाध्यायः कथयति=ऐसा उपाध्याय कहते थे'' वचनमें 'इति'का अर्थ दिखलायी देता है.

यहां 'इति' शब्दके समीपमें प्रकरणोपात्त ब्रह्मके दो प्रापञ्चिक रूप हैं; और दूसरा स्वयं ब्रह्म कि जिसके ये दो रूप कहे गये हैं. ऐसी स्थितिमें हमें यह संशय होता है कि क्या इस निषेधद्वारा ब्रह्मके दोनों रूपोंका भी और इन दो रूपोंवाले ब्रह्मका भी निषेध हो रहा है या किसी एकतरका ही ?...

[१]दोनोंका निषेध एकसाथ तो हो नहीं सकता, क्योंकि ऐसा करनेपर शून्यवाद ही सिद्ध हो जायेगा. किसी एक परमार्थ वस्तुको आलम्बन बना कर अपारमार्थिक वस्तुका निषेध किया जा सकता है... इसमें भी ब्रह्मका तो निषेध किया ही नहीं जा सकता... क्योंकि वह तो सभी वेदान्तोंसे विरुद्ध जानेवाली बात हो जायेगी...

[२]पहले तो अनेक वेदान्तद्वारा इतने संरम्भके साथ उद्घोष करना कि ''ब्रह्मको जाननेवाला परम तत्त्वको पा लेता है... वह परम तत्त्व ब्रह्म सत्य ज्ञान और अनन्त रूप होता है'' और फिर ऐसे उस ब्रह्मका ही पुनः अभाव भी सिद्ध करना !... प्रकृतमें यहां मूर्त और अमूर्त होनेके निरूपणमें जितना ब्रह्मको बताया गया है वह उतना ही नहीं होता है, ऐसा निषेध 'इति'शब्दद्वारा अभिप्रेत लगता है...

[३]यहां यह आशङ्का भी करनी उचित नहीं है कि शास्त्र स्वयमेव ब्रह्मके दो रूपोंका निरूपण करके स्वयमेव पुनः उन रूपोंका निषेध क्यों करना चाहेगा ? स्वतः ही चरणोंको पहले पङ्कमें डाल कर मलिन बनाना और फिर उन्हें धोने भी जाना, इसके बजाय पङ्कमें पग न डालना ही अधिक उचित लगता है ! यह वेदान्तशास्त्र, किन्तु, ब्रह्मके रूपप्रतिपादनार्थ दो रूप प्रस्तुत नहीं करना चाहता है; प्रत्युत लोकप्रसिद्ध इन रूपोंको ब्रह्ममें कल्पित मान कर, निषेधार्थ ही उनका परामर्श करना चाहता है. अन्यथा प्रतिपादन तो शुद्धब्रह्मका ही करना चाहता है. अतः कोई दोष नहीं है.

[१]यहां सबसे पहले तो शङ्काके उपस्थापनमें ही श्रीशङ्कराचार्यने मूर्तामूर्त



दोनों रूप और इन दोनों रूपोंवाले ब्रह्म के निषेधकी जो बात उठायी है, वही अतीव क्लिष्टकल्पना लगती है. क्योंकि ''नेति-नेति''की पुनरावृत्तिके कारण यह भी शङ्का उठायी जा सकती थी कि ब्रह्ममें मूर्तामूर्तादि दोनों रूपोंमेंसे एक भी रूप नहीं है या केवल मूर्त अथवा केवल अमूर्त ही ब्रह्म नहीं है अर्थात् और भी कुछ है ही. स्वयं श्रीशङ्कराचार्य भी ''प्रकृतं यद् एतावद् इयत्तापरिच्छिन्नं मूर्तामूर्तलक्षणं ब्रह्मणो रूपं तद् एषः शब्दः प्रतिषेधति...'' कहते हैं तो यही शङ्का उठनी स्वाभाविक लगती है. वस्तुतः ''नेति-नेति'' वचनका, इस स्वीकृत व्याख्याके आधारपर तो, ''न-एवं-न-एवं'' अर्थके बजाय ''न-इयत्-न-इयत्'' अर्थ ही लेना उचिततर लगता है. परिणामतः स्पष्ट हो जाता है कि ब्रह्मको निषेधद्वयके अन्तर्गत निषेध्यतया प्रसक्त माननेपर ही परिशेषतया उभयविध रूपोंके निषेधमें ''नेति-नेति'' वचन पर्यवसित हो जाता है. यदि यह निषेध उभयविध रूपोंकी इयत्ताका ही निषेध हो तो, अर्थात् स्वरूपके निषेधमें पर्यवसित न होता हो तो, मूर्तामूर्तादि रूपोंका निषेधप्रतियोगित्वरूप मिथ्यात्व सिद्ध ही नहीं हो पायेगा. यदि मिथ्यात्व सिद्ध न हो पाता हो तो कर्मनिष्ठा और ज्ञाननिष्ठा में आत्यन्तिक निरपेक्षता निष्प्रयोजन सिद्ध होगी. ऐसी स्थितिमें महाप्रभुद्वारा उद्धृत उभयकाण्डीय वचनोंद्वारा प्रतिपाद्य धर्मार्थकाममोक्षरूप चतुर्विध पुरुषार्थोंके स्वरूपमें अपारमार्थिक या पारमार्थिक होनेका तारतम्य भी सिद्ध नहीं हो पायेगा. अतः वेदके पूर्वोत्तरकाण्डोंमें एकका पारमार्थिक प्रामाण्य और दूसरेका व्यावहारिक प्रामाण्य यों प्रामाण्यतारतम्यकी भी अपेक्षा रह नहीं जायेगी.

[२]जितने संरम्भसे उपनिषद् ब्रह्मका प्रतिपादन करते हैं, उससे कहीं अधिक संरम्भसे संहिता-ब्राह्मण-आरण्यकादि यज्ञयागादि कर्मका भी प्रतिपादन करते ही हैं. जैसे 'महापरिकरबन्ध'के साथ उपनिषदोंमें निरूपित होनेके कारण ब्रह्मका अभाव नहीं स्वीकारा जा सकता, वैसे ही 'महापरिकरबन्ध'के साथ कर्म भी जो निरूपित हुवे हैं, उनका भी अभाव स्वीकार्य कैसे हो पायेगा ? यदि उनका आत्यन्तिक अभाव नहीं किन्तु व्यावहारिक सत्त्व मान्य होनेसे केवल पारमार्थिक दृष्टिसे ही अभाव स्वीकारनेकी बात कही जाये तो ऐसी ही गति ब्रह्मकी भी कहीं घटित न हो

जाये, उससे ब्रह्मको बचाया कैसे जा सकेगा ? वेदान्तको भी शास्त्रीय यज्ञोपकरण एवं लोकव्यवहारोपकरण में ब्रह्मदृष्टिके उपदेशद्वारा हमारे भावों और व्यवहार का केवल उदात्तीकरण चाहनेवाला एक शास्त्र क्यों नहीं मान लेना ? जैसे मन्त्र–ब्राह्मणात्मक वेदद्वारा उपदिष्ट कर्मोंको चित्तशुद्ध्यर्थ स्वीकारा गया है, वैसे ही वेदतया मान्य रखे बिना भी, अधोनिर्दिष्ट तैत्तिरीयब्राह्मणोक्त प्रकारसे कर्मसाफल्यमें ब्रह्मको उपयोगी; और ब्रह्मप्रतिपादक वेदान्तको भी भगवद्गीतोक्त प्रकारसे सर्वत्र यज्ञबुद्धि रख पानेमें सहायक अर्थात् आध्यासिक उपासनाके उपदेशार्थ प्रवृत्त शास्त्र क्यों नहीं मान लेना ?

ब्रह्म प्रतिष्ठा मनसो ब्रह्म वाचः।
ब्रह्म यज्ञानां हविषामाज्यस्य ।।
अतिरिक्तं कर्मणो यच्च हीनम्।
यज्ञः पर्वाणि प्रतिरन्नेति कल्पयन्।
स्वाहाकृताऽऽहुतिरेतु देवान् ।।
(तै.ब्रा.३।७।११।१).

भावार्थ : सर्वजगदुपादान ''सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म'' श्रुत्युक्त ब्रह्म ही मनकी प्रतिष्ठा है और वाणीकी भी. सृष्टि–स्थिति–लयकारी होनेके कारण यज्ञकी, हविकी और आज्यकी भी प्रतिष्ठा = निर्वाहहेतु ब्रह्म ही है. अतः यज्ञानुष्ठानमें जो कुछ अविहित अधिक हो गया हो या विहित होनेपर भी न्यून रह गया हो, उसे परमयष्टव्य परब्रह्म फलप्रद बनाता है. वही ब्रह्म पर्वात्मक यज्ञकालकी वृद्धि करता है, अर्थात् हमसे निरन्तर यज्ञानुष्ठान कराता है. अतः उसीके कारण यह स्वाहाकृत आहुति देवताओंतक पहुंचे ! (सायणभाष्यानुसारी).

इसी तरह भगवद्गीताके इन श्लोकोंके अवलोकन करनेपर भी पूर्वोक्त सम्भावना स्फुट होती ही है :–

गतसङ्गस्य मुक्तस्य ज्ञानावस्थितचेतसः।
यज्ञायाचरतः कर्म समग्रं प्रविलीयते ।।



ब्रह्मार्पणं ब्रह्म हविर्ब्रह्माग्नौ ब्रह्मणा हुतम्।
ब्रह्मैव तेन गन्तव्यं ब्रह्मकर्मसमाधिना ।।
दैवमेवापरे यज्ञं योगिनः पर्युपासते।
ब्रह्माग्नावपरे यज्ञं यज्ञेनैवोपजुह्वति ।।
श्रोत्रादीनीन्द्रियाण्यन्ये संयमाग्निषु जुह्वति।
शब्दादीन्विषयानन्ये इन्द्रियाग्निषु जुह्वति ।।
.......................................।
सर्वेऽप्येते यज्ञविदो यज्ञक्षपितकल्मषाः ।।
.......................................।
नायं लोकोऽस्त्ययज्ञस्य कुतोऽन्यः कुरुसत्तम ।।
(भ.गी.४।२३–३१)

भावार्थ : विषयोंके सङ्गको छोड़ कर केवल ज्ञानमें अपने चित्तको स्थिर कर लेनेवाले मुक्त अधिकारीद्वारा यज्ञार्थ किया जाता कर्माचरण स्वयं ही लीन हो जाता है. अर्पणकी क्रिया ब्रह्म है, हवि ब्रह्म है, अग्नि भी ब्रह्म है और हवन करनेवाला भी यदि ब्रह्म ही हो तो ऐसी ब्रह्मकर्मकी समाधिद्वारा वह पहुंचेगा भी ब्रह्मके पास ही.

अन्य कुछ योगी दैव यज्ञकी उपासना करते हैं. दूसरे जबकि ब्रह्माग्निमें यज्ञोंकी ही आहुती दे देते हैं. कुछ ऐसे भी होते हैं कि जो श्रोत्रादि इन्द्रियोंकी आहुती संयमाग्निमें देते हैं जबकि अन्य कुछ शब्दादि विषयोंकी आहुती इन्द्रियाग्निमें देते हैं. ...यज्ञोंके इन विविध प्रकारोंको जाननेवाले तत्तत् प्रकारके यज्ञोंद्वारा अपने कल्मषोंको दूर कर लेते हैं... किसी न किसी तरहके यज्ञके अनुष्ठानके बिना तो यह लोक भी निभ नहीं पाता तो दूसरे लोकोंकी तो चर्चा ही क्या ?

[३]''श्रुतियोंमें ब्रह्मके प्रापञ्चिक मूर्तामूर्तादि रूपोंका निरूपण प्रतिपादनार्थ नहीं किन्तु ब्रह्ममें कल्पित लोकसिद्ध रूपोंका आरोप लगा

कर केवल प्रतिषेधार्थ ही है'' ऐसी धारणाका जहां तक सवाल है, तो यह तो स्वीकारा जा सकता है कि मूर्तामूर्तादि रूप लोकसिद्ध होते हैं. अधिष्ठान, परन्तु, स्वयं जब लोकसिद्ध न हो तो आरोप लगाया ही कैसे जा सकेगा ? साक्षिचैतन्यको स्वतःसिद्ध मान लेनेपर भी उसका ब्रह्मत्व तो स्वतःसिद्ध नहीं हो जाता. ऐसी स्थितिमें स्वयं स्वैकवेद्य ब्रह्मको अधिष्ठानतया स्वीकार कर स्वयं वेदान्त ही उसपर जगत्कर्तृत्वादि धर्मोंका आरोप भी लगाये और बादमें अपवाद भी करे तो पुनः 'पङ्कप्रक्षालन'न्यायका ही अनुसरण वेदान्त भी कर रहा है यह स्वीकारना पड़ेगा ! इसके अलावा ''द्वैतप्रपञ्चके आरोपका अधिष्ठान निर्विशेष ब्रह्म है'' यह तथ्य लोकसिद्ध है कि वेदसिद्ध ? यदि लोकसिद्ध मानते हैं तो अधिगतार्थका ज्ञापन किये जानेके कारण इसमें भी श्रुतिका तात्पर्य स्वीकारा नहीं जा सकेगा. तब तो ब्रह्म निर्विशेष भी सिद्ध नहीं हो पायेगा. यदि मूर्तामूर्तादि रूपोंके अधिष्ठानतया ब्रह्मका प्रतिपादन श्रुत्यभिप्रेत ही स्वीकारते हैं तो पुनः 'पङ्कप्रक्षालन' न्यायकी सावधानी श्रुति क्यों बरतना नहीं चाहती ?

इससे यह सिद्ध होता है कि महाप्रभुद्वारा उद्धृत [क]छान्दोग्योपनिषद् और [ख]तैत्तिरीयोपनिषद् के वचनोंका स्वारसिक अभिप्राय विचारनेपर औपनिषदिक ज्ञानसे मोक्ष प्राप्त होता है इसमें तो सन्देहको कोई अवकाश नहीं है. ब्रह्मज्ञानके कारण, परन्तु, सारा द्वैतप्रपञ्च बाधित हो जाता है, अतः वेदके पूर्वोत्तर काण्डगत ऐसा कोई भी निरूपण कि जिससे द्वैत सिद्ध हो पाता हो उसे मिथ्या या व्यवहारमात्रसत्य अर्थात् अध्यारोपपूर्वक अपवादार्थ श्रुतिवर्णित मानना चाहिये, ऐसी शाङ्करवेदान्तकी धारणा वाल्लभवेदान्तको सर्वथा अमान्य है, धन–धान्य–सन्तति और धर्म यों चतुर्विधपुरुषार्थोंके ब्रह्मज्ञानसे भी सिद्ध होनेके उल्लेखके कारण ! अतएव इन दोनों वचनोंके भाष्यमें श्रीशङ्कराचार्यके ही व्याख्यानोंपर भी थोड़ा–बहुत दृष्टिक्षेप आवश्यक हो जाता है :–

> [क]यथा इह... प्रकाशिता आत्मविद्या सफला अवगम्यते तथा कर्मणां न कश्चन अर्थः इति प्राप्ते, तदानर्थक्यप्राप्तिपरिजिहीर्षया इदं कर्मणो विद्वद्भिः अनुष्ठीयमानस्य विशिष्टफलवत्त्वेन अर्थवत्त्वम् उच्यते. ''आचार्यकुलाद् वेदम् अधीत्य''=सह अर्थतो अध्ययनं कृत्वा... एवं हि नियमवता अधीतो वेदः कर्मज्ञानफलप्राप्तये भवति न अन्यथा इति अभिप्रायः. 'अभिसमावृत्य'=धर्मजिज्ञासां समापयित्वा... न्यायतो दारान् आहृत्य 'कुटुम्बे'=स्थित्वा गार्हस्थ्ये विहिते कर्मणि तिष्ठन् इति अर्थः... ''स्वाध्यायम् अधीयानो''=नैत्यकम् अधिकं च यथाशक्ति... कुर्वन् पुत्रान् शिष्यान् च धर्मयुक्तान् 'विदधद्'=धार्मिकत्वेन तान् नियमयन्, स्वहृदये हार्दे ब्रह्मणि ''सर्वेन्द्रियाणि सम्प्रतिष्ठाप्य''=... कुटुम्बएव एतत् सर्वं कुर्वन्... देहान्ते ''नच पुनरावर्तते''= शरीरग्रहणाय... पुनरावृत्तेः प्राप्तायाः प्रतिषेधाद् अर्चिरादिना मार्गेण कार्यब्रह्मलोकम् अभिसम्पद्य यावद् ब्रह्मलोकस्थितिः तावत् तत्रैव तिष्ठति प्राक् ततो न आवर्तते (छा.उ.८।१५।१).

भावार्थ : यहां प्रकट की गयी आत्मविद्याका जैसा साफल्य लगता है वैसा कोई अर्थ कर्मोंसे भी सिद्ध होता हो ऐसा लगता नहीं है. अतः उस आनर्थक्यके परिहारकेलिये ज्ञानियोंद्वारा अनुष्ठित कर्मोंका विशिष्ट फल दिखलानेको यहां कर्मसार्थकता कही जा रही है. आचार्यकुलमें रह कर अर्थसहित वेदका अध्ययन करके... अर्थात् इस तरह नियमपूर्वक वेद पढ़नेपर ही कर्म और ज्ञान रूपी फलकी प्राप्ति हो सकती है अन्यथा नहीं ऐसा अभिप्राय है. 'अभिसमावृत्य'का अर्थ होता है : धर्मजिज्ञासाद्वारा पूर्वकाण्डका पूर्ण अध्ययन करना. ...किसी स्त्रीको न्यायपूर्वक पत्नी बना कर कुटुम्बमें रहते हुवे, गार्हस्थ्योचित विहित कर्मोंको निभाते हुवे, ...स्वाध्यायका अध्ययन करते हुवे, अर्थात् नित्यकर्मोंको यथाशक्ति या कुछ अधिक ही निभाते हुवे, ...पुत्रों और शिष्यों को धर्मयुक्त बनाते हुवे, स्वयं भी धार्मिक रहते हुवे, स्वहृदयमें अर्थात् ब्रह्ममें अपनी सभी इन्द्रियोंको सम्प्रतिष्ठित करते हुवे, ...कुटुम्बमें रहते हुवे ही ऐसा सब कुछ निभाते हुवे, ...देहके छूटनेपर फिर लौट कर शरीरग्रहणद्वारा जन्म–मरणके चक्रमें कभी फंसता नहीं है... पुनरावृत्तिका प्रसङ्ग उठ खड़ा हुवा होनेपर उसके प्रतिषेधके कारण अर्चिरादिके मार्गसे कार्यरूप ब्रह्मलोकको प्राप्त करके जब तक ब्रह्मलोककी स्थिति है तब तक वहीं रहते हुवे उससे

पहले कभी लौटता नहीं है.

ख अधुना आख्यायिकातो अपसृत्य श्रुतिः स्वेन वचनेन आख्यायिकानिर्वृत्तम् अर्थम् आचष्टे. सैषा...विद्या 'परमे व्योमन्'=हृदयाकाशगुहायां परमे आनन्दे अद्वैते 'प्रतिष्ठिता'=... ''यः एवम्''=अन्योऽपि तपसैव साधनेन अनेनैव क्रमेण अनुप्रविश्य आनन्दं ब्रह्म 'वेद'=स एवं विद्याप्रतिष्ठानात् 'प्रतितिष्ठति'=आनन्दे परमे ब्रह्मणि, ब्रह्मैव भवति इति अर्थः. दृष्टञ्च फलं तस्य उच्यते:अन्नवान् अन्नादो भवति प्रजया पशुभिः ब्रह्मवचस स्यात्. एवम् अन्नम् अत्तीति, 'अन्नादो'=दीप्ताग्निः भवति इति अर्थः. ''महान् भवति'' केन महत्वम्? इत्यतः आह- 'प्रजया'=पुत्रादिना 'पशुभिः'=गवाश्वादिभिः 'ब्रह्मवर्चसेन'= शमदमज्ञानादिनिमित्तेन तेजसा. ''महान् भवति कीर्त्या''=ख्यात्या शुभप्रचारनिमित्तया(तै.उ.भा.३।६).

भावार्थ:आख्यायिकासे आगे बढ़ कर अब स्वयं श्रुति उसके फलितार्थका निरूपण कर रही है. यह वह... ब्रह्मविद्या है कि जो परम व्योमरूप अर्थात् हृदयाकाशकी गुहामें स्थित परम आनन्द अद्वैतमें प्रतिष्ठित है... अन्य जो भी कोई इस तरह तपके ही साधनसे इसी क्रमसे अनुप्रविष्ट होता है, अर्थात् आनन्दरूप ब्रह्मको जान लेता है, वह इस विद्यामें प्रतिष्ठित हो जानेके कारण परमानन्दरूप ब्रह्ममें ही प्रतिष्ठित हो जाता है, ''स्वयमेव ब्रह्म बन जाता है'' ऐसा अर्थ है. इसका कुछ दृष्टफल भी श्रुति कहना चाहती है:ऐसा ब्रह्मज्ञानी अन्नवान् अन्नभोक्ता बन जाता है, वह प्रजा-सन्ततिवाला पशुआदिसे सम्पन्न ब्रह्मवर्चस्वी और महान् यशस्वी बन जाता है. 'अन्नवान्'=प्रचुर अन्न जिसके पास हो ऐसा अन्नवान्, क्योंकि अन्यथा अन्नमय शरीरकी सत्ता मात्रसे तो प्रत्येक प्राणी अन्नवान् होता ही हो तो ब्रह्मज्ञानीका क्या वैशिष्ट्य सिद्ध होगा इसी तरह अन्नका उपभोग करनेसे, 'अन्नादो'=सुदीप्त जठराग्निवाला बन जाता है, ऐसा अर्थ जानना चाहिये. ''महान् भवति'' किस बातका महत्व? इसका स्पष्टीकरण है-



'प्रजया'=पुत्रपौत्रादि सन्तति, 'पशुभिः'=गाय-घोड़ा आदि; और 'ब्रह्मवर्चसेन'=शम दम ज्ञान आदि हेतुवश पनपी तेजस्विता. इनके कारण ''महान् भवति कीर्त्या''=सर्वत्र शुभ प्रचाररूपा ख्यातिके द्वारा वह महान् बन जाता है.

तैत्तिरीयोपनिषद्के भाष्यके व्याख्याकार श्रीआनन्दज्ञानको यहां स्पष्टीकरण देना पड़ा है कि ''ऐसा यह दृष्टफल ब्रह्मवेत्ताको भी जीवन्मुक्त होनेके कारण ही अविद्याके साथ जो कुछ सम्बन्धलेश बचा रहता है और अतएव द्वैतावभासकी अनुवृत्तिके कारण सम्भव हो सकता है. अतः इस निरूपणमें कुछ भी अनुपपन्न नहीं है'' (वहीं). यह तो ठीक है कि ब्रह्मज्ञानके कारण, अज्ञानके आवरणांशकी निवृत्तिके बाद भी, विक्षेपांशकी अनुवृत्तिके वश जीवन्मुक्ति क्रममुक्ति और सद्योविदेहमुक्ति के द्वैत केवलाद्वैतवादियोंने जो मान्य कर रखे हैं, सो तदनुसार जीवन्मुक्तको ये फल मिल ही सकते हैं. ब्रह्मज्ञानमें, परन्तु, फिर संन्यासाश्रमकी अनिवार्यता तथा ब्रह्मज्ञानके सकलद्वैतोपद्रवके निवारक होनेकी कथापर बहोत बड़ा प्रश्नचिह्न तो लग ही जाता है. यही बात महाप्रभु भी कहना चाहते

हैं कि ब्रह्मज्ञानसे द्वैतघटित विकल्पोंका अवगाहन करनेवाली बुद्धि निवृत्त होती है-द्वैतघटित विकल्प नहीं. क्योंकि वह तो जीवकी अविद्याग्रस्तबुद्धिसे कल्पित नहीं हो सकता है. वैसा, क्योंकि, होता तो अविद्याकी ''नासीद्-नास्ति-न भविष्यति'' रूपा निवृत्ति या बाध करनेवाले ब्रह्मज्ञानके बाद सम्बन्धलेश भी रहना नहीं चाहिये. यह कहा जाता है कि सञ्चित और प्रारिप्सित कर्मोंका बाध हो जानेपर भी प्रारब्धकर्म फलोपभोगद्वारा ही निवृत्त होते हैं, यह तो न केवल प्रारब्धकर्मोंके ज्ञानसे भी अनिवर्त्य होनेकी स्वीकृति है प्रत्युत आवरणरहित मुक्तिके ज्ञानलभ्य होनेपर भी विक्षेपरहित मुक्तिके कर्मफलोपभोगसे लभ्य होनेकी स्वीकृतिके भी गलेपतित होनेकी कथा है. वैसे पैदा हो गये पुत्र-पौत्रादि ब्रह्मज्ञानसे बाधित न हों, यह तो किसी तरह समझमें आ पाये ऐसी कथा है परन्तु ब्रह्मज्ञानीद्वारा पुत्र-पौत्रादि संततिको पैदा करना तो प्रारब्ध कर्मकी कथा मानी नहीं जा सकती है ''अन्नवानन्नादो भवति महान् भवति प्रजया...'' वचनके भाष्यमें श्रीशङ्कराचार्यने यह तो स्वीकार ही लिया है कि कर्तृत्व-भोक्तृत्वादिके द्वैतप्रपञ्चको भस्मसात्

करनेवाली ज्ञानाग्नि जीवन्मुक्तमें निर्विशेष परमानन्दकी अभिव्यक्ति करते समय ज्ञानाग्निके साथ ही साथ जठराग्निको भी उद्दीप्त करती है और पुत्र-पौत्रादिको भी प्रकट करवा सकती है इससे सिद्ध हो जाता है कि विकल्पबुद्धिका ही बाध ब्रह्मज्ञानमें होता है अन्न गवाश्वादि पशु पुत्रपौत्रादि सन्तति या कीर्तिरूप विकल्पोंका नहीं. ज्ञाननिवर्त्यता ही वस्तुके सदसद्विलक्षण अनिर्वचनीय मिथ्या होनेकी कसौटी मानी गयी है. जीवन्मुक्ति और क्रममुक्ति पानेवाले ब्रह्मज्ञानियोंमें यदि ज्ञानको प्रकट हुवा नहीं मानते तो मुक्ति सिद्ध नहीं हो पायेगी और मुक्तिको स्वीकारनेपर द्वैतावभासके मूल अज्ञानको निवृत्त मानना ही पड़ेगा. अज्ञानावरणके निवृत्त होनेपर भी दग्धपटन्यायेन कर्तृत्व-भोक्तृत्वमूलक अन्न-पशु-पुत्र-पौत्र- कीर्तिरूप द्वैतविक्षेपकी अनुवृत्ति अर्थात् उसकी प्रारब्धकर्मोंकी निवृत्तिसे निवर्त्यता ज्ञाननिवर्त्यताका प्रमाण मानी जा सकती है स्पष्ट है कि ज्ञाननिवृर्त्य होनेपर मिथ्यात्व भी असिद्ध हो जायेगा इसके अलावा किसी भी जीवको इतनी उच्चकोटीका सर्वज्ञ मानना कि यह साराका सारा द्वैतप्रपञ्च उसकी कल्पना हो यह तो कथमपि कल्पनामें आनेवाली बात नहीं लगती है

अतः सिद्ध हो जाता है कि यह जगत् सर्वभवनसमर्थ ब्रह्मके सत्यसङ्कल्पवशात् प्रकट हुवा सन्मूल सदायतन और सदात्मक (द्र.:छा.उ.६।८।४) ही है. अतएव नाम रूप और कर्म तीनों ही ब्रह्माद्वैतात्मक हैं, इसी तरह एकमेवाद्वितीय ब्रह्म स्वयं ही नाम-रूप-कर्मद्वैतात्मक हुवा है. न तो नाम-रूप-कर्म अविद्याकल्पित हो सकते हैं और न अविद्या ही ब्रह्मकी शक्तिके अलावा और कुछ हो सकती है. ''सर्वं खलु इदं ब्रह्म''(छा.उ.३।१४।१).

::उपसंहार::

यह वह यौक्तिक सन्दर्भ है कि जिसकी विवक्षावश महाप्रभु मायावादका निराकरण परिपूर्ण हुवा मानते हैं:-

श्रीकृष्णस्य प्रसादेन मायावादो निराकृतः।।३४।।
अवैदिको, महादेवः तत्र साक्षी न संशयः।



ये वैदिकाः महात्मानः तेषां चानुमतिस्तथा।।३५।।
अवेदविद् न मनुते मया चोपेक्षितः पुनः।
स्थापितो ब्रह्मवादो हि सर्ववेदान्तगोचरः।।३६।।
काशीपतिस्त्रिलोकेशो महादेवस्तु तुष्यतु।
कस्यचित्त्वथ सन्देहः स मां पृच्छतु सर्वथा।।३७।।
न भयं तेन कर्तव्यं ब्राह्मणानामियं गतिः।
डिण्डिस्तु वादितो द्वारि विश्वेशस्य मयात्र हि।।३८।।
विद्वद्भिः सर्वथा श्राव्यं ते हि सन्मार्गरक्षकाः।।

।।इति श्रीमद्वल्लभाचार्यविरचितं पत्रावलम्बनम्।।

भावार्थ:इस तरह श्रीकृष्णके कृपाप्रसादके कारण वेदसे सिद्ध न हो पानेवाले मायावादका निराकरण हो जाता है कि जिसके साक्षी स्वयं श्रीमहादेव हैं. जो वैदिक महापुरुष हैं उनकी भी इस बारेमें सहमति है ही. जिन्हें वेदोंके अर्थकी भलीभांति जानकारी नहीं, वे यह मेरी बात न भी मानते हों तो कुछ अन्तर नहीं पड़ता. क्योंकि उनकी तो मैं भी उपेक्षा ही करना चाहूंगा. सभी उपनिषदोंके आधारपर यह ब्रह्मवाद जो स्थापित हुवा है, उससे काशीपति त्रिलोकपति महादेव तो अवश्य ही सन्तुष्ट होंगे ही, फिरभी यदि किसीको कुछ इस बारेमें संशय हो तो वह अवश्य मुझसे पूछ ही सकता है. इस बारेमें भीति रखनेकी कोई आवश्यकता नहीं है. वेदादि शास्त्रोंका वास्तविक अभिप्राय क्या है इसका चिन्तन-मनन-विचार करते रहना-यही तो हम ब्राह्मणोंके ब्राह्मण होनेकी नियति है यह श्रीविश्वनाथके मन्दिरके द्वारपर मेरा डिंडिमघोष है, जिसे विद्वानोंको तो सुनना ही चाहिये, क्योंकि वे ही तो सन्मार्गके सच्चे रक्षक होते हैं

इस तरह श्रीमद्वल्लभाचार्यद्वारा विरचित पत्रावलम्बन सम्पूर्ण हुवा.

::ग्रन्थैतिह्य::

स्वयं महाप्रभु श्रीमद्वल्लभाचार्यचरणद्वारा प्रदत्त कुछ

थोड़ा-बहोत सङ्केत तो पत्रावलम्बन ग्रन्थकी उपसंहारकारिकाओंमें अन्तःसाक्ष्यके रूपमें उपलब्ध होता ही है. इस सन्दर्भके साथ जुड़े अन्य विवरण बहिःसाक्ष्यतया भी साम्प्रदायिक अनेक ग्रन्थोंमें उपलब्ध होते ही हैं. इनके अवलोकन करनेपर पत्रावलम्बन ग्रन्थसे सम्बद्ध अन्य ऐतिहासिक तथ्योंके चित्रकी तरह ही इस समग्र प्रकरणके बारेमें परवर्ती लेखकोंकी भावना क्या थी उसका भी चित्र उभर कर सामने आता ही है.

एतदर्थ प्रभुचरण गो.श्रीविट्ठलनाथजीद्वारा दीक्षित श्रीगोपालदासकृत वल्लभाख्यानके ''दिग्विजय दशदिशाए कीधो परिक्रमाने व्याज...पत्रावलंबे पण्डित जीत्या मायिक मत...''(व.आ.२।९-१०) के सर्वप्रसिद्ध उल्लेखके अलावा अन्य भी उल्लेखोंको अब कालक्रमशः देख लेना उचित होगा:-

ततः श्रीवल्लभः काश्याम् आजगाम. एतस्मिन् अन्तरे श्रीकृष्णस्य आज्ञा जाता ''त्वं गृहस्थो भव'' इति. श्रीवल्लभो न तत् मेने. तदा महान् उपद्रवो धूर्तेभ्यः कण्ठपाशलक्षणः समजनि. ततः तैः विचारितं ''पूर्वं तीर्थाटनं कुर्वतो मम किमपि उपद्रवो न जातः, सम्प्रति अत्र स्थानेऽपि जातः. एवं तत्क्लेशमुक्तिं विचार्य सुप्तम्. पुनः स्वप्ने श्रीकृष्णेन उक्तं ''विवाहं कुरु'' इति. श्रीवल्लभो भगवन्तं प्रति आह ''किं गृहाश्रमेण? अहं त्वयैव कृतार्थो अस्मि न विषयेषु मे मनः''. भगवान् आह ''तव गृहे अहम् अवतितीर्षुः अस्मि, रूपद्वयेन.'' तयोः नाम्नी 'गोपीनाथ'-'विट्ठलेश्वरौ'-इति भगवद्वाक्यात् स्वप्नान्ते क्रमेण काश्यां गतम्. तत्र गत्वा विवाहम् अकार्षीत्. अग्निपरिग्रहश्च कृतः. ततो अग्निहोत्रादिविधिना यथादेशं यथाकालं भगवन्तं नानायज्ञैः इयाज. ततःपुनः एकदा श्रीकृष्णस्य आज्ञा समजनि ''मायावादिभिः सार्द्धं विवादं कृत्वा मायावादम् अपनय''. ततः सुदिनम् अवलोक्य भगवतो मृडानीपतेः विश्वेश्वरस्य द्वारि पत्रावलम्बनं कर्तुम् आरेभे. तद् यथा लिखितम्:-

श्रीकृष्णस्य प्रसादेन मायावादो निराकृतः।
अवैदिको, महादेवस्तत्र साक्षी न संशयः।।
ये वैदिका महात्मानस्तेषाञ्चानुमतिस्तथा।
अवेदविन्न मनुते माया चोपेक्षितः पुनः।।
स्थापितो ब्रह्मवादो हि सर्ववेदान्तगोचरः।
काशीपतिस्त्रिलोकेशो महादेवस्तु तुष्यतु।।
कस्यचित्तत्र सन्देहः स मां प्रच्छतु सर्वथा।

''आपके घरमें मुझे दो रूपोंमें जनमना है''. भगवान्के इन दो रूपोंके नाम यों हैं- 'गोपीनाथ' और 'विट्ठलनाथ'. भगवान्द्वारा स्वप्नमें दी गयी इस आज्ञाको पा कर महाप्रभु काशीमें प्रविष्ट हुवे. वहां विवाह किया, अग्निहोत्रका परिग्रह किया और अग्निहोत्रादिकी विधिसे यथादेश यथाकाल नाना यज्ञोंसे भगवान्का यजन किया.

तब पुनः एक दिन श्रीकृष्णने आज्ञा दी ''मायावादियोंके साथ वाद करके मायावादका निरसन करो''. तब शुभ दिन देख कर भगवान् पार्वतीपति विश्वेश्वरके द्वारपर पत्रावलम्बन करना शरु किया. उसके उपसंहारमें ये श्लोक लिखे गये-

श्रीकृष्णकी कृपा=प्रसादसे वेदके आधारपर सिद्ध न होनेवाले मायावादका निरसन मैंने किया है, इसमें श्रीमहादेव स्वयं साक्षी हैं, इसमें कोई संशय नहीं है. जो वैदिक महापुरुष हैं उनकी भी इस विषयमें सहानुमति है ही परन्तु जो वेदविद् नहीं वे इसे स्वीकारते न हों हों तो उनकी मुझे भी कोई चिन्ता नहीं है. यों सर्ववेदान्तगोचर ब्रह्मवादके स्थापित हो जानेसे काशीपति त्रिलोकपति महादेव तो तुष्ट होंगे ही; फिरभी यदि इस विषयमें किसीको कुछ सन्दिग्ध लगता हो तो वह मुझसे इस विषयमें जो कुछ पूछना चाहे अवश्य पूछ सकता है. इस विषयमें किसी तरहके भय या सङ्कोच रखनेकी आवश्यकता नहीं है, क्योंकि हम ब्राह्मणोंकी गति ही यही है. श्रीविश्वेश्वरमन्दिरके द्वारपर मैं अपनी ओरसे यह डिंडिमघोषणा कर रहा हूं पर इसे सुनना तो विद्वानोंका भी कर्तव्य है. क्योंकि सन्मार्गके सच्चे रक्षक वे ही हो सकते हैं.

वहां... इस तरह छह महीनोंतक विवाद चलता रहा. तब 'उपेन्द्राश्रम'नामक एक सर्वश्रेष्ठ संन्यासीके समक्ष ही मध्यस्थोंने यह कहा ''यह कोई अलौकिक पुरुष है कि जिसे जीतना अशक्य ही है, अतः अब इस विवादको यहीं स्थगित कर देना उचित होगा''. इसके बाद कुछ दुरात्माओंने मिल कर महाप्रभुकी हत्याका षड्यन्त्र रचाया. तब स्वयं श्रीमहादेवजीने आज्ञा दी ''आप इस स्थानको छोड़ दें, जहां भागवती सृष्टि हो वहां जायें और उस सृष्टिको सारे उपनिषदोंमें निरूपित 'श्रीकृष्ण' नामक परम ब्रह्मका उपदेश दीजिये. भगवान्की इच्छाके अनुसार यहां तो ऐसा चलता ही रहेगा''. तब वहांसे दूर च्यवनाश्रममें 'चरणाद्रिः' नामक नगरमें रहना शुरु किया.

यह ग्रन्थ कांकरोलीके विद्याविभागद्वारा प्राचीन–अर्वाचीन १५ हस्तलिखित प्रतियोंके तुलनात्मक तथा गवेषणापूर्ण अध्ययनके बाद प्रकाशित हुवा है. इसका सम्पादन पोतकूर्ची श्रीकण्ठमणि शास्त्रीजीने किया था. विद्वान् सम्पादकने वि.सं.१६१०में लिखे गये इस 'सम्प्रदायप्रदीप' नामक ग्रन्थके लेखक श्रीगदाधरदास द्विवेदीको प्रभुचरण श्रीविट्ठलनाथजीका शिष्य माना है. पुष्टिसम्प्रदायकी अद्वितीय ग्रन्थसेवा करनेवाले गो. श्रीपुरुषोत्तमजी (तृतीय/२गृह:सूरत)के आवेशावतार श्रीमूलचन्द तेलीवालाको इस सम्प्रदायप्रदीपकी स्वयं श्रीगोकुलनाथजी (चतुर्थात्मज)के हस्ताक्षरवाली एक प्रति उपलब्ध हुयी थी. इसका उल्लेख उन्होंने वि.सं.१९७९के भाद्रपदमासमें प्रकाशित 'वेणुनाद' (वर्ष:२ अङ्क:१०–११–१२ पृष्ठ:२०) पत्रिकामें किया है. इसके आधारपर इतना तो निश्चित होता है कि प्रस्तुत ग्रन्थकार श्रीगोकुलनाथजीसे ज्येष्ठ या कनिष्ठ समकालीन तो थे ही. साथ ही साथ प्रदत्त विवरणके आधारपर ऐसा भी सोचा जा सकता है कि पत्रावलम्बन ग्रन्थका प्रणयन महाप्रभुने अपने विवाहके आसपास अर्थात् तीस–बत्तीस वर्षकी वयमें ही कभी किया होगा. आपके प्रतिवादीके रूपमें 'उपेन्द्राश्रम' नामका उल्लेख भी न केवल यहां अपितु अन्यभी कई ग्रन्थोंमें मिलता है. परन्तु वे कौन थे यह पता नहीं चलता है. श्रीअनन्तकृष्ण शास्त्रीद्वारा प्रकाशित **Bibliography of Advaita Veda^Cnta::Author Index**में लघुयोगवासिष्ठव्याख्याकार श्रीरामब्रह्मेन्द्र सरस्वतीके किन्हीं गुरुका नाम 'उपेन्द्रब्रह्म योगिवर्य' उपलब्ध



होता है परन्तु देशकालादिकी सूचना इसमें भी दी नहीं गयी है. इस नामोल्लेखसे अधिक कोई सूचना स्वमार्गीय ग्रन्थोंमें तो उपलब्ध नहीं होती है. स्वयं श्रीगोकुलनाथजीद्वारा विरचित वार्ता–साहित्यमें तो इस विषयमें कुछ भी स्पष्टीकरण दिया नहीं गया है:–

> और श्रीआचार्यजीके पास वादी बहोत आवें. सो वाद करत संझा ह्वै जाय. सो आपुके भोजन बिना किये वैष्णव महाप्रसाद लेइ नाहिं. तब श्रीआचार्यजी पत्रावलम्बन ग्रन्थ करिके एक कागदपर लिखे, एक वैष्णवकों दिये, जो विश्वेश्वर महादेवजीके देवालयमें लगाय भींतीसों, यह कहियो ''जितने पण्डित शैव ब्राह्मण वादी आवें सो सन्देह होइ सो यामें देख लेउ. जो उत्तर न पावो तो श्रीआचार्यजी पास आइयो''. तब वैष्णव 'पत्रावलम्बन' ग्रन्थ ले जाइ महादेवके पास भींतीमें लगाइ. सगरे मायावादी तो तहां आवें ही, तिनसों वैष्णवने कही ''जो सन्देह श्रीआचार्यजीसों पूछनो होइ सो याको बांचि लेउ'' सो सबनकों उत्तर मिल्यो सब चुप ह्वै रहे ओर कहे ''जो श्रीआचार्यजी ईश्वर हें इतने छोटे ग्रन्थमें हजारन मायावादीन्कों निरुत्तर किये'' (चौ.वै.वा.:सेठ पुरुषोत्तमदासकी वार्ताप्रस':९).

'श्रीकल्याण भट्ट' नामक श्रीगोकुलनाथजीके ही शिष्यके द्वारा लिखे माने जाते 'कल्लोल' नामक ग्रन्थमें भी प्रतिवादी केवल संन्यासी उपेन्द्राश्रम ही नहीं थे अपितु अन्य भी कई थे ऐसा उल्लेख मिलता है:–

अथ काश्यां समागत्य तत्र पत्रावलम्बनम्।
विदधौ सर्वविदुषां स्मयाम्भोधिविशोषकम्।।
तत्रोपेन्द्राश्रमादीन् स मायावादविचक्षणान्।
अशेषानेव निर्जित्य सप्तविंशतिवासरैः।।
युक्तिभिः श्रुतिभिर्मानैः साकारं पुरूषोत्तमम्।
व्यवातिष्ठिपद् उद्धूततद्युक्तिनिकरः प्रभुः।।
एवमर्जितसत्कीर्तिधर्मादिः दक्षिणां दिशम्।

(कल्लो.:श्रीवल्ल.चरि.तरं.२.श्लो.४७-४९).

भावार्थ:सभीके गर्वको हरनेवाला 'पत्रावलम्बन' नामक ग्रन्थ आपश्रीने काशी आ कर प्रकट किया. वहां उपेन्द्राश्रम आदि सभी मायावादके विचक्षण विद्वानोंके तर्कजालको श्रुति एवं युक्ति के प्रमाणोंसे सत्ताईस दिनोंके भीतर तितर-बितर करके साकार पुरुषोत्तमका प्रतिपादन किया. इस तरह सत्कीर्ति एवं धर्मादि को अर्जित करके आप दक्षिण दिशाकी ओर पधारे.

यहां यह विवाद, छह मास पर्यन्त चला कि सत्ताईस दिनोंतक, इस विषयमें एकवाक्यता न होनेपर भी अन्य विषय, यथा, स्थल और प्रतिवादी के बारेमें समान ही इतिवृत्त मिलता है. कालक्रममें श्रीगोकुलनाथजीके बाद श्रीहरिरायजी आते हैं. इन्होंने भी पत्रावलम्बन ग्रन्थपर जैसे व्याख्या लिखी थी, जो हमें पूर्णतया उपलब्ध न हो पानेसे इस संस्करणमें यावदुपलब्ध ही प्रकाशित की गयी है, वैसे ही ''श्रीवल्लभनामावली' नामक ग्रन्थमें भी इस पत्रावलम्बनका कुछ इतिवृत्त दिया है. वह इस तरह है:-

जैमिनीयसूत्रभाष्यवक्त्रे नमः
वेदार्थदर्शकाय नमः
वैय्यासजैमिनीयोक्तप्रमेयैकार्थवित्तमाय नमः
पत्रावलम्बनकृतये नमः
वादिसन्देहवारकाय नमः
काशीस्थलालङ्करणाय नमः
विश्वेशप्रीतिकारकाय नमः
(श्रीव.ना.:१००-१०६)

इसके बाद बेठकवार्तामें इस कुछ और उल्लेख इस विषयमें इस तरह उपलब्ध होता है:-

अब श्रीकाशीमें शेठ पुरुषोत्तमदासके घर श्रीआचार्यजी



महाप्रभून्की बेठक हे... पत्रावलम्बन ग्रन्थ श्रीआचार्यजी महाप्रभु आप यहां ही प्रगट कियो हे, ओर तहां श्रीकृष्ण पूर्णपुरुषोत्तम स्थापन किये; ओर मायामतखण्डन कियो. सो काशीमें मत्तमात' पण्डित हते, तिन सबनकों निरुत्तर किये. वे कहत हते जो ''भाष्य तो तीन हें. चोथो भाष्यविवेचन नांहि हे''. सो उनकों जीतिकें श्रीआचार्यजी महाप्रभु अणुभाष्य निरूपण किये. शङ्करको विरुद्ध मत हतो सो ताको खण्डन किये. सो वा पत्रावलम्बनके तीस श्लोकनमें मायावादी पण्डिनकों निरुत्तर करि दिये (चौ.बे.वा.:२७।श्रीकाशी.बेठ.चरि.).

इसके अवलोकन करनेसे यह और अधिक स्पष्ट होता है कि तब लोकमान्य तीन शाङ्कर रामानुज और माध्व सम्प्रदायोंके भाष्योंके समान चतुर्थ कोई भाष्य लिखा जा सकता है कि नहीं इससे विवाद प्रारम्भ हो कर अन्तमें मूल मुद्देपर आया होगा. इसीसे यह भी सिद्ध होता है कि महाप्रभुने अपने पूर्वोत्तर मीमांसाओंके जो स्वतन्त्र भाष्य प्रकट किये थे, उसीके कारण विवादकी चिनगारी भड़क उठी होगी. अतएव पत्रावलम्बन ग्रन्थपर विवरण लिखते समय श्रीपुरुषोत्तमजी भी (तृतीय/२:गृह:सूरत) कहते हैं- ''श्रीमदाचार्यचरणैः चरणाद्रौ वसद्भिः भक्तिमार्गप्रचारोपयोगितया उत्तरमीमांसाभाष्येण ब्रह्मवादे, ज्ञानकर्मसमुच्चयोपयोगितया पूर्वमीमांसाभाष्येण धर्मस्थैर्यादिके च विचारिते... स्वयं चरणाद्रितः काश्याम् आगत्य विश्वेशदेवालयद्वारि पत्रावलम्बनं कृत्वा...'' (पत्रा.वि.:उत्थानिका). इस विवरणमें घटनाक्रममें जो एक उल्लेखनीय अन्तर आ गया है वह यही कि पूर्वोद्धृत विवरणोंमें, महाप्रभु काशीसे चरणाद्रि पधारे थे, ऐसा उल्लेख मिलता है; जबकि यहां चरणाद्रिसे काशी पधारनेका उल्लेख है. हर सूरतमें आपकी तीसेक वर्षकी अवस्थामें यह ग्रन्थ आपने प्रकट किया था इतना तो सभी स्रोतोंके अवलोकनसे सुस्पष्ट ही है. साथ ही साथ मूलमें पत्रावलम्बन श्लोकात्मक ही था मेरी इस धारणाको भी थोड़ा-बहोत आधार तो इन विवरणोंसे मिल ही रहा है. अलबत् श्लोकोंकी संख्याके बारेमें तीस होनेका उल्लेख या तो ३८+१/२ श्लोकसंख्याके कारण करीब-करीब तीसके अर्थमें समझना चाहिये अथवा यह प्रामादिक पाठ भी हो

सकता है. जिस भवनमें इस ग्रन्थराजके लिखे जानेकी सूचना वार्तासाहित्यसे हमें मिल रही है, वह स्थल आज भी काशीमें दर्शन देती श्रीमहाप्रभुजीकी तीन बेठकोंमें एक बेठकके रूपमें प्रसिद्ध है. निजवार्ताके अनुसार महाप्रभु दूसरी प्रदक्षिणाके बाद काशी पधारे थे. गृहस्थाश्रममें भी तब ही आपने प्रवेश किया था और पत्रावलम्बनका प्रणयन भी इसी समय हुवा. निजवार्ताके अनुसार, श्रीमहालक्ष्मीजीके द्विरागमनकी अवधितक पितृगृहमें रहनेकी रीति होनेसे सम्भवतः, आप तृतीय प्रदक्षिणार्थ दक्षिणकी ओर नहीं परन्तु पूर्वदिशामें जगन्नाथपुरीकी ओर पधारे थे (नि.वा.:प्र.१५). बादमें जब अड़ैलमें स्थिरनिवासकी इच्छासे तीसरी प्रदक्षिणा पूर्ण करके जब पुनः काशी पधारे तब, निजवार्ताके अनुसार, शास्त्रार्थके आमन्त्राणार्थ एक ध्वजा फहरायी गयी थी. इससे उत्तेजित हो कर कतिपय विद्वान् चर्चा करने उद्यत हुवे थे. इनमेंके प्रमुख नाम ये गिनाये गये हैं:दिनकर भट्ट, लक्ष्मण भट्ट, नित्यान्द महाशय, चन्द्रशेखर तथा नीलकण्ठ. ऐसे ही कुछ नाम **Bibliography of Advaita Veda^Cnta::Author Index** में भी निर्दिष्ट हैं:-

बोधसुधाकार दिनकर भट्ट

अद्वैततत्त्वदीपकार नित्यानन्द

मिथ्यापवादविध्वंसकार चन्द्रशेखर सूरी

ये नाम उन्हीं विद्वानोंके हैं या अन्य किन्हीं विद्वानोंके यह कह पाना मेरेलिये कठिन कार्य है. ये महाप्रभुके समकालिक विद्वान् थे कि नहीं यह जैसे गवेषणीय विषय है, वैसे ही इन विद्वानोंका विस्तृत परिचय भी ऐतिहासिक गवेषणाका विषय है. निजवार्ताके अनुसार जब इन विद्वानोंके साथ चर्चा परिपूर्ण होने जा रही थी तभी एकदण्डी उपेन्द्राश्रम और मठधारी प्रकाशानन्द सरस्वती आये थे जिनके साथ किसीके अनुसार दो मुहूर्ततक और किसी के अनुसार सत्ताईस दिनोंतक शास्त्रचर्चा चली थी (द्र.:नि.वा.प्र.२८-३३). इनमेंसे 'प्रकाशानन्द' नामक काशीवासी एक मायावादी संन्यासी श्रीचैतन्य महाप्रभुके समकालिक थे, ऐसा उल्लेख श्रीचैतन्यभागवत (श्रीचै.भाग.:म.ख.२०।३३-३४)में भी मिलता है. इस तरहके अनेकविध इतिवृत्तोंमें एकवाक्यता या तथ्यातथ्यता का निर्णय तो ऐतिहासिक गवेषणाका विषय बन जाता है. मुझे तो एतद्विषयक इतिहासकी



भलीभांति जानकारी नहीं है

एक अन्य ग्रन्थ प्रभुचरणके षष्ठात्मज श्रीयदुनाथजीद्वारा विरचित माना जाता है. इसमें दिये गये विवरणोंकी बारीकियोंको देखनेपर तो यह ग्रन्थ सहसा अविश्वसनीय नहीं लगता है. वैसे हो सकता है कि इसकी आधारभूत सामग्री किसी और रूपमें वस्तुतः उपलब्ध रही होगी परन्तु प्रामाण्योत्पादानार्थ उसका संस्कृतभाषामें अनुवाद करके प्रकाशित करवा दिया गया हो इसकी प्रामाणिकता सिद्ध करनेका आह्वान प्रकाशनके समय ही श्रीमूलचन्द तेलीवालाने सुस्पष्ट शब्दोंमें दिया था. वैसे अपने देशमें विद्यमान अनेक हस्तलिखित ग्रन्थागारोंके सूचिपत्रोंमें कहीं मुझे भी इस ग्रन्थका नाम आज तक दृष्टिगोचर नहीं हुवा है. श्रीतेलीवालाद्वारा दी गयी चेलेंज-''आ त्रणमां यदुनाथविजय श्रीनाथद्वारामां शास्त्री नन्दकिशोरजीए प्रसिद्ध कर्यो छे परन्तु प्राचीन कोई प्रामाणिक लेख के ग्रन्थ मां तदुपन्यास नहि होवाथी तदुपन्यास अत्र अनावश्यक लागे छे'' ('वे.ना.'पत्रिका:पृ.२०:वर्ष २, अङ्क १०-११-१२, वि.सं.१९७९)का आजतक किसीने जवाब भी नहीं दिया है फिरभी इसमें मिलता विवरण इतना सहज प्रतीत होता है कि यह ग्रन्थ श्रीयदुनाथजीद्वारा प्रणीत हो या न हो इसे सर्वांशमें अप्रामाणिक मान लेना बुद्धिग्राह्य नहीं हो पाता. इसीलिये इस ग्रन्थमें उपलब्ध विवरणको भी एक बार दृष्टिगोचर कर लेना उपयुक्त ही होगा-

अथ मातुः आज्ञया श्रेष्ठिपुरुषोत्तमदाससहायेन त्रिंशत्सहस्रविप्रभोजनकृते केशवोक्त्या सङ्केतध्वजम् आरोपितम्. तत्र कैश्चिद् मात्सर्यग्रस्तैः विद्वद्भिः ''काशीविद्वज्जयध्वजो अयम्'' इति उद्घुष्य विवादं कर्तुं समागमनम् आरब्धम्. तत्र विद्यार्थिभिः खलैः विवादे क्रियमाणे सत्रकार्यं सेवाकार्यं गृहकार्यं च विच्छिन्नं भवति इति आचार्यैः श्रेष्ठिपुरुषोत्तमगृहे स्थित्वा पञ्चगङ्गाघट्टे सभा कारिता. ततः सप्तविंशे दिने उपेन्द्रमुख्या यतयो अन्ये च विद्वांसः पराजिता बभूवुः. ततः पुनः खलैः विद्वद्भिः श्रेष्ठिगृहे स्थितान् आचार्यान् प्रति पत्रिकाप्रेषणम् आरब्धम्. तत आचार्यैरपि पत्रिका विलिख्य

विश्वेश्वरद्वारि समारोपिता. तां विलोक्य विद्वांसः तूष्णीम्बभूवुः. सा खलैः विदारिता. ततः श्रेष्ठिना राजाज्ञातः ते भर्त्सिताः अभिचारं समारेभिरे... ततो महेशाज्ञया आर्यैः काश्याः प्रचलितं... चरणाद्रौ... ततो अलर्कपुरे समागताः (श्रीव.दि.वि.:पूर्वचरित्रावच्छेदः).

भावार्थ:इसके बाद माताकी आज्ञा पाकर सेठ पुरुषोत्तमदासके सहयोगसे तीस हज़ार विप्रोंको भोजन कराया. केशवके कहनेपर एतदर्थ विप्रोंको स्थलसङ्केतार्थ एक ध्वजा फहराई गयी. इसे कुछ मात्सर्यग्रस्त विद्वानोंने ''काशीके विद्वानोंपर विजयकी घोषणाके रूपमें फहराई गई ध्वजा''के रूपमें दुष्प्रचारित कर दिया और एतदर्थ शास्त्रार्थ करनेको आने लगे. तब आचार्यचरणके विद्यार्थिओंके साथ उन खल पुरुषोंने विवाद करना शुरु किया. इससे ब्राह्मणभोजके सत्रके कामकी तरह भगवत्सेवा और गृहकार्य में भी अन्तराय पड़ना शुरु हुवा. अतः आचार्यचरणने सेठ पुरुषोत्तमदासके घरमें रहते हुवे पञ्चगङ्गाघाटपर एक सभा आयोजित की. तब सत्ताईसवें दिन उपेन्द्रकी अध्यक्षतामें आये हुवे संन्यासी तथा अन्य भी विद्वान् पराजित हो गये. इसके बाद तो उन दुष्ट विद्वानोंने सेठ पुरुषोत्तमदासके घरमे बिराजे आचार्यचरणको पत्रिकायें भेजनी शुरु कर दी. इसपर जवाबी कार्यवाहीके रूपमें आचार्यचरणने भी पत्रिकाके रूपमें पत्रावलम्बन लिख कर श्रीविश्वेश्वरमन्दिरके द्वारपर लगवा दिया. इसे पढ़ कर बादमें कोई प्रत्युत्तर दे नहीं पाया सो दुष्ट पुरुषोंने उसे फड़वा ही दी. तब सेठ पुरुषोत्तमदासने वहांके राजाके पास फरियाद करके पत्रावलम्बनकी पत्रिकाको फाड़नेवालोंको डांट लगवायी. इससे नाराज़ हो कर वे दुष्ट पुरुष आचार्यचरणकी हत्याके षड़यन्त्र रचने लगे... बादमें श्रीमहादेवजीकी आज्ञासे आपने काशीसे प्रस्थान किया और चरणाद्रिमें... बादमें अड़ैल पधारे.



मूलपुरूषकार श्रीद्वारकेशजीकीः–

हसि कह्यो सकुटुम्ब आवो
निकट रही सेवा करो।
मानि वचन प्रमाण कीनों
सासरे दिश पग धर्यो।।
कछुक दिन रही संग ले आये
बसे अड़ैलमें निज हरखाये।
संवत् पंद्रह सड़सठ आयो
आसो वदी द्वादशी शुभ गायो।।

(मू.पु.:१६)

इन पंक्तिओंके आधारपर भी इतना क्रम तो सूचित हो ही रहा है कि तीन प्रदक्षिणाओंकी समाप्तिके बाद महाप्रभुने काशी होते हुवे पहले चरणाद्रि और बादमें अड़ैल पधार कर स्थायी निवास किया. तबसे 'मायावादनिराकर्ता सर्ववादिनिरासकृत्' महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरण 'भक्तिमार्गे सर्वमार्गवैलक्षण्यानुभूतिकृद्' होनेके कारण 'भक्तिमार्गाब्जमार्तण्ड'के रूपमें निजगृहमें भगवत्सेवारूप पुष्टिभक्तिकमलके मकरन्दोंके 'अदेयदानदक्ष–महोदारचरित्रवान्' बन कर बिराजमान हो गये

जयति श्रीवल्लभार्यो जयति च विट्ठलेश्वरः प्रभुः श्रीमान्।
पुरुषोत्तमश्च तैश्च निर्दिष्टा पुष्टिपद्धतिर्जयति।।
श्रीवल्लभमताभ्यासे कृपया येन दीक्षितः।
दीक्षितं तमहं नौमि श्रीतातचरणं सदा।।
पदवाक्यप्रमाणपथिषु पदविन्यासविवेकवर्जितं माम्।
अनयत सकरावलम्बं तस्मै नतिरस्तु धर्मदेवाय।।
वागर्थाविव सम्पृक्तौ ग्रन्थकृष्णौ हि यन्मुखे।

